श्री

# श्री भाव मिश्र विरचितः

राय भवानी प्रसादस्य

[illegible]

वैद्य (पण्डित) राव श्री कृष्ण चन्द्र

कृतया भाषा टीकया सहितः

[illegible]

# BHAVAPRAKASHA

## SATIK—VOL I

इन्द्रप्रस्थ नगरे

यन्त्रे मुद्रितः

सं १९४४

श्री गणेशाय नमः॥

# सूची पत्र
## भाव प्रकाश के पूर्व खंडका
## प्रथमोभागः

# सूचीपत्र

## भाव प्रकाश के पूर्व खंडका।

## द्वितीयो भागः

## अथ मांस वर्गः

# सूचीपत्र
## भावप्रकाश के मध्यखण्ड का
## प्रथमोभागः

श्रीगणेशाय नमः।

# भावप्रकाशस्य पूर्वखण्डे

प्रथमोभागः।

प्रणम्य परमात्मानं भिषजां सुखहेतवे ।
क्रियते रामकृष्णेन भाषा भावार्थबोधिनी ॥१॥
गजमुखममरप्रवरं सिद्धिकरं विघ्नहर्त्तारम् ।
गुरुमवगम नयनप्रद मिष्टकरी मिष्टदेवतां वन्दे ॥१॥
आयुर्वेदागमनं क्रमेण येनाभवद्भुवि ।
प्रथमं लिखामि तमहं नानातन्त्राणि संदृश्य ॥२॥

भाषा- मैं भावमिश्र सिद्धि के करनेवाले और विघ्नके हरनेवाले गजके समान मुख ऐसे देवताओं मे श्रेष्ठ श्रीमहाराज गणेशजी को नमस्कार करता हूं और ज्ञानरूपी नेत्रको देनेवाले गुरुजीको यथा वांछित फलको देनेवाली कुलदेवता को नमस्कार करता हूँ ॥१॥

पृथ्वीपर आयुर्वेद का आगमन अर्थात् वैद्यशास्त्र का आना जिस क्रमसे भया उसको पहिले मैं बहुत से तन्त्रों को देखकर लिखता हूँ ॥२॥

## आयुर्वेदस्य लक्षणमाह

आयुर्हिताहितं व्याधिर्निदानं शमनं तथा ॥
विद्यते यत्र विद्वद्भिः स आयुर्वेद उच्यते ॥३॥

भा० आयुर्वेद का लक्षण । आयु के हित और अहित वस्तु का कथन रोग का निदान तथा रोग की शान्ती जिसमें है उसको विद्वान् पुरुष आयुर्वेद कहैंहैं

आयुर्वेदस्य निरुक्तिमाह

अनेन पुरुषो यस्मादायुर्विन्दति वेत्ति च ।
तस्मान्मुनिवरैरेष आयुर्वेद इति स्मृतः ॥४॥

(क) शरीर जीवयोर्योगो जीवनं तेनावच्छिन्नः काल आयुः। आयुर्वेद द्वारायुष्याण्यनायुष्याणि च द्रव्यगुणकर्माणि ज्ञात्वा तेषां सेवनत्यागाभ्यामारोग्येणायुर्विन्दति। तेनैव हेतुना परस्याप्यायुर्वेत्ति च क्रम माह तत्रादौ ब्रह्मणः प्रादुर्भावः॥(क)

आयुर्वेद की निरुक्ति।

भा० जिस कारण मनुष्य इससे आयु पाताहै अथवा जानताहै उस कारण बड़े मुनियोंने इसको आयुर्वेद ऐसा कहाहै ॥४॥

(क) शरीर और जीवके संयोग को जीवन कहते हैं उससे घिरेहुवे समय को आयु कहतेहैं। आयुर्वेद के द्वारा आयुके हित और अहित द्रव्य गुण कर्मों को जानकर उनके सेवन और त्यागसे अर्थात् हित द्रव्य हितगुण हितकर्म इनका सेवन और अहितद्रव्य अहितगुण अहितकर्म इनका त्याग इन दोनों से आरोग्यके साथ आयु पाताहै। और इसी हेतु से दूसरे की भी आयु जानताहै (क)

विधाताऽथर्वसर्व्वस्वमायुर्वेदं प्रकाशयन् ।
स्वनाम्ना संहितां चक्रे लक्षश्लोकमयी मृजुम् ॥५॥
ततः प्रजापतिं दक्षं दक्षं सकलकर्म्मसु ।
विधिर्धीनीरधिं साङ्गमायुर्वेदमुपादिशत् ॥६॥

भा० क्रमको कहतेहैं। उसमें प्रथम ब्रह्मासे निकला॥ ब्रह्माजीने अथर्वके सार आयुर्वेद को प्रगट करके अपने नामसे लाखश्लोक की सरल संहिता बनाई ॥५॥ उसके अनन्तर सब कामोंमे चतुर ऐसे दक्षप्रजापति को ब्रह्माजी ने बुद्धिरूपी समुद्र ऐसे साष्टाङ्ग आयुर्वेद को पढ़ाया ॥६॥

[अथदत्तप्रादुर्भावः॥] अथ दत्तः क्रियादक्षः सर्वै-
द्योवेदमायुषः। वेदयामास विद्वांसौ सूर्य्यांशौ सुर
सत्तमौ ॥७॥

अथाश्विनी सुत प्रादुर्भावः।

दक्षादधीत्य दस्रौ वितनुतः संहितां स्वीयाम्।
सकल चिकित्सक लोक प्रतिपत्ति विवृद्धये धन्याम्॥८
स्वयम्भुवः शिरश्छिन्नं भैरवेण रुषाऽथ तत्।
अश्विभ्यां संहितं तस्मात्तौ यातौ यज्ञभागिनौ॥९॥

भा० अनन्तर दक्ष प्रजापति से निकला। अनन्तर जो संपूर्ण क्रिया में च
तुर ऐसे दक्षप्रजापति ने सूर्य के पुत्र देवताओं में श्रेष्ठ विद्वान् अश्विनी
कुमारों को पढ़ाया ॥७॥
अनन्तर अश्विनीपुत्र से प्रगट हुवा। अश्विनी कुमारों ने दक्ष प्रजापति
से पढकर सब वैद्य लोगों की क्रिया चातुर्यकी वृद्धि के अर्थ बहुत अच्छी अ
पनी संहिता बनाई ॥८॥ ब्रह्मा का सिर क्रोधरूपी भैरव नें काटा उसको अ
श्विनी कुमारों ने जोडा उस कारण वे यज्ञ के भागिहुवे ॥९॥

देवासुररणे देवा दैत्यैर्ये सक्षताः कृताः।
अक्षतास्ते कृताः सद्योदस्राभ्यामद्भुतं महत्॥१०॥
वज्रिणोऽभूत् भुजस्तम्भः स दस्राभ्यां चिकित्सितः।
सोमाभिपतितश्चन्द्रस्ताभ्यामेव सुखीकृतः॥११॥

भा० देवता और दैत्यों की लड़ाई में दैत्यों से जो देवता घायल हुवे थे उनको
उसी समय में बडी अद्भुतता के साथ अश्विनी कुमारों ने अच्छा कर दिया॥१०॥
इन्द्र का हात जकड़ गयाथा वह अश्विनीकुमारों ने अच्छा किया। चन्द्र
अपने तेज विशेष से गिरगया अर्थात् हीनतेज हुवा था अश्विनी कुमारों ही ने

आरम्भ किया ॥ ११ ॥

विशीर्णा दशनाः पूष्णो नेत्रे नष्टे भगस्य च ।
शशिनो राजयक्ष्माऽभूदश्विभ्यान्ते चिकित्सिताः ॥१२॥
भार्गवश्च्यवनः कामी वृद्धः सन् विकृतिं गतः ।
वीर्य्यवर्णस्वरोपेतः कृतोऽश्विभ्यां पुनर्युवा ॥ १३॥
एतैश्चान्यैश्च बहुभिः कर्म्मभिर्भिषजां वरौ ।
बभूवतुर्भृशं पूज्या विन्द्रादीनां दिवौकसाम् ॥१४॥

भा॰ सूर्य्यके दांत गिरगये थे इन्द्रकी आंखें नष्ट होगईथीं, चन्द्रमा को राजयक्ष्मा रोग होगया था वे अश्विनीकुमारों से अच्छे कियेगये ॥ १२॥ भोगकी इच्छावाला भार्गवच्यवन वृद्ध होनेसे बुराकुरूप होगयाथा उसको अश्विनीकुमारों ने फिरसे सामर्थ्य और रंगरूप स्वर से युक्त तरुण किया ॥१३॥ ये और बहुतसे कामोंके करनेसे वैद्यों में श्रेष्ठ अश्विनीकुमार इन्द्रादिक देवताओं के अत्यन्त पूज्य हुवे ॥ १४ ॥

## अथेन्द्रप्रादुर्भावः।

संदृश्य दस्रयोरिन्द्रः कर्म्माण्येतानि यत्नवान् ।
आयुर्वेदं निरुद्वेगं तौ ययाचे शचीपतिः ॥ १५॥
नासत्यौ सत्यसन्धेन शक्रेण किल याचितौ ।
आयुर्वेदं यथाधीतं ददतुः शतमन्यवे ॥ १६ ॥

भा॰ अनन्तर इन्द्रसे प्रगट हुवा। यत्नवाले इन्द्रने अश्विनीकुमारों के इन कामों को देखकर बहुत चमत्कारी वैद्यशास्त्र को उनसे मांगा ( अर्थात् पढ़ने केवास्ते प्रार्थनाकी ॥ १५॥ सत्य के प्रणवाले इन्द्र से प्रार्थना कियेगये अश्विनीकुमारों ने जैसे आयुर्वेद पढ़ाथा वैसे इन्द्रको देदिया अर्थात् पढ़ाया ॥ १६ ॥

नासत्याभ्यामधीत्यैष आयुर्वेदं शतक्रतुः।
अध्यापयामस बहूनात्रेय प्रमुखान् मुनीन् ॥१७॥

अथात्रेय प्रादुर्भावः।

एकदा जगदालोक्य गदाकुल मितस्ततः। चिन्तया
मास भगवानात्रेयो मुनिपुङ्गवः ॥ १८ ॥ किं करोमि
क्व गच्छामि कथं लोकाःनिरामयाः। भवन्ति साम
याश्चैतान्न शक्नोमि निरीक्षितुम् ॥ १९ ॥
दयालु रहमत्यर्थं स्वभावो दुरतिक्रमः।
एतेषां दुःखतो दुःखं ममापि हृदयेऽधिकम् ॥२०॥

भा० ——— इन्द्र ने आयुर्वेद को अश्विनीकुमारों से पढके ही आत्रेया
दि बहुत से मुनियों को पढाया ॥१७॥ अनन्तर आत्रेय से प्रगट हुवा। एक
समय में मुनि श्रेष्ठ भगवान् आत्रेयजी सब जगह पर रोगसे पीड़ित संसार
को देखकर चिन्ता करने लगे ॥ १८ ॥ क्या करूं कहां जाऊं कैसे लोग निरोग
होवेंगे। इन रोगियों को देख नहीं सक्ता ॥ १९ ॥ मैं बहुत दयाल हूं स्वभाव बद
ल नहीं सक्ता। मेरे मन में इनके दुःख से अधिक दुःख होता है ॥ २० ॥

आयुर्वेदं पठिष्यामि नैरुज्याय शरीरिणाम्।
इति निश्चित्य गतवान् आत्रेयस्त्रिदशालयम् ॥२१॥
तत्र मन्दिर मिन्द्रस्य गत्वा शक्रं ददर्श सः। सिंहास
न समासीनं स्तूयमानं सुरर्षिभिः ॥ २२ ॥

भा०-मनुष्यों के निरोग होने के वास्ते वैद्यशास्त्र को पढूंगा। ऐसे निश्चय क
र के आत्रेयजी स्वर्ग में गये ॥ २१ ॥ वहां पर इन्द्र के मन्दिर में जाकर आत्रेयजी
ने आयुर्वेद के बडे आचार्य- देवताओं के सिरताज- तेज में सूर्य के समान

अपनी कान्तीसे दिशाओंको प्रकाशकरनेवाले-देवता और ऋषियोंसे स्तुति कियेहुवे इन्द्र को सिंहासनपर बैठे हुवे देखा ॥ २२ ॥

भासयन्तं दिशो भासा भास्करप्रतिमत्विषा ।
आयुर्वेदं महाचार्य्यं शिरोधार्य्यं दिवौकसाम् ॥२३॥
शक्रस्तु तं निरीक्ष्यैव त्यक्तसिंहासनो ययौ । तद
ग्रे पूजयामास भृशं भूरितपःकृशम् ॥ २४ ॥
कुशलं परिपप्रच्छ तथा गमनकारणम् । स मुनि
र्वक्तुमारेभे निजागमनकारणम् ॥२५॥

भा० इन्द्र उनको देखतेही सिंहासन छोड़कर उनके आगे गया और बहुत तपसे दुर्बलहुवे अत्रियजी का बड़ा सत्कार किया ॥ २३ ॥ २४ ॥ कुशल और आगमन का कारण पूंछा। उस मुनिने अपने आगमन का कारण कहना आरम्भ किया ॥ २५ ॥

देव ! राजन्राजासि दिवएव यतो भवान् । विधा
त्रा विहितो यत्नात् त्रिलोकीलोकपालकः ॥२६॥
व्याधिभिर्व्यथिता लोकाः शोकाकुलितचेतसः ।
भूतले सन्ति सन्तापं तेषां हन्तुं कृपां कुरु ॥२७॥
आयुर्वेदोपदेशं मे कुरु कारुण्यतो नृणाम् । तथे
त्युक्त्वा सहस्राक्षोऽध्यापयामास तं मुनिम् ॥२८॥

भा० हे देवताओं के राजा तुम स्वर्गहीके राजा नहीं हो। क्योंकि ब्रह्माजीने यत्न के साथ आपको तीनों लोकोंके लोगोंका पालन करने वाला बनाया है ॥ २६ ॥ शोक से व्याकुल चित्तवाले और रोगसे पीड़ित लोग संसार में हैं इनके सन्तापको दूर करनेके अर्थ कृपा कीजिये ॥ २७ ॥

मनुष्योंपर दयाकरके मुझे आयुर्वेद का उपदेश कीजिये । बहुत अच्छा यह कहकर इन्द्र ने उस मुनिको पढ़ाया ॥ २८ ॥

---

मुनीन्द्रः इन्द्रतः साङ्गमायुर्वेद मधीत्य सः । अभिनन्द्य क्रमाशीर्भिराजगाम पुनर्म्महीम् ॥ २९ ॥ अथात्रेयो मुनिश्रेष्ठो भगवान् करुणाकरः । स्वनाम्ना संहितां चक्रे नरचक्रानुकम्पया ॥ ३० ॥ ततोऽग्निवेशो भेडश्च जातूकर्णः पराशरः ॥ क्षीरपाणिश्च हारीत मायुर्वेदं मपाठयत् ॥ ३१ ॥

भा० उस मुनिराज ने इन्द्रसे अष्टाङ्ग सहित आयुर्वेद को पढ़कर आशीर्वादों से इन्द्रको प्रसन्न करके फिरसे पृथ्वीपर आये ॥ २९ ॥ दयावान् मुनिवर भगवान् आत्रेयजी ने [illegible] करके अपने नामसे संहिता बनाई [illegible] जातूकर्ण पराशर क्षीर पाणि और [illegible] ॥ ३१ ॥

तन्त्रस्य कर्त्ता प्रथममग्निवेशोऽभवत्पुरा ॥ ततो भेडादयश्चक्रुः स्वं स्वं तन्त्रं कृतानि च ॥ ३२ ॥ श्रावयामासु रात्रेयं मुनिवृन्देन वन्दितम् ॥ श्रुत्वा च तानि तन्त्राणि हृष्टोऽभूदभिनन्दनः ॥ ३३ ॥ यथावत् सूत्रितन्तस्मात् प्रहृष्टा मुनयोऽभवन् ॥

भा० पूर्वकाल में प्रथम तन्त्र के करनेवाले अग्निवेश हुवे ॥ उसके अनन्तर भेडादिकों ने अपने २ तन्त्र बनाये ॥ ३२ ॥ मुनि वृन्दों से नमस्कार कियेगये आत्रेयजी को सुनाया ॥ उन तन्त्रों को सुनकर आत्रेयजी प्रसन्न हुवे ॥ ३३ ॥ ठीक ठीक बनी इस कारण मुनिलोग प्रसन्न हुवे ॥

दिवि देवर्षयो देवाः श्रुत्वा साध्विति तेऽब्रुवन् ॥ ३४॥

भरद्वाजप्रादुर्भावः।

एकदा हिमवत्पार्श्वे दैवादागत्य सङ्गताः ॥ मुनयो बहवस्तेषां नामभिः कथयाम्यहम् ॥ ३५॥ भारद्वाजो मुनिवरः प्रथमं समुपागतः ॥ ततोऽङ्गिरास्ततो गर्गो मरीचिर्भृगुभार्गवौ ॥ ३६॥ पुलस्त्योऽगस्तिरसितो वसिष्ठः सपराशरः ॥ हारीतो गौतमः सांख्यो मैत्रेयश्च्यवनोऽपि च ॥ ३७॥

भा० स्वर्ग में देव ऋषि और देवता लोगोंने सुनकर वे लोग बहुत अच्छा ऐसा कहने लगे ॥ ३४॥ भरद्वाज से प्रगट हुवा। एक समय में हिमालय के पास दैवयोगसे बहुतसे मुनिलोग आकर मिले ॥ उनके नाम मैं कहता हूं ॥ ३५॥ पहिले मुनिवर भारद्वाजजी आये ॥ अनन्तर अङ्गिरा और उसके अनन्तर गर्ग मरीचि भृगु भार्गव ॥ ३६॥ और पुलस्त्य अगस्ति असित वसिष्ठ पराशर सहित ॥ हारीत गौतम सांख्य मैत्रेय और च्यवन भी आये ॥ ३७॥

---

जमदग्निश्च गार्गश्च काश्यपः कश्यपोऽपि च ॥ नारदो वामदेवश्च मार्कण्डेयः कपिञ्जलः ॥ ३८॥ शाण्डिल्यः सहकौण्डिन्यः शाकुनेयश्च शौनकः ॥ आश्वलायन सांकृत्यौ विश्वामित्रः परीक्षकः ॥ ३९॥ देवलो गालवो धौम्यः काम्य कात्यायनावुभौ ॥

और जमदग्नि गार्ग काश्यप कश्यप ॥ नारद वामदेव मार्कण्डेय कपिञ्जल कौण्डिन्य के साथ शाण्डिल्य शाकुनेय शौनक ॥ आश्वलायन सांकृत्य ॥ ३९ ॥ देवल गालव धौम्य काम्य कात्यायन दोनों॥

कुशिको बादरायणः ॥ ४०॥

## अथ आत्रेय प्रादु० चित्र ६




## अथ भारद्वाज प्रादु० चित्र ७



हिरण्याक्षश्च लौगाक्षिः शरलोमा च गोभिलः ॥ वै
खानसा वालखिल्या स्तथैवान्ये महर्षयः ॥ ४१ ॥ ब्र
ह्मज्ञानस्य निधयो यमस्य नियमस्य च ॥ तपतस्ते
जसा दीप्ता हूयमाना इवाग्नयः ॥ ४२ ॥ सोपविष्टा
स्ते तत्र सर्वे चक्रुः कथामिमाम् ॥ धर्मार्थ काम
मोक्षाणां मूलमुक्तं कलेवरम् ॥ ४३ ॥

भा० और काङ्कायन वैजपाय कुशिक बादरायण ॥ ४० ॥ हिरण्याक्ष लौगा
क्षि शरलोमा गोभिल ॥ वैखानस बालखिल्य वैसेही और महर्षि लोग।
॥ ४१ ॥ जो ब्रह्मज्ञान के और यम नियम के भी समुद्र ॥ प्रज्वलित अग्नि के
समान तप और तेजसे दीप्त अर्थात् प्रकाशवाले ये सब आये ॥ ४२ ॥ वहांपर
बैठेहुवे वेसब इस कथा को कहने लगे । कि धर्म अर्थ काम मोक्ष इनकी जड़
देह कही गई है ॥ ४३ ॥

तपःस्वाध्याय धर्माणां ब्रह्मचर्य्यव्रतायुषाम् ॥
हर्त्तारः प्रसृता रोगाःयत्र तत्र च सर्वतः ॥ ४४ ॥ रो
गाः कार्श्यकरा बलक्षयकरा देहस्य चेष्टाहराः दृ
ष्टा इन्द्रियशक्तिसंक्षयकराः सर्वाङ्गपीडाकराः ॥
धर्मार्थाखिलकाममुक्तिषु महाविघ्नस्वरूपा बला
त् प्राणानाशु हरन्ति सन्ति यदि ते क्षेमं कुतः प्राणि
नाम्?॥ ४५ ॥ ४६ ॥

भा० तप वेदपाठ और धर्मों का तथा ब्रह्मचर्य्य व्रत आयु इनके हरण क
रनेवाले रोग यहां वहां सब जगह फैलेहुवे हैं ॥ ४४ ॥ रोग दुबलापन कर
नेवाले, और बलका क्षयकरनेवाले, तथा शरीर की चेष्टा हरनेवाले, और इन्द्रि
य की शक्ति नष्टकरनेवाले देखे, और संपूर्ण शरीर में पीड़ा करनेवाले ॥ तथा
धर्म अर्थ और संपूर्ण काम मुक्ति इनमें बड़े विघ्नरूप ये रोग बलात्कार से प्राणों
को शीघ्र हरतेहैं जब ये रोग विद्यमान हैं तब प्राणियों को सुखकहां अर्थात् नहीं

मिल सका ॥ ५५ ॥ ५६ ॥

तत्तेषां प्रशमाय कश्चन विधि श्चिन्त्यो भवद्भिर्बुधै योग्यैरित्यभिधाय संसदि भरद्वाजं मुनिं तेऽब्रुवन् ॥ त्वं योग्यो भगवन् । सहस्रनयनं याचस्व लब्धं क्रमा दायुर्वेद मधीत्य यं गदभयात् मुक्ता भवामो वयम् ॥ ४७ ॥ ४८ ॥ इत्थं स मुनिभिर्योग्यैः प्रार्थितो विनयान्वितैः ॥ भरद्वाजो मुनिश्रेष्ठो जगाम त्रिदशालयम् ॥ ४९ ॥

भा० तिस्से उनके दूर होने के वास्ते आप ऐसे विद्वान् और योग्य पुरुषों से कोई प्रकार सोंचा जाना चाहिये इस तरह सभामें वे ऋषिलोग नाम लेकर भरद्वाज मुनिसे बोले ॥ ४७ ॥ हे भगवन् तुम योग्यहो । इन्द्र से प्रार्थना करोकि प्राप्त कियेहुवे आयुर्वेद को क्रमके साथ पढ़कर इन रोगोंसे हमलोग छूट जावें ॥ ४८ ॥ इस तरहपर विनयकरके युक्त और योग्य मुनियोंसे प्राथना किये गये वह मुनिश्रेष्ठ भरद्वाजजी महाराज स्वर्ग को गये ॥ ४९ ॥

तथेन्द्र भवनं गत्वा सुरर्षि गणमध्यगम् ॥ दृष्टवान् वृत्रहन्तारं दीप्यमान मिवानलम् ॥ ५० ॥ दृष्ट्वैव स मुनिं प्राह भगवान् मघवा मुदा ॥ धर्म्मज्ञ ! स्वागतन्तेऽथ मुनिं तं समपूजयत् ॥ ५१ ॥ सोऽभिगम्य जयाशीर्भिरभिनन्द्य सुरेश्वरम् ॥ ऋषीणां वचनं सम्यक् श्रावयन् मुनिसत्तमः ॥ ५२ ॥

भा० उसी प्रकार इन्द्रके भवनमें जाकर देवता और ऋषियोंके बीचमें बैठे हुवे वृत्रासुरके मारनेवाले तथा अग्निके समान प्रकाशमान् इन्द्रको देखा ॥ ५० ॥ उस भगवान् इन्द्रने मुनिको देखतेही आनन्द पूर्वक कहा ॥ हे धर्मके जानने

बोले ॥ तुम्हारा आना कुशल क्षेमके साथ हुवा इसप्रकार कुशल पूंछने के अनन्तर उस मुनीकी पूजा की ॥ ५१ ॥ उस मुनि श्रेष्ठ भरद्वाजजी ने इन्द्र से मिलकर और आशीर्वाद से प्रसन्न करके ऋषियों का कहना अच्छी तरह सुनाया ॥ ५२ ॥

व्याधयो हि समुत्पन्नाः सर्व्वप्राणिभयङ्कराः ॥ तेषां प्रशमनोपायं यथावद्वक्तु मर्हसि ॥ ५३ ॥ तमुवाच मुनिं साङ्ग मायुर्वेदं शतक्रतुः ॥ जीवेद् वर्षसहस्राणि देही नीरुङ् निशम्य यम् ॥ ५४ ॥ सोऽनन्तपारन्त्रिस्कन्ध मायुर्वेदं महामुनिः ॥ यथावदचिरात् सर्वं बुबुधे तन्मना शुचिः ॥ ५५ ॥

भा॰ संपूर्ण जीवोंको भयदेनेवाले रोग उत्पन्न हुवे हैं ॥ उनके शमन होने का उपाय आप ठीक ठीक कह सक्तेहो ॥ ५३ ॥ इन्द्रने अंगसहित आयुर्वेद उस ऋषिको पढ़ाया ॥ जिस को सुनकर देही निरोगहोकर सहस्र वर्ष जीताहै ॥ ५४ ॥ पवित्र और एकाग्रचित्त हुवे उस महामुनि भरद्वाजने तीन कांडवाले अपार आयुर्वेद को अच्छीतरह पर थोड़े दिनों में सब जान लिया ॥ ५५ ॥

तेनायुः सुचिरं लेभे भरद्वाजो निरामयम् ॥ अन्यानपि मुनीं श्चक्रे निरुजः सुचिरायुषः ॥ ५६ ॥ ततन्स्तज्जनित ज्ञानचक्षुषा ऋषयोऽखिलाः ॥ गुणान् द्रव्याणि कर्म्माणि दृष्ट्वा तद्विधिमाश्रिताः ॥ ५७ ॥ आरोग्यं लेभिरे दीर्घमायुश्च सुखसंयुतम् ॥ आयुर्वेदोक्तविधिनाऽन्येऽपि स्युर्मुनयो यथा ॥ ५८ ॥

चरकप्रादुर्भावः ।

यदा मत्स्यावतारेण हरिणा वेद उद्धृतः॥ तदा शे.
षश्च तत्रैव वेदं साङ्गमवाप्तवान् ॥ ५९ ॥ अथर्वा
न्तर्गतं सम्यक आयुर्वेदञ्च लब्धवान् ॥ एकदा
स महीवृत्तं द्रष्टुञ्चर इवागतः ॥ ६०॥

भा० उस से भरद्वाजजी ने आरोग्यता के साथ बहुत दिनतक आयु पाई। और मुनियों को भी निरोग और दीर्घायु किया ॥ ५६ ॥ सम्पूर्ण ऋषियों ने उस तन्त्र द्वारा उत्पन्न हुवे ज्ञानरूपी नेत्रों से गुण द्रव्य और कर्मों को देखकर उसकी विधिको स्वीकार किया ॥ ५७ ॥ आरोग्य और सुखके सहित दीर्घ आयुको पाया ॥ और भी मुनिलोग आयुर्वेद की कही विधिसे सुखी और दीर्घ आयु हुवे ॥ ५८ ॥ ॥ चरक का प्रादुर्भाव । जब भगवान ने मत्स्यावतार लेकर वेद निकाला । तब वहीं पर शेषजी ने अंग सहित वेद को पाया ॥ ५९ ॥ अथर्वण वेदके अन्तर्गत आयुर्वेद को अच्छे प्रकार हासिल किया ॥ एक समय में वह शेषजी पृथ्वीका समाचार देखने को जासूस के मानिंद आये ॥ ६० ॥

तत्र लोकान् गदैर्ग्रस्तान् व्यथया परिपीड़ितान्॥
स्थलेषु बहुषु व्यग्रान् म्रियमाणांश्च दृष्टवान् ॥
॥ ६१ ॥ तान् दृष्ट्वा तिदयायुक्त स्तेषां दुःखेन दुःखितः
॥ अनन्तश्चिन्तयामास रोगोपशमकारणम् ॥ ६२॥
सञ्चिन्त्य स स्वयं तत्र मुनेः पुत्रो बभूवह ॥

भा० वहां पर बहुतसे स्थानों में रोगोंसे ग्रसित और दुःख से पीड़ित । व्याकुल मरे से लोगों को देखा ॥ ६१ ॥ उनको देखकर बहुत दयावाले और उनके दुःख से दुःखित शेषजी रोग के शमन होनेका उपाय सोंचने लगे ॥ ६२ ॥ बाद अच्छी तरह पर सोंच कर शेषजी ने खुद वहांपर वेद और वेदांग के जानने वाले प्रसिद्ध और विशुद्ध

प्रसिद्धस्य विशुद्धस्य वेदवेदाङ्ग वेदिनः ॥ ६३ ॥ यत
श्चर इवायातो न ज्ञातः केनचिद्यतः ॥ तस्माच्चरक
नाम्नाऽसौ विख्यातः क्षितिमण्डले ॥ ६४ ॥ स भा
ति चरकाचार्य्यो वेदाचार्य्यो यथा दिवि ॥ सहस्र
वदनस्यांशो येन ध्वंसो रुजां कृतः ॥ ६५ ॥ आत्रेय
स्य मुनेः शिष्या अग्निवेशादयोऽभवन् ॥

भा० मुनिके पुत्र हुवे ॥ ६३ ॥ क्यों कि जिस कारण जासूस के से आये और किसीसे नहीं जाना उस कारण यह चरक नाम से संसार में प्रसिद्ध हुवा ॥ ६४ ॥ जिसने रोगों का नाश किया वह शेषजीका अंश चरकाचार्य्य पृथ्वी में शोभते हैं जैसे स्वर्ग में वेदाचार्य्य शोभते हैं ॥ ६५ ॥ अग्निवेशादिक बहुतसे मुनि आत्रेयजी के शिष्य हुवे ॥

मुनयो बहवस्तैश्च कृतं तन्त्रं स्वकं स्वकं ॥ ६६ ॥
तेषां तन्त्राणि संस्कृत्य समाहृत्य विपश्चिता ॥ च
रकेनात्मनो नाम्ना ग्रन्थोऽयं चरकः कृतः ॥ ६७ ॥

## धन्वन्तरिप्रादुर्भावः ।

एकदा देवराजस्य दृष्टिर्निपतिता भुवि ॥ तत्र तेन न
रा दृष्टा व्याधिभिर्भृशपीड़िताः ॥ ६८ ॥ तान् दृष्ट्वा
हृदयं तस्य दयया परिपीड़ितम् ॥ दयार्द्रहृदयः श
क्रो धन्वन्तरिमुवाच ह ॥ ६९ ॥

भा० उन्होंने भी अपने अपने ग्रन्थ किये ॥ ६६ ॥ बहुत अच्छी बुद्धिवाले चरक ने उनके ग्रन्थों को लाकर और ठीक करके अपने नामसे यह चरक

ग्रन्थ बनाया ॥ ६७ ॥ धन्वन्तरी का प्रादुर्भाव । एक समय में इन्द्र की दृष्टी पृथ्वीपर पड़ी ॥ उसमें उसने रोगसे अत्यन्त पीड़ित मनुष्य देखे ॥ ६८ ॥ उनको देखकर इन्द्रका हृदय दयासे अत्यन्त क्षोभित ऊवा ॥ दयासे सींचे ऊवे चित्तवाले इन्द्र ने धन्वन्तरि से कहा ॥ ६९ ॥

धन्वन्तरे । सुरश्रेष्ठ । भगवन् । किञ्चिदुच्यते ॥ योग्यो भवसि भूतानामुपकारपरो भव ॥ ७० ॥ उपकाराय लोकानां केन किन्न कृतं पुरा ॥ त्रैलोक्याधिपतिर्विष्णुरभून्मत्स्यादि रूपवान् ॥ ७१ ॥ तस्मात्त्वं पृथिवीं याहि काशीमध्ये नृपो भव ॥ प्रतीकाराय रोगाणामायुर्वेदं प्रकाशय ॥ ७२ ॥ इत्युक्त्वा सुरशार्दूलः सर्वभूतहितेप्सया ॥ समस्तमायुषो वेदं धन्वन्तरिमुपादिशत् ॥ ७३ ॥ अधीत्य चायुषो वेदमिन्द्रात् धन्वन्तरिः पुरा ॥ आगत्य पृथिवीं काश्यां जातो बाहुज वेश्मनि ॥ ७४ ॥

भा० हे देवताओं में श्रेष्ठ भगवान् धन्वन्तरि कुछ कहता हूं ॥ आप योग्य हो प्राणियोंके उपकार में तत्पर हूजिये ॥ ७० ॥ पहिले लोगोंके उपकारके वास्ते किसने क्या नहीं किया ॥ तीन लोक के मालिक भगवान ने मत्स्यादि रूपोंको धारण किया ॥ ७१ ॥ तिस्से तुम पृथ्वी पर जाओ और काशीके बीच में राजा बनो ॥ रोगों के दूर होने के वास्ते आयुर्वेद को प्रकाश करो ॥ ७२ ॥ इस प्रकार से कहकर इन्द्र ने सम्पूर्ण जीवों के हित की इच्छासे समस्त आयुर्वेद धन्वन्तरि को पढ़ाया ॥ ७३ ॥ पहिले धन्वन्तरि ने आयुर्वेद को इन्द्र से पढ़कर अनन्तर पृथ्वीपर आकर काशी में बाहुज के घर में जन्म लिया ॥ ७४ ॥

नाम्ना तु सोऽभवत् ख्यातो दिवोदास इति क्षितौ ॥

वालएव विरक्तोऽभूच्चचार सुमहत्तपः ॥ ७५॥ यत्ने न महता ब्रह्मा तं काश्यामकरोन्नृपं ॥ ततो धन्वंतरिर्लोके: काशीराजोऽभिधीयते ॥ ७६॥ हिताय देहिनां स्वीया संहिता विहिताऽमुना ॥ अयं विद्यार्थिनो लोकान् संहितान्ता मपाठयत् ॥ ७७॥

सुश्रुत प्रादुर्भावः।

अथ ज्ञानदृशा विश्वामित्र प्रभृतयोऽविदन्।

अयं धन्वन्तरिः काश्यां काशिराजो ऽयमुच्यते ॥ ७८॥
विश्वामित्रो मुनिस्तेषु पुत्रं सुश्रुत मुक्तवान्॥
वत्स: वाराणसीं गच्छ त्वं विश्वे श्वर वल्लभाम् ॥ ७९॥
तत्र नाम्ना दिवोदासः काशिराजोऽस्ति वाहुजः॥
स हि धन्वन्तरिः साक्षादायुर्वेद विदां वरः ॥ ८०॥

भा० वह पृथ्वीमें दिवोदास इस नामसे प्रसिद्ध हुवा। बालक पने में ही विरक्त हुवा और बहुत बड़ा तप किया ॥ ७५॥ ब्रह्माजी ने बड़े यत्न से उनको काशी का राजा बनाया ॥ तब से लोग धन्वन्तरिको काशीराज कहने लगे ॥ ७६॥ अनन्तर उन्होंने लोगोंके हितार्थ अपनी संहिता बनाई ॥ और विद्यार्थि लोगों को वह संहिता पढ़ाई ॥ ७७॥ सुश्रुत का प्रादुर्भाव। अनन्तर ज्ञान चक्षुसे विश्वामित्रादि मुनियोंने जाना। कि यह धन्वन्तरी है जिसको काशीमें लोग काशीराज कहते हैं ॥ ७८॥ उन मुनियों में से विश्वामित्र मुनिने अपने पुत्र सुश्रुत से कहा ॥ कि हेपुत्र तुम विश्वेश्वर की प्यारी काशी को जाओ ॥ ७९॥ वहां पर बाहुज का पुत्र दिवोदास इसनाम से काशिराज है ॥ वह आयुर्वेद जाननेवालों में श्रेष्ठ साक्षात् धन्वन्तरी है ॥ ८०॥

आयुर्वेदं ततोऽधीष्व लोकोपकृतिहेतवे ॥ सर्वे

प्राणिदयातीर्थमुपकारो महामखः ॥ ८१॥ पितुर्वचनमाकर्ण्य सुश्रुतः काशिकां गतः ॥ तेन सार्द्धं समध्येतुं मुनिसूनुशतं ययौ ॥ ८२ ॥ अथ धन्वन्तरिं सर्वे वानप्रस्थाश्रमे स्थितम् ॥ भगवन्तं सुरश्रेष्ठं मुनिभिर्बहुभिः स्तुतम् ॥ ८३ ॥ काशिराजं दिवोदासं तेऽपश्यन्विनयान्विताः ॥ स्वागतञ्च । इतिस्माह दिवोदासं यशोधनः ॥ ८४ ॥ कुशलं परिपप्रच्छ तथागमनकारणम् ॥

भा० सम्पूर्ण जीवों की दयाहै वह तीर्थ है और उपकार बड़ा यज्ञहै तिस्से लोगों के उपकार के अर्थ आयुर्वेद को पढ़ो ॥ ८१ ॥ पिताका वचन सुनकर सुश्रुत काशी को गया ॥ उस के साथ पढ़नेके अर्थ सौ मुनियों के पुत्र गये ॥ ८२ ॥ अनन्तर विनय युक्त उन सब मुनियों के पुत्रों ने वानप्रस्थाश्रम में स्थित देवताओं में श्रेष्ठ और बहुत से मुनियों से । स्तुति किये हुवे दिवोदास नाम काशिराज धन्वन्तरि को देखा ॥ ८३ ॥ यश है धन जिनका ऐसे दिवोदास नें अच्छा आनाहुवा अर्थात् बड़ी कृपाकी ऐसा कहा और कुशल तथा आगमन का कारण पूंछा ॥

ततस्ते सुश्रुतद्वारा कथयामासुरुत्तरम् ॥ ८५ ॥ भगवान्मानवान्दृष्ट्वा व्याधिभिः परिपीड़ितान् ॥ क्रन्दतो म्रियमाणांश्च जाताऽस्माकं हृदि व्यथा ॥ ८६ ॥ आमयानां शमोपायं विज्ञातुं वयमागताः॥

भा० तब उन्ह ने सुश्रुत के द्वारा अच्छी तरह पर कथन किया ॥ ८४ ॥ ८५ हे भगवान रोगोंसे दुखी और रोतहुवे मरते मनुष्यों को देखकर हमारे हृदय में पीड़ा उत्पन्नहुई ॥ ८६ ॥ रोगों का उपाय जानने के वास्ते हमलोग आये हैं ॥

आयुर्वेदं भवान् अस्मानध्यापयतु यत्नतः ॥ ८७ ॥ अङ्गीकृत्य वचस्तेषां नृपतिस्तानुपादिशत् ॥ व्याख्यातन्तेन ते यत्नाज्जगृहुर्मुनयो मुदा ॥ ८८ ॥ काशिराजं जयाशीर्भिरभिनन्द्य मुदान्विताः ॥ सुश्रुताद्याः सुसिद्धार्था जग्मुर्गेहं स्वकं स्वकम् ॥ प्रथमं सुश्रुतस्तेषु स्वतन्त्रं कृतवान् स्फुटम् ॥ सुश्रुतस्य सखायोऽपि पृथक् तन्त्राणि तेनिरे ॥ ९० ॥ सुश्रुतेन कृतं तन्त्रं सुश्रुतं बहुभिर्यतः ॥

भा॰ आप यत्न के साथ आयुर्वेद हमलोगों को पढ़ाइये ॥ ८७ ॥ उनका कहना स्वीकार करके राजाने उनको पढ़ाया ॥ उनसे पढ़ायेहुवेको उन मुनियों ने यत्नके साथ खुशीसे ग्रहण किया ॥ ८८ ॥ अच्छी तरह पर सिद्धहुवे प्रयोजनवाले आनंदयुक्त सुश्रुतादि मुनियोंने काशिराजको जयाशीर्वादोंसे प्रसन्न करके अपने अपने घरको गये ॥ ८९ ॥ उनमें पहिले सुश्रुतने अपने तन्त्रको स्पष्ट किया ॥ सुश्रुतके मित्रोंने भी अपने तन्त्रोंको अलग बनाया ॥ ९० ॥ सुश्रुत के बनायेहुवे तन्त्र को बहुतों ने अच्छी तरह पर सुना इसवास्ते ॥

तस्मात्तत्सुश्रुतं नाम्ना विख्यातं क्षितिमण्डले ॥ ॥ ९१ ॥

## इत्यायुर्वेदप्रकरणे नृणां प्रादुर्भावः

आयुर्वेदाब्धिमध्यादतिमतिमुनयो योगरत्नानि यत्नाल्लब्ध्वा स्वे स्वे निबन्धे दधुरखिलजनव्याधिविध्वंसनाय ॥ तत्तद्ग्रन्थाद्गृहीतैः सुवचनमणिभिर्भावमिश्रश्चिकित्साशास्त्रे जाड्यान्धकारं

प्रशमयितुमिमं स विधत्ते प्रकाशम् ॥१॥ ॥

श्रीपतिपदप्रसादादाशीर्भि र्भूमिदेवानाम् ॥

भावप्रकाशनाम्ना ग्रन्थोऽयं पठ्यतां सर्वैः ॥२॥

एतस्य निबन्धस्य फलं चिकित्सा पुरुषस्य पुरुषस्तु च

तुर्विंशति तत्त्वजीवात्म समवायस्तस्मा चतुर्विंशति तत्त्वा

नां जीवात्मनश्च स्वरूप निरूपणाय सृष्टिक्रम माह। (ख)

भा० सुश्रुत नाम से पृथ्वी पर प्रसिद्ध हुवा ॥ ८१ ॥ इस तरह पर आयुर्वेद के प्रकरण में मनुष्यों का प्रादुर्भाव हुवा है ॥

बहुत बुद्धिवान् मुनियों ने आयुर्वेद रूपी समुद्र के बीच में से योगरूपी रत्नों को यत्नसे पाकर सब लोगोंके रोग दूर होने के वास्ते अपने २ ग्रन्थों में स्थापन किया ॥ उन २ ग्रन्थों से लियेहुवे अच्छे २ वचनरूपी मणियों से भाव मिश्र के चिकित्सा शास्त्र में जो अज्ञरूपी अन्धकार है उसको दूर करने के वास्ते इस प्रकाश को बनाया है अर्थात् भावप्रकाश नाम ग्रन्थ को बनाया है ॥ १ ॥

श्रीभगवान के चरणों के प्रसाद से और ब्राह्मणों की आशीर्वाद से इस ग्रन्थको भाव प्रकाश नाम से सब पढ़ें ॥ २॥

इस ग्रन्थके सन्दर्भ का प्रयोजन पुरुषकी चिकित्सा अर्थात् रोगका प्रतीकार है। और पुरुष जो चौबीस तत्त्व जीव आत्मा इनका समवाय अर्थात् मेल है तिस्से चौबीसु तत्त्वों का और जीवात्मा के स्वरूप निरूपण के वास्ते सृष्टिका क्रम कहते हैं ॥ (ख) ॥

आत्माज्योतिश्चिदानन्द रूपो नित्यश्च निस्पृहः ॥

निर्गुणः प्रकृतेर्योगा त्सगुणः कुरुते जगत् ॥ १ ॥

सगुण इच्छादि युक्तः ॥ (ग)

सत्त्वं रजस्तमश्चेति गुणास्ते प्रकृतेः समाः ॥ सा ज

ड़ापि जगत् कर्त्री परमात्म चिदन्वयात् ॥ २॥

सतः साधोर्भावः. सत्त्वं प्रकाशकं ज्ञानं सुखहेतुः रजोरागा

त्मकं दुःखहेतुः ताम्यति ग्लानिं प्राप्नोति अनेनेति तमः आव
रकं मोहहेतुः। ते गुणाः समाः प्रकृति रित्यर्थः तथा स
ति न्यूनाधिकगुणाः विकृतिः अथ सुश्रुत मुपदिशन् धन्व
न्तरिः (ख)॥ [प्रकृतेःस्वरूपविशेषणमाह।]

भा० आत्मा प्रकाश और ज्ञानरूप तथा नित्य निरिच्छ निर्गुण है परंतु प्रकृति के योगसे सगुण होकर जगत् को करता है॥१॥ सगुण अर्थात् इच्छादिकर के युक्त (क)॥ सत्व रज तम इस तरह पर प्रकृति के वे सम गुण हैं। वे प्र कृति जड़ हुई भी अविनाशी ज्ञानरूप परमात्मा के चिदाभास से जगत को उत्प न्न करने वाली है॥२॥ साधु नाम उत्तम जो भाव अर्थात् धर्म को सत्व कह ते हैं वह प्रकाश करने वाला ज्ञान सुख का हेतु है॥ रज इच्छा प्रीति वाला दुःखका हेतु है। तम ग्लानि को देनेवाला और बुद्धिको आच्छादन करने वाला मोहका कारण है। वे गुण समहुवे प्रकृति कहलाते हैं। और जो न्यूना धिक हुवे विकृति कहलाते हैं॥ (क)॥
अनन्तर सुश्रुत को उपदेश करते हुवे धन्वन्तरि ने॥ (ख)॥
प्रकृतिके स्वरूप विशेष को कहा है॥

सर्वभूतानां कारणमकारणं सत्त्वरजस्तमोलक्षण मष्टरू
पमखिलस्य जगतःसम्भवहेतुरव्यक्तं नामेति॥ (ग)
अस्यायमर्थः। (घ) अव्यक्तं न व्यज्यतेस्मेति अव्यक्तं
मूलप्रकृत्यपरपर्य्यायं ततः सर्वभूतानां कारणं समवा-
यिकारणं अकारणं न विद्यते कारणं यस्य तत् सत्त्वरज
स्तमोलक्षणं सम सत्त्वरजस्तमः स्वरूपं अष्टरूपं, अव्यक्तं
महान् अहङ्कारः पञ्चतन्मात्राणीत्यष्टौ रूपाणि यस्य तत्
यत इन्द्रियाणां महाभूतानाञ्च कारणतया महदादयोऽ
पि सप्त प्रकृतयः एवमखिलस्य जगतः सम्भवहेतुरव्यक्त

मित्युपसंहार : ॥ (ङ)

भा० सम्पूर्ण जीवों का कारण और अकारण अर्थात् आप सबका कारण और अपना कोई कारण नहीं और सत्व रज तम लक्षणवाला अष्टरूप संम्पूर्ण जगत का उत्पत्तिहेतु अव्यक्त नाम है ॥ (ग) ॥

इसका अर्थ यह है कि (घ)। जो प्रगट नहीं होता वह अव्यक्त है अर्थात् मूल प्रकृति का दूसरा पर्य्याय है। जिस्से सब भूतोंका कारण अर्थात् समवायि कारण नय्यायिकोंके मत में द्रव्य गुणों का सम्बन्ध समवाय होता है। और यहां सांख्यके मत में द्रव्य द्रव्य का सम्बन्ध जिसको संयोग सम्बन्ध कहते हैं वह समवाय है ॥ अकारण,नहीं है कारण जिसका वह अकारण सम सत्व रज तम स्वरूप और अष्टरूप नाम अव्यक्त महान् अहंकार और पंच तन्मात्रा अर्थात् रूप रस गंध शब्द स्पर्श यह आठ रूप हैं जिसके वह अष्टरूप जैसे इन्द्रियों का अर्थात् चक्षु श्रोत्र जिव्हा नासिका और त्वचा इनका तथा महा भूतोंका अर्थात् पृथ्वी जल तेज वायु आकाश इनके कारण रूपसे महदादिकभी सातप्रकृति होतेहैं ॥

इस प्रकार संपूर्ण जगत के उत्पत्त का हेतु अव्यक्त है ॥ (ङ)

[प्रकृतिपुरुषयोः साधर्म्यमाह।]

उभावप्यनादी उभावप्यनन्तौ उभावप्यलिङ्गा वुभावपि नित्या वुभावप्यपरा वुभावपि सर्वगतौ इति उभावपि नित्यौ लयं क्वचिदपि न यातः उभावप्यपरौ न विद्यते परोऽपरो याभ्यान्तावपरौ (च)

अथातो नयो वैधर्म्यमाह।

एकातु प्रकृतिरचेतना त्रिगुणा वीजधर्म्मिणी प्रसवधर्म्मिराय मध्यस्थधर्म्मिणी चेति अचेतना जड़ा त्रिगुणा तुल्यगुणत्रयात्मिका वीजधर्म्मिणी सर्वेषां महदादीनां विकाराणां वीजत्वेनावस्थित प्रसवधर्म्मिणी पुरुषे

णाक्रान्ताक्षोभंप्राप्य सम्यगतिक्रम्य महदहङ्कारा
दि क्रमेण जगतः प्रसवित्री अमध्यस्थधर्म्मिणी सुख
दुःख भोग भोगिनी ॥ (छ) ॥

न तु सुखदुःख भोगादुदासीना पुरुषस्तु चेतनावान्
निर्गुणोऽप्रसवधर्म्मा वीजधर्म्मा मध्यस्थधर्म्मा चेति (ज)

भा० प्रकृति और पुरुष का साधर्म्य अर्थात् समान धर्मता कहते हैं।
दोनों अनादि दोनों अनंत दोनों अलक्षण दोनों नाश रहित दोनों अप
र अर्थात् जिनके परे कोई नहीं और दोनों सबमें व्याप्त इस प्रकार सा
धर्म्य है। दोनों नित्य अर्थात् कभी भी नाश को नहीं प्राप्त होते दोनों अ
पर, अर्पत नहीं है परे जिन्होंसे ॥ (च) ॥
साधर्म्य कथन करनेके अनन्तर विरुद्ध धर्म के देखने से उन का वै
धर्म्य कहते हैं। प्रकृति तो एक और जड़ तीन गुण वाली बीज ध
र्म वाली अर्थात् सब महदादि कों की बीजरूप होकर रहने वा
ली तथा प्रसवधर्मवाली अर्थात् महत्तत्त्व अहंकारादि
क्रमसे जगत को उत्पन्न करनेवाली अमध्यस्थ धर्मवाली अर्थात् सुख
दुःख के भोगको भोगनेवाली इस प्रकार प्रकृति पुरुषों का वैधर्म्य है।
अचेतना नाम जड़ा अर्थात् ज्ञान से रहित त्रिगुणा तीनगुणवाली वीजधर्म्मि
णी अर्थात् सब महदादि विकारों के बीजरूप होके रहनेवाली प्रसव धर्म्मि
णी अर्थात् पुरुष से आक्रान्त हुई क्षोभ को पाकर महत्तत्व अहंकारादि
क्रमसे जगत को उत्पन्न करनेवाली अमध्यस्थ धर्म्मिणी सुखदुःख के
भोग को भोगनेवाली ॥ (छ) ॥
न कि सुखदुःख के भोगसे तटस्थ होनेवाली। पुरुष तो चेतना वाला औ
र निर्गुण तथा अप्रसव धर्मवाला अवीज धर्मवाला और मध्यस्थ ध
र्मवाला इस प्रकार वैधर्म्य है ॥ (ज)

निर्गुणः अविद्यमान् सत्त्वादि गुणः। (क) ॥
अवीजधर्म्मा महाप्रलये महदादीनां विकाराणां प्रकृता

विव तस्मिन्नवस्थानात् मध्यस्थधर्म्मा सुखदुःखे
च्छाद्वेषादिभ्यःउदासीनः ॥ (ञ)॥

[प्रकृतेर्नामानि आह।]

प्रधानं प्रकृतिः शक्तिर्नित्या चाविकृतिस्तथा ॥
एतानि तस्या नामानि पुरुषं या समास्थिता ॥ ३॥

गुणानाह।

सत्त्वं रजस्तमस्त्रीणि विज्ञेयाः प्रकृतेर्गुणाः ॥ तैश्च
युक्तस्य चित्तस्य कथयाम्यखिलान् गुणान् ॥ ४॥

अथ सत्त्वादियुक्तस्य मनसो गुणानाह।

आस्तिक्यं प्रविभज्य भोजनमनुत्तापश्च तथ्यं वचो।
मेधाबुद्धि धृतिक्षमाश्च करुणा ज्ञानञ्च निर्दम्भता॥
कर्मानिन्दितमस्पृहञ्च विनयो धर्म्मः सदैवादरा।
देते सत्त्वगुणान्वितस्य मनसो गीता गुणा ज्ञानिभिः॥ ५॥

भा॰ निर्गुणः सत्व रज तम इन तीन गुणों से रहित ॥ (क) ॥ अवीच धर्म्मा महाप्रलय में महदादि विकारोंको प्रकृतिके मानिंद उसमें नरहनेसें मध्यस्थ धर्म्मा सुखदुःख इच्छा द्वेषादिकों से उदासीन अर्थात् बेप्रयोजन ॥ (ञ) ॥ ॥ प्रकृतिके नाम कहतेहैं ॥ प्रधान प्रकृति शक्ति नित्या अविकृति ये उसके नामहैं जो पुरुषका आश्रय करके रहती है ॥ ३॥ ॥ प्रकृतिके गुण कहते हैं ॥ सत्व रज तम ये तीन प्रकृति के गुण जाने गयेहैं। उन से युक्त चित्तके सब गुण कहताहूं ॥ ४॥

सत्त्वादि युक्त मनके गुण कहते हैं ।

आस्तिकता अच्छीतरह विभागकरके अर्थात् देवदेव बलि अतिथि इनको दे करके भोजन और क्रोधसे रहितहोना सचबोलना तथा मेधा बुद्धि धृति क्षमा करुणा ज्ञान और दम्भसे रहितहोना तथा निन्दासे रहितकर्म और नि

स्पृह विनय तथा सर्वदा आदरसे धर्म्माचरण करना ये सत्वगुण से युक्त हुवे मन के गुण ज्ञानियों से कहे गये हैं ॥ ५॥

अस्ति धर्म्ममोक्ष परलोकादिक मिति बुद्ध्या चरतीत्यास्तिकः स्तस्य भाव आस्तिक्यं अनुतापः अक्रोधः धृतिः भूतप्रेतस्म रक्रोध लोभाद्यावेशराहित्यं ज्ञानमात्मज्ञानम् । निर्दम्भ ता कपटाभावः कर्म्म अनिन्दितं अस्पृहं निष्कामं च। (क)

भा० धर्म्म मोक्ष परलोकादिक है इस बुद्धि से जो आचरण करता है वह आस्तिक उसका जो धर्म्म वह आस्तिक्य अनुताप सन्ताप रहित अर्थात् क्रोधका अभाव धृतिः भूत प्रेत काम क्रोध लोभादियों के आवेश से रहित होना ज्ञानं आत्माका ज्ञान निर्दम्भता कपटका न होना निन्दासे रहितकाम अस्पृहं इच्छासे रहित होना ॥ (क) ॥

## रजोगुणयुक्त मनसो लक्षणं।

क्रोधस्ताडन शीलता च बहुलं दुःखं सुखेच्छाधिका
दम्भः कामुकताऽप्यलीक वचनं चाधीरताहङ्कृतिः ।
ऐश्वर्य्यादभिमानितातिशयितानन्दोऽधिकश्चाटनं
प्रख्याता हि रजोगुणेन सहितस्यैते गुणाश्चेतसः॥ ६॥

(ख) अलीकवचनं मिथ्या कथनं अटनं पृथ्वी परिभ्रमणम् (ख)

भा० रजोगुण से युक्तहुवे मन का लक्षण ॥ क्रोध मार पीट करने का स्वभाव बहुत दुःख सुखकी अधिक इच्छा दम्भ स्त्री भोग करने की इच्छा झूठ बोलना धीरज न धरना (अहंकार) ऐश्वर्य्य से बहुत अभिमान होना और बहुत आनंद होना तथा घूमना रजोगुणवाले मन के यह लक्षण कहे गये हैं ॥ ६॥ अलीकवचनं मिथ्याभाषणकरना अटनं पृथ्वीपर घूमना। ॥ (ख) ॥

अथ तमोयुक्तमनसो लक्ष०

नास्तिक्यं सुविषण्णताति शयितालस्यं च दुष्टा मतिः
प्रीतिर्निन्दितकर्मे शर्मणि सदा निद्रालुताऽहर्निशम्।
अज्ञानं किल सर्वतोऽपि सततं क्रोधान्धता मूढता
प्रख्याता हि तमोगुणेन सहितस्यैते गुणाश्चेतसः॥७॥
तत्र प्रभूतसत्त्वस्तु सात्त्विकः पुरुषः स्मृतः। राज
सस्तामसश्चैव त्रिविधस्तेन मानवः॥८॥ ततो
ऽभवन्महत्तत्त्वं बुद्धितत्त्वापराभिधम्॥

भा० अनन्तर तमसे युक्त ज़वे मनका लक्षण॥ नास्तिकता अत्यन्त विषण्णता बक़्त आलस्य और दुष्टमति बुरे कामोंमे प्रीति और आराम में प्रीति सर्वदा रात्रि दिवस निद्रालुता और चारों तरफ़से निरंतर आज्ञान तथा क्रोधके मारे अन्धा होना और मूर्खता तमोगुण से युक्त ज़वे मनके यह गुण कहे गये हैं॥७॥ उसमें बक़्त सत्ववाला सात्त्विक पुरुष कहलाता है उसी तरह से रजोगुण अधिक वाला राजस तमोगुण अधिक वाला तामस इस प्रकार तीन तरह के मनुष्य कहे गये हैं॥८॥ उसके अनंतर दूसरे बुद्धि तत्त्व नामवाला॥ तीनों गुणों से युक्त सत्वाधिक स्फटिक समान महत्तत्त्व उत्पन्न ज़वा॥९॥

त्रिगुणं सत्त्वबहुलं निर्मलं स्फटिकोपमम्॥९॥
चिच्छाया प्राप्तचैतन्यं तदिच्छामयमीरितम्॥

ततः प्रकृतेस्त्रिगुणं त्रयोगुणा यत्र तत् तत्र सत्त्व बक़लं अत्राय मभिप्रायः। (क)॥ यथा निर्म्मले ह्रदादौ बहुद्रव्यपाता त्तदीयं जलं वर्द्धते तथा चिद्रूपपुरुषेणाक्रमणं तुल्यगुणत्रयात्मिकायाः प्रकृतेर्ज्ञानहेतुः प्रकाशः सत्त्वगुणोद्रेकः प्रवृद्धः सत्त्वतः प्रकृतेः सत्त्वबक़लं बुद्धितत्त्व

मभवत् ॥ (ख) ॥ महतस्त्रिगुणाज्जातो ऽहङ्कारस्त्रिगुणान्वितः ॥ सात्त्विको राजसश्चापि तामसश्चेति स त्रिधा ॥ १० ॥

भा० चित् छाया से प्राप्तहुवा चैतन्य उसकी इच्छावाला कहा गया ॥ उस के अनंतर प्रकृति के त्रिगुण तीनहैं गुण जिसमें वह त्रिगुण इससे यहांपर यह अभिप्रायहै कि । (क) । वह सत्त्वाधिक है । जैसे निम्मलजलाशय के बीच मे बहुतसी वस्तु गेरने से उसका पानी बढ़ताहै उसी प्रकार चिद्रूप पुरुष से घिरीहुई बराबर गुणवाली प्रकृति के ज्ञानका कारण प्रकाशरूप सत्वगुण बढ़ा । प्रकृति के सत्वगुण से बहुत बढ़ाहुवा सत्वाधिक बुद्धि तत्व हुवा ॥ (ख) ॥

महत्तत्व के त्रिगुण से त्रिगुणयुक्त अहंकार उत्पन्न हुवा । वह अहंकार सात्त्विक राजस तामस इस तरह से तीन प्रकार का हुवा ॥ १० ॥

महतः बुद्धितत्त्वात् त्रिगुणात् त्रयोगुणाः यत्र ततः ननुमहत्तत्वं त्रिगुणमुक्तमेव किमर्थं महतस्त्रिगुणादिति विशेषणं सत्यम् । (क) ॥ त्रिगुणादिति पुन विशेषणादुक्तं सत्त्वबहुलमिति विशेषणमत्र नानुवर्त्तते तेनाहङ्कारोत्पादकं महत्तत्वं त्रिगुणमपि रजोबहुलं बोद्धव्यम् (ख)

भा० त्रिगुणवाली महत् बुद्धितत्त्व से तीन गुण हैं जिसमें वह त्रिगुणी । यहां पर शंका करतेहैं कि महत्तत्व तीनगुणवाला कहाही गया था तव महत. त्रिगुणात्, यह विशेषण फिरसे किसवास्ते दिया । सचहै (क)

त्रिगुणात् यह फिरसे विशेषण देने से सत्त्वाधिक मालूम होताहै परन्तु यहांपर विशेषण पीछे नहीं जाता जिस्से अहंकार का उत्पन्नकरनेवाला महतत्व तीनगुणवाला भी रजोगुण अधिक जानना चाहिये ॥ (ख) ॥

अहङ्कारस्य रजो गुणान्वितस्य मनोधर्म्मत्वात् (ग)

अहंकारोऽभिमानव्यापार लक्षणमाह.

अहङ्कार स्त्रिविधस्तानाह सात्त्विक इत्यादि ।

तस्य त्रिविधस्य कार्य्यमाह।

जातानि सात्त्विकात्तस्मादिन्द्रियाणि स राजसात् ।

तानि श्रोत्रं त्वचो नेत्रं रसना नासिका तथा ॥ ११॥

वाग्घस्त चरणोपस्थं गुदान्येकादशो मनः ॥ पञ्च

बुद्धीन्द्रियाण्याहुः प्राक्तनानीतराणि च ॥ १२ ॥

कर्मेन्द्रियाणि पञ्चैव कथयन्ति विपश्चितः ॥

भा० रजोगुण के युक्त अहङ्कार का मनोधर्म होनेसे । (ग) ॥ अहंकार अभिमान व्यापार वाला उसका लक्षण कहेहैं ॥ अहंकार तीन प्रकार का है उनको कहते हैं । सात्त्विक राजस तामस । उन तीन अहङ्कारों के काम कहते हैं । उस राजस के सहित सात्त्विक अहङ्कार से इन्द्रियां उत्पन्न हुईं । वह कान त्वचा आँख जीभ नाक ॥ ११ ॥ वाणी हाथ पैर शिश्न गुदा ये दस, और ग्यारहवाँ मन । पण्डित लोग पहिली पांच को बुद्धिन्द्रिय कहतेहैं॥और दूसरी पांच को कर्म्मेन्द्रिय कहतेहैं ॥ १२ ॥

बुद्धीन्द्रियाणि बुद्धेराश्रयत्वात् कर्म्मेन्द्रियाणि क कर्म्माश्रयत्वात् सात्त्विकाहङ्काराज्जातत्वादिन्द्रियाणि प्रकाश लक्षणानि सत्त्वस्य प्रकाशकत्वात् ॥ (क) ॥

मनो बुद्धीन्द्रियं विज्ञैः कर्मेन्द्रिय मपि स्मृतम् ॥

मनोऽधिष्टितमेवेद मिन्द्रियं यत् प्रवर्त्तते ॥ १४ ॥

भा० बुद्धीन्द्रिय अर्थात् ज्ञानेन्द्रिय बुद्धीके आश्रय होनेसे और कर्मेन्द्रिय कर्म्मों के आश्रय होनेसे सात्त्विक अहंकार के उत्पन्न होने से इन्द्रियप्रकाश

लक्षण वाली हैं क्योंकि सत्त्व गुण का प्रकाश धर्म्म होने से ॥ (क) ॥ बुद्धिवान् लोग मन और बुद्धीन्द्रिय को कर्म्मेन्द्रिय भी कहते हैं ॥ यह इन्द्रियां मनके मिलनेही से अपने अपने कर्म्मों में प्रवृत्त होती हैं ॥

[तत्र इन्द्रियाणां विषयानाह]

शब्दः स्पर्शश्च रूपञ्च रसो गन्धो ह्यनुक्रमात् ॥
बुद्धीन्द्रियाणां विषयाः समाख्याता महर्षिभिः॥१५॥
वाच्यं ग्राह्यञ्च गन्तव्य मानन्दं त्याज्यमेव च ॥
कर्म्मेन्द्रियाणां विषया ज्ञातव्याः विषयो हृदः॥१६॥
तामसादप्यहङ्कार स्तन्मात्राणि सराजसात्। (हृदः मनसः॥ (ख) ॥ पञ्चाल्पसत्त्वसम्बन्धात् तल्लिङ्गानि भवन्ति हि ॥ शब्द तन्मात्रकं स्पर्शतन्मात्रं रूपमात्रकम् ॥ १७॥

भा० अव उस्में इन्द्रियों के विषय कहते हैं ॥ शब्द स्पर्श रूप रस गन्ध यह अनुक्रम से अर्थात् एकके पीछे एक इस क्रमसे बुद्धीन्द्रियों के विषय अर्थात आकाश का शब्द वायु का स्पर्श अग्निका रूप जलका रस पृथ्वीका गन्ध । इस क्रम से महर्षियों ने कहे हैं ॥ बोलना लेना चलना आनंद और छोड़ना यह कर्म्मेन्द्रिय के अर्थात् वाणी का बोलना हातका लेना पैर का चलना शिश्न का आनन्द और गुदा का मलत्याग इस क्रमसे ये कर्म्मेन्द्रियों के विषय जानने चाहियें और मनके विषय भी जानने चाहियें ॥ राजस के साथ तामस अहंकार से भी और थोड़े से सत्त्व संबंधसे उसी लक्षण वाली पांच तन्मात्रा उत्पन्नहुई ॥ वह शब्द तन्मात्रा के स्पर्श तन्मात्रक रूप तन्मात्रक रस तन्मात्रक गन्ध तन्मात्रक ये उत्पन्नहुई ॥ १७ ॥

रस तन्मात्रकं गन्ध तन्मात्रमिति तानि तु ॥

तल्लिङ्गानि मोहादि लिङ्गानि तान्यद्भुतस्वभावानि बाह्ये न्द्रिय ग्राह्याणि सा सा मात्रा यस्मिन् तत्तन्मात्रकम् (क)

तन्मात्रेभ्यो वियद्वायुवन्हि वारि वसुन्धरा ॥ (ग)
तानि पञ्च जायन्ते महाभूतानि तत्क्रमात् ॥ १०॥

एकोत्तर परिवृद्ध्या वियदादयो जायन्त इत्यर्थः। (ख) तद्यथा। शब्द तन्मात्राच्छब्द गुणं वियज्जायते; शा ब्द तन्मात्र सहितात् स्पर्श तन्मात्राच्छब्द स्पर्शगुणो वायुर्जायते। (घ) ॥

भा० तल्लिङ्गानि अर्थात् मोहादि लक्षणवाली वोह अद्भुत स्वभाववाली और बाह्येन्द्रियों से अर्थात् कान नाक इत्यादिकों से गृहण करने योग्य शब्दादिक तन्मात्राही है वोह योगियों से ही गृहण की जाती है वोह वो मात्रा है जिसमे वह तन्मात्रक हैं। (क) ॥ तन्मात्राओं से आकाश वायु अग्नि जल पृथ्वी ये पञ्च महाभूत क्रमसे अर्थात् शब्द से आकाश, स्पर्श से वायु, रूप से अग्नि, रस से जल, गन्ध से पृथ्वी, इसतरह उत्पन्न हुवे ॥ १० ॥
एक एक के उत्तर उत्तर बढ़नेसे आकाशादिक उत्पन्न हुवे। (ख) ॥
(ग) वह जैसे। शब्द तन्मात्रा से शब्दगुणवाला आकाश उत्पन्न हुवा। और शब्द तन्मात्रा के सहित स्पर्श तन्मात्रासे शब्दस्पर्श गुणवाला वायु उत्पन्न हुवा ॥ (घ) ॥

शब्दतन्मात्र स्पर्शतन्मात्र सहितात्रूप तन्मात्राच्छब्द स्पर्श रूप गुणो वन्हिर्जायते। (ङ) ॥
शब्द तन्मात्र स्पर्शतन्मात्ररूप तन्मात्र सहिताद्रस तन्मात्राच्छब्द स्पर्शरूप रसगुणं वारि जायते। (च) शब्द तन्मात्र स्पर्श तन्मात्र रूपतन्मात्र रसतन्मात्र

भा० शब्द तन्मात्र स्पर्शतन्मात्र के सहित रूप तन्मात्रा से शब्द स्पर्श रूप गुणवाली आग उत्पन्नहुई ॥ (ङ) ॥ शब्दतन्मात्र स्पर्शतन्मात्र रूपतन्मात्र सहित रस तन्मात्रा से शब्द स्पर्श रूप रस गुणवाला जल उत्पन्नहुवा (च)

---

सहितागंध तन्मात्राच्छब्द स्पर्श रूप रस गन्ध गुणा वसुन्धरा जायते । (छ) ॥

[अथ महाभूतानां गुणानाह]

शब्दः श्रोत्रेन्द्रियं चापि छिद्राणि च विविक्तता ।
वियतः कथिता एते गुणागुण विचारिभिः ॥ १९॥
विविक्तताः शरीराणां भावानां शिरास्नाय्वस्थिपेशी प्रभृतीनां जातिव्यक्तिभ्यां मिथः पृथक्त्वम् ॥ (क)

भा० शब्द तन्मात्र स्पर्शतन्मात्र रूपतन्मात्र रसतन्मात्र सहित गन्ध तन्मात्रा से शब्द स्पर्श रूप रस गन्धवाली पृथ्वी उत्पन्नहुई ॥ (छ) ॥
अनन्तर भूतोंके गुण कहते हैं ] शब्द श्रोत्रेन्द्रिय छिद्र अर्थात् छेक और विविक्तता अर्थात् असंयुक्तता ये आकाश के गुणके विचार करने वालों ने कहे हैं ॥ १९ ॥ विविक्तता अर्थात् शरीरोंके भाव ( शिरा ) छोटीनसें, (स्नायु ) मोटी नसें, हड्डी मांस की थैली इत्यादिकों की जाति और व्यक्तियों से दोनों का अलगपन। (क) ॥ गुण

स्पर्शस्त्वगिन्द्रियञ्चापि लघुता स्पन्दनन्तनोः ॥
चेष्टाः सर्वशरीरस्य वायोरेते गुणाः स्मृताः॥ २०॥
रूपं नेत्रेन्द्रियं पाकः सन्तापस्तीक्ष्णता तथा ।
वर्णो भ्राजिष्णुताऽमर्षः शौर्य्यं वन्हे गुंणा अमी ॥२१
रूपंलावण्यम् (ख) । पाकः उदराग्निनाहार पाकः

सन्तापः औष्ण्यम् । (ग) ॥ तीक्ष्णता आशुकारिता वर्णो गौरादिः । (घ) ॥ भ्राजिष्णुता दीप्तिः अमर्षः क्रोधः (ङ)

रसो रसेन्द्रियं शैत्यं स्नेहश्च गुरुता तथा ॥ सर्व्वं द्रव समूहश्च मुक्तं वारि गुणाः स्मृताः ॥ २२ ॥

भा० स्पर्श और त्वगेन्द्रिय भी तथा हलकापन शरीर का हिलना और सब शरीर की चेष्टा ये वायु के गुण कहे गये ॥ २० ॥ रूप और चक्षुरिन्द्रिय पाक संताप तीक्ष्णता वर्ण कान्ति क्रोध शूरता ये अग्नि के गुण कहे गये हैं ॥ २१ ॥ रूप सुन्दरता (ख) ॥ पाक जठराग्नि से आहार का परिपाक संताप (ग) ॥ गरमी तीक्ष्णता तेज़ी वर्ण गोरा रंग इत्यादि (घ) ॥ भ्राजिष्णुता दीप्ति अमर्षः गुस्सा । (ङ) ॥ रस और रसनेन्द्रिय ठंडापन तैलादिकों का चिकनापन भारीपन सब बहजानेवाली वस्तु का समूह और घाम ये सब पानी के गुण हैं ॥ २२ ॥

गन्धो घ्राणेन्द्रियं चापि काठिन्यं गौरवं तथा ॥ वसुन्धरा गुणा एते गदिता गुण वेदिभिः ॥ २३ ॥ शब्दः स्पर्शश्च रूपञ्च रसो गन्धश्च तत् क्रमात् ॥ तन्मात्राणां विशेषाः स्युः स्थूलभाव मुपागताः ॥ २४ ॥

भा० गन्ध और नासिकेन्द्रिय भी तथा कठिनता भारीपन ये गुण पृथ्वी के गुण के जानने वालों ने कहे हैं ॥ २३ ॥ शब्द स्पर्श रूप रस गन्ध ये क्रम से स्थूल भावको प्राप्त हुवे तन्मात्रों के विशेषण हैं ॥ २४ ॥

तत् क्रमात् शब्द तन्मात्रादि क्रमात् विशेषाः अनुभव योग्यैः सुख दुःख मोह रूपैर्धर्मै र्विशेष्यन्त इति विशेषाः अत्र कर्म्मणि घञ प्रत्ययः तन्मात्राणि त्वविशेषाणि य स्तान्यनुभवयोग्यैः सुखादिभि र्विशेष्टुं न शक्यन्ते सूक्ष्मत्वात् ॥ (च) ॥

प्रकृते: कारणायोगान्मता प्रकृति रेवसा ॥ मह
त्तत्वादय: सप्त प्रोक्ते विकृतय: स्मृता: ॥ २५॥
प्रकृति रेव कारणमेव नतु कस्यचित् कार्य्यमितर्थ: का
र्य्याणि इन्द्रियाणां सर्व्वभूतानां कारणत्वान्महर्षिभि
र्महत्तत्वादय: सप्त महानहङ्कार: पञ्चतन्मात्राणीति
॥ (क) ॥ प्रोक्ते: प्रकृते विकृतय: कार्य्याणि। (ख)

भा० तत्क्रमात् अर्थात् शब्द तन्मात्रादि क्रमसे विशेषा: अनुभव यो
ग्य सुख दुःख रूप धर्म्मोंसे प्रभेद कियेगये वह विशेष कहलाते हैं।
यहांपर कर्ममें घञ प्रत्यय है। तन्मात्रा तो अविशेषहैं क्योंकि उन
को अनुभव योग्य सुखादिकोंसे अलग नहीं कर सक्ते क्योंकि सूक्ष्म
होनेसे। (च) ॥

प्रकृति का कारण योग न होनेसे वही प्रकृति कारण कही गई है और
महत्तत्वादिक सात प्रकृतिके विकार कहे गये हैं ॥ २५॥ प्रकृति ही
कारणही अर्थात् किसीका कार्य्य नहीं और कार्य्य सब भूतों के अर्था
त् प्राणिमात्रों के और इन्द्रियों के कारण होने से महर्षियों ने महान्
अहंकार और पञ्च तन्मात्रा इस प्रकार। (क) ॥ महत्तत्वादि सात
शक्ति के अर्थात् प्रकृति के विकार कार्य्य कहेहैं ॥ (ख) ॥

इन्द्रियाणां च भूतानां कारणत्वान्महर्षिभि: ॥
महत्तत्वादय: सप्त प्रोक्ता प्रकृतयोऽपि च ॥ २६॥
तथा सति प्रकृति र्महानहङ्कार: पञ्च तन्मात्राणीत्ये
त्यष्टौ प्रकृतय: ॥ (ग) ॥

भा० महर्षियों ने इन्द्रिय और भूतोंके कारण होने से महत्तत्वादि सा
तों को प्रकृति कहाहै ॥ २६॥ इसवास्ते प्रकृति महान् अहंकार और
पञ्च तन्मात्रा इस प्रकार आठ प्रकृतियाँ हैं ॥ (ग) ॥

दशेन्द्रियाणि चित्तञ्च महाभूतानि पञ्च च ॥ एता
नि सृष्टिं जानद्भिर्विकाराः षोड़श स्मृताः ॥ २७ ॥

[विकाराः कार्य्याणि।]

एवं चतुर्विंशतिभिस्तत्वे सिद्धे वपुर्गृहे ॥ जीवा
त्मा नियते निघ्नोवसति स्वान्तदूतवान् ॥ २८ ॥

अत्र शब्दादीनां वियदादि महाभूतगुणानां धर्म्मिभ्यो
ऽभिन्नतया पृथकत्वं निरस्यन्नुक्तानाम् तत्वानामुप
संहारमाह । (क) ॥

भा॰ दशइन्द्रियां पांच महाभूत और चित्त इनको सृष्टि के जानने
वालोंने सोलह विकार ऐसा कहा है ॥ २७ ॥ सोलह विकार औ
र आठ कार्य्य इस प्रकार चौवीसों से सिद्ध हुवे तत्व ऐसे शरीर रूपी घर
में जीवात्मा शुभाशुभ कर्म्मों के स्वाधीन मन दूत के साथ रहता है ॥ २८ ॥
यहांपर आकाशादि महाभूतों के गुण शब्दादिकों का धर्म्मसे अर्थात् आ
काशादिकों से भिन्नता करके अलग निकाल कर कहे हुवे तत्वों का उपसं
हार कहते हैं ॥ (क) ॥

चतुर्विंशतिभिरिति तानि च प्रकृतयोऽष्टौ विका
राः षोड़शेति । महत्त्वत्तनि प्रकृत्यादीनां भावाः
नियतः शुभाशुभ कर्म्मणः । (ख) ॥ निघ्नः
आयत्तः स्वान्तदूतवान् मनोदूतयुक्तः संदेही क
थ्यते पाप पुण्य दुःख सुखादिभिः व्याप्तो वद्धश्च.
मनसा कृत्रिमैः कर्म्मबन्धनैः स जीवात्मा तस्य देहिनः
शरीरजीवात्मनोः संयोगकारकेण मनसा संयोगे ये
ये गुणा उत्पद्यन्ते । (ग) ॥

भा० चौह प्रकृतियां आठ और सोलह विकार इसप्रकार चौबीस तत्त्व हैं ॥ आत्मा और प्रकृत्यादियों के धर्म्म शुभाशुभ कर्मों के स्वाधीन मनो दूत के युक्त वह देही कहाता है। पाप पुण्य सुख दुःखादिकों से घिरा हुवा मन और कर्म बन्धनों से बन्धा वह जीवात्मा कहाता है उस देही के अर्थात् शरीर जीवात्मा का संयोग कराने वाले मन के संयोग में जो जो गुण उत्पन्न होते हैं ॥ (ग) उनको कहते हैं। इच्छा द्वेष दुःख सुख विषय का ज्ञान मन का प्रयत्न और संकल्प विचारणा स्मृति बुद्धि कला विद्या का जानना ॥ (घ) ॥

[तानाह] इच्छा द्वेष दुःख सुखानि विषय ज्ञानं प्रयत्नो मनः सङ्कल्पश्च विचारणा स्मृति स्था बुद्धिः कलाविज्ञता। (घ) ॥ प्राणस्योपरि यापनं गुद वक्षा दायो रधः प्रेरणम् ॥ नेत्रोन्मेष निमेष कृत्यकरणोत्साहाश्च जीवे गुणाः ॥ २६ ॥

इच्छा सुखहेतु रभिलाषः द्वेषो दुःखहेतुर्मनः प्रवृत्तिः। (क) ॥ सुखं प्रीतिः दुःखमप्रीतिः विषय ज्ञानं शब्दादि ज्ञानम् प्रयत्नः कार्य्ये तात्पर्य्यं मनः संशयात्मकं तस्य कर्म्म संकल्पः। (ख) ॥ विचारणा ऊहापोहाभ्यां वस्तुविमर्शः। (ग) ॥

भा० प्राण का ऊपर की तरफ निकालना और गुदा के मार्ग के वायु का नीचे निकालना नेत्र का निमेष और उन्मेष अर्थात् आंख का खुलना मिचना और काम करने का उत्साह ये जीव के गुण हैं ॥ २६ ॥

इच्छा सुख के अर्थ अभिलाषा द्वेष दुःख के हेतु मन की प्रवृत्ति। (क) ॥ सुख प्रीति अर्थात् आनंद दुःख प्रीति का न होना विषय ज्ञान शब्द स्पर्श रूप रस गन्ध इनका ज्ञान प्रयत्न कार्य में तात्पर्य्य मनः संशयात्मक अर्थात् है या नहीं इस प्रकार के संशय वाला उसका कर्म्म सङ्कल्प। (ख) ॥

विचारणा तर्क वितर्क द्वारा वस्तूका निश्चय करना ॥ (ग) ॥

स्मृतिः पूर्व्वानुभूतस्यार्थस्य स्मरणम् ॥ (घ) ॥ बुद्धिः निश्चयात्मिका कलाविज्ञता शिल्प शास्त्रादिबोधः प्राणस्य हृदय स्थितस्य वायोः उपरियापनम्। (ङ) ॥ मुखादिप्रति नयनम् गुदवर्त्मा वायोरधः प्रेरण मपानस्याधः प्रेरणं नेत्रोन्मेष निमेषो नेत्रयोरुन्मीलननिमीलने कृत्य करणोत्साहः कार्यारम्भे सामर्थ्ये नोत्साहः। (च) ॥ जीवे मनो युक्तस्य जीवात्मनोऽमी इच्छादयो गुणाः॥ (छ)

इतिश्री मिश्र लटकन तनय श्रीमन्मिश्र भाव विरचिते भावप्रकाशे सृष्टि प्रकरणं प्रथमं समाप्तम् ॥ १ ॥

भा० स्मृतिः पहिल अनुभव किये हुवे वस्तुका स्मरण। (घ) ॥ बुद्धिनिश्चयात्मिका अर्थात् निश्चयरूप कला विज्ञता शिल्प शास्त्र का जानना प्राणका हृदय में रहनेवाली वायू का ऊपरकी तरफ़ निकालना ॥ (ङ) ॥ अर्थात् मुख नासिकादि में लेजाना। गुदा के मार्ग से वायु का नीचे निकालना अर्थात् अपानवायु का नीचे निकालना ॥ नेत्रका निमेष और उनिमेष अर्थात् आँखका खोलना ढकना काम के करने में उत्साह काम के प्रारम्भ में सामर्थ्य द्वारा उत्साह। (च) ॥

इति श्री मिश्र लटकनके पुत्र श्री भाव मिश्र का निर्मित भाव प्रकाश ग्रन्थ में पहिला सृष्टि प्रकरण समाप्त हुवा ॥ १ ॥

---

चिकित्सायां शरीरी ह्यधिकृतः स शरीरी यथोत्पद्यते न द्बोधयितुं गर्भोत्पत्ति क्रममाह ॥ (क) ॥

गर्भोत्पत्ति भूमिस्तु रजस्वला स्त्री। (ख) ॥
[ततोरजस्वला स्वरूपमाह]

द्वादशाद्वत्सरादूर्द्ध मापञ्चाशत्समाःस्त्रियः ॥
मासि मासि भगद्वारा प्रकृत्यैवार्त्तवं स्रवेत् ॥१॥
आर्त्तवस्रावदिवसादृतुःषोडशरात्रयः॥ गर्भग्रह
णयोग्यस्तु स एव समयः स्मृतः॥२॥

भा० चिकित्सा में अर्थात् रोग के प्रतीकार में देही मुख्य किया गया है इस वास्ते वह देही जिस प्रकार उत्पन्न होता है उसको जानने के वास्ते गर्भ की उत्पत्ति का क्रम कहते हैं ॥ (क) ॥ गर्भ के उत्पत्ति की भूमि रजस्वला स्त्री हैं ॥ (ख) ॥ तिस्से रजस्वला का लक्षण कहते हैं ॥
बारह बरस के ऊपर से पचास बरस तक औरतें महीने २ स्वभाव से ही योनि द्वारा आर्तव को निकालती हैं अर्थात् कपड़े से बैठती हैं ॥१॥
कपड़े से बैठे हुवे दिन से सोलह दिन ऋतु कहलाता है और वही समय गर्भ धारण करने योग्य कहा गया है ॥२॥

सर्व्वासामेव चतुःवर्ण स्त्रीणां सर्ववादि सम्मतः (क)।
पूर्व्वोक्तःसमयः, ग्रन्थान्तरेतु विशेषः ॥ (ख) ॥
तद्यथा। (ग) ॥ स्नान दिवसादूर्द्ध द्वादशरात्रावधि
ब्राह्मण्याः दशरात्रावधि क्षत्रियायाः। (घ)
अष्टरात्रावधि वैश्यायाः षड्रात्रावधि शूद्रायाः गर्भधा
रणे शक्तिः॥ (ङ) ॥

भा० चारों वर्णों की सब स्त्रियों का यही ऋतुकाल सब वादियों के संमत है ॥ (क) ॥ पूर्वोक्त समय और ग्रन्थों में कुछ विशेष कहा है ॥ (ख) ॥ वह जैसे ॥ (ग) ॥ स्नान के दिन के ऊपर बारह दिन तक ब्राह्मणी का दस दिन तक क्षत्रिया की ॥ (घ) ॥ आठ दिन तक

[अथ रजस्वलाया नियमानाह]

आर्त्तवस्त्राव दिवसादहिंसा ब्रह्मचारिणी ॥ शयीत दर्भशय्यायां पश्येदपि पतिन्न च ॥ ३॥ करे शरावे पर्णे वा हविष्यं त्र्यहमाहरेत् ॥ अश्रुपातं न खच्छेद मभ्यङ्गमनुलेपनम् ॥ ४॥ नेत्रयो रञ्जनं स्नानं दिवास्वापं प्रधावनम् ॥ अत्युच्च शब्द श्रवणं हसनं बहु भाषणम् ॥ ५॥ आयासं भूमि खननं प्रवातञ्च विवर्ज्जयेत् ॥

भा० वैश्या का और छः दिनतक शूद्राका गर्भ धारण करने में सामर्थ्य होता है ॥ (ङ।) ॥ अनन्तर रजस्वला के नियम कहते हैं ॥ ❋ ॥ आर्त्तव स्राव अर्थात् कपड़े से होय उस दिनसे हिंसा न करे और ब्रह्मचर्य्य रक्खे तथा कुसा के विस्तरे पर सोवे और पतिको भी न देखे ॥ ३ ॥ हाथ पर या सकोरे में या पत्तेपर हविष्यान्न को भोजन करें ॥ और आँसू का गिराना नाखून काटना तेल लगाना चन्दनादि सुगंध द्रव्य लगाना ॥ ४ ॥ आँखों में सुरमा लगाना न्हाना दिनमें सोना बहुत दौड़ना ऊंचे शब्द को सुनना हंसना बहुत बोलना ॥ ५ ॥ श्रम करना ज़मीन खोदना और बहुत हवा का सेवन इन को रजस्वला छोड़ देवे ॥

[एतस्या नियमकरणे दोषानाह]

अज्ञानाद्वा प्रमादाद्वा लोभाद्वा दैवतश्च वा ॥ सा चेत कुर्य्यान्निषिद्धानि गर्भो दोषांस्तदाप्नुयात् ॥ ६॥ एतस्या रोदनाद्गर्भो भवेद्विकृत लोचनः ॥ नखच्छेदेन कुनखी कुष्ठी त्वभ्यङ्गतो भवेत् ॥ ७ ॥ अनुलेपात्तथा स्नानात् दुःखशीलोऽञ्जनादद्दक् ॥

भा० इनके नकरने में दोष कहते हैं ॥ वे समझी से या पागलपन से या लोभ से या दैव योग से वोह रजस्वला निषेध किये हुवे को करेतो गर्भ दोष कोप्राप्त होगा ॥ ६ ॥ इस के रोनेसे विकार युक्त नेत्र वाला गर्भ होगा नाखून के काटने से कुनखी और अभ्यंग से कुष्ठी होगा ॥ ७ ॥ अनुलेप और स्नान से सदा दुखी तथा आंख में आंजने से और दिनमें सोने से सदा सोने वाला होगा ॥

स्वापशीलो दिवास्वापाच्चञ्चलः स्यात् प्रधावनात् ॥ ८ ॥
अत्युच्चशब्दश्रवणाद्बधिरः खलु जायते ॥ तालु
दन्तोष्ठजिह्वासु श्यावो हसनतो भवेत् ॥ ९ ॥ प्र
लापी भूरिकथना दुन्मत्तस्तु परिश्रमात् ॥ स्खलते
भूमिखनना दुन्मत्तो वातसेवनात् ॥ १० ॥

भा० दौड़ने से चंचल होगा ॥ ८ ॥ बहुत ऊंचे शब्दके सुनने से बहिरा होगा तालुदांत ओठ जीभ में स्याही हसने से होगी ॥ ९ ॥ बहुत बोलने से बकवादी और बहुत श्रमसे उन्मत्त उत्पन्न होता है ॥ भूमि के खोदने से गिरता है और वायुके सेवन से उन्मत्त होता है ॥ १० ॥

[अथ रजस्वला कृत्यम्]

पूर्व्वं पश्येदृतुस्नाता यादृशं नरमङ्गना ॥ तादृशं
जनयेत् पुत्रं ततः पश्येत्पतिं प्रियम् ॥ ११ ॥
प्रियमिति भर्त्तर्य्यनासन्ने पुत्रादिकमपि पश्येत् चतुर्थ
दिवसेऽपि रजोनिवृत्तौ स्त्री पतिना सङ्गच्छेत् नतु रजोऽनु
वृत्तौ ॥ (क) ॥ यत आह।

भा० अनन्तर रजस्वला का कृत्य अर्थात् जो करना चाहिये ॥ चौथे दिन न्हाइहुई औरत जिस प्रकार के पुरुष को देखेगी उस प्रकार के पुत्र को उत्पन्न करेगी इसवास्ते पति को देखे अथवा पति पास नहो तो पुत्रादिकों को देखे ॥ ११ ॥

चौथे दिन में भी रज निवृत्त होगयाहो तो अर्थात् स्त्रियों का मासिक धर्म ब न्द होगया हो तो स्त्री पतिके साथ संभोग करें। और रजके निकलनेमें न क रें ॥ (क) ॥ जिस्से कि कहते हैं ॥

प्रवहत्सलिले क्षिप्तं द्रव्यं गच्छत्यधो यथा ॥ तथा बहति रक्तेतु क्षिप्तं वीर्य्यमधो व्रजेत् ॥ १२॥

[अथ भर्तृकृत्यम्]

तत्र गर्भाधाने निषिद्धं विहितं च कालं तयोः। (क) फलञ्चाह । आयुः क्षयभयाद्भर्त्ता प्रथमे दिवसे स्त्रियम् ॥ द्वितीयेऽपि दिने रत्यै त्यजेदृतुमतीं त था ॥ १३॥ तत्र यश्चाहितो गर्भो जायमानो नजीव ति ॥ आहितो यस्तृतीयेऽन्हि स्वल्पायुर्विकलाङ्ग कः ॥ १४॥ अत श्चतुर्थी षष्ठी स्यादष्टमी दशमी तथा ।द्वादशी वापि या रात्रिस्तस्यान्तां विधिना भजेत् ।१५।

भा० वेग से बहते हुवे पानी में डाली हुई वस्तु जैसे नीचे जाती है वैसे बहते हुवे रक्त में डाला हुवा वीर्य्य नीचे जावेगा ॥ १२॥ ॥ अनन्तर पतिका कृत्य ॥ उस गर्भाधान में जो निषिद्ध काल और विहित काल है। (क) उन दोनोंका फल कहते हैं ॥ आयुके क्षय होनेके भयसे पति पहिले दिन स्त्री के पास नजावे। वैसेही दूसरे भी दिन रतिके अर्थ रजस्वलाको छोड़ देवे अर्थात् रजस्वला के साथ दूसरे दिनभी भोग नकरें ॥ १३॥

उस में अर्थात पहिले दूसरे दिन में जो स्वराब हुवा गर्भ नहीं जीता। और जो तीसरे दिन किया हुवा वह थोड़ी आयुवाला शिथिल अंग उत्पन्न हो ताहै ॥ १४॥ इस्से चौथेदिन छठेदिन आठवेदिन दशवेंदिन औरतके साथ भोगकरें ॥ और बारवें दिन भी विधिके साथ भोग करें।१५॥

विधिना गर्भाधानोक्त विधिना । (क)- ॥

अतो तरोत्तरं विद्यादायुरारोग्यमेव च ॥
[तन्त्रान्तरे।] प्रजासौभाग्य मैश्वर्य्यं बलञ्चाभिग
मात् फलम् ॥ १६॥ मनो भवागार मुखेऽबलानां
तिस्रो भवन्ति प्रमदा जनानाम् ॥ समीरणा चन्द्र
मुखी च गौरी विशेष मासा मुप वर्णयामि ॥ १७॥
प्रधान भूता मदना तपत्रे समीरणा नाम विशेषना
डी॥ तस्या मुखे पतितं तु वीर्य्यं तन्निष्फलं स्या
दिति चन्द्र मौलि : ॥ १८ ॥

भा॰ विधिसे अर्थात् गर्भाधानोक्त विधिसे (क) इसमें उत्तरोत्तर अ
र्थात् चौथेसे छठेमेंछठे से आठवें इस क्रमसे आयु और आरोग्य की
अधिकता होती है ॥ और तन्त्रमे। स्त्री संभोग से प्रजा सौभाग्य ऐश्व
र्य और बल प्राप्त होता है ॥ स्त्रियों के कामदेव के मंदिर के मुखपर तीन
नाड़ियाँ होती हैं पहिली समीरणा दूसरी चन्द्र मुखी तीसरीगौरी इनका
विशेष लक्षण और वर्णन करता हूं ॥ १७ ॥ मदन के छत्रपर समीरणा
नाम विशेष नाडी है उसके मुखपर गिराहुवा वीर्य्य निष्फल होता है।
ऐसा चन्द्र मौलि काहते हैं ॥ १८॥ और जो दूसरी चान्द्रमसी नाड़ी है वोह
कामदेव के घरमें प्रधान है और वोह स्त्री कन्याकोही उत्पन्न करती है
तथा थोडे मैथुन के उत्सवमें साध्य होती है अर्थात् गर्भको धारण करती
है। ॥१९॥ ॥१९॥ ॥१९॥ ॥१९॥ ॥

या चापरा चान्द्रमसी च नाड़ी कन्दर्पगेहे भवति
प्रधाना ॥ सा सुन्दरी योषितमेव सूते साध्याभवे
दल्परतोत् सवेषु ॥ १९॥ गौरीति नाड़ी यदु प
स्य गर्भे प्रधानभूता भवति स्वभावात् ॥ पुत्रम्

प्रसूते बहुधाङ्गना सा कष्टेप भोग्यां सुरतोपविष्टा ॥ २०॥ [युग्मायुग्मरात्रीणां फलमाह]

युग्मासु पुत्रा जायंते स्त्रियोऽयुग्मासु रात्रिषु। तत्र दम्पत्योः सम्भोगे यादृक् पुमान्युक्तस्तादृङ्मुच्यते (क)

स्नातश्चन्दनलिप्ताङ्गः सुगन्ध सुमनोऽर्चितः॥

भुक्तवृष्यः सुवसनः सुवेशः समलङ्कृतः॥ २१॥

ताम्बूलवदनस्तस्याः मनुरक्तोऽधिक स्मरः॥

पुत्रार्थी पुरुषो नारी मुपेयाच्छयने शुभे॥ २२॥

भा० तीसरी गौरी नाड़ी स्वभावसे पुरुष गर्भमें प्रधानभूत होनीहै। वोह स्त्री कष्टसे उपभोग योग्य मैथुनपर आरूढ़ हुई पुत्रही को उत्पन्न करतीहै ॥ २०॥ ॥ युग्म और अयुग्म रात्रिका फल कहते हैं॥

युग्म रात्रिमें अर्थात् चार छः आठ दश बारह इन दिनों में पुत्र उत्पन्न होते हैं। और अयुग्ममें अर्थात् पांच सात नौ ग्यारह इन दिनोंमे कन्या उत्पन्न होनीहै॥ उन स्त्री पुरुषके संभोग में जैसा पुरुष होना चाहिये सो कहना है। (क)॥ स्नान किया हुवा शरीरमें चन्दन लगाया हुवा अच्छे सुगंधित पुष्पोंसे पूजन किया हुवा अच्छे दुग्धादि पदार्थोंको भोजन किया हुवा अच्छा कपड़ा पहिने हुवा अच्छे लिबास से रहनेवाला और अच्छे आभूषणोंको पहिरे हुवे ॥ २१॥ पान खाये हुवा उसमें अधिक प्रीति करता हुवा अधिक कामदेववाला पुत्रार्थी पुरुष अच्छे शयन पर स्त्री के पास जावे॥ २२॥

[तत्राऽयोग्यां स्त्रियमाह]

अत्याशितोऽधृतिः क्षुद्वान् सव्यथाङ्गः पिपासितः॥ बालो वृद्धोऽन्यवेगार्तस्त्यजेद्रोगी च मैथुनम् ॥ २३॥ तत्र स्त्री यादृशी योग्या तादृश्युच्यते। (क)। पुरुषस्य गुणैर्युक्ता विहिता न्यून भोजना॥ नारी

ऋतुमती पुंसां सङ्गच्छेत्तु सुतार्थिनी ॥ २४॥
[तत्राऽयोग्यां स्त्रियमाह]
रजस्वला व्याधिमती विशेषाद्योनिरोगिणी ॥
वयोऽधिका च निष्कामा मलिना गर्भिणी तथा ॥
॥ २५॥ एतासां सङ्गमात्पुंसां वैगुण्यानि भवन्ति
हि ॥

तत्र रजस्वला दिनत्रयं यावदृतौ निषिद्धा ॥ (क) ॥
यत उक्तम्। प्रथमेऽहनि चाण्डाली द्वितीये ब्रह्मघा
तिनी ॥ तृतीये रजकी पुंसां यथा वर्ज्या तथाङ्गना ॥ २६

भा॰ उसमें अयोग्य पुरुष कहते हैं ॥ बहुत भोजन किया हुवा धीरज न रखनेवाला भूखा शरीर मे पीडावाला प्यासा बालक बूढा और वेगों से अर्थात् मल मूत्र दि वेगो से पीडित और रोगी इतने मनुष्य - मैथुन को छोड देवें ॥ २४॥ उस्से जैसी स्त्री होनी चाहिये सो कहते हैं ॥ पुरुष की गुणों से युक्त और विहित तथा अल्प भोजन करने वाली। और पुत्रको चाहनेवाली ऋतुमती नारी पुरुष के साथ भोग करे ॥ २४॥ उसमें जैसी स्त्री त्यागनी चाहिये सो कहते हैं ॥ रजस्वला याने कपडों से बैठी हुई रोगवाली विशेष करके भगके रोगवाली बडी उमरवाली और कामदेव से रहित मैली गर्भिणी ॥ २५॥ इनके संग से पुरुष को विकार उत्पन्न होते हैं। उसमे रजस्वला तीन दिन जब तक कि ऋतुकाल में निषिद्ध है॥ (क) ॥ जैसे कहा है ॥ पहिले दिन चांडाली दूसरे दिन ब्रह्मघातिनी तीसरे दिन रजकी अर्थात् धोबिन जैसे पुरुषोको ये नछूनी चाहिये वैसेही औरत भी नछूनी चाहिये ॥ ॥ २६॥

व्याधिमती च वर्ज्या तत्र स्त्रीणां व्याधयः प्रदरादय उ
क्ता निषिद्धा तत्रापि विशेषाद्योनिरोगिणी ॥ (ख)

[गर्भावतरण क्रममाह।]

कामान्मिथुनसंयोगे शुद्धशोणित शुक्रजः॥
गर्भः संजायते नार्य्याः स जातो बाल उच्यते॥ २७॥

गर्भः शुद्धः अशुद्धस्तु गर्भोऽशुद्धः शुक्रः शोणितयोरपि दम्पत्योर्भवति यत आह। (ग)॥

दम्पत्योः कुष्ठ बाहुल्या दुष्ट शोणित शुक्रयोः॥
यदपत्यन्तयोर्जातं ज्ञेयं तदपि कुष्ठित मिति। २८॥

कुष्ठं संजातं यस्य तत् कुष्ठितम्, अत्र तारकादित्वादि तच् प्रत्ययः। (घ)॥

भा० रोगवाली छोड़ देने योग्य है उसमें औरतों के रोग प्रदरादि कहे उनसे युक्त निषिद्ध है उसमें भी विशेष करके योनिरोग वाली निषिद्ध है॥ (ख)॥ गर्भ के उत्पन्न होनेका क्रम कहते हैं॥ ॥ काम से दोनों के संयोग में स्त्री के शुद्ध रक्त और शुक्र से उत्पन्न हुवा गर्भ होता है वह हुवा बालक होता है॥ २७॥ गर्भ शुद्ध होता है और अशुद्ध तो स्त्री पुरुषों के अशुद्ध रक्त शुक्र से होता है। जैसे कि कहते हैं (ग) कुष्ठ रोग की अधिकता से बिगड़े हुवे रक्त शुक्रवाले उन स्त्री पुरुषों से जो सन्तान उत्पन्न हुई उसको भी कोढ़ी जानना चाहिये॥ २८॥ कुष्ठ उत्पन्न हुवा है जिसको वह कुष्ठित है। यहां पर तारका दित्वसे इतच प्रत्यय हुवा है॥ (घ)॥

यत्तु, वातादि दुष्टरेतसः प्रजोत्पादने न समर्थाः (ङ) इति सुश्रुतः॥ तत्र शुद्ध प्रजोत्पादने न समर्था इति बोद्धव्यम्। (च)॥ रोगादिना शुद्धास्तु प्रजां वातादि दुष्टशुक्राः अपि जनयन्ति जन्मांध

बधिरपङ्ग्वादि सम्भवात् ॥ (छ) ॥
ऋतौ स्त्री पुंसयोर्योगे मकरध्वज वेगतः ॥ पुंसः
सर्व्वशरीरस्थः रेतो द्रावयतेऽथ तत् । वायुर्मेह
नमार्गेण पातयत्यङ्गनाभगे ॥ तत संस्रुत्य त्या
त्तमुखं याति गर्भाशयं प्रति ॥ तत्र शुक्रवदायाति
नार्त्तवेन युतं भवेत् ॥ ३० ॥

भा० जो कि वातादि दोषों से दुष्ट हुवा शुक्र सन्तान उत्पन्न करनेमें नहीं समर्थ होता ऐसा सुश्रुत ने कहाहै (ङ) ॥ वहांपर शुद्ध संतान उत्पन्न करनेमें नहीं समर्थ होता ऐसा जानना चाहिये ॥ (च) ॥ रोगादिकों से अशुद्ध और वातादि दोषों से दुष्ट शुक्रवाली भी संतानको उत्पन्न करती हैं क्यों कि जनम के अन्धे बहिरे लूले इत्यादि उत्पन्न होने से ॥ (छ) ॥

ऋतुकाल में स्त्री पुरुष के मिलनेमें कामदेवके वेग से लिंग और योनिके संघर्षण से उष्णवायु द्वारा ताड़ित ॥ २९ ॥ पुरुष के सब शरीर में रहनेवाला शुक्र पिघलता है अनंतर वायु उसको लिंगके मार्ग से औरत की भगमें डालता है ॥ उसको आश्रय करके खुले मुखवाले गर्भाशय याने बच्चेदानी में जाताहै। वहांपर शुक्र के मानिंद आयेहुवे आर्त्तवसे याने हैज़से मिलजाता है ॥ ३० ॥

## [गर्भाशयस्य स्वरूपमाह]

शङ्खनाभ्याकृति योनि स्त्र्यावर्त्ता सा च कीर्तिता ॥
तस्यास्तृतीये त्वावर्त्ते गर्भशय्या प्रतिष्ठिता ॥ ३१ ॥
यथा रोहित मत्स्यस्य मुखं भवति रूपतः ॥ तत्
संस्थानां तथारूपां गर्भशय्यां विदुर्बुधाः ॥ ३२ ॥

भा० गर्भाशय का लक्षण कहतेहैं ॥ शंख के नाभ की आकार तीन आवर्तवाली योनि कही गई है उसके तीसरे आवर्त्त में गर्भ

शय्या स्थापन की गई है। ॥ ३१ ॥ जैसे आकारसे रोहू मछली का मुख होता है वैसेही आकाररूप गर्भशय्याका पंडित लोग जानते हैं ॥ ३२ ॥

अयमर्थः। गर्भशय्या मुखं रोहित मत्स्यैव भवति यथा च रोहित मत्स्यस्य स्थितिर्जले भवति तथा पित्ताशय पक्वाशयमध्ये गर्भशय्यायाः स्थितिर्भवति रूपमपि तस्यैव भवति यथा रोहितस्य मुखं स्वल्पमाशयस्तु महानित्यर्थः ॥ (क) ॥

शुक्रार्त्तवसमास्लेषो यदैव खलु जायते। जीवस्तदेव विशति युक्तः शुक्रार्त्तवान्तरः ॥ ३३ ॥

भा० यह अर्थ है, गर्भशय्या का मुख रोहू मछली ही के मानिंद होता है। और जैसे रोहू मछली का रहना पानीमें होता है वैसे पित्ताशय और पक्काशय के बीच में गर्भ शय्या की स्थिति है और रूपभी उसीके मानिंद है जैसे रोहूका मुख थोडी जगह और यों बहुत बड़ाहै ॥ (क) ॥ वहीं शुक्र और आर्त्तवका संयोग होता है उसी समय में शुक्र और आर्त्तवके बीच रहनेवाला जीव उनसे मिलाहुवा प्रवेश करता है ॥ ३३ ॥

सूर्य्यांशोः सूर्य्यमणितोह्यु भयस्माद्युताद्यथा। वन्हिः सञ्जायते जीवस्तथा शुक्रार्त्तवाद्युतात् ॥ ॥ ३४ ॥ अंत्मानादिरनन्तश्चाऽव्यक्तो वक्तुं न शक्यते ॥ चिदानन्दैकरूपोऽयं मनसापि न गम्यते ॥ ३५ ॥ एवंभूतोऽपि जगतो भाविनी बलवत्तया। अविद्या स्वीकृते कर्म्मवशो गर्भं विशत्यसौ ॥ ३६ ॥

भा॰ सूर्य के किरण और सूर्य्य कान्त मणि इन दोनों के मिलने से जैसे आग उत्पन्न होती है वैसे शुक्र और आर्त्तव के मिलने से जीव उत्पन्न होता है ॥ ३४॥ अनादि अनंत और अव्यक्त जिसको कह नहीं सके। तथा चिदानन्द ही है एक रूप जिसका ऐसा यह आत्मा मनसेभी नहीं जाना जाता ॥ ३५ ॥ इस प्रकार का हुवाभी जगत की भावी की बलवत्ता से अविद्या के द्वारा स्वीकार किया गया और कर्म के वशहुवा यह आत्मा गर्भ में प्रवेश करता है ॥ ३६ ॥

[गर्भे चतुर्विंशति तत्त्वमयम्]

स एव वेत्ता रसनो द्रष्टा घ्राता स्पृशत्यसौ ॥ श्रोता वक्ता च कर्त्ता च गन्ता रन्तोत्सृजत्यपि ॥ ३७॥

दिने व्यतीते नियतं सङ्कुचत्यम्बुजं यथा ॥ ऋतौ व्यतीते नार्य्यास्तु योनिः संव्रियते तथा ॥ ३८ ॥

भा॰ गर्भ में चौबीस तत्त्व मय । वही जाननेवाला और स्वाद का लेनेवाला देखनेवाला सूंघनेवाला यह स्पर्श करता है। तथा सुननेवाला बोलनेवाला करनेवाला चलनेवाला रन्तको छोड़ता है ॥ ३७ ॥ दिन के व्यतीत होने में जैसे नियम के साथ कमल संकोच को प्राप्त होता है अर्थात् सिकुड़ जाता है वैसेही स्त्री की योनि ऋतुकाल के व्यतीत होने में सिकुड़ जाती है ॥ ३८ ॥

ऋतौ रजोदर्शनात् । षोडशनिशात्मके काले तौ धर्मेतर पुरःसरौ । योनिरत्र धराद्वारम् । (क)॥

बीजेऽन्तर्वायुना भिन्ने द्वौ जीवौ कुक्षिमागतौ ॥ यमावित्यभिधीयेते धर्मेतर पुरःसरौ ॥ (३९)॥

भा॰ ऋतु में अर्थात् रजस्वला हुवे दिन से सोलह दिनतक । के समय में। वे दोनों धर्म और अधर्म अगुवे हैं जिनके। यहां पर योनि पृथ्वी का द्वार है । (क) ॥

भाग वायु से दो वीजों के अलग् होने पर दो जीव कुख में जाते हैं तिस हेतु जोड़ा ऐसे कहे जाते हैं धर्म और अधर्म अगुवे हैं जिनके ॥ ३९॥

धर्म्मस्तदितरो ऽधर्म्मस्तौ पुरःसरौ ययोः तेन यमौ धर्म्माधर्म्माभ्यां भवत इत्यर्थः । (ख) ॥

आधिक्ये रेतसः पुत्रः कन्या स्यादार्त्तवेऽधिके।
नपुंसकं तयोः साम्ये यथेच्छा परमेश्वरी ॥४०॥

नन्वेवं सति कथं पुत्रोत्पत्तिः स दैवार्त्तवस्यैव वाहु स्यात् ॥ (ग) ॥ यत उक्तम् ॥ आर्त्तवं चतुरंजलि प्रमाणं शुक्रं प्रसृति मात्रमिति ॥ (घ) ॥

भा० धर्म उस्से दूसरा अधर्म्म वे दोनों अगुवे हैं जिनके तिस हेतु जोड़ा धर्माधर्म से होता है ॥ (ख) ॥ शुक्र की अधिकता से पुत्र उत्पन्न होता है और आर्त्तव अर्थात् स्त्री रज के अधिक होने से कन्या होती है । तथा उन दोनोंके बराबर होने से नपुंसक होता है जैसी इच्छा परमेश्वर की होवे ॥ ४०॥
यहांपर शंका करते हैं कि ऐसा होतो सर्वदा आर्त्तव ही की आधिक्यता होती है तिस्से कैसे पुत्रकी उत्पत्ति होती है ॥ (ग) ॥
जैसे कि कहा है । आर्त्तव का प्रमाण चार अञ्जली है और शुक्र का एक पसर भर अर्थात् चुल्लू भर है ॥ (घ) ॥

[वाग्भटेऽप्युक्तमात्रेयादिभिः]

मज्जा मेदो वसा मूत्र पित्त श्लेष्म शकृत् प्रसृक्।
रसो जलं च देहेऽस्मिन्नेकैकाञ्जलि वर्द्धितम् ॥
४१ ॥ पृथक् च प्रसृतं प्रोक्तमोजो मस्तिष्करेतसाम्।
द्वावञ्जली तु दुग्धस्य चत्वारो रजसस्त्रने ॥ ४२॥

भा॰ वाग्भट में भी आत्रेयादि मुनियों ने कहाहै। मज्जा अर्थात् हड्डी के भीतर का गूदा मेद वसा अर्थात् चरबी मूत्र पित्त कफ मल रुधिर रस और जल ये क्रम से एक २ अंजुलि अधिक हैं ॥ ४१ ॥ और अलग् कहा गया है एक एक पसा भर ओज और माथे में का भेजा तथा शुक्र। और दो अञ्जुली दूध और चार अञ्जुली रज ॥ ४२ ॥

समधातोरिदं मानं विद्यात् वृद्धिक्षयावतः। इति ॥ (क)। नैवं, यतो गर्भाशयस्थमेव शुक्रमार्त्तवं च गर्भोत्पत्तिहेतुः शुक्रं कदाचिदत्यन्तहर्षवशाद्दुग्धादि शुक्रलत्व द्रव्यसेवनात् शुक्र बाहुल्यात् गर्भाशये बहु स्रवति कदाचिद्वै मनस्यादिना शुक्राल्पत्वात्स्वल्पमिति एवमार्त्तवमपीति न दोषः ॥ (ख) ॥

भा॰ यह समधातु का मान है। इससे न्यूनाधिक होने से क्षय वृद्धि जानना चाहिये ॥ (क) ॥ इस तरह पर नहीं जैसे गर्भाशय में रहने वाला ही शुक्र और आर्त्तव गर्भकी उत्पत्ति का कारण है तो शुक्र कदाचित् बहुत खुशीके वश से अथवा दुग्धादि शुक्र को बढ़ानेवाली वस्तुओं के से या शुक्र के बाहुल्यता से गर्भाशय में शुक्र बहुत गिरता है। अथवा कदाचित् वैमनस्य से अथवा शुक्रकी अल्पता से थोड़ा गिरता है इसी तरह आर्त्तव भी इससे दोष नहीं ॥ (ख) ॥

[सुश्रुतः पुनराह ॥]

वैलक्षण्याच्छरीराणामस्थायित्वा तथैव च ॥ दोष धातु मलानां तु परिमाणं न विद्यते ॥ ४३ ॥

वैलक्षण्यात् दीर्घह्रस्व कृशादि भेदेन सादृश्याभावात् अस्थायित्वात् वयोऽहर्निशर्त्तु भुक्तेष्वेक मात्रानवस्था

नान् एवं तामभिसङ्गम्य पुनर्मासाद् भजेदसौ मासादूर्द्ध मितिशेषः अर्वाक् गमनेन गर्भद्वार विघट्टनात् गर्भच्युति प्रसङ्गःस्यात् केचित्तु, पुनः पुष्पदर्शनेन गर्भालाभ निश्चये मासादूर्द्ध गच्छेत् लब्ध गर्भे नैवगच्छेदिति वदन्ति ॥ (क) ॥

तत्र परिहार्य्ये परिहारार्थं सद्योगृहीतगर्भाया लक्षणमाह ॥ (ख) ॥

भा० और सुश्रुत ने कहाहै। शरीरों की विलक्षणता से तथा क्षण भंगुरपने से दोष धातु मल इनका परिमाण नहीं जाना जाता ॥ ४२॥ वैलक्षण्यसे अर्थात् लंबा छोटा दुबला मोटा इन भेदों करके समान नहोने से और स्थायि न होने से अर्थात् अवस्था रात दिन ऋतु और भोजन इन में एक तरह नरहने से । इस प्रकार उसके साथ संभोग करके फिर से महीने भरमें संभोग करें परंतु महीने से ऊपर अर्थात् रजस्वला होने के उपरांत संभोग करें क्यों कि इस्से पहिले गमन करनेमें गर्भद्वार के विघट्टनसे गर्भपात होता है। कोई कहतेहैं कि फिर्से रजस्वला होने में गर्भके नरहनेके निश्चय होने पर महीने के ऊपर गमन करें और गर्भ रहे तो नगमन करें। ऐसा कोई कहते हैं ॥ (क) ॥

उसमें दूर करने के योग्य को दूर करने के वास्ते तत्काल गृहण की हुई गर्भका लक्षण कहते हैं ॥ (ख) ॥

शुक्रशोणित योर्योनेरस्रावोर्थ श्रमोद्भवः॥
सक्थिसादः पिपासाच ग्लानिः स्फुर्त्ति भगे भवेत्।
॥ ४४ ॥ [अथ तस्या एवोत्तरकालीनं लक्षणमाह]
स्तनयोर्मुख काष्र्ण्यं स्याद्रोमराज्युद्गम स्तथा॥
अक्षि पक्ष्माणि चाप्यस्याः संमील्यन्ते विशेषतः॥
॥ ४५ ॥ छर्दयेत् पथ्यभुक्चापि गन्धादुद्विजते शुभात्

प्रसेकः सदनं चैव गर्भिण्या लिङ्गमुच्यते ॥ ४६ ॥

[तत्र पुत्रगर्भवत्या लक्षणं]

पुत्रगर्भयुतायास्तु नार्य्या मासि द्वितीयके ॥ गर्भो गर्भाशये लक्ष्यः पिण्डाकारोऽपरं शृणु ॥ ४७ ॥

पिण्डो वर्त्तुलाकृतिः मासि द्वितीयक इत्यस्य गर्भः पिण्डाकारो लक्ष्यः इत्यनेनैवान्वयो न त्वग्निमश्लोकेऽपि ॥ (क) ॥

दक्षिणाक्षि महत्त्वं स्यात् प्राक्क्षीरं दक्षिणे स्तने ॥ दक्षिणोरुः सुपुष्टः स्यात् प्रसन्नमुखवर्णता ॥ ४८ पुन्नामधेयद्रव्येषु स्वप्नेष्वपि मनोरथः ॥ आम्रादि फलमाप्नोति स्वप्नेषु कमलादि च ॥ ४९ ॥

भा० शुक्र और रुधिर का योनि से न निकलना काममें श्रमहोना जांघ में पीड़ा प्यास ग्लानि और योनिमें फड़कना ये लक्षण होते हैं ॥ ४४ ॥ अनन्तर उसीका पश्चात् कालका लक्षण कहते हैं। छातियों के मुखका कालापन, नाभिके ऊपर से स्तनतक रोमोंकी कतार खड़ी होना, और इस की विशेष करके आंखों की पलकें गिरती हैं ॥ ४५ ॥ हितकारी भोजन को भी गेरे और अच्छे गन्ध से क्लेश होवे, प्रसेक और पीड़ा ये गर्भिणी के लक्षण कहेहैं ॥ ४६ ॥ [इसमें पुत्रगर्भवाली का लक्षण कहते हैं] पुत्रगर्भवाली स्त्री का दूसरे महीने में गर्भ गर्भाशय में पिंड के आकार अर्थात् गोल जानना चाहिये और दूसरा सुनो ॥ ४७ ॥ पिंड अर्थात् गोल आकार महीने दूसरे का इसतरह पर इसका गर्भ पिंडाकार लक्ष्य है इस प्रकार इसीके साथ अन्वय है न कि अग्निमश्लोक में भी ॥ (क) ॥ दाहिनी आंख बड़ी होजे और पहिले दाहिनी चूचीमें दूध होवे तथा दाहिनी जांघ भारी होवे और मुखपर अच्छी रंगत होवे ॥ ४८ ॥

स्वप्न में भी पुरुषनाम वाली वस्तु में इच्छा । स्वप्न में आम आदि फलों को और कमलादि कों को पातीहै ।४९ ॥

कन्या गर्भवती गर्भे पेशी मासि द्वितीयके ॥ पुत्री गर्भस्य लिङ्गानि विपरीतानि चेक्षते ॥ ५० ॥

[ पेशी दीर्घा कृतिः। ]

नपुंसकं यदा गर्भे भवेद्गर्भोऽर्बुदा कृतिः ॥ उन्नत भवतः पार्श्वे पुरस्तादुदरं महत् ॥ ५१ ॥

अर्बुदं वर्त्तुलं फलार्द्ध तुल्यं नपुंसक विशेषमाह ॥(क)

आसेक श्च सुगन्धी च कुम्भीकश्चे र्ष्यक स्तथा ॥ अमी सशुक्रा बोद्धव्या अशुक्रः षण्ड संज्ञकः ॥५२॥

भा० कन्या गर्भ वाली के दूसरे महीने के गर्भ में मांस की थैली होती हैं ॥ कन्या गर्भके चिन्ह उससे विपरीत देखे जाते हैं ॥ ५० ॥
[ पेशी अर्थात् दीर्घाकार ] जब गर्भमें नपुंसक होवे तब गर्भ अर्बुदाकार अर्थात् गोल फलके अर्धभाग समान आकार होता है दोनों पासे ऊंचे होते हैं और पेट आगेकी तरफ़ बड़ा होता है ॥ ५१ ॥
अर्बुद अर्थात् गोलफल के आधे भागके समान आकार ॥ (क) ॥
नपुंसक विशेष को कहते हैं । आसेक सुगन्धी कुम्भीक ईर्षक ये सशुक्र नपुंसक जानने चाहिये अशुक्र नपुंसक षंड संज्ञक है ॥ ५२ ॥

[ एतेषां लक्षणमाह ]

पित्रोस्तु स्वल्प वीर्यत्वा दासेक्यः पुरुषो भवेत् ॥ स शुक्रं प्राश्य लभते ध्वजोत्थानमसंशयं ॥ ५३ ॥

भा० इनके लक्षण कहते हैं । पिता के थोड़े वीर्य होनेसे आसेक्य पुरुष होताहै वह वीर्य को प्राशनकरके स्त्री संभोग करनेकी सामर्थ्य को प्राप्त होवेहै

पित्रो मातापित्रोः स्वल्पवीर्यत्वात् स्वल्पशुक्रार्त्तवत्वात् आसेक्यनामा मुखयोनीति नामान्तरः स शुक्रं प्राश्येति सपुरुषोऽन्य पुरुषेण स्वमुखे मैथुनं कारयित्वा तस्य शुक्रं प्राश्य मेहनोत्थानं लभते इत्यर्थः॥ (क)॥

यः पूतियोनौ जायेत सहि सौगन्धिको भवेत्॥ स योनि शेफसौगन्धमाघ्राय लभते बलम्॥ ५४॥

भा० पित्र के अर्थात् मावाप के शुक्र शोणित होनेसे आसेक्यनाम अर्थात् मुखयोनि इस नामान्तर वाला वह शुक्र प्राशन करके अर्थात् वह पुरुष दूसरे पुरुष से अपने मुखमें मैथुन कराकर उसका शुक्र प्राशन करके लिंगका उठना प्राप्त करताहै अर्थात् इन्द्रिय उठती है॥ (क)॥ जो दुर्गन्धयुक्त योनिमें उत्पन्न होवे वह सौगन्धिक है। वह योनि लिंग की गन्धको सूंघ कर मैथुन करने की सामर्थ्य को प्राप्त होता है॥ ५४॥

सौगन्धिकः सौगन्धिक नामा नासायोनीति नामान्तरं बलं मैथुने शक्तिं स्वे गुदेऽब्रह्मचर्य्यायः स्त्रीषु पुंवत् प्रवर्त्तते (ख)॥ स कुम्भीक इति ज्ञेयो गुद योनिस्तु स स्मृतः॥ ५५॥

अब्रह्मचर्य्यात् ब्रह्मचर्य्यम मैथुनं अब्रह्मचर्य्यं मैथुनं यत्स्यात्॥ (ग)॥

भा० सौगन्धिकः सौगन्धिकनाम अर्थात् नाक योनि इस दूसरे नाम वाला। (ख)॥ बल अर्थात् मैथुनमें सामर्थ्य। अपनी गुदा में दूसरे पुरुष से मैथुन करने से जो पुरुष स्त्री में पुरुष के मानिंद मैथुन करता है वह कुंभीक ऐसा जानना चाहिये और वह गुद योनि ऐसा कहा गया है॥ ५५॥ अब्रह्मचर्य्य अर्थात् मैथुन॥ (ग)॥

दृष्ट्वा व्यवायमन्येषां व्यवाये यः प्रवर्त्तते॥ ईर्ष्यकः

स तु विज्ञेयो दृष्टि योनिस्तु स स्मृतः ॥ ५५॥
यो भार्य्यायामृतौ मोहादङ्गनेव प्रवर्त्तते ॥ न
त्र स्त्री चेष्टिताकारो जायते षण्डसंज्ञकः ॥
॥ ५६॥ स्त्री चेष्टिताकारः स्त्र्याकार श्मश्रु रहितः। स्त्री चेष्टितः स मेहनोऽपि पुरुष शक्ति रहितः ॥ (क) ॥

भा० दूसरे का मैथुन देखकर जो मैथुन में प्रवृत्त होता है उसको ईर्षक ऐसा जानना चाहिये और वह दृष्टि योनि ऐसा कहा गया है ॥ ५५॥ ऋतुकाल में जो मोहके वस होकर स्त्री के साथ औरत के मानिंद मैथुन अर्थात् आप नीचे और स्त्री को ऊपर इस प्रकार करता है इसमें स्त्री चेष्टा और स्त्री के आकारवाला षण्ड संज्ञक उत्पन्न होता है ॥ ५६॥ स्त्री चेष्टिताकार स्त्री आकार अर्थात् दाढ़ी वग़ैरह से रहित और स्त्री चेष्टित अर्थात् लिङ्ग सहित हुवाभी पुरुष शक्ति रहित होता है ॥ (क) ॥

किन्तु स्त्रीवदधो भूतः स्व गुदे पुरुषान्तरेण मैथुनं (ख) ॥ ऋतौ ऋतौ पुरुषवत् प्रवर्त्तताङ्गना यदि ॥ तत्र कन्या यदि भवेत् सा भवेन्नर चेष्टिता ५७।
पुरुषवत् स्त्रिय मारुह्य सा तस्या यो नौ स्वयोनि घर्षणं करोति ॥ (ग) ॥

भा० लेकिन् स्त्री के मानिंद नीचे होके अपनी गुदा में दूसरे पुरुषसे मैथुन कराता है ॥ (ख) ॥ ऋतुकाल में २ यदि स्त्री पुरुष के मानिंद अर्थात् आप ऊपर और पुरुष नीचे इस प्रकार मैथुन करेतो उसमें यदि कन्या हो तो नरके चेष्टा और आकारवाली उत्पन्न होती है ॥ ५७॥ पुरुष के मानिंद औरत को चढ़ाकर वो उसकी योनि में अपनी योनिका

पर्षण करती है ॥ (ग) ॥

[अपरा अपि गर्भ प्रकृतीराह]

यदा नार्य्यावुपेयातां वृषस्यन्त्यौ कथञ्चन ॥
मुञ्चन्त्यौ शुक्र मन्योन्य मनस्थि स्तत्र जायते ॥
॥ ५८ ॥ अनस्थिः अत्रेषदर्थे नञ् तेनाल्प को
मलास्थिरित्यर्थः ॥ (क) ॥

ऋतुस्नाता तु या नारी स्वप्ने मैथुन माचरेत् ॥
आर्त्तवं वायुरादाय कुक्षौ गर्भं करोति हि ॥ ५९॥

भा॰ दूसरी भी गर्भकी प्रकृति कहते हैं ॥ जब दो औरतें मदान्ध हुई आपसमें नीचे ऊपर होके यत्नके साथ मैथुन करती हैं तब एक में एक शुक्र छोडती हैं उसमें जो सन्तान उत्पन्न होती है वह अस्थि रहित होती हैं ॥ ५८ ॥ (अनस्थि यहांपर थोड अर्थमें नञ् है तिस्से अल्प और कोमल अस्थि समझनी चाहिये ) ॥
ऋतु में जो न्हाई हुई औरत स्वप्नमें मैथुन को करे तब वायु आर्त्तवको लेकर कूख में गर्भको करता है ॥ ५९ ॥

मासि मासि प्रवर्द्धेत स गर्भो गर्भलक्षणः ॥ क
ललं जायते तस्य वर्जितं पैतृकैर्गुणैः ॥ ६० ॥
गर्भलक्षणः प्रकृतगर्भलक्षणः । पैतृकैर्गुणैः केश
श्मश्रु लोमनखदन्त शिरास्नायु धमनीरेतःप्रभृतिभिः
॥ (क) ॥ सर्पवृश्चिक कुष्माण्डा कृतयो विकृ
ताश्च ये । गर्भास्ते योषितस्ताश्च ज्ञेयाःपापकृतो

भृशम् ॥ ६१॥ गर्भो वातप्रकोपेण दोहृदे चाप मानिते ॥ भवेत् कुब्जः कुणिः पङ्गुर्मूकोमिन् मिन एवच ॥ ६२॥

भा॰ गर्भके चिन्हवाला वह गर्भ महीने महीने में बढ़ता है ॥ उसका पितृ सम्बन्धी केशादि गुणों से रहित कलल अर्थात् मांस पिंडसा बच्चा होता है ॥ ६०॥ (गर्भलक्षण अर्थात् प्रकृत गर्भ चिन्ह पैत्रिक गुण अर्थात् केश डाढ़ी रोम नख दांत सिरा स्नायु धमनी शुक्र प्रभृतियों से रहित ) ॥ (क) ॥

सांप बिच्छू कूष्मांड के आकार और जो विकारको प्राप्तहुवा गर्भहै वे औरतों के बहुत पाप करनेसे होतेहैं ऐसा जानना चाहिये ॥ ६१॥ गर्भवायुके प्रकोपसे और दोहद के अपमान से अर्थात् गर्भवती स्त्री की जिस वस्तु में इच्छा होती है उस २ वस्तु को न देनेसे कुबड़ा कुनि पंगुला गूंगा मिन्मिना उत्पन्न होता है ॥ ६२॥

[पुत्राणामाहाराचारचेष्टाभेदस्य]
हेतुमाह

आहाराचारचेष्टाभिर्य्यादृशीभिः समन्वितौ ॥
स्त्रीपुंसौ समुपेयातां तयोः पुत्रोऽपि तादृशः ॥ ६३॥
( समुपेयातां संयोगं गच्छेताम् । )

[अथ गर्भलक्षणमाह]

भा॰ पुत्रों के आहार और आचारोंकी चेष्टा के भेद के हेतुको कहते हैं ॥ जिस प्रकारके आहार और चेष्टासे युक्त स्त्री पुरुष संग करें उनका पुत्रभी वैसा उत्पन्न होवे ॥ ६३॥ ( समुपेयातां संभोग करें )

[अनन्तर गर्भका लक्षण कहतेहैं]

नकशा गर्भस्थान मे दो बालक रहने का



नकशा ६ गर्भस्थान मे १ बालक रहने का



गर्भाशयगतं शुक्र मार्त्तवं जीवसंज्ञक :॥ प्रकृतिः सविकारा च तत्सर्व्वं गर्भसंज्ञकम्॥॥ ६४॥ कालेन वर्द्धितो गर्भो यद्यङ्गोपाङ्ग संयुतः॥ भवेत्तदा स मुनिभिः शरीरीति निगद्यते ६५

[अङ्गोपाङ्ग संयुक्तः व्यक्ताङ्गोपाङ्गः]

तस्य त्वङ्गा न्युपाङ्गानि ज्ञात्वा सुश्रुतशास्त्रतः॥ मस्तकादभि धीयन्ते शिष्याः शृणुत यत्नतः। ६६॥ आद्य मङ्गं शिरः प्रोक्तं तदुपाङ्गानि कुन्तलाः॥ तस्यान्तर्मस्तु लुङ्गं च ललाटं भ्रूयुगन्तथा ॥ ६७॥

भा०-गर्भाशय में प्राप्त शुक्र और आर्त्तव उसकी जीव संज्ञा है। और सोलह विकार के साथ प्रकृति उन सबकी गर्भसंज्ञा है॥ ६४॥ जब कालपाके बढ़ाहुवा अंग और उपांग से युक्त जब गर्भ होता है तब मुनि लोग शरीरी ऐसा कहते हैं॥ ६५॥ अंगोपाङ्ग से युक्त अर्थात् प्रगट अङ्गोपाङ्ग वाला॥ सुश्रुत ग्रन्थ से उसके अंग और उपाङ्गों को जानकर मस्तक से कहते हैं हे शिष्यो यत्न पूर्वक सुनो॥ ६६॥
पहिला अंग शिर कहाहै और उसके उपांग केशहैं॥ उसके भीतर मस्तुलुंग अर्थात् भेजा है तथा ललाट और दो भवें॥ ६७॥

नेत्र द्वयं तयोरन्त र्वर्त्तिने द्वे कनीनिके॥ दृष्टिद्वयं कृष्णगोलौ श्वेतभागौ च वर्त्मनी॥ पक्ष्माण्ययाङ्गौ पाङ्गौ च कर्णौ तच्छष्कुली द्वयम्॥ पालिद्वयं कपोलौ च नासिका च प्रकीर्त्तिता॥ ६८॥

भा०-दो आंखें और उनके बीच में दो पुतलियां हैं॥ दो दृष्टि दो कृष्णगोल अर्थात् आंख के भीतर काली गोल दो और सफेद कौड़ी दो पलकें दो और

ओर पलकों के रोवें ॥ ६८ ॥ आँख की नोकें माथेपर की दो हड्डियाँ कान ओर उसके दो छिद्र तथा कानकी दोनों नोकें ओर दोगाल तथा नांक ये कही गई ॥ ६९ ॥

ओष्ठाधरौ च सृक्किण्यौ मुखं तालु हनु द्वयम् ॥ द
न्ताश्च दन्तवेष्टश्च रसना चिबुकङ्गलः ॥ ७० ॥
द्वितीय मङ्गं ग्रीवा तु यया मूर्द्धा विधार्य्यते ॥ तृतीयं
बाहुयुगलं तदुपाङ्गान्यथ ब्रुवे ॥ ७१ ॥ तत्रोपरि
मतौ स्कन्धौ प्रगण्डौ भवतस्त्वधः ॥ कफोनियुगं
तदधः प्रकोष्ठ युगलन्तथा ॥ ७२ ॥

भा० होंठ और नीचे का होंठ तथा दोनो होठों के प्रान्त भाग याने खखवाड़ा मुखनाल और दोनों जबाड़े ॥ दान्त मसूड़े जीभ ठुडी और गला ॥ ॥ ७० ॥ दूसरा अंग गर्दन जिसके द्वारा शिर धारण किया जाता है ॥ तीसरा अंग दोनों बाज़ू उसके उपांग कहते हैं ॥ ७१ ॥ उसके ऊपर दो कन्धे और नीचे दो प्रगंड अर्थात् कोहनी से लेकर बग़ल तक बाज़ू उसके नीचे कफसे युत दो प्रकोष्ट अर्थात् कोहनी से हाथ के पौंचे तक ॥ ७२ ॥ हाथ के दो पौचे दो तलवे दो हाथ उनकी दस अङ्गुलियां ॥

मणिबन्धौ तले हस्तौ तयोश्चाङ्गुलयो दश ॥
नखाश्च दश ते स्थाप्या दश च्छेद्याः प्रकीर्त्तिताः॥
॥ ७३ ॥ चतुर्थ मङ्गं वक्षस्तु तदुपाङ्गान्यथ ब्रुवे ॥
स्तनौ पुंसस्तथा नार्य्या विशेष उभयोरयम् ॥७४॥
यौवनागमने नार्य्याः पीवरौ भवतः स्तनौ ॥ गर्भ
वत्याः प्रसूताया स्तावेव क्षीरपूरितौ ॥ ७५ ॥

भा० नख दश पैरखने योग्य और दस काटने योग्य कहे गये हैं ॥ ७३

हृदयं पुण्डरीकेण सदृशं स्यादधोमुखम् ॥ जा
ग्रतस्तद्विकसति स्वपतस्तु निमीलति ॥७६॥
आशयस्तत्तु जीवस्य चेतनास्थानमुत्तमम् ।
अतस्तस्मिं स्तमोव्याप्ते प्राणिनः प्रस्वपन्तिहि ॥७७॥
चेतनास्थान मुत्तम मिति अयमभिप्रायः॥ क॰१ ॥
चेतनाना मधिष्ठानं मनोदेहश्च सेन्द्रियः॥ केश–
लोमनखाग्रं च मलं द्रव्यगुणैर्विना ॥७८॥

भा॰ चौथा अंग छाती उसके उपाङ्ग कहतेहैं । दो स्तन पुरुष के तथा औरत के परन्तु दोनों में यह विशेषहै कि ॥७४॥ यौवन अवस्थाके आगमन में औरतों के स्तन उठेहुवे होतेहैं ॥ पेटवाली तथा जापेवाली औरत के वहीस्तन दूधसे भरजातेहैं ॥ ७५॥ हृदय कमल के सदृश अधोमुख हैं । जागने में वह खिला रहता है और सोनेमें वह सिकुड़ जाताहै ॥७६॥ वह आशय जीवका चेतना स्थानहैं । इस हेतु तमोगुण से व्याप्त उस में प्राणि सोतेहैं ॥७७॥ चेतना स्थानं उत्तमं इसका यह अभिप्रायहै कि १ (क) ॥ प्राणियों का अधिष्ठान अर्थात् जगह मन और इन्द्रियोंके सहित देह ॥७८॥

इत्युक्तवता चरकेण सकलं शरीरं चेतनास्थान मुक्तं ।
तदपेक्षया हृदयं विशेषतश्चेतना स्थान मिति ॥ (ख)
कक्षयोर्वक्षसः सन्धी जत्रुणी समुदाहृते ॥ कक्षे उभे
समाख्याते तयोः स्थाने च वङ्क्षणे ॥ ७९ ॥

भा॰ तथा केशरोम और नखाग्र और द्रव्य गुणोंके विना मल येह हैं इस प्रकार कहनेवाले चरकने संपूर्ण शरीर चेतना स्थान कहाहै । उन की अपेक्षासे हृदय विशेषकरके चेतना स्थान है ॥ (ख) ॥

काँख और छाती के जोड़ को जत्रुणी कहते हैं ॥ दो काँखें कही गईं । और उन के दो वङ्क्षण अर्थात् कटिप्रदेश का ऊर्द्धभाग ॥७९॥
तथा पांचवाँ अंग उदर और छठा अंग दोनों पसलियाँ ।

उदरं पञ्चमञ्चाङ्गं षष्ठं पार्श्व द्वयं मतम् ॥
सपृष्ठवंशं पृष्ठं तु समस्तं सप्तमं स्मृतम् ॥ ८० ॥
उपाङ्गानि च कथ्यन्ते तानि जानीहि यत्नतः ॥
शोणिताज्जायते प्लीहा वामतो हृदयादधः ॥ ८१ ॥
रक्तवाहि शिराणां स मूलं ख्यातो महर्षिभिः ॥
हृदयाद्वामतोऽधश्च फुप्फुसो रक्तफेनजः ॥ ८२ ॥
अधो दक्षिणतश्चापि हृदयात् यकृतः स्थितिः ॥
तत्तु रञ्जक पित्तस्य स्थानं शोणितजं मतम् ॥ ८३ ॥

भा॰ पीठ के बाँस के सहित छठा अंग समझना चाहिये और बाकी सब सातवाँ अंग कहा गया है ॥ ८० ॥ उपांगों को कहते हैं उनको यत्न पूर्वक समझो ॥ रुधिर से प्लीहा उत्पन्न हुई है बायें तरफ़ हृदय के नीचे उसको रक्तवाही नसों का मूल महर्षियों ने कहा है ॥ हृदय से बाईं तरफ़ नीचे रक्त की झागसे उत्पन्न हुवा फुप्फुस है ॥ ८२ ॥ हृदय के नीचे दाहनी तरफ़ यकृत है । वह रक्त से उत्पन्न है और रंजक पित्त का स्थान है ॥ ८३ ॥

अधस्तु दक्षिणे भागे हृदयात् क्लोम तिष्ठति ॥
जलवाहि शिरामूलं तृष्णाच्छादनकृन्मतम् ॥ ८४
क्लोमतिलकम् एतत्तु वालरक्तजम् ॥ (क) ॥

भा॰ हृदय से नीचे दाहिनी तरफ़ यकृत् के पास क्लोम है वह जलवाहि नसों का मूल है अर्थात् जड़ है और तृष्णा का आच्छादन करने वाला है

॥ ८४ ॥ क्लोमतिलक यह वात और रक्त से उत्पन्न है ॥ (क)

[अथ वृद्ध वाग्भट: ।]

रक्तादनिलसंयुक्तात्कालीयक समुद्भव इति ॥
मेद: शोणितयो: साराद्वृक्कयोर्युगलं भवेत् ॥८५॥
तौ तु पुष्टिकरौ प्रोक्तौ जठरस्थस्य मेदस: ॥ उक्ता:
सार्द्धास्त्रयो व्यामा: पुंसा मन्त्राणि सूरिभि: ॥८६॥
अर्द्धव्यासेन हीनानि योषितोऽन्त्राणि निर्द्दिशेत्।
उन्दु कञ्च कटी चापि त्रिकं वस्तिश्च वङ्क्षणौ ॥८७॥

भा॰ वृद्ध वाग्भट में कहाहै ॥ कि रक्त से मिले हुवे वायु से कालीयक की उत्पत्ति। मेद और रक्त के सारसे दो वृक्कल हुवे हैं वे दोनों जठर में रहनेवाले मेदको पुष्ट करतेहैं ऐसा परिडतोंने कहाहै ॥ परिडतों ने साढे तीन व्याम पुरुषों की आँतड़ीयां कही हैं (व्याम दोनों हाथों के फैलाव को) कहतेहैं ॥ ८६ ॥ आधे पैमाने से हीन अर्थात् पौनेदो व्याम औरतों की अंतड़ियां कही गई हैं ॥ उन्दुक कटि त्रिक वस्ति अर्थात् पेडू वङ्क्षण ॥ ८७ ॥

कण्डराणां प्ररोह: स्यात् स्थानं तद्वीर्य्यमूत्रयो:
स एव गर्भस्याधानं कुर्य्याद्गर्भाशये स्त्रिया: ॥८८॥
शङ्खनाभ्याकृतिर्योनिस्त्र्यावर्त्ता सा च कीर्तिता।
तस्यास्तृतीये त्वावर्त्ते गर्भशय्या प्रतिष्ठिता ॥८९॥

भा॰ ये कंडरा अर्थात् बड़ीरग इनके अङ्कुर हैं और शुक्र तथा मूत्रकी वह जगह है ॥ औरतों के गर्भाशय में वही गर्भका आधान करता है ॥ ८८ ॥ शंख नाभकी आकार तीन आवर्त्तवाली योनि कही गईहै। उसके तीसरे आवर्त्त में गर्भशय्या स्थापन की गई है ॥ ८९ ॥

वृषणौ भवतः सारात्कफासृग्भ्यां च मेदसाम् ॥
वीर्य्यवाहि शिराधारौ तौ मतौ पौरुषावहौ ॥ ६०॥
गुदस्य मानं सर्वस्य सार्द्धं स्याच्चतुरङ्गुलम् ॥ तत्र
स्युर्व्वलयस्तिस्रः शङ्खावर्त्तनिभास्तु ताः॥ ६१॥
प्रवाहिणी भवेत्पूर्वा सार्द्धाङ्गुलमिता मता ॥ उ-
त्सर्जनी तु तदधः सा सार्द्धाङ्गुलसम्मिता ॥ ६२॥

भा० मेद के सार और कफ रक्त से वृषण अर्थात् अंडकोश हुवे हैं। वीर्य्य को धारणकरने वाली रगोंके आधार और पौरुष को धारण करनेवाले कहे गयेहैं ॥ ६०॥ सबके गुदाका मान साढ़ेचार अंगुलहैं ॥ उसमें तीन बलि अर्थात् लपेट शंख के आवर्त्तके समान हैं ॥ ६१ ॥ पहिली बलि प्रवाहिणी नाम है वो डेढ़ अंगुल की कही गई हैं ॥ उसके नीचे उत्सर्जनी नाम दूसरी बलि है वोभी डेढ़ अंगुल कीहै ॥ ६२ ॥

तस्याधः सम्वरणी स्यादेकाङ्गुलसमा मता ॥ अ
र्द्धाङ्गुलप्रमाणं तु बुधैर्गुदमुखं मतम् ॥ ६३ ॥ मलो
त्सर्गस्य मार्गोऽयं पायुर्देहे विनिर्मितः ॥ पुंसः
प्रोथौ स्मृतौ यौ तु तौ नितम्बौच योषितः ॥ ६४॥
तयोष्क कुन्दरे स्यातां सक्थिनी त्वङ्ग मष्टमम् ॥
तदुपाङ्गानि चत्र्रूमौ जानुनी पिण्डिका द्वयम् ॥ ६५॥

भा० उसके नीचे संचरणी नाम तीसरी बलि है वो एक अंगुल के समान है। गुदा का मुख आधा अंगुल प्रमाण पंडितों ने कहा है ॥ ६३ ॥ मल के निकालने का मार्ग शरीर में यह गुदा बनाई गई हैं ॥ जो पुरुष के प्रोथ कहे गये हैं वो औरतों के नितंब अर्थात् चूतड़ कहेगये हैं ॥ ६४ ॥ उनके दो कुंदर हैं और जांघ आठवां अङ्ग है। उस के उपांग कहते हैं घुटने दो पिंडलियां

जङ्घे द्वे घुण्टिके पार्ष्णी तले च प्रपदे तथा ॥ पादा
ङ्गुल्यस्तत्र दश तासां नखा दश ॥ ९६ ॥

अथेदं शरीर मपरेणापि येन येन समवायिकारणेनोत्प
द्यते तानि सर्वाण्याह ॥ (क)

अथ दोषाः प्रवक्ष्यन्ते धातवस्तद नन्तरम् ॥ आ
हारादेर्गतिस्तस्य परिणामश्च वक्ष्यते ॥ ९७ ॥

आर्त्तवं चाथ धातूनां मलास्तदुपधातवः ॥ आश
याश्च कलाश्चापि मर्माण्यथ च सन्धयः ॥ ९८ ॥

भा० दो जांघ दो टखने दो एड़ियां दो तलवे दो प्रपद अर्थात् पांव के सिरे दो । पांव की अंगुलियां दस और उनके नाखून दस ॥ ९६ ॥ अनन्तर यह शरीर और जिन २ के मिलनेसे उत्पन्न होता है उन सबको कहते हैं (क) ॥ अनन्तर दोषों को कहते हैं उसके अनन्तर धातु कहते हैं । आहारादि कों की गति और उसका परिणाम कहते हैं ॥ ९७ ॥ आर्त्तव अर्थात् स्त्री का रज और धातुवों के मल तथा उनकी उपधातु । आशय कला मर्म और सन्धियां अर्थात् जोड़ ॥ ९८ ॥

शिराश्च स्नायवश्चापि धमन्यः कण्डरास्तथा ॥
रन्ध्राणि भूरि स्रोतांसि जालैः कूर्चाश्च रज्जवः ॥
॥ ९९ ॥ सेवन्यश्चाथ सङ्घाताः सीमन्ताश्च तथा
त्वचः ॥ लोमानि लोमकूपाश्च देह एतन्मयो म
तः ॥ १०० ॥

भा० छोटी नसें बड़ी नसें धमनी घोड़ नसें छिद्र और बहुत से स्रोत जाल कूर्च रज्जू ॥ ९९ ॥ सेवनी संघात सीमन्त तथा त्वचा लोम और लोम कूप इनही से देह बनायागया है ॥ १०० ॥

[तत्र दोषस्वरूपमाह वाग्भटः]

वायुः पित्तं कफश्चेति त्रयो दोषाः समासतः ॥
विकृताऽविकृता देहं घ्नन्ति ते वर्द्धयन्ति च ॥ १॥
ते व्यापिनोऽपि हृन्नाभ्योरधोमध्योर्द्ध संश्रयाः ॥
वयोऽहोरात्रि भुक्तानामन्तमध्यादिगाक्रमात् ॥ २॥

[दोषशब्दस्य निरुक्तिमाह]

धातवश्च मलाश्चापि दुष्यन्त्येभिर्यतस्ततः ॥
वातपित्तकफा एते त्रयो दोषा इति स्मृताः॥ ३॥

भा० उनमें दोषों का स्वरूप वाग्भट कहते हैं । वायु पित्त कफ ये तीन दोष संक्षेप से कहेगये हैं ॥ वे अर्थात् वायु पित्त कफ बिगड़े हुवे शरीर को नाश करते हैं और अविकृत अर्थात् विकार से रहित हुए देह को पुष्ट करते हैं ॥१॥ वे सम्पूर्ण शरीर में फैले हुवे भी हृदय नाभि के नीचे वायु और हृदयनाभि के बीच में पित्त तथा हृदय नाभि के ऊपर कफ इस क्रमसे रहते हैं ॥ २॥ अवस्था दिन रात और भोजन इनके अन्त मध्य और आदि इस क्रमसे वायु पित्त कफ रहते हैं अर्थात् वृद्धावस्था में वायु तरुण अवस्था में पित्त और बाल अवस्था में कफ इसी प्रकार सायंकाल में वायु मध्यान्ह में पित्त और प्रातःकाल में कफ, और रात के अन्त में वायु मध्यमें पित्त आदि में कफ तथा भोजन करनेपर परिपाक अवस्था के अन्त में वायु और मध्यमें पित्त और आदि में कफ इस क्रमसे रहते हैं ॥ २॥
दोष शब्द की निरुक्ति कहते हैं ॥ जिस हेतु धातु और मल जिसके द्वारा दोषको प्राप्त होते हैं अर्थात् बिगड़ते हैं तिस हेतु ये वात पित्त कफ तीन दोष कहे गये ॥ ३॥

(दोषाइत्यत्र दुष वैकृत्ये इति दुषधातोः। दुष्यन्त्येभिरिति वाक्ये। अकर्त्तरि च कारके संज्ञाया मित्य

नेन सूत्रेण करणेऽर्थे घञ् प्रत्ययः । )

ते धातवोऽपि विद्वद्भिरुदिता देहधारणात् ।

यत आह सुश्रुतः ।

विसर्गादानविक्षेपैः सोमसूर्यानिला यथा ॥

धारयन्ति जगद्देहं कफपित्तानिलास्तथेति ॥ ४ ॥

अत्र यथासङ्ख्येनान्वयो बोद्धव्यः । विसर्गादानं वातस्यैव । विक्षेपः शीतोष्णादीनां विविधप्रकारेण प्रेरणम् । मलाश्च ते रसादीनां मलिनीकरणान्मताः ॥

भा० दोषा यहांपर दुष् वैकल्यमें है इस्से दुष् धातु से दुष्यन्त्येभिरिति इस वाक्य में । अकर्त्तरि चकारके संज्ञायां इस सूत्र से करण अर्थमें घञ् प्रत्यय होता है ) ॥ उनको विद्वानोंने धातु भी कहाहै देह के धारण करने से । जिस्सेकि सुश्रुत ने कहाहै ॥ चांद देने से सूरज लेने से और हवा पहुंचाने जैसे जगत को धारण करते हैं वैसे वायु पित्त कफ शरीर को धारण करते हैं ॥ ४ ॥

( यहां पर यथा संख्या से अन्वय जानना चाहिये । देना लेना वायु काही । विक्षेप शीत और उष्णादिकों का नाना प्रकार से प्रेरण करना । वे रसादिकों के मलीन करने से मल कहेगये ॥ )

तत्र वायोः स्वरूपमाह ।

दोषधातुमलादीनां नेता शीघ्रः समीरणः ॥

रजोगुणमयः सूक्ष्मो रूक्षः शीतो लघुश्चलः ॥ ५ ॥

(नेता स्थानान्तरं प्रापयिता । शीघ्रः आशुकारी )

अन्यच्च, उत्साहोच्छ्वासनिःश्वासचेष्टावेगप्रवर्त्तनैः ॥

सम्यक् गत्या च धातूनामिन्द्रियाणाञ्च पाटवैः ॥ ६ ॥

भा० उनमें वायु का स्वरूप कहते हैं ) दोष धातु मल इनका लेजाने वा

ला और जल्दी करनेवाला वायु है । तथा रजोगुण स्वरूप सूक्ष्म रूक्ष शीतल लघु चञ्चल यह वायु का स्वरूप है ॥५॥ नेता अर्थात् दूसरी जगह लेजानेवाला शीघ्र अर्थात् जल्दी करनेवाला ) और भी । उत्साह उच्छ्वास अर्थात् सांसलेना निश्वास चेष्टा और वेगोंका प्रवर्त्तन अर्थात् छींक जंभाई पाद इत्यादि चतुर्दश वेगों की प्रवृत्ति होनी और सप्तधातुवों की अच्छी गतिसे तथा इन्द्रियों की पटुता अर्थात् अपने २ विषयों को ग्रहण करने की शक्ति से ॥ ६ ॥

अनुगृह्णात्यविकृतो हृदयेन्द्रियचित्तधृक ॥
रजोगुणमयः सूक्ष्मः शीतो रूक्षो लघुश्चलः ॥७॥
खरो मृदुर्योगवाही संयोगादुभयार्थकृत ॥ दाहकृ
त् तेजसा युक्तो शीतकृत्सोमसंश्रयात् ॥ ८ ॥
विभागकरणाद्वायुः प्रधानं दोषसंग्रहे ॥ पक्काश
यकटीसक्थिस्रोतोस्थिस्पर्शनेन्द्रियम् ॥ ९ ॥
स्थानं वातस्य तत्रापि पक्काधानं विशेषतः ॥ ए
को वायुः पित्तवन्नामस्थानकर्म्मभेदैः पञ्चविधः॥

भा॰ हृदय इन्द्रिय चित्तको धारण करण करनेवाला विकार रहित वायु देहको धारण करता है ॥ रजोगुण स्वरूप सूक्ष्म शीत रूक्ष लघु और चंचल ॥७॥ तथा खर अर्थात् तीखा कोमल और योगवाही अर्थात् जिसके साथ मिले उसीके गुणको बढ़ावे तथा संयोग से दोनों अर्थ को करनेवाला ॥ अर्थात् तेजसे मिलाहुवा दाह को करताहै और सोमके मिलनेसे शीतको करता है ॥८॥ विभाग करनेसे दोषोंके संग्रह में वायु प्रधान हैं ॥ पक्काशय अर्थात् अन्नके परिपाक का स्थान कमर जांघ स्रोत हड्डी और स्पर्शनेन्द्रिय अर्थात् जो इन्द्रिय त्वचामें रहती है और जिससे स्पर्श ज्ञान होता है ॥९॥ येवात के स्थान हैं उनमें भी विशेष करके पक्काशय वातका स्थान है ॥ एक वायु पित्त

के मानिंद नाम स्थान और क्रिया इन्हभेदोंसे पांच प्रकार का है ॥ १०॥

[ तेषां वायूनां नामान्याह ]

उदानस्तदनु प्राणः समानोऽपान एव च ॥ व्या
नश्चैतानि नामानि वायोः स्थानप्रभेदतः ॥ ११॥

[ अथोदानादीनां स्थानान्याह

कण्ठे हृदि तथाधस्तात्कोष्ठवन्हेर्म्मलाशये ॥
सकलेऽपि शरीरेऽसौ क्रमेण पवनो वसेत् ॥ १२॥

भा० उन वायुओं के नाम कहते हैं ॥ उदान उसके पीछे प्राण समान अपान व्यान स्थान भेदसे वायुके ये नाम कहे गये हैं ॥ ११॥ अनंतर उदानादिकों के स्थान कहते हैं । उदान कंठ में रहता है और हृदय में प्राण तथा जठराग्नि के नीचे समान और मलाशय में अर्थात् गुदामें अपान तथा सम्पूर्ण शरीर में व्यान इस क्रमसे ये रहता है ॥ १२॥

[अथ तेषां कर्म्माण्याह]

उदानो नाम यस्तूर्द्ध मुपैति पवनोत्तमः ॥ तेन
भाषितगीतादि प्रवृत्तिः कुपितस्तु सः ॥ १३॥
ऊर्द्धजत्रु गतान्रोगान्विदधाति विशेषतः ॥ यो
वायुः प्राणनामासौ मुखं गच्छति देहधृक् ॥ १४॥
सोऽन्नं प्रवेशयत्यन्तः प्राणांश्चाप्यवलम्बते ॥

भा० अब उनके कर्म कहते हैं । उदान नाम पवनोत्तम जो ऊपर जाता है । उससे बोलना गाना इत्यादिमें प्रवृत्ति होती हैं और वो कोपको प्राप्त हुवा ॥ १३॥ ऊर्द्धजत्रु अर्थात् छाती और बगल की जोड़ के ऊपर के रोगों को विशेष करके करता है ॥ जो वायु प्राणनाम देह को धारण करनेवाला

यह मुखमें जाता है ॥ २४ ॥ वह अन्नको भीतर लेजाता है और प्राणोंको आश्रय करके रहता है ॥

प्रायशः कुरुते दुष्टो हिक्काश्वासादिकान् गदान् ॥ २५॥
आमपक्वाशयचरः समानो वह्निसंगतः ॥ सोऽन्नं
पचति तज्जांश्च विशेषान्विविनक्ति हि ॥ २६ ॥
(तज्जानीत्यादि । अन्नगतान् रसमलमूत्रादीन् पृथक् करोतीत्यर्थः ।)
स दुष्टो वह्निमान्द्यातिसारगुल्मान् करोति हि ॥
पक्वाशयालयोऽपानः काले कर्षति चाप्ययम् ॥ २७॥

भा० और वह विगड़ा हुवा प्रायः हिचकी खाँसी इत्यादिक रोगों को करताहै ॥ २५॥ जठराग्नि से मिला हुवा आमाशय और पक्वाशय में आने जाने वाला समानवायु है वह अन्नको परिपाक करता है और उस अन्नसे उत्पन्न हुवे विशेषों को अलग २ करताहै ॥ २६ ॥ तज्जान् अर्थात् अन्नमें मिले हुवे रस मल मूत्र आदिकों को अलग करता है ) वह दुष्टहुवा अग्निमान्द्य अतिसार गुल्म इन रोगों को करता है ॥ पक्वाशय है स्थान जिसका ऐसा यह अपानवायु मल मूत्र शुक्र गर्भ और आर्तव इनको आकर्षण करता हुवाभी समयपर नीचे करता है अर्थात् निकालता है ॥ २७ ॥

समीरणः शकृन्मूत्र शुक्र गर्भार्तवान्यधः ॥ क्रु
द्धस्तु कुरुते रोगान् घोरान् वस्तिगुदाश्रयान् ॥२८॥
शुक्रदोषप्रमेहांश्च व्यानापानप्रकोपजान् ॥
कृत्स्नदेहचरो व्यानो रससंवाहनोद्यतः ॥ २९॥
स्वेदाऽसृक् स्रावकश्चापि पञ्चधा चेष्टयत्यपि ॥

गत्यु पदे परोगात् देप निमेषोन्मेषणादिका ॥२०॥
प्रायः सर्व्वाः क्रियास्तस्मिन् प्रतिबद्धाः शरीरिणाम् ॥
प्रस्यन्दनञ्चोद्वहनं पूरणञ्च विरेचनम् ॥ २१ ॥
धारणञ्चेति पञ्चैताश्चेष्टा प्रोक्ता नभस्वतः ॥
क्रुद्धः स कुरुते रोगान् प्रायशः सर्वदेहगान् ॥२२॥
युगपत् कुपिता एते देहं भिन्द्युरसंशयम् ॥
देहं भिन्नं कुर्य्युर्म्मारयेयुरित्यर्थः ॥ (क)

भा० और वह कुपित हुवा भयंकर पेडू और गुदा के रोगों को करता है ॥ ॥२८॥ तथा शुक्र दोष और प्रमेह रोग को भी करता है । और व्यान अपानके प्रकोपसे उत्पन्न होनेवाले रोगों को भी करता है । रस धातुको सब जगह पहुंचाने में तय्यार ॥ २९ ॥ और संपूर्ण शरीरमें घूमनेवाला तथा स्विद् अर्थात् पसीना और रुधिर को बहानेवाला भी व्यान वायु चलना ऊपर होना नीचे होना और आंख का बन्द करना तथा खोलना इत्यादिक पांच प्रकारकी चेष्टा करताहै ॥ २० ॥
प्राणियों कि सब क्रिया प्रायः उसीमें बन्धरही हैं अर्थात् वायु के ही स्वाधीन हैं । बहुत चलना ऊपर लेजाना भरजाना मलादिकों का निकालना ॥२१॥ और धारणकरना ये पांच चेष्टा वायुकी कही गई हैं । इसवास्ते वह वायु कुपित हुवा सब शरीर में फैलेहुए रोगों को करता है ॥ २२ ॥
और जब ये तीनों वात पित्त कफ एक कालमें कोप को प्राप्तहुवे निःसन्देह देहको नाश करते हैं ॥
देह को भिन्न करते हैं अर्थात् मार डालते हैं ॥ (क)

[अथ पित्तस्य स्वरूपमाह]

पित्तं मुष्णं द्रवं पीतं नीलं सत्वगुणोत्तरम् ॥ सरं
कटु लघु स्निग्धं तीक्ष्ण मम्लन्तु पाकतः ॥२३॥

पीतन्निरामम् । (क) ॥ नीलंसामम् । एकं पित्तं वा-
तवन्नाम स्थान कर्म्म भेदैः पञ्चविधम् । (ख) ॥

[तेषां पित्तानां नामान्याह]

पाचकं रञ्जकञ्चापि साधकालोचके तथा ॥ भ्रा
जकञ्चेति पित्तस्य नामानि स्थान भेदतः ॥ २४ ॥

[अथ पाचकादीनां स्थानान्याह]

अग्न्याशये यकृत् प्लीह्नो हृदये लोचनद्वये ॥ त्व
चि सर्व्वे शरीरेषु पित्तं निवसति क्रमात् ॥ २५ ॥

भा० अनन्तर पित्तका स्वरूप कहते हैं ॥ पित्त उष्ण और द्रव अर्थात् पिघलने वाला तथा पीला और नीला और सत्व गुण प्रधान ऐसा है ॥ और सर अर्थात् रेचक कड़वा हलका स्निग्ध अर्थात् चिकना तीखा। तथा पाकमें अम्ल होता है ॥ २३ ॥ आम से रहित पित्त पीला होताहै (क) ॥ और आमके सहित पित्त नीला होताहै ॥ (ख) ॥ एक पित्त वायुके मानिंद नाम स्थान कर्म्म इन भेदों से पांच प्रकारका है ॥ उन पित्तों के नाम कहते हैं ॥ पाचक रंजक साधक आलोचक और भ्राजक इस प्रकार स्थानके भेद से नाम कहे गये हैं ॥ २४ ॥ अनन्तर पाचकादिकों के स्थान कहते हैं ॥ अग्न्याशय में पाचक पित्त और यकृत पिलही में रंजक पित्त तथा हृदय में साधक पित्त और दोनों नेत्रों में आलोचक पित्त त्वचामें भ्राजकपित्त इस क्रमसे सब शरीरमें पित्त रहताहै ॥ २५ ॥

[अथ तेषां कर्माण्याह]

पाचकं पचते भुक्तं शेषाग्नि वलवर्द्धनम् ॥ रस
मूत्र पुरीषाणि विवेचयति नित्यशः ॥ २६ ॥

पाचकं पित्त माम पक्वाशय मध्यस्थं षड्विधमाहारं भो-

ज्यं भक्ष्यं चर्व्यं लेह्यं चूष्यं पेयं पचति दोषरसमूत्रपु रीषाणि पृथक्करोति च । (ख) ॥ तदग्न्याशयस्थ मेव स्वशक्त्या रसरञ्जनहृदयस्थ कफ तमोप नोदन रू पग्रहणप्रभा प्रकाशनाभ्यङ्गलेपादि पाचनाद्यग्निक र्म्मणां विशेषाणां पित्तस्थाना नामनुग्रहं करोति।(ग) शेषाण्यपि पित्तस्थानानि यकृत्प्लीहादीनि भागेन गत्वा तत्र तत्र रसरञ्जनादि कर्म्मभिरुप करोतीत्यर्थः ॥ (घ) ॥ कथम्भूतं पाचकं पित्तशेषाग्निबल वर्द्धनम् । शेषा अग्नयः पृथिव्यादि महाभूतगणाः (ङ)

भा० अनन्तर उनके कर्म्म कहते हैं । पाचक पित्त भोजन किये हुवे अन्न का परिपाक करता है । और शेष अर्थात् बाक़ी अग्नियों के बलको बढ़ा ने वालाहै । तथा प्रतिदिन रस मूत्र मल्ल इनको अलग करता है ॥ २६ ॥
पाचक पित्त आमाशय और पक्वाशय के बीच में रहनेवाला छः प्रकार के आहार को अर्थात भोजन करने योग्य को भक्षण करनेयोग्य को चर्वण करनेयोग्यको चाटनेयोग्यको चूसनेयोग्यको और पीनेयोग्य को पकाता है और दोष रस मूत्र मल को अलग करता है ॥ (क) ॥
वह अग्न्याशय में रहनेवाला पित्त अपनी पाचन शक्ति से रसका रंगना । और हृदय में रहनेवाले कफ तथा तमको दूरकरना और रूपका ग्रहण करना कान्तिका प्रकाशकरना तथा अभ्यङ्ग लेपादिकोंका पाचनादि अग्निकर्म विशेष पित्तमें रहनेवालोंका उपकार करनाहै ॥ (ख) ॥
बाक़ीयों को भी अर्थात यकृत् पिलहि इत्यादिक पित्तके स्थानों में जाकर उ न २ स्थानों में रस रंजनादि कर्मोंके द्वारा अनुग्रह करता है ॥ (ग) ॥
कैसाहै पाचक पित्त शेष अग्नियों को । शेष ऐसे जो अग्नि अर्थात पृथि व्यादि महाभूत समुदाय ॥ (घ) ॥ जैसे कि चरक ने कहा है ॥ (ङ)

[यत उक्तं चरकेण ।]

भौमाप्याग्नेयवायव्याः पञ्चोष्माणः सनाभसा इति।
ऊष्माणः अग्नयः ॥ (क) ॥

[यत्र उक्तं वाग्भटे।]

दोषधातुमलादीनामूष्मेत्यात्रेयशासनमिति । (ख)
दोषधातुमलादीनामूष्मैवाग्निरित्यर्थः। (ग) ॥
रसादिधातुगता सप्त तेषां बलवर्द्धनम्। (घ) ॥

भा० भूमिसम्बन्धि जलसम्बन्धि अग्निसम्बन्धि वायुसम्बन्धि और आकाशसम्बन्धि इस प्रकार पाँच उष्मा अर्थात् अग्निहैं ॥ (क) ॥
और जैसे वाग्भठ में कहाहै । दोष धातु मल इत्यादिकोंकी उष्मा होती हैं इस प्रकार अत्रियजी का उपदेश है ॥ (ख) ॥
अर्थात् दोष धातु मल इत्यादिकों की उष्माही अग्निहैं ॥ (ग) ॥
रसादि धातु में प्राप्त सात उष्मा उनके बलको बढाने वाला है ॥ (घ) ॥

यथा गृहे स्थापितानि रत्नानि खद्योतवद् दूरभास्वराणि तान्यपि दीपज्योतिषा दूरप्रकाशकानि भवन्ति । तथा अग्न्याशयस्य पाचकाग्नितेजसा सर्वे अग्नयो बलवन्तो भवन्ति । (ङ) ॥

[तथाच वाग्भटः।]

अन्नस्य पक्ता सर्वेषां पक्तॄणामधिको मतः ॥ तन्मूलास्ते हि तद्वृद्धिक्षयवृद्धिक्षयात्मका इति ॥ २७॥

भा० जैसे घरमें रक्खेहुवे रत्न पटवीजने के मानिंद दूरसे चमकदार मालूम होतेहैं। परंतु वोभी दीपक के प्रकाश से दूर तक प्रकाश करनेवाले होतेहैं। उसीप्रकार अग्न्याशय में रहनेवाले पाचक अग्निके तेज़से सब अग्नि बलवान होतीहैं ॥ (ङ) ॥　उसी प्रकार वाग्भट ने कहा है ॥

अन्न का पाक करनेवाला सब पकानेवालों में अर्थात् सब अग्नियों में मुख्य समझा गया है। वही है अर्थात् पक्वाशय में रहनेवाला पाचक अग्निही है जड़ जिनका ऐसेवे अग्नि उसके वृद्धि क्षयसे अर्थात् पाचक अग्निके वृद्धि और क्षयसे वृद्धि क्षय वाले होते हैं ॥ २७॥

**ननु पित्तादन्योऽग्निराहोस्वित्पित्तमेवाग्निरिति सन्देहः। (क) ॥ उच्यते। पित्तस्योष्णादिगुणद्वाराहारपाचनरञ्जनदर्शनादिकर्म्मणश्च न खलु पित्तव्यतिरेकेणान्योऽग्निः। तस्मादग्निरूपस्यैव पित्तस्य स्थानभेदात्पाचकरञ्जकसाधकालोचकभ्राजकसंज्ञाः॥ (ख) ॥**

भा० यहांपर शंका करतेहैं कि पित्तसे अलग् अग्निहै या पित्त ही अग्नि है इस प्रकार सन्देह है ॥ (क) ॥ इसवास्ते कहता हूं। कि पित्त के उष्णादि गुणद्वारा आहारका पाचन और रञ्जन दर्शन इत्यादि कर्मोसे पित्तके सिवाय दूसरा अग्नि नहीं है ऐसा निश्चय है ॥
तिस हेतु अग्निरूपही पित्तकी स्थानके भेदसे पाचक रंजक साधक आलोचक और भ्राजक ये संज्ञा हैं ॥ (ख) ॥

[तथाच वाग्भटः।]

**पाचकं तिलमानं स्यात् काठिन्यान्नास्य दोषता।**
**अनुगृह्णात्यविकृतं पित्तं पाकोष्मदर्शनैः॥ २८॥**
**क्षुत्तृड्रुचिप्रभामेधाधीशौर्य्यतनुमार्दवैः॥**
**पित्तं पञ्चात्मकं तत्र पक्वामाशयमध्यगम्॥ २९॥**

[और वाग्भट नें कहा है]

पाचक पित्त तिल प्रमाण है परंतु कठिनता से इसको दोषत्व नहीं है।

किंतु पाक उष्मा और दर्शन इनसे विकार रहित पित्त का उपकार करताहै ॥ २८ ॥ क्षुधा तृषा रुचि कान्ति मेधा बुद्धि शूरता और शरीर का कोमलपन इनसे पक्वाशय और आमाशय के बीच रहनेवाला वह पित्त पंचात्मक अर्थात् पंच महाभूत स्वरूप कहा गया है ॥ २९ ॥

पञ्च भूतात्मकत्वेऽपि यत्तैजसगुणोदयम् ॥
त्यक्तद्रवत्वं पाकादि कर्म्मणानलशब्दितम् ॥ ३०॥
पचत्यन्नं विभजते सारकिट्टौ पृथक् तथा ॥ त
त्रस्थमेव पित्तानां शेषाणामप्यनुग्रहम् ॥ ३१॥
करोति बलदानेन पाचकं नाम तत्स्मृतम् ॥

भा० जिस कारण पंच भूतात्मक धर्म होनेपर भी तैजस गुण अधिक वालाहै । उस कारण द्रवत्व अर्थात् पिंघलाव से रहित हुवा पाकादि कर्म से अग्नि कहागया ॥ ३० ॥ अन्न को पकाताहै और उसका सार तथा कीट को अलग करता है । और वहींपर रहनेपर रहनेवाले शेष पित्तोंपर बलदेने के द्वारा अनुग्रह करताहै ॥ ३१ ॥ इससे पाचक नामसे कहा गया ॥

(क) ननु यदि पित्ताग्न्योरभेदस्तदा कथं घृतं पित्तस्य शामकमग्नेर्दीपकमिति । तथा मत्स्याः पित्तं कुर्वन्ति न च तेऽग्निदीप्तिकरा इति । तथा पित्ताधिक्यात्तीक्ष्णोऽग्निरित्यपि कथं स्यात् । तथा समदोषः समाग्निश्चे त्यपि वक्तुं न युज्यते । तथा द्रवं स्निग्धमधोगञ्च पित्तं वन्हिस्तोऽन्यथेति ॥ (ख) ॥

भा० (क) ननुशंका करतेहैं कि यदि पित्त और अग्नि एकही है तब कैसे घृत पित्तका तो शमन करनेवाला और अग्निका दीपन करने वाला है ।

और वैसेही मछलियाँ पित्तको करती हैं और अग्निको बढ़ानेवाली नहीं हैं। तथा पित्तकी आधिक्यता में तीक्ष्ण अग्नि भी कैसे होता है । वैसेही समदोष वाला सम अग्नि भी कहना ठीक नहीं है । तथा द्रव स्निग्ध नीचे जाने वाला पित्त है और इससे विपरीत अग्नि है ॥ (ख) ॥

अत्रोच्यते । पित्तमग्नेः सन्तताधिष्ठानम् ॥ (ग) ॥

[तथाचोक्तं तन्त्रान्तरे]

अग्निर्भिन्नगुणैर्युक्तः पित्तं भिन्नगुणैस्तथा ॥
द्रवं स्निग्धमधोगञ्च पित्तं वन्हिरतोऽन्यथा ॥३२॥
तस्मात्तेजोमयं पित्तं पित्तोष्मा यः स शक्तिमान् ॥
स सञ्चरति कुक्षिस्थः सर्वतो धमनीमुखैः ॥३३॥
स कायाग्निः स कायोष्मा स पक्ता स च जीवनम् ।
अनन्यगतिरित्येवं देहे कायाग्निरुच्यते ॥ ३४॥

भा० यहाँपर कहतेहैं । पित्त अग्निके निरन्तर रहने की जगह हैं । उस तरह पर कहाहै तन्त्रान्तर में । अग्नि और गुणोंसेयुक्त और पित्त और गुणों से युक्त हैं । जैसे द्रव स्निग्ध और नीचे जानेवाला पित्त और इससे विपरीत अग्नि ॥ ३२॥ उस कारण पित्त तेज स्वरूप हैं ॥ और जो पित्तकी उष्माहैं वह शक्तिमान् हैं । वह कोखमें रहनेवाला धमनी नाड़ियों के मुखसे सब स्थानों में संचार करताहै ॥ ३३ ॥ वह शरीर की अग्नि हैं । वह शरीर की ऊष्माहै वह पाक करनेवाला है और वह जीवन हैं । तथा एक गति इस प्रकार देहमें कायाग्नि कही गई हैं ॥ ३४ ॥

(अन्यच्च) वामपार्श्वाश्रितं नाभेः किञ्चित् सोमस्य मण्डलम् ॥ तन्मध्ये मण्डलं सौर्य्यं तन्मध्ये ऽग्निर्व्यवस्थितः ॥ ३५॥ जरायुमात्रप्रच्छन्नः का

चकोशस्थ दीपवत् ॥ ३५ ॥

[तथा च मधुकोषे]

(क) द्रवतेजःसमुदायात्मकस्यापि पित्तस्य तेजोभागोऽग्निरिति । तेन पित्तमप्यग्नि वन्मन्यते । अतितापितायोगोलकवत् । परमार्थतस्तु अग्निः पिताद्भिन्न एवेति सिद्धान्तः ॥

भा० औरभी । नाभिके वाम पार्श्वके आश्रित छोटा सा सोम का मंडल है। उसके बीचमें सूर्य्यका मंडल है और उसके बीचमें अग्नि रहता है ॥ ३५ जरायु मात्र में ढकाहुवा है काँचके कोशके भीतर रहनेवाले दीपक के मानिंद ॥ ॥ उसतरह पर कहाहै मधुकोश में ॥

(क) द्रव और तेज इनके समुदाय स्वरूपवाले पित्तका तेजो भाग अग्नि हैं। तिस्से पित्तभी अग्निके मानिंद माना जाता है । बहुत तपाये हुवे लोहके गोलेके मानिंद । परमार्थ से तो अग्नि पित्तसे अलग ही है । यह सिद्धान्त है ॥ (क) ॥

[अतएवाह रस प्रदीपे]

जाठरो भगवानग्नि रीश्वरोऽन्नस्य पाचकः ॥ सौक्ष्म्या द्रसानाऽऽददानो विवक्तुं नैव शक्यते ॥ ३६।

नाभि मध्ये शरीरस्य विशेषात्सोममण्डलम् ॥ सोम मण्डल मध्यस्थं विद्यात्सूर्य्यस्य मण्डलम् ३७

प्रदीपवत्तत्र नृणां स्थितो मध्ये हुताशनः ॥ सूर्यो दिवि यथा तिष्ठं स्तेजो युक्तै र्गभस्तिभिः ॥ ३८ ॥

भा० इसवास्ते रस प्रदीप में कहाहै ॥ जठर में रहनेवाला भगवान् अग्नि अन्नका पाक करनेवाला ईश्वर सूक्ष्म भावसे रसोंको लेनेवाला है परन्तु विशेषकरके कह नहीं सके ॥ ३६ ॥ शरीर की नाभिके बीचमें विशेषकर

के चन्द्र मंडल हैं । और चन्द्रमंडल के बीचमें रहनेवाला सूर्य्यमंडल जानना चाहिये ॥ ३७ ॥ दीवे के मानिंद मनुष्योंके बीच में अग्नि रहता है । जैसे सूर्य्य आकाश में रहकर तेज से युक्त ऐसी किरणों से सब जंगल और नदियों को सुखाता है ॥

विशोषयति सर्वाणि पल्वलानि सरांसि च ॥ तद्
च्छरीरिणां भुक्तं ज्वलनो नाभि माश्रितः ॥ ३८।३९
मयूखैः पचते क्षिप्रन्नानाव्यञ्जन संस्कृतम् ॥
स्थूलकायेषु सत्वेषु यवमात्रः प्रमाणतः ॥ ४० ॥

भा० वैसेही नाभिके आश्रित अग्नि अनेक प्रकार के व्यंजनों से संस्कार किये हुवे मनुष्यों के भोजन कियेहुवे को किरणों से पकाता है ॥ ३८ ॥ ३९ ॥ बड़े शरीर वाले जीवोंमें जव बराबर रहता है। और छोटे शरीर वाले जीवों में तिल प्रमाण रहता है ॥ ४० ॥

ह्रस्वकायेषु सत्वेषु तिलमात्रः प्रमाणतः ॥ ४० ॥
कृमिकीट पतङ्गेषु वालमात्रोऽवतिष्ठत इति ॥

[पुनः प्रकृत मनुसरति]

रञ्जकं नाम यत्पित्तं तद्रसं शोणितं नयेत् ॥ यत्तु
साधक संज्ञं तत्कुर्य्याद् बुद्धिं धृतिं स्मृतिम् ॥ ४१ ॥
धृतिं मेधां यदालोचक संज्ञं तद्रूप ग्रहण कारणम्।

भा० तथा कृमि कीड़े पतंगे इनमें वाल बराबर रहता है ॥

॥ फिरसे उसको कहते हैं ॥

जो रंजक नाम पित्तहै वह रसका रुधिर बनाता है । और जो साधकनाम पित्त है वह बुद्धि धृति स्मृति को करता है ॥ ४१ ॥ धृति अर्थात् मेधा । तथा जो आलोचक नाम पित्त है वह रूपके ग्रहण करनेका कारण है ॥

भ्राजकं कान्तिकारी स्याल्लेपाभ्यङ्गादि पाचकम्॥४२

[ अथ श्लेष्मस्वरूपमाह ]

श्लेष्मा श्वेतो गुरुः स्निग्धः पिच्छिलः शीतलस्तथा॥
तमोगुणाऽधिकः स्वादुर्विदग्धो लवणो भवेत्॥४३॥

(क) एकः श्लेष्मा वातपित्तावित्र नामस्थानकर्म्मभेदैः पञ्चविधः। (क)॥

[ अथ श्लेष्मणां नामान्याह ]

कफस्यैतानि नामानि क्लेदनश्चाव लम्बनः॥ रसनः स्नेहनश्चापि श्लेष्मणः स्थानभेदतः॥४४॥

भा० और भ्राजक कान्तिका करनेवाला है तथा लेप और अभ्यंग आदियों का पाचक हैं॥४२॥ अनंतर श्लेष्मा का स्वरूप कहते हैं॥ (श्लेष्मा) कफ श्वेतहै भारीहै और स्निग्ध तथा फिस्लहट वाला है और शीतल तथा तमोगुण अधिक है मधुर और विदग्ध हुवा लवणहो जाहै॥४३॥ (क) एककफ वात पित्तोंके मानिंद नाम स्थान और कर्म्म इन भेदोंसे पांच प्रकारका है॥

[ अनन्तर कफ के नाम कहते हैं ]

स्थानोंके भेदसे कफ के ये नाम हैं॥ क्लेदन अवलंबन रसन स्नेहन और श्लेष्मण॥४४॥

[ अथ क्लेदनादीनां स्थानान्याह ]

आमाशयेऽथ हृदये कण्ठे शिरसि सन्धिषु॥ स्थानेष्वेषु मनुष्याणां श्लेष्मा तिष्ठत्यनुक्रमात्॥४५॥

भा० अनन्तर क्लेदादिकोंके स्थान कहते हैं॥ आमाशयमें क्लेदन हृदयमें अवलंबन कंठमें रसन शिरमें स्नेहन और सन्धियोंमें श्लेष्मण इस क्रम

से मनुष्योंके इनस्थानोंमें श्लेष्मा रहना है ॥ ५५ ॥

(क) दोषाणां सकलशरीरव्यापिनामपि पञ्च पञ्च स्थानानीनि बाहुल्याभिप्रायेणोक्तानि ॥ (क) ॥

[तथाच वाग्भटः]

इति प्रायेण दोषाणां स्थानान्यकीहतात्मनाम्। व्यापिनामपि जानीयात्कर्माणि च पृथक् पृथक् ॥ इति ॥ ५६ ॥ चरकश्च । ते व्यापिनोऽपि हृन्नाभ्यो रधेमध्योर्द्ध संश्रया इति ॥

भा० (क) सम्पूर्ण शरीर में फैलेहुवे भी दोषों के पांच २ स्थान आधिक्याभिप्रायसे कहेगये हैं । उसी तरहपर कहा है वाग्भटने । इस प्रकार प्रायः करके सब शरीर में फैलेहुवे और मिले दोषोंके स्थान और अलग अलग कर्म्म इनको जानें ॥ ५६ ॥ इस प्रकार चरक ने भी कहाहै ॥ ये सम्पूर्ण शरीर में फैलेहुवे भी हृदय नाभिके नीचे और बीचमें तथा ऊपर रहते हैं ॥

[अथ तत्तत्स्थानगतस्य श्लेष्मणः कर्म्माण्याह]

क्लेदनः क्लेदयत्यन्नमान्मशक्त्या पराण्यपि ॥ ना अनुगृह्णाति च श्लेष्मस्थान्युदक कर्म्मणा ॥ ५७॥

(क) अयमर्थः क्लेदनोऽन्नं क्लेदयति तेन संहतमन्नं भेदं प्राप्नोति । अपराण्यपि श्लेष्मस्थानानि हृदयादीनि ॥ मार्गेण गत्वा तत्र तत्र हृदयावलम्बन संधारण रस ग्रहण समस्तेन्द्रिय तर्पण सन्धिसंश्लेषणा द्युदक

कर्म्मभिरनुगृह्णाति उपकरोति ॥ (ख) ॥ तथाच रसयुक्तात्मवीर्येण हृदयस्यावलम्बनम् ॥ त्रिक सन्धारणं चापिविदधात्यवलम्बनः ॥ ४८ ॥

भा० अनन्तर उन२ स्थानों में प्राप्त कफ के कर्म्मों को कहते हैं । क्लेदन कफ अन्नको आर्द्र करता है और अपनी शक्ति से दूसरे श्लेष्म स्थानोंको भी उदक कर्मके द्वारा अनुग्रह करता है ॥ ४७ ॥ यह अर्थहै कि क्लेदन अन्नको गीला करता है उससे दृढ़ जुड़ाभी अन्न अलग होजाता है ॥ और भी श्लेष्म स्थान अर्थात् हृदयादिक ॥ मार्ग से वहां वहां पर जाकर हृदय का अवलंबन संधारण रस ग्रहण सम्पूर्ण इन्द्रियोंका तर्पण अर्थात् तृप्त करना और संधियों का अच्छे प्रकार मेलन इत्यादिक उदक कर्म्मसे अनुग्रह करताहै ॥ (ख) ॥
औरभी । हृदय में रहनेवाला अवलंबन कफ रस से युक्त अपने सामर्थ्य से अवलंबन और त्रिक अर्थात् पीठकी हड्डीका नीचला हिस्सा उसका संधारण अर्थात् पकड़ना भी करता है ॥ ४८ ॥

(क) (त्रिकं शिरोबाहुद्वयसन्धिः)
उभावपि ततः सौम्यौ तिष्ठतश्चान्तिके यतः ॥
रसान्वितौ हि जानीतौ रसना रसनौ समौ ॥ ४९ ॥
(रसना रसनेन्द्रियं रसनः कण्ठस्थकफः ।)
स्नेहनः स्नेहदानेन समस्तेन्द्रिय तर्पणः ॥ श्लेष्मणः सर्वसन्धीनां संश्लेषं विदधात्यसौ ॥ ५० ॥

भा० (क) त्रिक अर्थात् शिर और दोनों भुजाओंकी सन्धि जिससे कि सौम्य दोनों समीपमें रहते हैं तिस हेतु समान रसना अर्थात् जिव्हा और रसन अर्थात् कण्ठ में रहनेवाला कफ ये दोनों रस से युक्त जाने जाते हैं ॥ ४९ ॥
(रसना अर्थात् रसनेन्द्रिय रसनः अर्थात् कण्ठ में रहनेवाला कफ ।)
स्नेहन कफ स्नेह दानसे अर्थात् तरावट देने से संपूर्ण इन्द्रियों को तृप्त

करताहै ॥ श्लेष्मरा कफ सब संधियों को जोड़ता है ॥ ५० ॥

[अथ धातुशब्दस्य निरुक्तिमाह]

रसे सप्त स्वयं स्थित्वा देहन्दधति यन्नृणाम् ॥
रसासृङ्मांस मेदोस्थि मज्जा शुक्राणि धातवः ॥५१॥
धातव इति धा धातोस्तु प्रत्ययः । (क्त) ॥

[अथ धातूनां कर्म्माण्याह]

प्रीणनं जीवनं लेपः स्नेहो धारण पूरणे ॥ गर्भो
त्पादश्च कर्माणि धातूनां कथितानि हि ॥५२॥

भा० [अनन्तर धातुशब्दकी निरुक्ति कहते हैं]
रस रुधिर मांस मेद अस्थि मज्जा और शुक्र ये सात आप रहकर मनुष्यों की देहको धारण करते हैं ॥ ५१ ॥ धातव इसमें धा धातुसे तु प्रत्यय होता है ॥ अनन्तर धातुवों के कर्म्म कहते हैं ॥ प्रीणन अर्थात् तृप्त करना जीवन अर्थात् प्राणका धारण करना लेप आर्द्र करना धारण करना भरना और गर्भका उत्पन्न करना ये कर्म्म क्रमके साथ अर्थात् रसका प्रीणन रुधिर का जीवन मांसका लेप मेदका स्नेह अस्थिका धारण मज्जा का पूरण और शुक्रका गर्भ उत्पन्न करना इस प्रकार कहे गये हैं ॥ ५२ ॥

[तत्र रसशब्दस्य निरुक्तिः]

यद्यथा रस धातुर्यस्ततो ऽभवदयं रसः ॥ स द्रवं
सकलं देहं रसतीति रसः स्मृतः ॥ ५३ ॥

भा० उसमें रस शब्द की निरुक्ति कहते हैं । किंवा रसि जो रसधातु जिस प्रकार जल का रस हुआ जिस हेतु द्रवके सहित संपूर्ण शरीर को आर्द्र करता है इस वास्ते रस कहागया ॥ ५३ ॥

[अथ रसस्य स्वरूपमाह]

सम्यक् पक्वस्य भुक्तस्य सारो निगदितो रसः ॥
स तु द्रवः सितः शीतः स्वादुः स्निग्धश्चलो भवेत्।५४
(क) सारो यथा गुड़ मधूक पुष्प बुब्बूलत्वग्वदरी मूला
दि भवः सारो मदिरा ॥ (क) ॥

[अथ रसस्य स्थान माह।]

सर्व्वदेह चरस्यापि रसस्य हृदयं स्थलम् ॥ स
मान मरुता पूर्व्वं यदयं हृदये धृतः ॥ ५५ ॥

भा० अनन्तर रस का स्वरूप कहते हैं। अच्छे प्रकार परिपाक हुवे भो जन कियेका जो सार वह रस कहा गया है। और वह रस द्रव अर्थात् वह जाने वाला है तथा श्वेत और शीत मधुर स्निग्ध और अस्थिर होता है ॥ ५४ ॥ (क) सार जैसे गुड़ महुवे के फूल ववूल जिसको कीकर कहते हैं उसकी छाल और वेरीकी जड़ इत्यादिकों से उत्पन्न हुवा सार अर्थात् मदिरा ॥ (क) ॥

[अनन्तर रसका स्थान कहते हैं।]

सम्पूर्ण शरीर में घूमनेवाले भी रसका स्थान हृदय है। क्योंकि पहिले यह समान वायु के द्वारा हृदय में स्थापन किया गया ॥ ५५ ॥

[अथ रसस्य कर्म्माण्याह]

आरुह्य धमनीर्गत्वा धातून् सर्वानयं रसः ॥ पु
ष्णाति तदनु स्वीयैर्व्याप्नोति च तनुं गुणैः ॥ ५६॥
(क) गुणैः शीत स्निग्ध पोषकत्व गुणैः। (क)

भा० अनन्तर रसका कर्म्म कहते हैं ॥ यह रस चढ़कर धमनियों में जाके सब धातुवों को पुष्ट करता है उसके पश्चात् अपने गुणों से शरीर में फैलता है ॥ ५६॥ (क) गुणों से अर्थात् शीत स्निग्ध और पोषकत्व गुणों से।

स्तनयो मध्य मधिष्ठायो रस्यामाशय द्वारं सत्वरज स्तमसा मांधिष्ठानं हृदयं नाम शिरा मर्म्म चतुरङ्गुलं सद्यो मारकं॥

वस्तिर्नाभिः पृष्ठकंटी गुद वंक्षण शेफ़साम्॥ मध्ये वस्ति तनुत्वक च एक द्वारो ह्यधो मुखः॥ १५४

(क) स्नायु मर्म्म दञ्चतुरङ्गुलं सद्यो मारकम् नाभिः प्रसिद्धा पक्वामाशयो र्मध्ये शिरा प्रभवा नाभि र्नाम शिरा मर्म्मेद ञ्चतुरङ्गुलं सद्यो मारकम्॥

भा० हृदय प्रसिद्ध है स्तनों के बीच छाती में आमाशय का द्वार सत्व रज तम इनकी जगह हृदय नाम सिरा मर्म्म चार अङ्गुल प्रमाण सद्यो मारक हैं॥ वस्ति अर्थात् पेड़ू नाभ पीठ कटि गुदा और पूर्वोक्त वंक्षण तथा लिंग इनके बीचमें बारीक चामका नीचे मुखवाला एक द्वार वस्ति नाम स्नायुमर्म्म यह चार अंगुल का तात्काल मारक है॥ १५४॥ नाभि प्रसिद्ध हैं। पक्वाशय और आमाशय के बीच में सिरा ओंकी निकलने की जगह नाभि नाम सिरा मर्म्म येह चार अंगुल का तत्काल मारक है॥

वक्षो मर्म्माणि सीमन्ता स्तला क्षिप्रेन्द्र वस्तयः॥ वृहत्यौ पार्श्वयोः सन्धी कठीक तरुणे चये॥ १५५ नितम्बाविति चैतानि कालान्तर हराणि तु॥

[वक्षोमर्म्माणि।]

(उरसः स्तन मूलस्य नरो हि स्तन रोहिते।)

(क) स्तनयोरध रस्ता द्यङ्गुल मुभयतः स्तनमूले नाम शिरा मर्म्मणी द्व्यंगुले कफ पूर्ण कोष्ठ तया कास ष्वा

साभ्यां च कालान्तर मारके ॥ स्तनयोरुपरि उभयतः द्व्यङ्गुलं यावत्। स्तन रोहिते नाम द्वे मांस मर्म्मणी रक्त पूरित कोष्ठतया कालान्तर मारकौ।

भा॰ वक्षस्थल के आठ मर्म्म और पांच सीमन्त तथा चार तल और क्षिप्र चार इन्द्र वस्ति चार वृहती दो पार्श्व संन्धी दो कटीक तरुण दो ॥ १५५ ॥ नितम्ब दो ये तेतीस कालान्तर मारक हैं ॥
वक्षस्थल के मर्म्म कहते हैं। ] स्तनों के नीचे दो अंगुल दोनों तरफ स्तनमूल नाम शिरा मर्म्म दो अंगुल के हैं। वो कफ से भरे को ष्ठ होने से कास और श्वास के द्वारा कालान्तर में मारक हैं अर्थात् इन मर्म्मों के कटने से कास श्वास हो के पश्चात् मरता है ॥
(ख) स्तन के ऊपर दोनों तरफ स्तनरोहित नाम दो मांस मर्म्म हैं। वे मर्म्म रक्त से पूरित कोष्ठ होने से कालान्तर में मारक हैं ॥

अपलापौ अंस कूटयोरधस्तात् पार्श्वयोरुपरि द्वौ शिरा मर्म्मणी। अर्द्धाङ्गुले रक्तेन पूयनाङ्गते न कालान्तर मारकौ। अपस्तम्बौ उरसः उभयोः नाड्यौ वातवहे शिरा मर्म्मणी। अर्द्धाङ्गुले वात पूर्ण कोष्ठतया कासश्वासाभ्यां च कालान्तर मारके सीमन्ताः शिरसि पञ्च सन्धयः सन्धिमर्माणि चतुरङ्गुलानि। उन्माद भय चित्त विनाशैः कालान्तर मारकाः ॥

भा॰ कंधे के जोड़ के नीचे और पसलियों के ऊपर दो आधे अंगुल के शिरा मर्म्म हैं। वे मर्म्म रक्त से पीप हो जाने पर कालान्तर में मारक हैं। छाती की दोनों वातवहा नाड़ी अपस्तम्ब नाम शिरा मर्म्म आधे अंगुल का है। वो मर्म्म वायु से पूर्ण कोष्ठ होने से कास श्वास के द्वारा कालान्तर में मारक हैं। शिर में पांच जोड़ सीमन्त नाम सन्धिमर्म्म चार -

अंगुल प्रमाण हैं ।उन्माद भय चित्त विनाशके द्वारा कालान्तर में मारक हैं ॥

(ग) तलानि । मध्याङ्गुलि मनुक्रम्य हस्तस्य मध्यन्तल मेव मपरस्य हस्तस्य । पादयो श्चत्वारि तलानि मांस मर्माणि द्व्यङ्गुलानि रुजाभिः कालान्तर मारकाणि । क्षिप्राणि अङ्गुष्ठाङ्गुल्यो र्मध्ये क्षिप्रम् । तच्च हस्त द्वयो र्द्वे तथा पादयोः एवंचत्वारि स्नायुमर्माण्यर्द्धाङ्गुलान्याक्षेपकेण कालान्तर मारकाणि ॥

भा० (ग) मध्यमांगुलि को अनुक्रम करके हाथ का मध्यतल है इसीतरह दूसरे हाथका । और पावोंके दो इसप्रकार चार तलहैं ।मांस मर्मदो अङ्गुलके पीड़ाके द्वारा कालान्तर में नाश करनेवाले हैं ॥
क्षिप्र अंगुष्ठ और अङ्गुलि के बीच को क्षिप्रकहते हैं ।वे दोनों हाथके दो तथा दोनों पावोंके दो इसप्रकार चार स्नायुमर्म्म अर्द्धाङ्गुल प्रमाण होते हैं और आक्षेपक के द्वारा कालान्तर में मारक हैं ॥

---

(घ) इन्द्रवस्तयः प्रकोष्टयोर्मध्ये द्वौजङ्घयोर्मध्ये द्वौ । एवं चत्वारि मांस मर्म्माणि द्व्यङ्गुलानि शोणित क्षयेण कालान्तर मारकाः । वृहत्यौ । स्तन मूला दुभयतः सपृष्ठ वंशं यावत् । शिरामर्म्माणी । अर्द्धाङ्गुले शोणिताति प्रवृत्ते रुपद्रवैः कारन्तर मारके ॥

भा० (घ) इन्द्रवस्ति । प्रकोष्ठ अर्थात् कोहनी से लेकर हाथके पहुंचे तक उनकेबीचमें दो और जांघोंके बीच में दो इसप्रकार चार मांस मर्म्म दो अंगुल के हैं । जो रक्त के क्षय से कालान्तर में मारक होते हैं ।
वृहती ।स्तनमूल सें दोनों तरफ पीठके बांस तक आधे अंगुल के शोणित

मर्म्म होतेहैं। वो रक्त के अधिक निकलेने से कालान्तर में मारक होते हैं ॥

पार्श्वसन्धीजघन पार्श्वयोः सन्धी शिरा मर्मणी अर्द्धाङ्गुलौ शोणित पूर्ण कोष्ठतया कालान्तर मारकौ ॥

(ङ.) कटीक तरुणे त्रिक सन्निधाने उभयतः श्रोणिका एडे स्तवीकृत्या स्थि स्थिते अस्थि मर्मणी अर्द्धाङ्गुले शोणित क्षयात्पाण्डु विवर्ण रूपङ्कृत्वा कालान्तर मारके ॥

भा० पार्श्वसन्धी। कमर पसलियों का जोड़ पार्श्वसन्धी नाम दो शिरा मर्म्म अर्द्धाङ्गुल के होतेहैं। और वो रक्त पूर्णकोष्ठ होनेसे कालान्तर में मारक हैं ॥ (ङ.) कटीक तरुणें। त्रिक अर्थात् कमर के जोड़के पास में दोनों तरफ कमर के नलमें सोधपर रहनेवाली अस्थि मर्म्म आधे अंगुल के हैं। वो रक्तक्षय से पाण्डु विवर्ण रूप को करके कालान्तर में मारक होते हैं

नितम्बौ प्रसिद्धौ द्वौ उभयतः श्रोणीकाण्डयो रुपर्य्याशयाच्छादनौ पार्श्वान्तर प्रतिबद्धौ नितम्बौ नाम अस्थि मर्मणी अर्द्धाङ्गुलावधः काय शोषेण दौर्बल्ये न च कालान्तर मारकौ ॥

भा० कमर की नलके ऊपर आशय के आच्छादन पसलियो के बीच में बन्धेहुवे नितम्ब नाम अस्थिमर्म आधे अंगुल के हैं। वो नीचे के धड़ सूक जानेसे दुर्बलता के द्वारा कालान्तर में मारक होते हैं ॥

लोहिताक्षाणि जानूर्वी कूर्चा विटप कूर्पराः ॥ कुकुन्दरे कक्षधरे विधुरे सकृकाटिके ॥ १४६ ॥
अंसांस फलकापाङ्गा नीलेमन्ये फणे तथा ॥

वैकल्य करणान्या हुरावर्त्तौ द्वौ तथैवच ॥ १५७॥

(क) ऊर्व्वोरूर्द्ध मधो वंक्षण सन्ध लोहिताक्षन्नच द्वेबाह्वे द्वे ऊर्व्वोरेवन्तानि चत्वारि शिरा मर्म्माण्य र्द्धाङ्गुलानि वैकल्य कराणि ॥

भा० लोहिताक्ष अणि जानु ऊर्वी कूर्च विटप कूर्पर कुकुन्दर कक्षध र विधुर कृकाटिक ॥ १५६ ॥ अंस अंस फलक अपाङ्ग नील मन्य फण तथा ॥ दो आवर्त इस प्रकार ये वैकल्य कारकहे गये हैं । लोहिताक्ष । (क) जांघ के ऊपर और वंक्षण सन्धि के नीचे वोलोहिताक्ष मर्म्म है । दो बाहु में और दो जांघ में वोह चार शिरा मर्म्म अर्द्धाङ्गुल के विकल करनेवाले हैं ॥

(ख) तत्र शोणितक्षयेन पक्षघातः सक्थिसादो वा। आणान्यः। जानुनः ऊर्द्ध उभयोः पार्श्वयो स्त्र्य ङ्गुला एकस्मिन् जानुनि द्वे अपरस्मिन्द्वे एवञ्चतस्रः स्नायु मर्माण्यर्द्धाङ्गुलानि वैकल्य कराणि तत्र शोथाभि वृद्धिः सक्थिस्तम्भश्च ॥

(ख) भा० उसमें रक्तक्षय से पक्षघात अर्थात् लक़वा या सकथिसाद अर्थात् जांघ पीड़ा होती है ॥ आणिन्यः । जानु के ऊपर दोनों ग़लों में तीन अंगुल एक जानूमें २ दो दूसरे जानूमें दो २ इस प्र कार चार स्नायु मर्म्म अर्द्धाङ्गुल के वैकल्य कर हैं ॥ उनमें सूजनब ढ़ती है और पांव अकड़ जाते हैं

(ग) जानु जङ्घयोः सन्धौ सन्धि मर्माणि द्व्यङ्गुले वैकल्य करे तत्र रक्तजता ऊर्व्वो द्वे ऊर्व्वा मध्ये द्वे प्रगण्डयोः मध्ये द्वे एवं चतस्रः शिरा मर्म्माणि एका-

ङ्गुल्याः वैकल्यकर्यस्तत्र शोणितक्षयात्सक्थि शोषः । कूर्चौ : पादयोः रङ्गुष्ठाङ्गुल्यो र्मध्ये तयो रूर्द्ध मधश्च एवं चत्वारि स्नायु मर्म्माणि वैकल्य कराणि तत्र पादयो र्भ्रमण वेपने भवतः ।

भा॰ (ग) घुटने और जांघ के जोड़में जानुनाम सन्धिमर्म्म दो अङ्गुल के वैकल्य कर होतेहैं । उन में लङ्गड़ापन होताहै । जांघों के बीच में दो और प्रगराव अर्थात् कोहनी के ऊपर कांखतक इनमें दो ऐसे ऊर्वी नामचार शिरामर्म्म एक अंगुल के विकल करनेवाले हैं । उसमें रक्त के क्षय से टांग सूख जाती है । कूर्च पैरोंके अंगुष्ठ और अंगुलियों के बीच में उन के नीचे ऊपर इसप्रकार चार स्नायु मर्म्म वैकल्य कर हैं । उसमें पैरों का फिरना और कांपना होता है ॥

(घ) विटपे द्वे वंक्षण वृषणयो र्मध्ये स्नायु मर्म्माणि एकाङ्गुल्यवैकल्य करे च तत्राल्प शुक्रताच कूर्परौ । कफोणिजौ द्वौ सन्धि मर्म्मणी द्व्यङ्गुलौ वैकल्यकरौ तत्र बाहु मध्ये सङ्कोचः । कुकुन्दरे पार्श्व जघन बहिर्भागे पृष्ठ वंशस्योभयतो नाति निम्ने कुकुन्दरे नाम मर्म्मणी । तत्र स्पर्शाज्ञान मधः काये । चेष्टोप घातश्च । मर्म्मणी अर्द्धाङ्गुले वैकल्यकरे ।

भा॰ विटप दो वंक्षण और अंडकोशों के बीच में स्नायुमर्म्म एक अंगुल के वैकल्य करहैं । उस में अल्प शुक्रता होती है ॥
कोहनी में दो सन्धि मर्म्म दो अंगुल के वैकल्य कर हैं । उस में बाहु के बीच मे सकोच होताहै । पसली और कमर के बहिर्भाग में पीठ के बांस के दोनो तरफ न बहुत नीचे की तरफ झुकेहुवे कुकुन्दर नाम सन्धि मर्म्म अर्द्धाङ्गुल के वैकल्य कर हैं ॥

(ङ) तत्रस्पर्शज्ञानमधः कायस्य चेष्टोपघातश्च। कक्षधरे। वक्षः कक्षयोर्मध्ये द्वे स्नायु मर्मणी एकाङ्गुले वैकल्यकरे तत्र पक्षाघातः। विधुरे कर्णपृष्ठतोऽधः संश्रिते किञ्चिन्निम्नाकारे द्वे स्नायु मर्म्मणी अर्धाङ्गुले वैकल्यकरे तत्र बाधिर्य्यम् ॥

(च) कृकाटिके शिरो ग्रीवयो रुभयतः । सन्धि द्वे। सन्धि मर्मणी अर्द्धाङ्गुले वैकल्यकरे शिरष्कम्पः। अंसौ स्कन्धौ बाहु मूर्द्ध ग्रीवामध्ये अंस पीठ स्कन्धनिबन्धनावंसौ नाम। स्नायु मर्मणी अर्द्धाङ्गुले वैकल्यकरे तत्र बाहु स्तम्भः ॥

भा० (ङ) उसमें छेदनादि क्रिया होनेसे नीचेके शरीर में स्पर्शज्ञान जाता रहेताहे। और चेष्टा बन्द होजाती हैं ॥ कक्षधर। छाती और कांखकेबीच में दो स्नायुमर्म एकांगुलके वैकल्यकर हैं। उसमें पक्षाघात होना है। विधुर। कानके पीठसे नीचे लगेहुवे कुछ दबे से दो स्नायु मर्म आधे अंगुल के वैकल्य कर हैं। उसमें बहिरापन होना हे ॥

(च) कृकाटिके। शिर और गलेके दोनों तरफ़ दो जोड़ सन्धि मर्मनाम अर्द्धांगुल के विकलकरनेवाले हैं। उसमें शिर कम्प होता है। बाहु शिर गला इनके बीच में कंधोंका आधार और कन्धोंसे बन्धेहुवे दो स्नायुमर्म आधे अंगुलके वैकल्यकर हैं। उसमें बाहु अर्थात् भुजा अकड़ जातीहैं ॥

(छ) अंस फलके पृष्ठोपरि पृष्ठवंशमुभयतस्त्रिक सम्बद्धे ग्रीवायां अंसद्वयस्य च संयोगो यत्र तत्त्रिकं।

भा० (छ) अंसफलके। पीठके ऊपर पीठके बाँसके दोनों तरफ़ त्रिकसे लगेहुवे गलेमें दोनों कन्धोंका जोड़ जिसमें है उसको त्रिक कहते हैं।

अस्थि मर्मणी अर्द्धाङ्गुले वैकल्यकरे तत्र बाह्वोः शून्यताशोषश्च। (ज) अपाङ्गौ नेत्रयोरन्तौ शिरा मर्मणी अर्द्धाङ्गुलौ वैकल्यकरौ तत्रान्ध्यं दृष्ट्युपघातोवा। नीले मन्येच्च कण्ठनाडी मुभयतश्चतस्रो धमन्यः द्वे नीले द्वे मन्ये। तत्र एका मन्या एका नीला। एकस्मिन् पार्श्वे मन्यानीलाः अपरस्मिन् पार्श्वे द्वे द्वे शिरा मर्मणी द्व्यङ्गुले वैकल्यकरे तत्र मूकता विकृति स्वरताऽरसग्राहिता च। फणौ घ्राण मार्ग मुभयतः मांसमर्मणी अर्द्धाङ्गुले वैकल्य करे तत्र गन्धाज्ञानम्॥

भा० अंसफलक नाम दो अस्थिमर्म आधे अंगुलके वैकल्यकर हैं। उसमें भुजा सूनी पड़ती हैं और सूकभी जाती हैं॥
(ज) अपाङ्ग। नेत्रोंके अन्तमें दो शिरा मर्म आधे अंगुल के वैकल्यकर हैं॥ उसमें अन्धापन या दृष्टिमें चोट होजाती है। नील और मन्य येह कंठनाड़ी दोनों तरफ़ चार धमनी दोनील दो मन्य हैं॥ उसमें एक मन्य और एकनील एक तरफ़ तथा एक मन्य और एकनील दूसरी तरफ़ इस प्रकार दोदो शिरा मर्म दो अंगुल के वैकल्य कर हैं॥ उसमें गूंगापन और बुरास्वर तथा रसका ग्रहण नकरना ये होता है। घ्राण मार्ग पर दोनों तरफ़ दो मांस के मर्म आधे अंगुलके वैकल्य कर हैं। उसमें गंधका ज्ञान जाता रहता है॥

(झ) आवर्तौ भ्रुवो रुपरि निम्नयोः सन्धि मर्मणी अर्द्धाङ्गुले वैकल्यकरे तत्रान्ध्यं दृष्ट्युपघातः॥ गुल्फौ द्वौ मणिबन्धौ द्वौ तथा कूर्च्च शिरांसि च॥ रुजाकरा णि जानीयात् दृष्ट्वा चैतानि बुद्धिमान्॥ १५८॥

भा०(क) आवर्त्त। भवोंके ऊपर दबकुवे दो सान्धिमर्म्म आधे अंगुलके वैकल्य करहैं। उसमें अंधापन और दृष्टिमें चोट होती हैं। गुल्फदो मणिबन्ध दो तथा कूर्च सिर। इनको रुजाकर अर्थात् पीड़ा करने वाले बुद्धिवान् देखकर जानलेवें॥ ९५०॥

(क) गुल्फौ घुरिटके सन्धि मर्म्मणी द्व्यंङ्गुलौ रुजाकरौ तत्र रुजा पादस्तम्भः खञ्जता च द्वौ मणिबन्धौ हस्त प्रकोष्ठ सन्धी सन्धिमर्म्मणी द्व्यङ्गुलौ रुजाकरौ। तत्र हस्तयोः क्रियाराहत्यं कूर्च्च शिरांसि। पाद सन्धेरधः उभयतः एकस्मिन् पादे द्वे च द्वितीये। एवञ्चत्वारि स्नायु मर्म्माण्येकाङ्गुलानि रुजाकराणि तत्र रुजा शोफश्च॥

भा० गुल्फ घुरिटक सन्धि अर्थात् टखने का जोड़ सन्धि मर्म्मनाम दो अंगुल के रुजाकर हैं। उनमें पीड़ा और पैरका जकड़ना तथा लूलापन होता है॥ दो मणिबन्ध अर्थात् हाथके पींचेका जोड़ मणिबन्ध नाम सन्धिमर्म्म दो अंगुलके पीड़ा करने वाले हैं। उस में हाथ की चेष्टा बन्द होजाती है॥ कूर्च शिर। पैरके जोड़ के नीचे दोनों तरफ़ एक पैरमेंदो और दूसरे में दो इस प्रकार चार स्नायु मर्म्म एक अंगुलके पीड़ा करते हैं। उसमें पीड़ा और सूजन होती है॥

उत्क्षेपौ स्थापनी चैव विशल्यघ्नं निकम्मतम्॥

(ख) उत्क्षेपौ शङ्खयोरुपरि केशान्तयावत्। स्नायु मर्म्मणी अर्द्धाङ्गुल तयाविद्धयाः सशल्याजीवेत्याकाम्पतनि शल्योवा उद्धृतशल्यस्तु म्रियेत।

भा० उत्क्षेप दो और एक स्थपनी ये तीन विशल्यघ्न हैं॥

अतएव विशल्य मुद्धृतं शल्यं हन्तीति विशल्यघ्नं मर्म्मस्थापनी । एका भ्रुवो मध्ये शिरा मर्म्मेद मर्द्धाङ्गुलम् विशल्यघ्नम् ॥

भा० (क) शंख के ऊपर के शनक उत्क्षेप नाम दो स्नायु मर्म्म दो अंगुल के हैं । उनके काटने में सशल्यजीता है अर्थात् जबतक कांटा फंसा रहता है तब तक जीता है ॥ अथवा पाकसे कांटा गिर पड़ता है । और कांटेके उखेड़ने मरजाता है । इसीवास्ते विशल्यघ्न अर्थात् निकाला हुआ शल्य मारता है इसे विशल्यघ्न कहते हैं । मर्म्मस्थपनी । एक भवोंके बीचमें यह शिरामर्म्म अर्द्धाङ्गुल का विशल्यघ्न है ॥

सप्तरात्रान्तरे हन्युः सद्यः प्राणहराणि हि ।
कालान्तर प्राणहरं पक्षे मासे च मारकम् ॥ १५९ ॥
सद्यः प्राणहरं त्वान्ते बिद्धं कालेन मारयेत् ॥
कालान्तरे प्राणहरं मन्ते विद्धन्तु दुःखदम् ॥ १६० ॥
(अन्ते मर्म्मसमीपे)
मर्म्माण्यधिष्ठाय हि ये विकारा मूर्च्छन्ति काये विविधा नराणाम् ॥ प्रायेण ते कृच्छ्रतमा भवंति वैद्येन यत्नैरपि साध्यमानाः ॥ १६१ ॥

भा० सद्यः प्राणहर मर्म्म सात दिन के बीच में नाश करते हैं । और कालान्तर में प्राण हरने वाले मर्म्म महीने में या पंद्रह दिन में मारक हैं ॥ १५९ ॥ सद्यः प्राणहर मर्म्म पास बिन्धने से कालान्तर मारते हैं ॥ कालान्तर प्राणहर मर्म्म निकट बिंधे हुवे दुःख देते हैं ॥ १६० ॥ अन्त अर्थात् मर्म्मके समीप । मनुष्यों के शरीर में मर्म्मों के ऊपर जो नाना प्रकार के विकार होते हैं

चोह् विकार प्राय: वैद्योंके द्वारा यत्नसे भी प्रतीकार किये गये अत्यन्तक ष्टसाध्य होते हैं ॥ १६१ ॥

( अथ सन्धय: । ) ते [द्विविधाश्चेष्टावन्तः स्थिराश्च। ]
शाखास्तु हन्व्योः कट्यां च चेष्टावन्तो भवन्ति हि।
शेषास्तु सन्धयः सर्वे स्थिरास्तज्ज्ञै रुदाहृताः ॥ १६२
कथिता देहिनां देहे सन्धयो द्वे शते दश ॥ शाखासु
तेऽष्टषष्टिश्च कोष्ठे त्वेकोन षष्ठिकाः ॥ १६३ ॥
ग्रीवायां ऊर्द्ध्वदेशे तु ऽत्यशीतिस्ते प्रकीर्त्तिताः ॥ प्रथ
मं परिगण्यन्ते तेषु शाखागतां इह ॥ १६४ ॥

भा० अनन्तर सन्धि कहते हैं । वो सन्धि दो प्रकार की होती हैं । चेष्टावाली और स्थिर । हाथ पावों में और जबाड़ों में तथा कमर में चेष्टा वाली सन्धियी हैं । और बाकी सब स्थिर उनके जानने वालों ने कहा हैं। ॥ १६२ ॥ प्राणियों के देह में दो से दश २१० सन्धियाँ अर्थात् जोड़ कहे गये हैं । वे जोड़ हात पावों में अड़सठ ६८ ) और कोष्ठ में उनसठ । १६३ ॥ और गले के ऊपर के भाग में वे जोड़ अस्सी ८० ) कहे गये हैं । उन में पहिले यहाँपर हात पावों में के जोड़ गिने जाते हैं ॥ १६४ ॥

(क) एकैकस्यां पादाङ्गुल्यां त्रयस्त्रयो द्वावङ्गुष्ठे ते चतुर्दश । गुल्फ जानु वंक्षणेष्वेकैक मेवं सप्तदश एकस्मिन् सक्थिनि भवन्ति ॥

(ख) एतेनेतर सक्थि बाहू च व्याख्यातौ । एवमष्टष ष्टि शाखासु । [अथ कोष्ठगतानाह । ]

(ग) चयः कटीकपालेषु चतुर्विंशतिः पृष्ठवंशे तावन्त एव पार्श्वयोरष्टावुरसि एवमेकोनषष्टिः कोष्ठे ॥

भा० (क) एक एक पैरकी उंगलियों में तीन तीन ३।३। और दोदो अंगूठों में इस प्रकार वो जोड़ चौदह (१४) होते हैं। टखना और घुटना तथा पूर्वोक्त वंक्षण इनमें एकेक इस प्रकार सत्रह (१७) एक पांवमें होते हैं॥ (ख) इसी हिसाब से दूसरे पांवमें और दोनो हाथों में कही गई हैं। इस प्रकार हाथ पांवमे अड़सठ जोड़ होते हैं। अनन्तर कोष्ठके जोड़ोंको कहते हैं॥ (ग) तीन कमरमें ३। पीठके बांस में चौवीस २४। इतनी ही पसलियों मे आठ छातीमें इस प्रकार उनसठ कोष्ठ में॥

[अथ ग्रीवोर्द्ध्वगतानाह।

(घ) अष्टौ ग्रीवायां त्रयः कण्ठ नाड़ीषु हृदयक्लोमफुफुसनिबद्धास्त्वष्टादश। द्वात्रिंशद्दन्तमूलेषु एकः कण्ठमणौ नासायाञ्च एकैकः द्वौ द्वौ वर्त्ममण्डल गण्डकर्णशङ्खेषु द्वौ हनुसन्धौ द्वावुपरिष्टात् भ्रुवोः शङ्खयोश्चोपरिष्टात् पञ्चशीर्षकपालेष्वेको मूर्द्धीति कण्ठमणौ घाटिकेति प्रसिद्धे एते सन्धयोऽष्टविधा भवन्ति॥

भा० [अनन्तर गलेके ऊपर केजोड़ोंका कहते हैं। आठ गलेमें (८) तीन कंठ में (३) हृदय क्लोमसंबन्धी हुई नाड़ियों में अठारह १८। बत्तीस दांतोंकी जड़ में ३२। कंठमणि में एक १। नाक में एक १। आंखोंकी गोलाई में दो २। गालों में दो २। कानों में दो २। शंख में दो २। जबाड़ों मे दो २। भवोंके ऊपर दो २। शंखके ऊपर दो २। खोपड़ी मे पांच। शिरमें एक। १। कंठमणि अर्थात् घंटिका जिसको घांट भी कहते हैं। येजोड़ आठप्रकार के होते हैं॥ [तेयथा।]

कोरोदूखलसामुद्गाःप्रतरस्तुन्नसेविनी। काकतुंडं मंडलं च-शंखावर्त्तोऽष्टसन्धयः॥ २६५॥ (क) कोरोगर्त्तः। नलिकेत्यन्ये उदूखलः प्रसिद्धः समुद्गः संपुटः समुद्ग एव सामुद्गः अत्र स्वार्थे अण्। प्रतरन्त्यनेनेति प्रतरो वेलकः तुन्नस्येव तुन्नीरस्य सेवि

नी स्नूनी स्नूनसेविनी। काकतुंडं काकमुखं। मण्डलं प्रसिद्धं शंखस्यावर्त्तः शङ्खावर्त्तः। एते यथा नाम प्रकृतयः सन्धयो भवन्तीत्यर्थः। (ख) एषामङ्गुलि मणिबन्ध गुल्फ जानु कुर्परेषु कोराः सन्धयः। कक्षा वंक्षण दन्तेषु दूखलाः अंस पीठ गुद भग नितम्बेषु सामुद्गाः॥ ग्रीवा पृष्ठ वंशयोस्तु प्रतराः शिरः कटीकपालेषु तु न सेविन्यः। हन्वोरुभयतः काकतुण्डाख्याः कण्ठ हृदय क्लोम नाडीषु मण्डलाख्याः। शिर श्रोत्र शृङ्गाटकेषु शंखावर्त्ताः

भा॰ [जैसे] कोर उदूखल सामुद्ग प्रतर तुन्नसेविनी काकमुंड मंडल और शंखावर्त्त ये आठ सन्धियों के भेद हैं॥ १६५॥
(क) कोर अर्थात् खुरखवार और लोग नलिका भी कहते हैं॥ उदूखल अर्थात् ऊखल के मानिंद सामुद्ग अर्थात् ढकना संपुट समुद्गही सामुद्ग इस अर्थमें अण प्रत्यय होता है। चलनी है इससे वह प्रतर अर्थात् बेल। तून में रहनेवाला ही तूनी इसकी सेविनी अर्थात् सूई तूनी तूनसेविनी। काकतुण्ड अर्थात् कौव्वे का मुख। मण्डल प्रसिद्ध अर्थात् गोल। शंख का आवर्त्त अर्थात् भ्वर। ये जैसे नाम वैसे रूप जोड़ हैं॥
(ख) इनमें से उङ्गलि पौंचा टखने घुटना कोहनी इनमें कोर सन्धि है। कांख वंक्षण और दांतों में उदूखल जोड़ है। अंस पीठ गुदा भग नितम्ब इनमें सामुद्ग सन्धि है। गरदन और पीठ के बांस में प्रतर संधि है। सिर कटी कपाल में तुन्नसेवनी। जबाड़े के दोनों तरफ़ काक मुख। कंठ हृदय क्लोम नाड़ी में मण्डल। श्रोत्र शृङ्गाटक में शंखावर्त्त।

अस्थ्नां तु सन्धयो ह्येते केवलाः समुदाहृताः॥ पे
शी स्नायु शिराणान्तु सन्धिसंख्या न विद्यते॥ १६६॥

[अथ शिरामाह।]

सन्धिबन्धन कारिण्यो दोषधातु वहाः शिराः॥

नाभ्यां सर्वाणि बद्धा स्ताः प्रतन्वन्ति समन्ततः॥१६७
शरीरं सकलञ्चैव तच्छिराभिः पोष्यते सदा ॥ प्रणा-
लीभि रिवारामा कुल्याभिः क्षेत्रधान्यवत्॥१६८॥
(क) अत्र प्रणालीभिः कुल्याभिरिति दृष्टान्तद्वयं स्थूल
सूक्ष्म शिराभेदात् ॥

भा० केवल अस्थियों के जोड़ इतने कहेगये हैं । पेशी स्नायु और शिरा इनकी सन्धि संख्या नहीं है ॥ १६६ ॥ अनन्तर शिरा कहते हैं ॥ जोड़के बन्धन को करनेवाली और दोषधातु को धारण करनेवाली रगें होती हैं ॥ वो सब नाभिसे बन्धी हुई आस पास फैली हैं ॥ १६७ ॥ यह शरीर सर्वदा शिराओंसे पोषण किया जाताहै । जैसे नाली से बाग और छोटी नहर से खेतका धान तैय्यार किया जाता है ॥ १६८ ॥ (क) यहां पर नाली और छोटीनहर यह दो दृष्टान्त छोटीबड़ी नसों के भेद से कही गई हैं ॥

प्रसारणाकुञ्चनादि क्रियाभिः सततं तनो ॥ शि-
रा एवोपकुर्वन्ति ताः स्युः सप्तशतानि तु ॥ १६९॥
यथा द्रुमदले साक्षात् दृश्यन्ते प्रतताः शिराः ॥
तथैव देहिनो देहे वर्त्तन्ते सकले शिराः॥ १७०॥
नाभिस्थाः प्राणिनां प्राणाः प्राणान्नाभि रुपाश्रिता।
शिराभिरावृता नाभिश्चक्र नाभिरिवारकैः ॥१७१॥

भा० फैलना सिकुड़ना इत्यादिक क्रियाओंसे निरंतर शरीर में शिराही उपकार करती हैं । वोह सात सौ हैं ॥ १६९ ॥ जैसे वृक्ष के पत्ते में फैली हुई साफ़ रगें दिखती हैं । वैसेही मनुष्य के सब शरीर में शिरा रहती हैं ॥ १७० ॥ प्राणियों के प्राण नाभिस्थ हैं और नाभि प्राणों के पास मि-ली हुई हैं । तथा शिराओं से घिरी हुई नाभि है जैसे आरक अर्थात् डौवान से

चक्र नाभिके मानिंद ॥ १७१ ॥

(क) तद्यथा तासां खलु मूल शिरा चत्वारिंशत् ॥ तासां दश वातवहाः दश पित्तवहाः दश श्लेष्मवहाः दश रक्त वहाः तासां खलु वातवहाना वातस्थानगतानां सप ञ्च सप्तति शतानि भवन्ति ॥ तावन्त्य एव पित्तवहाः पित्तस्थानगताः । श्लेष्मवहाः ताः श्लेष्मस्थानगताः रक्तवहा यकृत् प्लीह गताः एवं शिराः सप्तशतानि भवति।

भा० वो जैसे । उनमें प्रधान शिरा चवालीस हैं । उनमें दश वात वहा, दश पित्तवहा, दश कफवहा, दश रक्तवहा, इस प्रकार चालीस हैं ॥ वातस्थान में प्राप्त उन वात वहों के एकसे पचहत्तर ७५ हैं । उतने ही पित्तस्थान में प्राप्त पित्तवहा और श्लेष्मस्थान में प्राप्त श्लेष्मवहा भी एकसे पिचहत्तर १७५ ॥ तथा यकृत् प्लीहमें प्राप्त रक्त वहा एकसे पिचहत्तर १७५ इस प्रकार सातसे शिरा हैं ॥

तत्र वातवहाः एकस्मिन् सक्थिनि पञ्चविंशति एतेनेतरसक्थि बाहू च व्याख्यातौ । विशेषतः को ष्ठे चतुस्त्रिंशत् तासां श्रोण्यां गुदमेढ़ाश्रिता अष्टौ। द्वे द्वे पार्श्वयोः । षट् पृष्ठे ६ तावन्त्य एवोदरे ६ दश वक्षसि १० एक चत्वारिंशद् जत्रुणः ऊर्ध्वम् तासां चतु र्दश १४ । ग्रीवायां ४ चतस्त्रः कर्णयोः ८ नव जिव्हायां ६ षट् नासिकायां ८ अष्टौ नेत्रयोः ॥

भा० उसमें वातवहा एक सक्थिमें २५ पचीस इसी हिसाब से दूसरी

सक्थि और दोनोंबाहू व्याख्या किये गये अर्थात् दो सक्थि और दोबाहु मिलके सौ १०० । हैं । विशेषकरके कोष्टमें चौतीस ३४ उनमें श्रोणी गुद लिंग इनके आश्रित आठ ।८ । दो २ पसलियों में छः पीठमें उतनेही उदर में दशवक्षस्थल में इसप्रकार ३४ एक नालीस जत्रुके ऊपर उनमें ग्रीवामें चौदह कानोंमें ४ नौ जिव्हामें छः नाकमें आठ आंखोंमें ऐसे ४१

(ख) एवं वातवहानां सपञ्च सप्ततिशतं भवन्ति । एवं विभागः पित्तवहानामपि विशेषस्तु पित्तवहा नेत्रयोर्दश १० कर्णयोर्द्वे २ एव रक्तवहा श्लेष्मवहास्तु (षोडश १६ ग्रीवायां कर्णयो र्द्वे २) एवं शिराणां सप्तशतानि व्याख्यातानि ॥

क्रियाणामप्रतीघातममोहं बुद्धिकर्म्मणाम् ॥ क
रोत्यन्यान् गुणांश्चापि स्वाः शिराः पवनश्चरन् ॥७२

भा० (ख) इसप्रकार वातवहा एकसौ पिचहत्तर हैं । इसप्रकार पित्तवहों का भी विभागहै । परन्तु विशेषकरके पित्तवहा आंखमें दश कानोंमें दो । इस प्रकार रक्तवहा और श्लेष्मवहा हैं ॥ इस प्रकार सात सौ शिरा व्याख्या कीगई हैं । अपनी शिरामें विचरता हुवा वायु क्रियाओं का अप्रतिघात अर्थात् नष्ट नहोने देना और ज्ञानेन्द्रियों का अमोह अर्थात् मोह न होनेदेना इनको करता है ॥ ७२ ॥

(क) क्रियाणां प्रसारणाकुञ्चनादीनाम् । अमोहं बुद्धिकर्म्मणाम् । बुद्धीन्द्रियाणां मनसो बुद्धेश्च स्वे स्वे विषये ज्ञानं करोतीत्यर्थः । अन्यान् गुणान् रसादिव्यायनद्वारा शरीरपोषणादीन् ।

भा० (क) क्रियाणां अर्थात् फैलाना सुकड़ना इत्यादिकों का । अमोहं बुद्धिकर्म्मणां अर्थात् ज्ञानेन्द्रियोंका और मनका तथा बुद्धिका अपने अपने विषयों में ज्ञान करता है । और गुण अर्थात् रसादि धातुवों का

फैलाने के द्वारा शरीर पोषणादि कों को करता है ॥

यदा तु कुपितो वायुः स्वाः शिराः प्रतिपद्यते ॥ तदा-
स्य विविधा रोगा जायन्ते वातसम्भवाः ॥ १७३ ॥
भ्राजिष्णुता मन्नरुचिमग्निदीप्तिमरोगताम् ॥ क-
रोत्यन्यान् गुणांश्चापि पित्तमात्मा शिराश्चरन् १७४

(क) अरोगतां पैत्तिक रोगानुत्पत्तिं करोति। अन्यान् गु-
णान् मेधा बुद्धि दर्शन शक्त्यादीन् ॥

भा० जब कुपित हुवा वायु अपनी शिरामें प्राप्त होता है तब इसको वात के नाना प्रकारके रोग उत्पन्न होते हैं ॥ १७३ ॥ अपनी शिरामें विचरता हुवा पित्त कान्ति और अन्नकी रुचि तथा दीप्ताग्नि और रोग का नहोना इनको करता है। तथा और गुणोंको करता है ॥ १७४ ॥
(क) अरोगताम् अर्थात् पैत्तिक रोगों को न उत्पन्न करना। और गुणों को अर्थात् मेधा बुद्धि और दर्शन शक्ति इत्यादिकों को उत्पन्न करता है ॥

यदा तु कुपितं पित्तं सेवते स्ववहाः शिराः ॥ तदा-
स्य विविधा रोगा जायन्ते पित्तसम्भवाः ॥ १७५ ॥
स्नेहमङ्गेषु सन्धीनां स्थैर्य्यं बलमरोगताम् ॥ क-
रोत्यन्यान् गुणांश्चापि बलासः स्वाः शिराश्चरन् १७६

(क) अरोगतां श्लैष्मिकरोगानुत्पत्तिं अन्यान् गुणान् बल पुष्ट्यादीन् ॥

भा० जब कुपित हुवा [illegible] इसके [illegible] भव नाना प्रकार के रोग [illegible] और [illegible] की स्थिरता और बल तथा अरोगता इनको कफ अपनी शिरामें विचरता हुवा

करताहै ॥ १७६ ॥ (क) अरोगता अर्थात कफके रोगोंको न उत्पन्न करना। अन्यगुण अर्थात् बलपुष्टि आदिको करताहै ॥

यदा तु कुपितः श्लेष्मा स्वाः शिराः प्रतिपद्यते ॥
तदास्य विविधा रोगा जायन्ते श्लेष्मसम्भवाः ॥१७७॥
धातूनां पूरणं वर्णं स्पर्शज्ञानमसंशयम् ॥ स्वाः शि-
रास्तु चरद्रक्तं कुर्य्याच्चान्यान् गुणानपि ॥१७८॥
(अन्यान् गुणान् बलपुष्ट्यादीन्)
यदा तु कुपितं रक्तं सेवते स्ववहाः शिराः ॥ तदास्य
विविधारोगा जायन्ते रक्तसम्भवाः ॥ १७९ ॥
तत्वारुणा वातवहाः पूर्य्यन्ते वायुना शिराः ॥
पित्तादुष्णाश्च नीलाश्च शीता गौर्य्यः स्थिराः कफात् ८०
असृग्धरास्तु ता रक्ताः स्युर्नात्युष्णा शीतलाः ॥

भा० जब कुपित हुवा कफ अपने शिराओं में प्राप्त होता है तब इसके कफ के नाना प्रकारके रोग उत्पन्न होते हैं ॥ १७७ ॥ (क) अपनी शिराओंमें विचरता हुवा रक्त धातुवोंका भरना रंग और स्पर्शका ज्ञान इनको अवश्य करताहै तथा और गुणोंको भी करताहै ॥ १७८ ॥
(क) अन्य गुण अर्थात् बल पुष्टि आदिको भी करता है ॥ जब कुपित हुआ रक्त अपनी शिराओंमें प्राप्त होता है तब रक्तसंभव विविध रोग उत्पन्न होतेहैं ॥ १७९ ॥ उसमें अरुणवर्ण की वातवह शिरा वायुसे भरजाती है । और पित्तसे गरम तथा नीले रंगकी होती है । और कफसे स्थिर भारी ठंडी होतीहै ॥ १८० ॥ तथा रक्तवहावो शिरा न बहुत गरम न ठंडी लालरंगकी होतीहै ।

[अथ स्नायुः। तत्र स्नावोः स्वरूपमाह ।]

मेदसः स्नेहमादाय शिरा स्नायुत्वमाप्नुयात् ॥
शिराणां हि मृदुः पाकः स्नायूनान्तु ततः खरः ॥१८१॥

स्नायवो बन्धनानि स्यु र्देहमांसास्थि मेदसाम् ॥
सन्धीना मपि यत्तास्तु शिराभ्यः सुदृढाः स्मृताः॥ १८२॥
नौर्यथा फलकास्तीर्णा बन्धनै र्बहुभिर्युता ॥ नि
युक्ताऽगाधसलिले भवेद्भारसहा भृशम् ॥ १८३॥
एवमेव शरीरेऽस्मिन्यावन्तः सन्धयः स्मृताः॥
स्नायुभिर्बहुभिर्बद्धा स्तेन भारसहा नराः॥ १८४॥

भा० अनन्तर स्नायुवों का स्वरूप कहते हैं ॥ शिरा मेद के चिकना पन को लेकर स्नायु होजाती हैं । शिराओं का मृदु पाक होना है और स्नायु वों का उस्से खर पाक होता है ॥ १८१ ॥ शरीर के मांस अस्थि और मेद इनके बन्धन स्नायु हैं । और सन्धियों के भी बन्धन हैं । तथा वो स्नायु शिराओं से दृढ किये गये हैं ॥ १८२ ॥ जैसे काष्ट की पटियों से व्याप्त और बहुत से बन्धनों से युक्त नाव अथाह पानी में छोड़ी बहुत बोझे के सहने वाली होती है ॥ १८३ ॥ इसी प्रकार इस शरीर में जितने स्नायु से बंधे हुवे ओजु कहे गये हैं । उसी से भार को सहने वाले मनुष्य होते हैं ॥ १८४ ॥

(फलकै काष्ठपट्टैः आस्तीर्णा व्याप्ताः।)

शतानि नव जायन्ते शरीरे स्नायवो नृणाम् ॥
तासां विवरणं ब्रूमः शिष्याः। शृणुत यत्नतः ॥
शाखासु षट्शतानि स्युः कोष्ठे त्रिंशत् शतद्वयम्॥
ग्रीवाया मूर्द्धदेशे तु स्नायूनां सप्ततिः स्मृताः॥ १८६

भा० (क) फलक अर्थात् लकड़ियों की पटियों से व्याप्त । मनुष्यों के शरीर में नौसे स्नायु हैं ॥ उनका व्याख्यान कहते हैं । हे शिष्यो यत्न से सुनो ॥ १८५ ॥ शाखाओं में अर्थात् दो हाथ और दो पावों में छसै ६०० ( स्नायु हैं ॥ और कोष्ठ में दोसै तीस २३० ( तथा ग्रीवा के ऊपर सत्तर कहे गये हैं ॥ १८६ ॥

[तत्र शाखागताः आह]

(क) एकैकस्यां पादाङ्गुल्यां षट् षट् तास्त्रिंशत्। तावन्त्य एव तलकूर्चगुल्फेषु। तावन्त्य एव जङ्घायां दश जानुनि। चत्वारिंशदूरौ। दशवङ्क्षणे। एवं सार्द्ध शत मेकस्मिन् सक्थिनि भवन्ति। एतेनेतरसक्थि बाहू च व्याख्यातौ।

भा० उसमें शाखामें प्राप्त स्नायुवों को कहते हैं। (क) पांव की एक २ उंगुलियों में छः २ हैं। इस तरह वो पांचों उंगुलियों में मिलके तीस हैं। और उतनीही तलुवे और कूर्च तथा टकनेमें। उतनी ही अर्थात् ३० टांगमें दस घुटनेमें चवालीस जंघामें दस वंक्षणमें इस प्रकार १५० (एक सक्थिमें है। इसी हिसाब से दूसरी सक्थि और दो बाहू इनमें कहे गये हैं॥

[अथ कोष्टगताः प्राह।]

(ख) षष्ठिः कट्यां तावन्त्य एव पार्श्वयोः। अशीतिः पृष्ठे त्रिंशदुरसि। [अथ ग्रीवोर्द्धगताः प्राह]

(ग) षट् त्रिंशद् ग्रीवायाम्। चतुस्त्रिंशन्मूर्द्ध्नि एवं स्नायूनां नवशतानि भवन्ति। [अथ धमन्यः]

धमन्यो नाभितो जाता श्चतुर्विंशति संख्यया॥
दशोर्द्ध्वगा दशाऽधोगा शेषास्तिर्य्यग्गताः स्मृताः॥१८७॥

भा० अनन्तर कोष्ठमें प्राप्तों को कहते हैं॥ (क) साठ कमर में उतनी ही पसलियों में ६० ) तीस ३० छातीमें। इस प्रकार दो से तीस २३० ) हैं। अनन्तर ग्रीवाके ऊपर प्राप्त ऊवों को कहते हैं॥ (क) छत्तीस ग्रीवामें ३६ ( चौंतीस ३४ मस्तक में। इस प्रकार नौसे स्नायु हैं॥

पुरीष शुक्रार्त्तवादीनधो वहन्ति । तास्तु पित्ताशयङ्गता त्रिधा जायन्ते तास्त्रिंशत् ।

भा० (ख) तथा दो से बोलता है दो से सोता है दो से जागता है दो आँसू को धारण करनेवाली और दो औरतों के दूधको धारण करती हैं स्तनसे मिली हुई । और वोही पुरुष के शुक्रको स्तनों के द्वारा धारण करती हैं । ये तीस हैं । इनके द्वारा उदर पसलियां पीठ उरू कंधा ग्रीवा शिर और बाहू ये धारण किये गये हैं । और हिलायेभी जाते हैं ॥ और अधोगत । वात मूत्र मल शुक्र आर्त्तव इनको नीचेकी तरफ धारण करती हैं ॥ वो धमनी पित्ताशयमें प्राप्तहुई तीन प्रकार होती हैं । वो तीस हैं ।

तासाम्मध्ये द्वे द्वे वातपित्त कफ शोणित रसान् वहतः। तादृश द्वे अन्नवहे अन्त्राश्रिते द्वे तोयवहे द्वे वस्तिगते मूत्रवहे द्वे शुक्रस्य प्रादुर्भावाय द्वे तद्विसर्गाय ते एव नारीणामार्त्तव प्रादुर्भावाय तेऽपि सृजतश्च । द्वे स्थूलान्त्र प्रतिबद्धं पुरीषं विसृजतः ।

भा० उन तीसों के बीचमें दो दो वात पित्त कफ रुधिर और रस इनको धारण करती हैं । वो दस हैं । अंतड़ियों को धारण करनेवाली २ और आंतों से मिली हुई पानी को धारण करनेवाली दो २ । वस्ती में प्राप्त मूत्रको धारण करनेवाली दो २ । शुक्र के उत्पन्न होनेके वास्ते २ । और उसके त्यागके वास्ते दो २ । वोही औरतोंका आर्त्तव प्रादुर्भाव होने के वास्ते और उत्पन्न होनेके वास्ते भी । तथा दो मोटी आंतोंसे बंधीहुई मलको छोड़ती हैं।

अष्टावन्यास्तिर्य्यग्गताः स्वेदमर्पयन्ति । एतास्त्रिंशत् एताभिरधोनाभेः पक्वाशय कटी मूत्र पुरीष वस्ति गुदमेढ्र सक्थीनि धार्य्यन्ते चाल्यन्ते च । तिर्य्यग्गतास्तासां चतसृणामेकैकं शतधा सहस्र

धा चोत्तरोत्तरं विभज्यन्ते । (ग) तास्त्वसङ्ख्यास्ता भि रिदं शरीरङ्ग्वादितम् निबद्धमाततम् गवाक्षवत् निबद्धमायतङ्ग्वादो वानायतं यथा गवाक्षे बहूनिछिद्राणि भवन्ति तथा अस्मिन्देहे जालवत् शिराः व्याप्य तिष्ठन्तीति भावः निबद्धमायतङ्ग्वाक्षितम् ।

भा० तिरछी गई हुई आठ पसीना देती हैं । ये तीस हैं । इन्होंसे नाभ के नीचे पक्वाशय कमर मूत्र मल बस्ति गुद लिंग और सक्थि धारण की गई हैं । और चलाई भी जाती हैं । और तिरछी गई हुई चारोंमेंसे एक २ सौ तरह पर तथा हज़ार तरह पर उत्तरोत्तर अर्थात् एकके अनन्तर एक इस क्रमसे विभाग की गई हैं ॥ (ग) वो असंख्य हैं । उनसे शरीर झरोखे के मानिन्द व्याप्त हुवा बनाया गया है । गवाक्ष के मानिन्द विस्तृत रचागया । गवाक्ष अर्थात् हवा आनेकी जगह । जैसे झरोखे में बहुत से छेक होते हैं उसी प्रकार इस शरीर में जालके मानिन्द शिरा व्याप्त होकर रहती हैं बनाहुवा फैला झरोखे के मानिंद ॥

गवाक्षाकारान्तनिकरयुक्तं कृतमित्यर्थः । तासां मुखानि रोमकूपानि येर्मुखैः स्वेदः स्रवति रसञ्चाभिसन्तर्पयन्त्यन्तर्बहिश्च । तैरेवाभ्यङ्ग परिषेकावगाहनालेपनवीर्य्याणि त्वचि पक्वान्यन्तः प्रवेशयन्ति । तैरेव स्पर्शं शुभं अशुभं वा गृह्णन्ति यथा स्वभावतः खानि मृणालेषु बिसेषु च ॥

भा० अर्थात् झरोखेके आकार आनोंके समुदायों से युक्त किया हुवा । उनके मुख रोमोंसे लगे हुवे हैं । जिन मुखोंसे पसीना निकलता है । और रस भीतर बाहर आस पास सींचा जाता है । और उन्हीसे अभ्यङ्ग

परिषेक अवगाहन आलेपन इनके पके इवे वीर्य्य त्वचामें भीतर पहुंचाते हैं। तथा उन्हींसे अच्छा बुरा स्पर्श लियाजाता है। जैसे स्वभाव से कमल की फूलकी डंडीमें छेक होतेहैं

**धमनीनान्तथा खानि रसो यै रभितश्चरेत् ॥१८८॥**

**पञ्चाभि भूतास्त्वथ पञ्च कृत्वः पञ्चेन्द्रियम्पञ्च सु भावयन्ति। पञ्चेन्द्रियम्पञ्चसु भावयित्वा पञ्च त्वमायान्ति विनाशकाले ॥१८९॥**

**(ख) धमन्यः कथं भूताः पञ्चाभि भूताः पञ्चभ्यः आकाशादि महाभूतेभ्यः अभि समन्तात् भूताः उभयात्मकं मनश्च यस्य तं पञ्चेन्द्रियं जीवात्मानम्पञ्चसु इन्द्रियाधिष्ठानेषु श्रोत्रादिषु पञ्च कृत्वः पञ्चवारान् ॥**

भा० वैसे धमनियों के छेक होतेहैं। जिनके द्वारारस आस पास घूमता है ॥ १८८ ॥ आकाशादि पंच महाभूत स्वरूप धमनी पंचेन्द्रिय अर्थात् जीवात्माको श्रोत्रादिकोंमें पंचवार प्राप्त करतीहैं। अर्थात् पर्य्यायसे एकबारही प्राप्तकरतीहैं। पञ्चेन्द्रियोंको पांचों में योजना करके विनाशकाल में पंचत्व को प्राप्त होतीहैं ॥ १८९ ॥

इसकायह अर्थहै कि। धमनी कैसी हैं पांचों से आस पास घिरीहैं। अर्थात् आकाशादि महाभूतोंसे आस पास घिरीहुई। उभयात्मक मनभी जिसके उस पञ्चेन्द्रिय अर्थात जीवात्माको पांचों में अर्थात् इन्द्रियों के अधिष्ठान श्रोत्रादिकों में पंचवार अर्थात् पर्य्याय से एक वार ही प्राप्तकरतीहैं ॥

**पर्य्यायेणा त्वेकदैव भावयन्ति प्रापयन्ति पञ्चेन्द्रियं पञ्चानामिन्द्रियाणां समाहारः पञ्चेन्द्रियं श्रोत्रादि तदुपलक्षितं कर्म्मेन्द्रियम्मनश्च। पञ्चत्वं पृथि**

व्यादिषु। बुद्धीन्द्रिय विषयेषु तदुपलक्षितेषु हस्ता दिषु कर्मेन्द्रियविषयेषु। मन्तव्ये मनोविषये च भाव यित्वा प्राप्य संयोज्येति यावत्। विनाशकाले पञ्चत्वं आकाशादि भावं। आयान्ति प्राप्नुवन्तीत्यर्थः॥

भा० पंचेन्द्रियं। पांचों इन्द्रियोंका समाहार पंचेन्द्रिय श्रोत्रादि उस करके उपलक्षित कर्मेन्द्रिय और मनभी॥ पांचोंमें अर्थात् पृथि व्यादिकोंमें। ज्ञानेन्द्रिय विषय और उसकरके उपलक्षित हस्तादि कर्मेन्द्रिय विषयोंमें और मनन योग्य मनो विषयमेंभी प्राप्तक रके विनाश कालमें पंचत्व अर्थात् आकाशादि भावको प्राप्त हो तेहैं॥

[अथ कण्डरा]

महत्यः स्नायवः प्रोक्ताः कण्डरास्तास्तु षोडश॥
प्रसारणाकुञ्चनयो र्दृष्टं तासां प्रयोजनम्॥९६०॥
चतस्रो हस्तयो स्तासां तावन्त्यः पादयोः स्मृताः॥
ग्रीवाया मपि तावन्त्य स्तावन्त्यः पृष्ठसङ्गताः॥९६१॥

(क) तत्र पादहस्त गतानां कण्डराणां नखाः प्ररोहाः ग्रीवाजि बन्धनानामधो भागगतानां प्ररोहो मेढ्रः पृ ष्ठ निबन्धानां प्ररोहा नितम्ब मूर्द्धोरुवक्षोऽक्षस्तन पि ण्डाः॥

भा० अनन्तर कण्डरा। बड़ी स्नायुवोंको कण्डरा कहते हैं। वो सोलह हैं। पसारने और सिकोड़ने में उनका प्रयोजन देखा गयाहै॥ ९६०॥ सो कंडरा हाथों में चार और उतनीही पैरोंमें कही गई हैं॥ गरदन में भी चार और पीठसे लगी हुई भी चार हैं॥ ९६१॥
(क) उनमें से हाथ पैरोंमें प्राप्त हुई कंडराओंके अंकुर नख हैं। गरदन से बन्धी हुई अधोभाग में प्राप्त हुई कंडराओ के अंकुर लिङ्गहैं।

और पीठ से लगी उर्द्ध के अंकुर चूतड़ पूर्व उरु वक्ष स्तन पिंड हैं।

[अथ रंध्राणि।]

नेत्र श्रवण नासानां द्वे द्वे रन्ध्रे प्रकीर्त्तिते॥ मुख मेहन पायूना मेकैकं रन्ध्र मुच्यते॥ १९२॥

दशमं मस्तके प्रोक्तं रंध्राणीति नृणां विदुः॥ स्त्रीणामन्यानि च त्रीणि स्तनयो गर्भवर्त्मनि॥ १९३॥

भा० अनन्तर छिन्द्रोंको कहते हैं। आंख कान नाक इनमें दो २ छिद्र क हे गये हैं। मुख शिश्न गुदा इनमें एक २ छिद्र कहा है॥ १९२॥ दसवां मस्तक में कहा गया है। इस प्रकार मनुष्यों के छिद्र जाने गये हैं स्त्रियों के और तीन हैं। स्तनों में दो गर्भाशय में एक॥ १९३॥

[अथ स्रोतांसि।]

मनः प्राणान्न पानीय दोष धातूप धातवः॥ धातूनाञ्च मला मूत्रं मल मित्यादयः स्तनौ॥ १९४॥

सञ्चरन्ति हि ये मार्गे स्तानि स्रोतांसि सञ्जगुः॥ बहूनितानि संख्याय प्रापयन्ते नैव भाषितुम् १९५

भा० अनन्तर स्रोतोंको कहते हैं॥ मन प्राण अन्न जल दोष धातु और उपधातु। और धातुओं के मल मूत्र मल इत्यादिक तथा स्तन हैं॥ १९४॥ जिस मार्गसे ये संचार करते हैं उसको स्रोत कहते हैं। वो बहुत हैं उनकी संख्या नहीं कह सके॥ १९५॥

[अथ जालानि।]

(क) निरन्तर रन्ध्राणि करकलितानि समाहितानि च जालानीवजालानि।

जालानि तु शिरास्नायु मांसास्थ्या मुद्भवानि हि॥

तानि चत्वारि चत्वारि सर्वान्येव च षोडश ॥ १९६॥

(ख) तानि मणिबन्धगुद संस्तानि परस्पर निबद्धानि परस्पर संश्लिष्टानि परस्पर गवाक्षितानि चेति यैर्गवाक्षितमिदं शरीरम् । अयमर्थः । एकस्मिन्मणिबन्धे । एकञ्जालं शिरायाः । अपरं स्नायोस्तृतीयं मांसस्य चतुर्थमस्थ्नः एवंञ्चत्वारि जालानि ।

भा० (क) अनन्तर जालों को कहते हैं । निरन्तर छिद्र समूहों से बधे हुवे समाहित जालों के मानिन्द जाल । जाल शिरा स्नायु मांस अस्थियों का उद्भव करती हैं । वो चार २ एक एक में होते हैं इस तरह पर वो सब सोलह हैं ॥ १९६ ॥ (ख) वो मणिबन्ध गुदा में मिले हुवे परस्पर बन्धे हुवे और एक से एक मिले हुवे परस्पर गवाक्षित हैं । जिन्हों से यह शरीर गवाक्षित सा है । यह अर्थ है । एक मणिबन्ध में । एक जाल शिराका । दूसरा स्नायुका । तीसरा मांसका । चौथा अस्थि का । इस प्रकार चार जाल हैं ॥

एते नेतर मणिबन्धौ गुल्फौ च व्याख्यातौ । गवाक्षितं विरचितं निरन्तर जालाकार रन्ध्र निकर परिकल्पितमित्यर्थः ॥ [ अथ कूर्चाः । ]

कूर्चाःस्यु र्हस्तयो र्द्वौ तु तावन्तौ पादयोरपि । ग्रीवायामेक एकस्तु मेढ्रे सर्वेऽपि षट् स्मृताः ॥ १९७॥

कूर्चा अपि शिरास्नायु मांसास्थि प्रभवाः स्मृताः ॥

भा० इसी तरह पर दूसरे मणिबन्ध में और गुल्फ में व्याख्यान किये गये । झरोखे सा बनाया गया निरन्तर जाल के आकार छिद्रों का समुदाय से परिकल्पित हैं ॥ [ अनन्तर कूर्चों को कहते हैं ] कूर्च हाथों में दो उतने ही पैरों में भी गले में एक शिश्न में एक इस प्रकार सब छः कहे १९७

कूर्च्चे भी शिरा स्नायु मांस अस्थि प्रभव कहे गये हैं ॥

[अथ रज्जवः।] पृष्ठवंशस्योभयतः महत्यो मांसरज्जवः॥
चतस्रो मांसपेशीनां बन्धनन्तत् प्रयोजनम् ॥ १९८॥

अथ सेवन्यः।] सेवन्यः सप्त तासान्तु भवेयुः पंच मस्तके।
एका शेफसि जिह्वाया मेका विद्धनता क्वचित् ॥ १९९॥

अथ सङ्घातः।] (क) चतुर्दशास्थ्नां सङ्घाताः तेषान्त्रयो गुल्फ जानु वंक्षणेषु। एतेनेतर सक्थि बाहू च व्याख्यातौ। त्रिकं शिरसो रेकैकम्। अत्र तु त्रिकपदेन बाहू ग्रीवास्थि सङ्घात उच्यते।

भा० अनन्तर रज्जु कहतेहैं] पीठके बांस के दोनों तरफ बड़े मांसकी रज्जुहैं। चार मांस पेशीयोंके बन्धन इनका प्रयोजन है ॥ १९८॥
अनन्तर सेवनी कहते हैं।] सेवनी सातवी पांच मस्तक में हैं। एक शिश्न में जीभमें एक इनके बेधसे कभी मृत्यु होजाता है ॥ १९९॥ अनन्तर संघात कहते हैं ॥ चौदह अस्थियों के संघात हैं। (क) वो तीन गुल्फ जानू वंक्षण इनमें हैं। इसीतरह पर दूसरी सक्थि और बाहु व्याख्या कीगई। त्रिक और शिरमें एक एक हैं। यहाँपर त्रिकपदसे बाहु ग्रीवा अस्थि इनका संघात कहा है

अथ सीमन्ताः।] चतुर्दशैव सीमन्ताः कथिता मुनिपुङ्गवैः
सङ्घाताः छादिता यैस्तु सीमन्तास्ते प्रकीर्त्तिताः ॥ २००॥

(यै अस्थिभिः।) [अथ त्वचः।] क्षीरस्य पच्यमानस्य
यथा सन्तानिका भवेत् ॥ पच्यमानस्य शुक्रस्य रज
सश्च तथा त्वचः ॥ २०१॥ पूर्व्वावभासिनी तासां सि
ध्मस्थानं च सा स्मृता ॥ [अथावभासिनी।]

भा० अनन्तर सीमंत कहते हैं । मुनीश्वरों ने चौदह सीमन्त कहेहैं । जिनसे धातु शोभित होते हैं उनको सीमंत कहाहै । जिन अस्थियों से अनन्तर त्वचा कहते हैं ॥ परिपाक हुवे दुग्धकी मलाई जैसे होती है वैसेही परिपाक हुवे शुक्र की तथा रक्तकी त्वचा होती हैं ॥ १०१ ॥ पहिली अवभासनी नाम त्वचा है । वो सिध्मनाम कुष्ठका स्थान कही गई है ॥ अनन्तर अवभासनीको कहतेहैं

(क) भ्राजकेन पित्तेना वभासनात् । परिणाहेन विस्तारितस्य व्रीहेर्विंशति भागे ऽष्टादश भागः प्रमाणन्त्वस्याः॥ व्रीहि रत्र यवः॥ सा सिध्म पद्मकण्टक योरधिष्ठाना ।

द्वितीया लोहिता ज्ञेया तिलकालक जन्मभूः॥

(ख) सा यव षोडश भाग प्रमाणा तिलकालकन्यच्छ व्यङ्गना मधिष्ठानम् ।

भा० भ्राजक पित्तके द्वारा प्रकाश होनेसे । परिणाह से विस्तार कियेहुवे व्रीहिका बीसवां भाग वा अठारहवां भाग उसका प्रमाणहै । व्रीहि यहां पर जव कहागया है । वो सिध्म कंटकों की जगह हैं ॥ (ख) दूसरी लोहित जाननी चाहिये । जो तिलकालक की जगह हैं । वो जवके सोलवें हिस्सेका प्रमाणहै । और तिलकालक तथा न्यच्छ व्यङ्गोंका अधिष्ठान हैं ॥

(ग) तृतीया तु भवेच्छ्वेता स्थानञ्चर्म्मदलस्य सा॥

सा यवद्वादशभाग प्रमाणा चर्म्मदलाजगल्लिका मशकाना मधिष्ठानम् ।

ताम्रा चतुर्थी विज्ञेया किलासश्वित्र भूमिका ॥

(यवाष्ट भाग प्रमाणा।)

पञ्चमी वेदिनी नाम्ना पञ्चभागा प्रमाणिका ॥

विसर्पकुष्ठाधिष्ठाना ज्ञेया षष्ठी तु लोहिता ॥ २०१॥

विख्याता रोहिणी षष्ठी ग्रन्थिगण्डापचीस्थितिः।

व्रीहिमात्र प्रमाणा सा ग्रन्थिगण्डापचीस्थितिः॥२०२

(क) व्रीहि प्रमाणा ग्रन्थ्यपची गलगण्ड माला र्बुद श्ली पदानामधिष्ठानम्।

भा० (ग) तीसरी श्वेताहै वो चर्म्मदल की जगह हैं। वो जवके बारह वें भागके प्रमाणहैं। चर्म्मदल अजगल्लिका मशक इनकी जगह हैं ॥ (घ) चौथी ताम्राहै वो किल्लास और श्वित्रनाम कुष्टोंकी जगह हैं। वो जवके आठवें भागप्रमाणहै ॥ पांचवी वेदनी नाम जवके पांचवें भाग प्रमाण है। छठी विसर्पकुष्टकी जगह लोहित नामवालीहै ॥ २०२॥ प्रसिद्ध है छठी रोहिणी ग्रंथि गंडापचीकी जगह है। वो व्रीहिमात्र प्रमाण ग्रन्थिगण्डापची की जगह है ॥ २०३॥ व्रीहि प्रमाणवाली ग्रन्थि अपची गलगंडमाला अ र्बुद श्लीपद इनकी जगह है ॥

स्थूलात्वक् सप्तमी ख्याता विद्रध्यादेः स्थितिः स्थ सा।

साव्रीहि द्वयप्रमाणा। तत्रयोक्तं शार्ङ्गधरेण स्थूला व्रीहि द्विमात्रयेति सप्तापि त्वचः सम्भुदिता विंशति तमभा- गो नष्टः यवप्रमाणा। षट्यवप्रमाणान्तु अङ्गुष्ठोदरतु- ल्यम। यत्र उक्तम्। उदरे व्व ङ्गुष्ठ प्रमाणं गाढ़ मय विध्ये दिति। एतत् प्रमाणं मांसलेषु स्थूलेषु बोद्धव्यम्। न तु ललाटसूक्ष्मा ङ्गुल्यादिषु ॥

भा० स्थूलत्वचा सातवीं प्रसिद्ध है वो विद्रधि आदिकी जगह है। वो दो व्रीहिके प्रमाण होती हैं। उसी से शार्ङ्गधरने कहाहै ॥ स्थूल व्रीहिकी दो मात्रा से। सात भी त्वचा कहीगई। विंशति तम भाग अर्थात् बीस वें भाग से बहुत दाल। नहिं छः जवके प्रमाण। छः जवके प्रमाण मो

अंगुठे के उदर के तुल्य होता है। जिस्सेकि कहा है। उदर में अंगुष्ठ प्रमाण बहुत नब्रेधकरे ॥ यह प्रमाण मांसल स्थूल जगह में जानना चाहिये। नकि मस्तक सूक्ष्म अंगुलियों में ॥

[अथ लोमानि लोमकूपाश्च]

अस्थ्नां मलानि लोमानि असंख्यानि भवन्ति हि ॥
सन्ति यावन्ति लोमानि तावन्तो लोमकूपकाः ॥ २०४॥
अङ्गप्रत्यङ्गनिर्वृत्तिः स्वभावादेव जायते ॥ सन्नि
वेशश्च गात्राणां मात्वास्ते कारणान्तरम् ॥ २०५॥

(क) निर्वृत्तिः सिद्धिः स्वभावात् ईश्वरात्। सन्निवेशो रचनाविशेषः ॥

भा० अनन्तर लोम और लोमकूपोंको कहतेहैं ॥ हड्डियों के मल लोम असंख्य हैं। जितने लोमहैं उतनेही लोम कूप हैं ॥ २०४॥ अंग और प्रत्यङ्ग की निर्वृत्ति स्वभाव से ही होतीहैं। और गात्रों का सन्निवेश अर्थात कारीगरी भी इसही में है कोई दूसरा कारण नहीं है ॥ २०५॥
(क) निर्वृत्तिः अर्थात् सिद्धिः स्वभावसे अर्थात् ईश्वर से सन्निवेश रचना विशेष ॥

अङ्गप्रत्यङ्गनिर्वृत्तौ ये भवन्त्यगुणाः गुणाः ॥
ते ते गर्भस्य विज्ञेया धर्म्माधर्म्मनिमित्तजाः ॥ २०६॥
दन्तानां पतनं जन्म पुनः पाते त्वसम्भवः ॥ तले
ष्वनुद्भवो लोम्नामेतत् सर्व्वं स्वभावतः ॥ २०७॥
गर्भे मासि मासि यद्भवति । तदाह ॥

भा० अंग प्रत्यंग की निर्वृत्ति में जो गुण दोष होते हैं वो वो गर्भके जानने चाहिये धर्म और अधर्म के निमित्त से होते हैं ॥ २०६ ॥ दांतोंका गिरना और उत्पन्न होना तथा फिरसे गिरने में नहोना। और तलुवों में लोम

न होना येह सब स्वभावमेंही हैं ॥ २०७ ॥ गर्भका महीने २ में जो होना है उसको कहते हैं ॥

गर्भाशये निपतितं यादृक् शुक्रं तथार्त्तवम् ॥ तादृगेव द्रवीभूतं प्रथमे मासि तिष्ठति ॥ २०८ ॥ मरुत्पित्तकफैस्तत्रस्थः पच्यमाना द्वितीयके ॥ कललस्थं महाभूतं समुदायो धनी भवेत् ॥ २०९ ॥

(क) अत्र मरुत्कफयोरपि पाकहेतुत्वे तयोरप्यूष्मणोऽनधिकारत्वात् ॥ [यत उक्तं चरके।]

भा० गर्भाशय में जैसा शुक्र तथा रज गिरता है वैसाही गीलासा पहिले महीने में रहता है ॥ २०८ ॥ दूसरे महीने में उस स्थानमें रहनेवाले वात पित्त कफ से पकाया गया कललमें रहनेवाला महाभूतों का समुदाय गाढ़ा होता है ॥ २०९ ॥ (क) यहां पर वायु कफ को भी पाक हेतुत्व में उनका उष्माकार नहोने से । जैसे किकहा है चरक में ।

भौमाप्याग्नेयवायव्याः पञ्चोष्माणः सनाभसाः ॥ तृतीये मासि शिरसो हस्तयोः पादयोस्तथा ॥ २१० ॥ पिण्डिकाः पञ्च सिध्यन्ति सूक्ष्मास्त्वयवास्तनोः ॥ सर्वाण्यङ्गान्युपाङ्गानि चतुर्थे स्युः स्फुटानि हि ॥ २११ ॥ हृदयव्यक्तभावेन व्यज्यते चेतनापि च ॥ तस्माच्चतुर्थे गर्भस्तु नानावस्तूनि वाञ्छति ॥ २१२ ॥

भा० भूमिसम्बन्धि जलसम्बन्धि अग्निसम्बन्धि वायुसम्बन्धि आकाशसम्बन्धि ये पांच उष्मा हैं ॥ तीसरे महीनेमें शिरको दोनों हाथोंकी और पैरोंकी दूसनरहपर पांच पिंडिका होती हैं और सूक्ष्म अवयव होते हैं ॥ २१० ॥ सम्पूर्ण अंग और उपांग चौथे महीने में प्रगट होते हैं ।

हृदय के प्रगट होने से चेतन भी स्पष्टमालूम होता है ॥ २११ ॥ इसीवास्ते चौथे महीने में गर्भ नाना वस्तुवों की इच्छा करता है । तिस्से दो हृदयवाली औरत होती है। उस वास्ते दोहृदिनी कही है ॥ २१२ ॥

ततो द्विहृदया यत्र स्यान्नारी दोहृदिनी मता ॥ दोहृदाद्यप्रिया कुब्जकुनिषण्डञ्च वामनम् ॥ २१२ ॥
विकृताक्षमनक्षं वा पुत्रं नारी प्रसूयते ॥ यतः स्त्री दोहृदं प्राप्य वीर्य्यवन्तं चिरायुषम् ॥ पुत्रं प्रसूयते तस्मात् तस्मै वाञ्छितमर्पयेत् ॥ २१४ ॥ इन्द्रियार्थास्तु यान्यान्भोक्तुं मिच्छति गर्भिणी ॥ गर्भवाधा भयात्तांस्तां भिषगा हृत्यदापयेत् ॥ २१४ ॥

भा० दोहृदके अपमान से कुब्ज लूला नपुंसक वावना बुरी आँखवाला वा बे आँखवाला इस किसिम के पुत्रको औरत जन्माती है ॥ २१३ ॥ और ऐसे स्त्री दोहृद को पाकर पराक्रमी दीर्घायु ऐसे पुत्रको उत्पन्न करती है ॥ इस वास्ते उसको वांछित देवें ॥ २१४ ॥ गर्भिणी जो जो खाने पीने और पहिरने की वस्तू इच्छा करे उनको गर्भबाधा के भयसे वैद्य लाके दिवावें ॥ २१४ ॥

[ भोक्तु मुपभोक्तु मित्यर्थः। ]

सा प्राप्तदोहृदा पुत्रं जनयेत गुणान्वितम् ॥ अलब्धदोहृदा गर्भे लभेतात्मनि वा भयम् ॥ २१५ ॥
येषु येष्विन्द्रियार्थेषु दोहृदे सावमानिता ॥ प्रसूयते सुतं तार्तिस्तास्मि स्तस्मिंस्तदिन्द्रिये ॥ २१६ ॥

भा० भोक्तुं अर्थात् उपभोगके अर्थ ॥ वो पाईहुई दोहृदवाली गुणयुक्त पुत्र उत्पन्न करती है । और नेलाभहुई दोहृदवाली अपनेमें कुछ भयको प्राप्त करती है या गर्भमें कुछ भयको प्राप्त करती है ॥ २१५ ॥ वोदोहृदनेंजो

इन्द्रिय के अर्थों को अवमान की गई अर्थात् खानेकी देखने की इत्यादिक वस्तुवों की चांहने पर नहीं गई वो उस उस इन्द्रियमें पीड़ाकरके युक्त पुत्रको जन्माती है ॥ २१६ ॥

[सात्तिसव्यथामदौहृदस्यविशेष फलमाह।]

राज सन्दर्शने यस्या दौहृदं जायते स्त्रियः॥ अर्थवन्तं महाभागं कुमारं सा प्रसूयते ॥ २१७॥
दुकूल पट्टकौशेय भूषणादिषु दौहृदात्॥ अलङ्कारैषिणं पुत्रं ललितं सा प्रसूयते ॥ २१८॥
आश्रमे संयतात्मानं धर्म्मशीलं प्रसूयते ॥ देवता प्रतिमायन्तु प्रसूते पार्षदोपमम्॥ २१९॥

भा० दौहृदका विशेष फलकहते हैं ॥ जिन औरतों को राजाके देखने का दौहृद होता है। वह बड़ी प्रारब्ध वाला द्रव्यवान् पुत्र को उत्पन्न कर लेंहैं ॥ २१७ ॥ दुकूल पट्ट कौशेय अर्थात् रेशमी कपड़ा और अलंकार इत्यादिकों के दौहृद से अलंकार को चाहनेवाला सुंदर पुत्रकोवो उत्पन्न करती हैं ॥ २१८ ॥ आश्रम में एकाग्र चित्तवाला धर्म्मशील जनती है। देवताके प्रतिमासा और ममथ के ऐसा पुत्र उत्पन्न करती हैं ॥ २१९॥

(क) आश्रमे तपस्विनामाश्रमे दौहृदात् पार्षदोपमं प्रमथोपमम् ॥

दर्शने व्यालजातीनां हिंसाशीलं प्रसूयते ॥ रक्तान्तं लोमशं शूरं महिषामिष दौहृदात्॥ २२०॥
वाराहमांसे स्वसालुं शूरं संजनयेत सुतम्॥ मृगमांसे तु नच्छीलं विक्रान्तं वन चारिणम्॥ २२१॥

भा० (क) आश्रम में अर्थात तपस्वियों के आश्रम में। व्यालजातियों-

के दर्शन में अर्थात् सर्पव्याघ्रादिकों के देखने में हिंसा स्वभाववाला उत्पन्न होता है ॥ भैंसके मांसके दोहद से लाल आंखवाला और बहुत रोवनेवाला मूर ऐसे पुत्रको उत्पन्न करती है ॥ २२० ॥ सूवर के मांस के दोहद से बहुत नींदवाला शूरको उत्पन्न करती है। मृग मांस में उसी का सा स्वभाव वाला विक्रान्त वनमें घूमनेवाला पुत्र उत्पन्न करती है ॥ २२१ ॥

अन्येऽनुक्तेषु या नारी दोहदं विदधाति हि ॥ शरी

राचार शीलैः सा समानं जनयिष्यति ॥ २२२ ॥

पञ्चमे मानसं षष्ठे बुद्धिश्चानि प्रबुद्धते ॥ सर्वा

ण्यङ्गान्युपाङ्गानि भृशं व्यक्तानि सप्तमे ॥ २२३॥

ओजोऽष्टमे सञ्चरति माता पुत्रौ मुहुः क्रमात् ॥ ते

न तौ म्लानमुदितौ स्यातां जातो न जीवति ॥ २२४

भा० इस्से जो कहा नहीं गया उस्में जो औरत दोहद को धारण करती है वो शरीर के आचार और शीलसे समानको करेगी ॥ २२२ ॥ पांचवें महीनें में मन छठे महीने में बुद्धि मालूम होती है ॥ सातवें महीने में सब अंग और उपांग अच्छीतरह से प्रगट होते हैं ॥ २२३ ॥ आठवें महीने में ओजमाता और लड़के में बार २ संचार करता है ॥ उस्से वो म्लान मुदित होते हैं। उस्में हुवा बालक नहीं जीता ॥ २२४ ॥

न जीवत्यष्टमे जातस्तत्रौ जो नस्थिरं यतः ॥ तथा

नैर्ऋत्यभाग त्वा द्दापये तद्बलिं ततः ॥ २२५ ॥

( नैर्ऋत्याय भागश्च बालेषु रुद्रेण दत्तः ॥ )

[ यत उक्तं कुमारतन्त्रे । ]

अष्टमे मासि नैर्ऋत्याय मांसोदनं बलिं दापयेदिति ।

नवमे दशमे मासि नारी बालं प्रसूयते ॥ एकाद-

शे द्वादशे वा ततोऽन्यत्र विकारतः ॥ २२६ ॥

भा० आठवें महीने में हुवा नहीं जीता क्यों कि उसमें ओज स्थिर नहीं रहता । उसी से नैर्ऋत्य के भाग होने से उसका बलि दिवावें ॥ २२५ ॥ नैर्ऋत्य के अर्थ भाग या नक को रुद्रने दिया । जैसा कि कुमारतन्त्र में कहा है ॥ आठवें महीने में नैर्ऋत्य के अर्थ मांसोदन बलि दिवावें । नवें दसवें महीनेमें औरत पुत्रको उत्पन्न करती हैं ॥ ग्यारवें महीने या बारहवें महीने पुत्र जनती हैं । इसके ऊपर विकार से हुवा जानना चाहिये ॥ २२६ ॥

गर्भे यदङ्गं प्रथमं भवति । तदाह ।

शिरो भवति चाङ्गस्य पूर्वमित्याह शौनकः ॥ शिरस्येवोपजायन्ते प्रधानानीन्द्रियाणि यत् ॥ २२७ ॥
हृदयं जायते पूर्वं कृतवीर्य्योऽवदन्मुनिः ॥ बुद्धेश्च मनसश्चापि यतस्तत् स्थानमीरितम् ॥ २२८ ॥
पाराशर्य्य इति प्राह पूर्वं नाभिसमुद्भवः ॥ प्राणी यत्र स्थितो देहं वर्द्धयत्यूष्मसंयुतः ॥ २२९ ॥
पाणिपादं भवेत् पूर्वं मार्कण्डेय मुनेर्मतम् ॥ देहिनः सकलाः श्चेष्टाः पाणिपादाश्रया यतः ॥ २३० ॥

भा० गर्भमें जो अंग पहिले होता है उसको कहते हैं ॥ अंग के पहिले शिर होता है ऐसा शौनक कहते हैं ॥ क्यों कि शिरमेंही होती हैं मुख्य इन्द्रियें ॥ २२७ ॥ पहिले हृदय होता है । ऐसा कृतवीर्य्य मुनि कहते हैं । क्यों कि बुद्धि और मनका भी वोही स्थान कहा गया है ॥ २२८ ॥ पाराशर्य ऐसा कहते हैं कि पहिले नाभि होती है । जिसमें प्राण उष्मांहुवा देहको बढाता है ॥ २२९ ॥ हात पांव पहिले होते हैं ऐसा मार्कंडेय मुनिका मत है । क्यों कि देहकी संपूर्ण चेष्टा हाथ पावोंके आश्रय होती हैं ॥ २३० ॥

प्रथमं जायते कोष्ठं ततः सर्व्वाङ्गसम्भवः ॥ एतत्तु कथयामास गौतमो मुनिपुङ्गवः ॥ २३१ ॥ सर्व्वा-

ण्यङ्गान्युपाङ्गानि युगपत् सम्भवन्ति हि ॥ सूक्ष्म
त्वान्नोपलभ्यन्ते मते धन्वन्तरे रिदम् ॥ २३२॥
आमस्यानुफले भवन्ति युगपत् मांसास्थिमज्जादयो।
लक्ष्यन्ते न पृथक् पृथक् तनुतया पुष्टास्तएव स्फुटाः॥
एवं गर्भसमुद्भवे त्ववयवाः सर्वे भवन्त्ये कदा। लक्ष्याः
सूक्ष्मतया न ते प्रकटता मायान्ति वृद्धिङ्गताः॥२३३॥

भा० पहिले कोष्ठ होता है क्यों कि उससे संपूर्ण अंगकी उत्पत्ति होतीहै इस प्रकार मुनिश्रेष्ठ गौतमजी महाराज ने कहाहै ॥ २३१ ॥ सब अंग और उपांग एक साथही उत्पन्न होतेहैं। सूक्ष्म होनेसे नहीं मालूम होते यह धन्वन्तरिका मतहै ॥ २३२ ॥ आमके छोटे फलमें एक साथही मांस अस्थिमज्जादिक होतेहैं। परन्तु अलग् अलग् नहीं मालूम होते बहुत सूक्ष्म होनेसे। और वोही पुष्ट हुवे स्फुट मालूम होते हैं ॥ २३३ ॥

(क) मज्जादयः इत्यादि शब्देन त्वक्केशार मज्जत्वगङ्कुर वृत्तानि गृह्यन्ते ॥ (ख) अथ शरीरे पितृज मातृज रसजात्मजा भागा उच्यन्ते। तत्र-

केशा श्मश्रु च लोमानि नखा दन्ताः शिरास्तथा॥
धमन्यः स्नायवः शुक्रमेतानि पितृजानि हि॥२३५॥
मांसासृक् मज्जमेदांसि यकृत् प्लीहान्त्र नाभयः॥
हृदयञ्च गुदञ्चापि भवन्त्येतानि मातृजः॥२३६॥

भा० ऐसेही गर्भके उत्पन्न होने में सब अवयव एकसाथही होतेहैं। वे सूक्ष्म होनेसे प्रगट माको नहीं भासते और जब पुष्ट होते हैं तब देखने योग्य होतेहैं ॥ २३४ ॥ (क) मज्जादय इत्यादि शब्दसे त्वचा केशर मज्जा अङ्कुरादिक लियेगयेहैं। (ख) अनन्तर शरीर में पितृज मातृज रसज आ-

त्मज भागोंको कहते हैं ॥ उसमेंकेश श्मश्रु लोम नख दांत और शिरा तथा धमनि स्नायु शुक्र ये पितृज हैं ॥ २३५॥ मांस रुधिर मज्जा मेद यकृत् प्लीह आंत नाभि हृदय गुदा ये माता से बनी हैं ॥ २३६॥

शरीरोपचयो वर्णो बलं देह स्थिति स्तथा ॥ रसादेतानि जायन्ते भिषजो मुनयो जगुः ॥ २३७॥ ज्ञानं विज्ञानमायुश्च सुख दुःखादिकं तथा ॥ इन्द्रियाणि च सर्वाणि भवन्त्येतानि चात्मनः ॥ २३८॥

(क) दुःखादिकमित्यादि शब्देन नानायोनिजन्मादिकमुच्यते। आत्मनः आत्मसन्निकर्षात् नत्वात्मनो जायन्ते आत्मनो निर्विकारात् प्रकृतिभावानु पेतः॥

भा॰ शरीर की वृद्धि वर्ण बल और देहकी स्थिति ये रसही से उत्पन्न होतीहैं ऐसा वैद्य मुनि कहतेहैं ॥ २३७ ॥ ज्ञान विज्ञान आयु और सुख दुःख तथा सम्पूर्ण इन्द्रियां ये अपनी हैं ॥ २३८॥ (क) सुख दुःखादि दुःख शब्द से नाना योनि के जन्मादिक कहेहैं ॥ आत्मनः अर्थात् आत्मा के सम्बन्धसे न कि आत्मासे उत्पन्न होताहै। आत्माका निर्विकार होने से प्रकृति भाव से मिलाहुवा है ॥

(गर्भस्य किं किं विशिष्टोपकारकं तत्त दाह।)

अग्नी सोमो मही वायुर्नभः सत्वं रजस्तमः ॥ पञ्चेन्द्रियाणि भूतात्मा गर्भं सञ्जीवयन्ति हि ॥२३९॥

(क) अग्निरत्र पाचका लोचक रञ्जक भ्राजक साधकानाम् तथा पाञ्चभौतिकानां तथा सप्तधातु गतानामग्नीनाम्। शक्तिरूपतयावस्थितो वाचोधि देवत्वं प्राप्तो यो-

गर्भके क्या २ अधिक उपकार कहे उसको कहते हैं ॥ अग्नि चन्द्र पृथ्वी वायु आकाश और सत्व रज तम तथा पांच इन्द्रियां और भूतात्मा गर्भको जिवाते हैं ॥ २३९॥ (क) अग्नि यहांपर पाचक आलोचक रंजक भ्राजक साधक इनकी तथा पंच महाभूत सम्बन्धियों की और सप्तधातु अग्नियों की शक्तिरूप करके ठहरा हुवा वाचाके अधिदेवत्व को प्राप्तहुवा जानना चाहिये

द्रव्यः ॥ (ख) स पाचकादिकर्म्मणा जीवयति सोमश्च पञ्चात्मक श्लेष्म रस शुक्रादीनां सोमात्मकानां भावानां रसेन्द्रियस्य च शक्तिरूपतया वस्थितो मनसश्चाधिदेवत्वं प्राप्तो बोद्धव्यः। (ग) स च सौम्य धातोरोजः प्रभृतेः पोषणेन पवनपावक संशुष्क भागस्यार्द्रता विधानेन जीवयतीति शेषः।

भा० (ख) वो पाचकादि कर्म्मो से जिवाताहै। सोमभी पंचात्मक श्लेष्म रस शुक्रादि सोमात्मक भावोंका रसनेन्द्रियका भी शक्ति रूप करके ठहराहुवा मनके अधिदेवत्वको प्राप्तहुवा जानना चाहिये ॥
(ग) वो सौम्य धातु ओज प्रभृतिका पोषणके द्वारा अर्थात् वायु अग्नि से सूके हुवे भागको आर्द्रताके विधानसे पोषण करताहै ।

मही च जलेन क्लिन्नस्यापि कठिन विधानेन वपुर्दोष धातुमलाङ्गोपाङ्गादीनां सन्धारणेनोच्छ्वास निःश्वासाभ्यां मनोरूपतया परिणतं जीवात्मनः शरीरान्तरे जीवन ग्रहण मोक्षणे हेतुरिति तदपि जीवयति पञ्चेन्द्रियाणि श्रोत्रत्वङ्नेत्र जिह्वा घ्राणानि शब्दादि ग्रहणकर्म्मणा ॥

भा० पृथ्वी भी जलसे क्लिन्न हुवेका भी कठिन विधानसे शरीर के शेषधातु मल और अंगोपाङ्गादिकोंका संचारण से तथा उच्छास निश्वासों के द्वारा मनोरूप करके परिणाम को प्राप्त जीवात्मा के शरीर के बीच में जीवन ग्रहण मोक्षणका हेतु हैं । वो भी जीवताहै पंचेन्द्रियों को श्रोत्र त्वचा । नेत्र जिह्वा घ्राणोंको शब्दादियों के ग्रहण कर्म्मसे ॥

(घ) भूतात्मा कर्म्मपुरुषः स चाशेषस्य च राशेश्चैतन्य हेतुर्जीवयतीति । [अपरं गर्भस्यजीवनोपायमाह]

गर्भस्य नाभिनाड्या तु नाड़ी रसवहा स्त्रियाः ॥
संलग्ना तेन गर्भस्य वृद्धिर्भवति नित्यशः ॥ २५०॥
निःश्वासोच्छास संक्षोभस्वप्नांशान् सोऽधिगच्छति।
मातुर्निश्वसितोच्छ्वाससङ्क्षोभ स्वप्नसम्भवान् २५१

(क) सङ्क्षोभः सञ्चलनं माता निश्वासादिकायाश्चेष्टाः करोति तास्ता गर्भोऽपि करोतीत्यर्थः ॥

भा० (घ) भूतात्मा कर्म्मपुरुष वो सम्पूर्णराशिका चैतन्य कारण जीवन करता है । गर्भ के नाभिकी नाड़ीसे औरतोंकी रसवहा नाड़ी मिली है उससे प्रतिदिन गर्भकी वृद्धि होती है ॥ २५० ॥ माता के निश्वास श्वास से और उच्छ्वास संचलन तथा स्वप्न इनके संभव से निःश्वासउच्छ्वास संक्षोभ स्वप्नांश इनको वह प्राप्त होताहै ॥ २५१ ॥

(क) अर्थात् माताके सांस लेनेसे गर्भ सांस लेता है उसके सोने से वो सोता है उसके चलने फिरनेसे वह चलता फिरता है ॥ संक्षोभ अर्थात् हिलना ॥

[अथ गर्भवृद्धेर्हेतुमुपायमाह ।]

गर्भस्य नाभिमध्ये तु ज्योतिःस्थानं ध्रुवं स्मृतम् ॥
तदाधमति वातस्तु देहस्तेनास्य वर्द्धते ॥ २५२ ॥
उष्मणा सहितश्चापि दारयन्त्यस्य मारुतः ॥ ऊर्द्धंति-

र्ध्वंगधस्ताच्च स्रोतान्सि तु यथा तथा ॥ २५३॥
(क) यथा दारयति विस्तारयति । तथा तथा देही वर्द्ध
यति इति पूर्वेणान्वयः। दृष्टिरोम कूपानाम वृद्धिमाह।
दृष्टिश्च रोमकूपाश्च न वर्द्धन्ते कदाचन ॥ ध्रुवा-
ण्येतानि मर्त्यानामिति धन्वन्तरेर्मतम् ॥ २५४॥

भा० अनन्तर गर्भ वृद्धि के कारण उपाय को कहते हैं ॥ गर्भ की नाभि के बीचमें ज्योतिस्थान कहा गया है। जब वायु उसको धोंकता है तब इसका देह बढ़ता है ॥ २५२ ॥ उष्णा करके सहित भी वायु ऊंचा नीचा तिरछा जैसे तैसे इसको दारण करता है ॥ २५३ ॥
(क) जैसेजैसे दारण करता है अर्थात् विस्तार करता है वैसे २ देह बढ़ती है। इस प्रकार पूर्वके साथ अन्वय है ॥ दृष्टि रोमकूपों की वृद्धि कहते हैं। दृष्टि और रोमकूप ये कभी भी नहीं बढ़ते। क्यों कि मनुष्यों के ये सदासे हैं ऐसा धन्वन्तरि का मत है ॥ २५४ ॥

[ नखकेशानां सदा वृद्धिमाह ]

शरीरे क्षीयमाणेऽपि वर्द्धेते द्वाविमौ सदा ॥ स्वभा
वं प्रकृतिं कृत्वा नखकेशाविति स्थितिः ॥ २५५।
( प्रकृतिंकृत्वा कारणं कृत्वा स्थिति मर्य्यादा )।

[ अचेतनान्यङ्गान्याह। ]

चेतनानामधिष्ठानं मनो देहश्च सेन्द्रियः ॥ केश
लोमनखाग्रान्तमलद्रव्य गुणैर्विना ॥ २५६ ॥

भा० नखकेशों की सदा वृद्धि कहते हैं। शरीर के क्षीण होनेपर भी ये दो सदा बढ़ते हैं। स्वभाव प्रकृतिको करके, अर्थात् कारण करके नख केश इस प्रकार रहते हैं ॥ २५५॥ अचेतन अंगों को कहते हैं ॥ चेतनों का अधिष्ठान मन और इन्द्रियों के साथ देह मल द्रव्य गुणों के विना केश लोम नख

के अग्रपर्यंत हैं ॥ २४६ ॥ गर्भको वान मल मूत्र के नकरने में कारण कहते हैं ॥

[गर्भस्य वानविणमूत्रोत्सर्गाकरणे कारणमाह]

वातात्पत्वादयोगाच्च वायोः पक्वाशयस्य च ॥ वा
तमूत्र पुरीषाणि गर्भस्थो न विमुञ्चति ॥ २४७ ॥

(अयोगात् । दुष्टयोगात् ।) गर्भारोदने कारणमाह ।

जरायुणा मुखे छन्ने कण्ठे च कफवेष्टिते ॥ वायो
र्मार्गनिरोधाच्च न गर्भस्थः प्ररोदिति ॥ २४८ ॥

भा० पक्वाशय के वात के अल्प होने से तथा वायुके थोड़े होने से वात मूत्र मलको गर्भमें रहनेवाला नहीं छोड़ता ॥ २४७ ॥ अयोगसे अर्थात् थोड़े योगसे ॥ गर्भके नरोनेका कारण कहते हैं ] गर्भाशय से मुख ढका रहने और कफसे कण्ठ वेष्टित होने में वायुका मार्ग रुकने से गर्भ में रहने वाला नहिं रोता ॥ २४८ ॥

[अथ गर्भवती कृत्या कृत्यानि ।]

गुर्विणी प्रथमा दन्हः प्रहृष्टा भूषिता शुचिः ॥ भवे
च्छुक्लाम्बरधरा गुरुविप्रार्च्चने रता ॥ २४९ ॥ भोज्य
न्तुमधुरप्रायं स्निग्धं हृद्यन्द्रवं लघु ॥ संस्कृतं दीपनी
यन्तु नित्यमेवोपयोजयेत ॥ २५० ॥ गुर्विणी नतु कु
र्वीत व्यायाम मपतर्पणम् ॥ व्यवायञ्च न सेवेत न
कुर्यादति तर्पणम् ॥ २५१ ॥

भा० अनन्तर गर्भवतीके कृत्य और अकृत्योंको कहते हैं ॥ गर्भणी पहिले दिनसे हर्षयुक्त भूषणोंसे युक्त पवित्र रहे और श्वेतवस्त्र को धारण करने

वाली तथा गुरु ब्राह्मणोंकी पूजामें तत्पर होवे ॥ २४९॥ और भोजन मधुर प्राय स्निग्ध स्वादिष्ठ हलका संस्कार किया हुवा और दीपनीय ऐसे भोजन को नित्य उपयोग करें अर्थात् भोजन करें ॥ २५०॥ गर्भिणी व्यायाम अर्थात् कसरत और उपतर्पण इनको नकरे तथा व्यवाय अर्थात् मैथुन इसको भीन करे और बहुत तृप्ति भी नकरे ॥ २५१॥

रात्रौ जागरणं शोकं यानस्यारोहणं तथा ॥ रक्तमोक्षं वेगरोधं न कुर्य्यादुत्कटासनम् ॥ २५२॥ दोषाभिघातैर्गर्भिण्या यो यो भागः प्रपीड्यते ॥ स स भागः शिशोस्तस्य गर्भस्थस्य प्रपीड्यते ॥ २५३॥ मलिनां विकृताकारां हीनाङ्गीञ्च स्पृशेन् स्त्रियम् ॥ न जिघ्रेदपि दुर्गन्धं न पश्ये न्नयना प्रियम् ॥ २५४॥ वचांसि नापि शृणुयात्कर्णयोरप्रियाणि च ॥ नान्नं पर्य्युषितं शुष्कं भुञ्जीत क्वथितं न च ॥ २५५॥

भा॰ रात्र में जागना शोक और सवारीका चढना तथा फस्त लेना चोदह वेगों का रोकना और उकडूबैठना इनको भी गर्भिणी नकरें ॥ २५२॥ दोष और अभिघात से जो २ भाग गर्भिणीका पीड़ित होता है वो २ भाग उस गर्भ में रहनेवाले बालक का भी पीड़ित होता है ॥ २५३॥ मलीन विकृत आकार वाली हीन अंगवाली ऐसी स्त्री की स्पर्श नकरें। दुर्गन्ध को न सूंघें और नेत्रके अप्रियको न देखें ॥ २५४॥ कानों को अप्रिय वाणीको भी न सुनें। बासी सूखा औटा दिया हुवा ऐसे अन्नको भोजन नकरें ॥ २५५॥

चैत्यपमशान वृक्षांश्च भावांश्चाप्ययशस्करान्॥ वहिर्निष्क्रमणं क्रोधं शून्यागारञ्च वर्ज्जयेत् २५६ नोच्चैः ब्रूयान्न तत्कुर्याद् येन गर्भो विनश्यति ॥ ने

लाभ्यङ्गोद्वर्त्तनञ्च नात्यर्थं कारयेदपि ॥ २५७ ॥
नात्युहासनं कुर्य्यान्नात्युच्चं शयनासनम् ॥ एतां
स्तु नियमान् सर्वान् यत्नात् कुर्व्वीत गुर्विणी ॥ २५८

भा० चैत्य श्मशान वृक्ष और अपशकुन करने वाले पदार्थ । तथा वा
हर का जाना क्रोध और सूनेमकान, इनको त्यागदेवे ॥ २५६॥ उच्च
स्वर से नबोले और उसकोनकरे जिस्से गर्भ नष्ट होवे । तेलका लगाना उ
बटना इनको बहुत नकरे ॥ २५७ ॥ चुभने योग्य बिस्तरानकरे । तथा
बहुत ऊंचेपर शयन आसन नकरे । इन सब नियमों को गर्भिणी यत्न से
करे ॥ २५८ ॥

[ अथ प्रसवमासानाह ]

नवमे दशमे मासि नारी गर्भं प्रसूयते ॥ एकाद
शे द्वादशे वा ततोऽन्यत्र विकारतः ॥ २५९ ॥

[ अथ सूतिका गृहाकृतिः । ]

अष्टहस्तायतञ्चारु चतुर्हस्त विशालकम् ॥ प्रा
चीद्वार मुदग्द्वारं विदध्यात् सूतिका गृहम् २६०

भा० अनन्तर बालक होनेके महीनोंको कहते हैं ॥ स्त्री नवम दशम मा
स में बालक को जनाती है ॥ अथवा ग्यारह बारह मासमें पुत्रको उत्प
न्नकरती है । उसके ऊपर विकार से होता है ॥ २५९ ॥ अनन्तर सूति
का गृहकी आकृति कहते हैं ॥ आठ हाथ चौड़ा चार हाथ लंबा सुन्दर
पूरब उत्तर दरवाज़ा ऐसा सूतिका घर बनावे ॥ २६० ॥

[ आसन्न प्रसवायाःलक्षणमाह । ]

याते हि शिथिले कुक्षौ मुक्ते हृदय बन्धने ॥ सशू
ले जघने नारी विज्ञेया प्रसवोन्मुखा ॥ २६१ ॥ आ
सन्न प्रसवायास्तु कटीपृष्ठन्तु सम्पथम ॥ भवेत्

मुहुः प्रवृत्तिश्च मूत्रस्य च मलस्य च ॥ २६२ ॥

[अथासन्नप्रसवाया उपचारः।]

तैलेनाभ्यक्तगात्राणां संस्नाता मुष्णवारिणा ॥ य
वागूम्पाययेत् कोष्णां मात्रया घृतसंयुताम् ॥ २६३ ॥
कृतोपधाने मृदुभि विस्तीर्णे शयने शनैः ॥ आभु-
ग्नसक्थि चोत्ताना नारी निष्ठ द्वयान्विता ॥ २६४ ॥

भा० आसन्न बालक होनेवाली का लक्षण कहते हैं ॥ कुक्षके ढीले होने में और हृदयबन्धन के छूटने में तथा कटिदेश में शूल होनेसे निकट प्रसव होनेवाली स्त्री जाननी चाहिये ॥ २६१ ॥ आसन्न प्रसवा के कटिपीठ इसमें पीड़ा और बार बार मल मूत्र की प्रवृत्ति ये होती हैं ॥ २६२ ॥

अनन्तर आसन्न प्रसवा का उपचार कहते हैं ॥ शरीर को तेल लगाकर गरम पानी से स्नान की हुई घृत से मिले हुवे कुछ गरम यवागू को मात्रा से पिलाई जावे ॥ २६३ ॥ जोंघों को न सिकुड़ के उत्तान पीड़ाकरके युक्त स्त्री रहे ॥

(आभुग्नसक्थि आसङ्कोचितोरू।) अथ जनयित्री। ]

चतस्रोऽशङ्कनीयाश्च स्नावने कुशला हिताः ॥ वृद्धाः
परिचरे सुताः सम्यक् छिन्ननखाः स्त्रियः ॥ २६५ ॥

[अथ जनयित्री कृत्यम्।]

अपत्यमार्गं तैलेन समभ्यज्य समन्ततः ॥ स का तु
तास्तु सुभगे प्रवाहस्वेति नो वदेत् ॥ २६६ ॥

भा० अनन्तर दाईको कहते हैं ॥ चार अशंकनीय और हित स्नावन में कुशल वृद्धी और नखसे रहित वो दाइयाँ सेवा करें ॥ २६५ ॥

[अनन्तर दाइयों का कृत्य कहते हैं।]

गर्भमार्गके आसपास तेल चुपड़के। एक उनमेंसे सुभगे प्रवाहण कर ऐसा उसको कहे ॥ २६६ ॥

अव्यथामा प्रवाहिष्ठाः प्रवाहेथा व्यथा यदि ॥ प्रवाहेथाः शनैः पूर्वं प्रगाढञ्च ततः परम् ॥ २६७॥ ततो गाढतरं गर्भे योनिद्वार मुपागते ॥ २६८॥ अपरासहितो गर्भो यावन्न पतति भूतले ॥ २६९ ॥

[व्यथारहितायाः प्रवाहणादेर्दुगुण्यमाह।]

मूकं वा बधिरं कुब्जं श्वास कास क्षयान्वितम् ॥ सूते ध्वस्ततनुं बालमकाले तु प्रवाहणात् ॥ २६९॥

इति श्रीमिश्रलटकन तनय श्रीमन्मिश्रभाव विरचिते भावप्रकाशे गर्भप्रकरणं द्वितीयम् ॥ २॥

भा० प्रवाहण अर्थात् पीछेसे दवाना। व्यथा नहोतो प्रवाहण न करे। और यदि व्यथा होतो प्रवाहण करे। पहिले धीरे २ प्रवाहण करे उसके अनन्तर ज़ोरसे करे ॥ २६७ ॥ और जब गर्भ योनि द्वारमें आवे तोउससे भी अधिक प्रवाहण करे। जब तक नालके साथ गर्भ भूमिपर गिरे तबतक प्रवाहण खूब ज़ोरसे करे ॥ २६८ ॥ व्यथा रहित के प्रवाहण से जो नुकसान होता है उसको कहते हैं। गूंगा या बहिरा कुबड़ा अथवा श्वांस कांस क्षयसे युक्त। अकाल के प्रवाहण से इस प्रकार का और ध्वस्त शरीर बालक को उत्पन्न करती है ॥ २६९ ॥

इतिश्री मिश्रलटकन के पुत्र श्रीभाव मिश्र का विरचित भाव प्रकाश में दूसरा बालक का प्रकरण समाप्त ॥ २॥ ॐ

[अथबालस्य जन्मोत्तर विधिः]

अथ बाले समुत्पन्ने विदधीत विधिं ततः ॥ यथैव

कुलवृद्धा स्त्रीव्यवहार परम्परा ॥१॥
[अथ प्रसूताया नियमानाह।]

प्रसूता हितमाहारं विहारञ्च समाचरेत् ॥ व्यायामं मैथुनं क्रोधं शीतसेवां विवर्जयेत् ॥ २॥ मिथ्याचारात् सूतिकाया यो व्याधिरुपजायते ॥ स कृच्छ्रसाध्योऽसाध्यो वा भवेत्तत्पथ्यमाचरेत् ॥ ३॥

भा० अनन्तर बालक के जन्म होने के अनन्तर की विधी कहते हैं ॥ अनन्तर बालक होवेपर कुलकी वृद्ध स्त्री ... हे अनुसार विधिकरे ॥१॥ [अनन्तर जच्चा के नियम कहते हैं] जच्चा हित आहार और विहार कोकरे। श्रम मैथुन क्रोध सेवन छोड़देवे ॥२॥ विरुद्ध आचार से जच्चा को जो व्याधि होती है॥ वो कष्टसाध्य या असाध्य होती है। इसवास्ते पथ्यकरे ॥ ३॥

[प्रसूताया नियमसमयाऽवधिमाह।]

सर्वतः परिशुद्धा स्यात् स्निग्धपथ्याऽल्पभोजना॥ स्वेदाभ्यङ्गपरा नित्यं भवेन्मासमतन्द्रिता ॥ ४ ॥

(क) सर्वतः परिशुद्धा तु अवसृष्ट दुष्टरुधिरा अतन्द्रिता सावधाना ॥

प्रसूता सार्द्धमासान्ते दृष्टे वा पुनरार्त्तवे ॥ सूतिकानाम हीना स्यादिति धन्वन्तरेर्मतम् ॥ ५ ॥

भा० अनन्तर जच्चा के नियम समय की अवधि कहते हैं ॥ एक मास पर्यंत जच्चा का दुष्ट रुधिर निकले और माथ इनके हितु भोजन करे ॥ तेलका लगाना पसीना लिवाना रोज़करे और सावधान रहै ॥ ४॥-सर्वतः परिशुद्धा अर्थात निःसृत दुष्ट रुधिरा अतन्द्रित अर्थात् सावधान। यदि जच्चा डेढ़ महीने के बाद रजस्वला हो तो जच्चापने से हीन होती हे वह धन्वन्तरिका मतहे ॥ ५॥

व्युपद्रवां विशुद्धाञ्च विज्ञाय वरवर्णिनीम् ॥ ऊ-
र्द्ध्वं चतुर्भ्यो मासेभ्यो नियमं परिहारयेत् ॥ ६ ॥

[अथ स्तन्यस्वरूपमाह।]

रसप्रसादो मधुरः पक्काहारनिमित्तजः ॥ कृत्स्नाद्दे
हात् स्तनौ प्राप्तः स्तन्यमित्यभिधीयते ॥ ७ ॥
(रसप्रसाद रसस्य सारः।) [स्तन्यस्य प्रवृत्तिमाह।]
स्तन्यं त्रिरात्रात् स्त्रीणां वा चतूरात्रादनन्तरम् ॥ प्र
वर्तयन्ति विवृत्ता धमन्यो हृदयेः स्थिताः ॥ ८ ॥

भा॰ सुहागवाली को उपद्रव से हीन और विशुद्ध देखके। चार महीनेके बा
द नियम छुड़ादेवे ॥ ६ ॥ [अनन्तर दूधका स्वरूप कहते हैं]
रस का सार मधुर पक्क आहार से उत्पन्न हुवा। सम्पूर्ण शरीर से स्तन में पहुं
चा दूध कहाता है ॥ ७ ॥ (रसप्रसाद अर्थात् रसकासार ॥) दूधके निक
सनेको कहते हैं। स्त्रियों का दुग्ध तीन या चार दिनके बाद हृदय में रहने वा
ली फैलीहुई धमनियां निकालतीहैं ॥ ८ ॥

[अथ स्तन्यप्रवृत्तिमाह।]

पयःपुनस्य संस्पर्शाद्दर्शनात् स्पर्शनादपि ॥ ग्रह-
णादप्यु रोजस्य शुक्रवत्सं प्रवर्त्तते ॥ ९ ॥ स्नेहो
निरन्तरःस्तस्य प्रवाहे हेतुरुच्यते ॥

[अथ स्तन्यस्याल्पतेहेतुमाह।]

अवात्सल्याद्भयाच्छोकात् क्रोधादत्यय तर्पणात् ॥
स्त्रीणां स्तन्यं भवेत् स्वल्पं गर्भान्तर विधारणात् ॥ १० ॥

[अथ स्तन्यस्य वृद्धिहेतुमाह।]

भा० अनन्तर स्तन्यकी प्रवृत्तिको कहते हैं ॥ दूध पुत्रको छाती से लगाने से देखने से । या छाती के पकड़ने से अथवा चूचियों को छूने से शुक्रके मानिंद निकलता है ॥ ९ ॥ प्रेम उसके निरन्तर निकलने में कारण कहा है ॥ अनन्तर दूध के उत्पन्न होनेमें कारण कहते हैं ॥ प्रेमके न होनेसे भयसे शोक से क्रोधसे और तृप्ति के न होने से ॥ स्त्रियों का दूध अल्प होता है । अथवा दूसरे गर्भको धारण करने से अल्प होता है ॥ १० ॥

शालिषष्टीक गोधूमान् मांस क्षुद्र यवानपि ॥ कालशाक मलावूञ्च नारिकेरं कसेरुकम् ॥ ११ ॥ शृङ्गाटकं वरींचापि विदारी कन्द मेवच ॥ लशुनं दुग्ध वृद्धै स्त्री सेवेत सुमना भवेत् ॥ १२ ॥ कमलमस्य तण्डुलानां कल्कं या क्षीर पेषितम् पिबति ॥ सा भवति भृशं तरुणी क्षीरभरे णैव तुङ्ग कुचयुगला ॥ ॥ १३ ॥ [ कलमो धान्यविशेषस्तस्य लक्षणमाह । ]

भा० अनन्तर दूधके बढ़नेका कारण कहते हैं । काल शाक इसको श्राद्ध शाक भी कहते हैं ॥ और गौड़ देश में नरिका प्रसिद्ध है । और कद्दू नारिकेल कसेरू ॥ ११ ॥ सिंघाड़े शतावरी विदारीकन्द लहसुन । इनको स्त्री दुग्ध वृद्धि के अर्थ सेवन करे उस्से भरेहुवे स्तनवाली होती है ॥ १२ ॥ कलम एक किसिमका कश्मीर में बड़ा धान होताहै उसके चावलोंको दूध से पीसेहुवे कल्कको जो पीती है । वो तरुणी अत्यन्त दूधके भारसेही उन्नत दोनों कुचवाली होतीहै ॥ १३ ॥ कलमधान्य विशेष है उसका लक्षण कहते हैं ॥

कलमः कलिविख्यातो जायते स द्वहद्वने ॥ काश्मीरदेश एवोक्तो महा तण्डुल संज्ञकः ॥ १४ ॥ विदारि कन्दस्य रसं पिबेत् स्तन्यस्य विवृद्धये ॥ तच्चूर्णं तस्य वृध्यर्थं पिबेद्वा क्षीरसंयुतम् ॥ २५ ॥

कलम कलि नाम से प्रसिद्ध वो बड़े बनमें होता है। काश्मीर देशमें महा तंडुल नाम से कहते हैं ॥ १४ ॥ दुग्धकी वृद्धिके अर्थ विदारीकंद का रस पीवे ॥ अथवा उसका चूर्ण दुग्ध वृद्धिके अर्थ दूधके साथ पीवे ॥ १५ ॥

[ अथ स्तन्यस्य दुष्टहेतुमाह। ]

धात्र्या गुरुभिराहारै र्विहारै र्दोषलै स्तथा ॥ देह दोषाः प्रकुप्यन्ति ततः स्तन्यं प्रदुष्यति ॥ १६ ॥
मिथ्याहार विहारिण्या दुष्टा वातादयः स्त्रियाः ॥ दूषयन्ति पयस्तेन शारीर व्याधयः शिशोः ॥ १७ ॥

भा० अनन्तर दूधके दुष्ट होनेका कारण कहते हैं ॥ गरिष्ट और दोषल आहार विहारों से धायके शरीर में दोष प्रकोप को प्राप्त होते हैं। उस्से दुग्ध बिगड़ताहै ॥ १६ ॥ विरुद्ध आहार और विहार वाली स्त्रीके दुष्ट वातादिक दूधको बिगाड़तेहैं। उस्से बालक के शरीर में रोग होतेहैं ॥ १७ ॥

[ अथ दुष्टस्तन्यस्य लक्षणमाह। ]

कषायं सलिल स्रावि स्तन्यं मारुत दूषितम् ॥ पित्ता दम्लञ्च कटुकं राज्योऽम्भसि तु पीतिका ॥ १८ ॥
कफ दुष्टन्तु मतोये निमज्जति च पिच्छिलम् ॥ द्वन्द्वजन्तु द्विलिङ्गं स्यात् त्रिलिङ्गं सान्निपातिकम् ॥ १९ ॥

भा० अनन्तर दुष्टदुग्ध का लक्षण कहते हैं ॥ कसैला पानीमें तैरने वाला ऐसा दुग्ध वायुसे दूषित होता है। पित्तसे खट्टा कडुवा जलमें डालने से पीली लकीरें होतीहैं ॥ १८ ॥ और जो दुग्ध कफ से दुष्ट होता है वह पानीमें डूबजाताहै तथा पिच्छिल होताहै। और दो लक्षण वाला द्वन्द्वज तथा तीन लक्षणवाला सान्निपातिक होताहै ॥ १९ ॥

[अनन्तर बिगड़े दुग्धकी शोधन विधि कहते हैं ]

अथ दुष्टस्तन्यस्य शोधन विधिमाह।

धात्री क्षीर विशुद्धार्थं मुद्गयूष रसाशिनी ॥ भार्गी दा
रु बचा पिष्ट्वा पिबेत्साति विषास्तथा ॥ २०॥ पाठा
मूर्वाब्द भूनिम्बे दारु शुण्ठी कालिङ्गकैः॥ सारि
वा मत्स्य पित्ताख्यैः क्वाथः स्तन्य विशोधनः॥ २१

( मत्स्य पित्ता कटुकी )

पटोल निम्बासन दारु पाठा मूर्वा गुडूची कटु रोहि-
णीञ्च ॥ सनागरञ्च क्वथितञ्च तोये धात्री पिबेत्
स्तन्य विशुद्धि हेतोः ॥ २२॥

भा० धाय दूध अच्छा होने के वास्ते मूंग का पानी और रसा भोजन करने वाली होवे। भारंगी दार हंदी बच अतीस इनको पीसके पीवे ॥ २०॥ पाठा मुरी नागर मोथा चिरायता दारहंदी सोंठ करंजुवा। सारिवा कुटकी इन का क्वाथ दूध शोधक है ॥ २१॥ (मत्स्य पित्ता कुटकी। पटोल पत्र निम्ब आसन दारहंदी पाठा मुरी गिलोय कुटकी और सोंठ जल में औटा- के धाय पीवे दुग्ध शुद्धि के अर्थ ॥ २२॥

[अथ शुद्धस्य लक्षणमाह।]

नीरे स्तन्यं यदेकी स्या दच्छिवर्ण मतन्तुमत् ॥ पाण्डु
रं तनु शीतञ्च तद्दुग्धं शुद्धमादिशेत् ॥ २३॥

[धात्री लक्षणमाह।]

पीताय यदि बालस्य विदध्या दुपमातरम् ॥ सुवि
चार्य्य गुणान्दोषान् कुर्य्याद्धात्रीं तदेदृशीम् ॥ २४

भा० अनन्तर शुद्धका लक्षण कहतेहैं ॥ जब पानीमें दूध मिल जावे और दधिसा वर्ण और तारसे रहित ॥ शुभ्र सूक्ष्म तथा शीत ऐसे दूधको शुद्ध कहतेहैं ॥ २३॥ [धात्री अर्थात् धायका लक्षण कहते हैं]

जब बालक को दूध पीने के वास्ते धाय रक्खे। तो गुणदोषों को अच्छे प्रकार विचारकरके तब इस प्रकार की धाय रक्खे ॥ २४ ॥

सवर्णां मध्यवयसां सच्छीलां मुदितां सदा ॥ शुद्ध
दुग्धांम्बहु क्षीरां सवत्सामति वत्सलाम् ॥२५॥
स्वाधीनामल्पसन्तुष्टां कुलीनां सज्जनात्मजाम् ॥
कैतवेना परित्यक्तां निजपुत्र दृशं शिशौ ॥ २६ ॥

भा० अपनी ज़ात की बीचवयवाली अच्छे स्वभाववाली सर्वदा हर्षयुक्त रहनेवाली शुद्ध दुग्धवाली बहुत दुग्धवाली बचोंवाली बहुत प्रीतिवाली ॥ २५ ॥ स्वाधीन और थोड़ेमें सन्तोष होनेवाली कुलीन तथा अच्छे घर की बेटी और धूर्ततासे रहित बालक में निजपुत्र के समान दृष्टि रखनेवाली ऐसी धाय को करे ॥ २६ ॥

[अथ निषिद्धां धात्रीमाह ।]

शोकाकुला क्षुधार्त्ता च श्रान्ता व्याधिमती सदा ॥
अत्युच्चा नितरां नीचा स्थूलाती व भृशाकृशा ॥ २७ ॥
गर्भिणी ज्वरिणी चापि लम्बोन्नत पयोधरा ॥ अजी-
र्णी भोजिनी चापि तथा पथ्य विवर्ज्जिता ॥ २८ ॥
आसक्ता क्षुद्रकार्य्येतु दुःखार्त्ता चञ्चलापि च ॥
एतासां स्तन्यपानेन शिशुर्भवति सामयः ॥ २९ ॥

भा० अनन्तर निषिद्ध धात्री को कहते हैं। शोक से व्याकुल क्षुधासे पीड़ित थकी हुई और सदाकी रोगवाली। बहुत ऊंची और बहुत नीची या बहुत मोटी अथवा बहुत दुर्बल ॥ २७ ॥ गर्भिणी ज्वरवाली बहुत लंबे और बहुत बड़े चूंचेवाली अजीर्ण में भोजन करनेवाली तथा पथ्यसे रहित ॥ २८ ॥ क्षुद्र कार्य्यों में आसक्त और दुःख से पीड़ित और चञ्चल। इन के दुग्ध पान से बालक व्याधियुक्त होता है ॥ २९ ॥

[अथ बालस्य स्तन्यपान विधिः ।]

तत्र माता प्रशस्ताङ्गी चारुवस्त्रा पुरो मुखी ॥ उपवि-
श्यासने सम्यग्द क्षिणं स्तनमम्बुना ॥ ३०॥ प्रक्षा
ल्येषत्परिस्राव्य मन्त्राभ्यामभिमन्त्रितम् ॥ उद-
ङ्मुखं शिशुं क्रोडे शनैः सन्धार्य पाययेत् ॥ ३१॥
(मातेत्युपलक्षणम् धात्रीच ईषत्परिस्राव्य।)

[अन्यथा वैगुण्यमाह।]सुश्रुतः।

अस्रावितं स्तनं बालः पिबन् स्तन्येन भूयसा ॥ पू-
र्णस्रोत वमीकास श्वासै र्भवति पीड़ितः॥ ३२॥

भा० अनन्तर बालक के दुधपान की विधि कहते हैं॥ उसमें अच्छे अ-
गवाली और अच्छे कपड़ोंको पहरीहुई माता आगेकी तरफ़ मुखकी हुई
आसनपर बैठकर अच्छीतरह पर दाई चूंची को पानीसे धोकर ॥ ३०॥
और थोड़ासा दूध निचोड़के मन्त्रों से अभिमंत्रित कर उत्तर मुख बालक
को गोदमेंलेके धीरे २ पिलावे ॥ ३१॥ माता का यह उपलक्षण है धायभी
थोड़ा निचोड़के ) इसके विरुद्ध करनेसे जो विगाड़ होता है उसको सुश्रुत
कहतेहैं। बे निचोड़ीहुई चूची को बालक पीकर बहुत दूधसे नाड़ियों
के स्रोत भरना वमन कास श्वास इनके द्वारा पीड़ित होता है ॥ ३२॥

[अभिमंत्रणमाह।]

क्षीरक्षीर निधिस्तेतु स्तनयो क्षीर पूरकः ॥ सदैव सु-
भगो बालो भवत्वेष महाबलः ॥ ३३॥ पयोऽमृ
त समम्पीत्वा कुमारस्ते शुभानने ॥ दीर्घमायु र
वाप्नोतु देवाः प्राप्यामृतं यथा ॥ ३४॥

भा० अभिमंत्रण को कहते हैं॥ यह मंत्र यांपर लिखे ॥

(क) मन्त्रौच पित्रान्येन ब्राह्मणेन पठनीयो )

यावन्मन्त्र पाठस्तावन्माला धात्र्या दक्षिण हस्तेन स्पर्शः कार्य्यः।

[अथजनन्याः क्षीराभावे धात्र्याश्चालाभे प्रकारमाह।]

क्षीरसात्मातथा क्षीर माजङ्गव्य मथापिवा॥ दद्यादा स्तन्य पर्य्यान्ते वालेभ्यो वीक्ष्य मात्रया॥ ३५॥

(ख) क्षीरसात्म्यतयेति यतः शिशोः क्षीरमेवा सात्म्यम्भवति न त्वन्नादिकम्। स्तन्य पर्य्यान्ते रिति यावत्त् स्त्रियाः स्तन्यस्य सन्ततौ भावेन प्राप्ति र्भवति। अथ यावत् स्तन्य पानस्य योग्यता तावदित्यर्थः॥

भा० (क) पिता और ब्राह्मणों के द्वारा इन मन्त्रों को पढ़वावे। जब तक मन्त्र पाठ होवे तब तक माँ या धाय दहिने हाथ से स्पर्श करे। अनन्तर माँ के दूध न होने मे या धायके न मिलनेमें प्रकार को कहते हैं॥ क्षीर की सात्म्यता से दूध बकरी का गायका देवे। दूध पीनेकी योग्यता तक देखकर माज्ञा से वालक के अर्थ देवे॥ ३५॥

(ख) क्षीर सात्म्यता इति। क्यों कि वालक को दूधही सात्म्य होताहै। न कि अन्नादिक। स्तन्य पार्य्यान्तेः इति। अर्थात् जब तक स्त्रियों के दूध की निरन्तर भावसे प्राप्ति होती है। अथवा। जब तक दुग्ध पान की योग्यता है तब तक इत्यर्थः॥ [अथ बालस्यान्न प्राशन समयः।]

यथोक्त विधिना वालं मासि षष्टेऽष्टमेऽपिच॥ अन्नं सम्प्राशयेत्किञ्चित्ततस्तद्वर्द्धयन् क्रमात्॥ ३६

[अथ वालस्य परिचर्य्या विधिः।]

वालमङ्के सुखन्दद्या नचैनं तर्ज्जयेत् क्वचित्॥ सहसा बोधयेन्नैव नायोग्य मुपवेशयेत्॥ ३७॥

भा० अनन्तर बालक का अन्न प्राशन समय कहते हैं ॥ बालक को छठे या आठवें महीने में यथोक्त विधिसे। अन्न प्राशन करावे उसके अनन्तर थोड़ा २ क्रमके साथ बढ़ाके अन्न प्राशन करावे ॥ ३६ ॥ अनन्तर बालक की परिचर्य्या विधि कहते हैं ॥ बालक को गोदमें सुलावे और इसको कभी झिड़के नहीं। तथा सहसा न जगावे और अयोग्य स्थान में न रक्खे ॥ ३७ ॥

[ अयोग्यं उपवेशना समर्थं। ]

साक्षम्य स्थापयेत् क्रोडे न क्षिप्रं शयने क्षिपेत् ॥
रोदयेन्न क्वचित्कार्य्ये विधिमावश्यकं विना। ३८

(क) आवश्यको विधिः भेषज दान तैलाभ्यङ्गोद्वर्त्तना दिभिः ॥

नाक्षिप्त मनुवर्त्तेत नं सदैवानु मोदयेत ॥ निम्नोच्च स्थान तश्चापि रक्षेद्बालं प्रयत्नतः ॥ ३९ ॥

भा० अयोग्य अर्थात उपवेशन के असमर्थ। और बालक को खेंचके गोद में न लेवे तथा शीघ्र बिस्तरे पर न डाल देवे। आवश्यक विधिके बिना किसी कार्य्य में रोवावे ॥ ३८ ॥

(क) आवश्यक विधि अर्थात् औषधका देना तैलका अभ्यङ्ग उबटना इत्यादिकों के बिना ॥ उसके मनके अनुकूल चले और सदा उसको प्यार करे। और नीची ऊंची जगह से बालक को यत्नके साथ रक्षा करे ॥ ३९

[ बालस्य स्वभावाद्धितान्याह। ]

अभ्यङ्गोद्वर्त्तनं स्नानं नेत्रयोरञ्जनन्तथा ॥ वस-
नं मृदुयत् लघु तथा मृद्वनुलेपनम् ॥ ४० ॥ ज-
न्म प्रभृति पथ्यानि बालस्यै तानि सर्व्वथा ॥

[ बालस्य कवलादेः समयमाह। ]

कवलः पञ्चमाद्वर्षा दष्टमान्तस्य कर्म्मच ॥

विरेकः षोड़शाद्वर्षाद्विंशतेश्चैव मैथुनम् ॥ ४१ ॥
[बालादेरवमाह सुश्रुतः ।]
वयस्तु त्रिविधम्बाल्यं मध्यमं वार्द्धकन्तथा ॥ ऊन
षोड़श वर्षस्तु नरो बालो निगद्यते ॥ ४२ ॥ त्रिविधः
सोऽपि दुग्धाशी दुग्धान्नाशी तथान्नभुक् ॥ दुग्धाशी
वर्ष पर्य्यन्तं दुग्धन्नाशी शरद्वयम् ॥ ४३ ॥

भा० बालक को स्वभाव से जो हित है उसको कहते हैं ॥ तेलका लगाना उबटना स्नान आंखों में अञ्जन । और जो मृदु वमन है तथा मृदु अनुलेपन ॥ ४० ॥ बालक को ये सब जन्मसे लेकर पथ्य है ॥ बालक के कवलादिकों का समय कहते हैं ॥ बालक को पांचवें वर्ष से ग्रास देवे और आठवें वर्षमें उसका कर्म्म । और सोलवें वरस से विरेचन । तथा वीस वरस से मैथुन ॥ ४१ ॥ बालक आदिकी अवधि कहते हैं सुश्रुत । वय तीन प्रकारके हैं बालक तरुण और वृद्ध । सोलह वरस से कम मनुष्य बालक कहलाता है ॥ ४२ ॥ वो बालक भी तीन प्रकारके हैं । एक तो खाली दूध पीने वाले । दूसरे दूध और अन्नको खाने वाले । तीसरे अन्न खानेवाले । एक वर्षका दुग्धभोजी और दो वरस का दुग्धान्न भोजी ॥ ४३ ॥

तदुत्तरं स्यादन्नाशी एवं बालस्त्रिधा मतः ॥ म
ध्ये षोड़श सप्तत्यो मध्यमः कथितो बुधैः ॥ ४४
चतुर्द्धा मध्यमस्त्राह युवा द्वात्रिंशतो मतः ॥ च-
त्वारिंशत्समा याव त्तिष्ठेद्वीर्य्यादि पूरितः ॥ ४५ ॥
ततः क्रमेण क्षीणः स्या द्यावद्भवति सप्ततिः ॥

भा० उसके अनन्तर अन्नभोजी ऐसे बालक तीन प्रकार के कहे हैं ॥ सोलह और सत्तर के बीचमें मध्य वय पंडितों ने कही है ॥ ४४ ॥ चार प्रकार का मध्यम कहा है युवा बत्तीस वरस तक । और जबतक चाली

स बरस होते हैं तब तक वीर्य्य से लेके रसादि सपूरित रहते हैं ॥ अनन्तर क्रमके साथ क्षीण होते हैं सत्तर बरस तक ॥ ४५॥ (क) वीर्य्य इत्यादि शब्दसे रसादि सर्व धातु इन्द्रिय बल उत्साह कहे हैं।

(क) वीर्य्यादित्यादि शब्देन रसादि सर्व्व धात्विन्द्रिय बलोत्साहा उच्यन्ते। क्षीणः सर्व्व धात्विन्द्रिय बलोत्साहै हीनः॥

ततस्तु सप्ततेरूर्द्ध क्षीण धातु रसादिकः॥ क्षीयमाणेन्द्रिय बलः क्षीणरेता दिने दिने॥ ४६॥
बली पलित खालित्य युक्तः कर्मसु चाक्षमः॥ कासश्वासादि भिः क्लिष्टो वृद्धो भवति मानवः॥ ४७

भा० क्षीण अर्थात् सब धातु इन्द्रिय बल उत्साह से हीन। अनन्तर सत्तर बरस ऊपर क्षीणधातु रसादिक। और इन्द्रिय बलहीन तथा दिन २ क्षीण शुक्र होता है ॥ ४६॥ झुर्रियां सफेद बाल सिरके बाल उड़जाना इन से युक्त और कामकरने में असमर्थ। तथा कास श्वास से पीड़ित वृद्ध मनुष्य होता है ॥ ४७॥

बाल्ये विवर्द्धते श्लेष्मा पित्तं स्यान्मध्यमेऽधिकम्॥ वार्द्धके वर्द्धते वायु र्विचार्य्यैवमुपक्रमेत्॥ ४८॥ (क) उपक्रमेत् चिकित्सेत् तन्त्रान्तरेतु-
बाल्यं वृद्धि श्छविर्मेधा त्वग्दृष्टिः शुक्र विक्रमौ॥ बुद्धिः कर्मेन्द्रियञ्चेतो जीवितन्दशतो ह्रसेत्॥४९

भा० बाल अवस्था में कफ की वृद्धि होती है। तरुण में पित्त अधिक होता है तथा वृद्ध अवस्थामें वायु बढ़ता है। इस को विचार करके चिकित्सा करे। ॥ ४८॥ (क) उपक्रम करे अर्थात् चिकित्सा करे ॥ बालकपन धातुओं की वृद्धि छवि मेधा त्वचा दृष्टि शुक्र पराक्रम। बुद्धि और कर्मेन्द्रिय और

संज्ञा थे सब क्रमके साथ दस दस बरस उत्तरोत्तर में क्षीणता को प्राप्त होते हैं ४९

[अथ प्रकृतिलक्षणानि]

सप्त प्रकृतयो नृणां वातात्पित्तात्कफात्तथा ॥ संसर्गात्सन्निपाताच्च भवन्ति भिषजाम्मते ॥ ५० ॥

शुक्रशोणित संयोगे यो दोषस्त्कट को भवेत् ॥ प्रकृति र्जायते तेन तस्या लक्षण मुच्यते ॥ ५१ ॥

भा० अनन्तर प्रकृतिके लक्षण कहते हैं ॥ वैद्योंके मतमें मनुष्योंकी सात प्रकृति होती हैं। वात पित्त कफ से तीन संसर्ग सेतीन और सन्निपात से एक। इस प्रकार सात ॥ ५० ॥ शुक्र रजके संयोग में जोदोष अधिकहोता है। उससे प्रकृति होती है। उसका लक्षण कहताहूं ॥ ५१ ॥

[वाग्भटे त्वात्रेयादयः।]

शुक्रासृग्गर्भिणी भोज्य चेष्टा गर्भाशयान्तरे ॥ यः स्याद्दोषोऽधिकस्तेन प्रकृतिः सप्तधोदिता ॥ ५२ ॥

(क) सोऽपि दोषः स्वभावावस्थितो नतु दुष्टः दुष्टेन तु शुक्र शोणितयो र्दुष्टा शुद्ध गर्भासम्भवात्।

भा० वाग्भटमें आत्रेयादिकों ने कहा है ॥ शुक्र और आर्तव में तथा गर्भिणी के आहार विहार में और गर्भाशय के बीच में जोदोष अधिकरहताहै उस करके प्रकृति होतीहै ॥ ५२ ॥ (क) वोहभी दोष स्वभाव सेहीरहता है। न कि बिगड़ाहुवा। क्यों कि दुष्ट करके शुक्र शोणित में दुष्ट और अशुद्ध गर्भके असम्भव होने से ॥

जागरूकोऽल्पकेशश्च स्फुटितांघ्रि करः कृशः ॥ शीघ्रगो बहुवाग्रूक्षः स्वप्ने वियतिगच्छति ॥ ५३ ॥ एवं विधः स विज्ञेयो वात प्रकृतिको नरः ॥ पित्त प्रकृति

क्तो लोके याहृशोऽस्य निगद्यते ॥५४॥ अकालपलि तोगौरः क्रोधी स्वेदीच बुद्धिमान् ॥ बहु भुक्ताम्रने त्रश्च स्वप्नेज्योतींषि पश्यति ॥५५॥ एवं विधो भ वेद् यस्तु पित्त प्रकृतिको नरः ॥ श्यामकेशः क्ष मी स्थूलो बहु वीर्य्यो महाबलः ॥५६॥ स्वप्ने ज- लाशया लोकी श्लेष्म प्रकृति कोनरः ॥ दृश्यन्ते प्रकृतौ यत्र रूपं दोष द्वयस्य तु ॥५७॥ द्विसंसर्गे ण।जानीयात्सर्व्व लिङ्गैः त्रिदोषजम् ॥

भा० जागरण स्वभाव अर्थात् कम सोनेवाला । थोड़े केशवाला और जिसके हाथ पांव अलग् २ से निकले हों तथा कृष बहुत चलनेवाला बहुत बोलनेवाला रूखे बदनवाला जो आकाश के स्वप्न देखे ॥५३॥ इस प्रकार के मनुष्यको वात प्रकृतिजानना चाहिये ॥ पित्त प्रकृतिवाला पुरुष जिस प्रकारका होता है उसको कहता हूं ॥५४॥ युवा अवस्था में केश पक जावें गौर वर्ण क्रोधी पसीना बहुत आवे बुद्धिवान् ॥ बहुत भोजनकरनेवाला। रक्तनेत्र स्वप्नमें तेजदेखे ॥५५॥ इस प्रकारका जो हो वोह पित्त प्रकृति मनुष्य है ॥ कालेकेश क्षमावाला मोटा बहुत वीर्य्यवाला बड़ा पराक्रमी ॥५६॥ स्वप्न में जलाशयों को देखनेवाला कफ प्रकृति मनुष्य है ॥ जिस प्रकृति में दोदो दोषों का लक्षण दीखे ॥५७॥ उसको द्वन्द्वज प्रकृति जाने। और सब लक्षणों से सन्निपात की प्रकृति जाने ॥

[ वाग्भटेतु। ]

प्रायस्त एव पवना ध्युषिता मनुष्याः दोषात्मकाः स्फुटितधूसर केशगात्राः ॥ शीत द्विषश्चलधृतिः स्मृतिबुद्धि चेष्टाः । सौहार्द्द दृष्टि गतयोऽतिबहु प्र लापाः ॥५८॥ अल्पपित्त कफ जीवित निद्रा ।

सन्नशक्तबहुजर्ज्जरवाचः ॥नास्तिका बहुभुजः स
विलासा गीत हास्य मृगया केलि सुलोलाः ॥ ५९॥
मधुराम्ल कटूष्णा सात्म्य कांक्षा कृशदीर्घा कृतयः
सशब्द ज्ञाना नदृढा न जितेन्द्रिया नवीर्य्याः न च
कान्तादयिता बहु प्रजावा ॥ ६०॥ अंगानि चैवाङ्कु
र धूसराणि वृत्तान्य चारूणि मृतोपमानि। उन्मीलि
तानीव भवन्ति सुप्ते शैलद्रुमान्ते गगनं प्रयाते ॥६१॥
अधन्या मत्सराध्माना स्तेनाः प्रोद्बद्ध पिण्डिकाः॥
स्वप्ने श्रृगालोष्ट्र गृध्राखु काको लूकाश्च वातिकाः
॥ ६२॥

भा० वाग्भट में कहाहै। प्रायः वोही आयु करके स्थित मनुष्य दोषवाले स्फुटितगात्र और धूसरकेश तथा शीतसे द्वेष करने वाले। चञ्चल धृति स्मृति और बुद्धि की चेष्टा वाले। आँखों में शीलवाले बहुतबोलनेवाले ॥ ५८ ॥ अल्प पित्त कफ आयु और निद्रा करके युक्त अर्थात् बहुत जिड़ २ करनेवाला ॥ नास्तिक बहुत भोजन करनेवाला विलास करके युक्त गाना हंसना शिकार का खेलना इनमें तत्पर ॥ ५९ ॥ मधुर अम्ल कटु उष्ण इनकी सात्म्य इच्छा ॥ दुबला और लंबी आकृतिवाला ॥ शब्द के सहित समझने वाला। दृढ़ न होना न जितेन्द्रिय न आर्य्य न स्त्रीवाला। और न बहुत सन्तति वाली स्त्रीवाला ॥ ६० ॥ इसका शरीर खर धूसर लंबा रूखा मृतोपम। सोनेमें आंख खुलीसी होतीहैं। पहाड़ वृक्ष के ऊपर तथा आकाश में जाता है ॥ ६१ ॥ नेकी जिसमें नहो दूसरे की दौलत पर हसद करके पेट फूला हुआ चोर। निकली हुई पिंडली वाला स्वप्न में सियार ऊंठ गिद्ध घोड़ा कौवा उल्लू। इनको जो देखताहै वो वात प्रकृति मनुष्य है ॥ ६२ ॥

पित्तवन्हि वन्हिज स्त्वेत दस्मात् भिनो द्रिक्तस्तोश्न नृ
णाक्षुभुस्तुः ॥गौरोष्णाङ्ग स्ताम्रहस्ताङ्घ्रि सुग्मः

शूरो मानी पिङ्गकेशोऽल्परोमा ॥ ६३ ॥ दयितमाल्यविलेपनमण्डनः सुरचितः शुचिराश्रितवत्सलः। विभवसाहसबुद्धिबलान्वितो भवति भीष्मगतिः द्विषतामपि ॥ ६४ ॥ मेधावी प्रशिथिलितसन्धिबन्धमांसो। नारीणामनभिमतोऽल्पशुक्रकामः॥ आवासश्चलिततरङ्गनीरकेषु। भुङ्क्तेऽन्नं मधुरकषायतिक्तशीतम् ॥ ६५॥

भा० पित्त और अग्नि तथा अग्निसे होनेवाले ये और इनसे पित्त बढेहुवे बहुत तृषावालाभूवा ॥ गोरा और उष्ण शरीर वाला लालीको लिये हाथ और पांव शूर अभिमानी भूरेकेश थोड़े रोवें वाला ॥ ६३॥ प्रियमाल्य विलेपन इनसे भूषित सुन्दर पवित्र उत्रसे युक्त ऐश्वर्य्य साहस बुद्धि बल करके युक्त और शत्रुवों को भयानक गति होता है ॥ ६४ ॥ कान्तिवाला ढीले जोड़ों के बन्ध और मांस स्त्रियोंके प्रिय नहीं होता थोड़ा शुक्र और थोड़ी मैथुन शक्तिवाला। उठे तरंगवाला जलाशयमें रहना भोजनमें मधुर कषाय तिक्त और शीत अन्न ॥ ६५॥

धर्मद्वेषी स्वेदनः पूतिगन्धिर्भूर्य्युच्चारः क्रोधपानाशनेर्ष्यः। सुप्तः पश्येत् कर्णिकारान् पलाशान् दिग्दाहोल्काविद्युदर्कानलांश्च ॥ ६६॥ तनूनि पिङ्गानि चलानि चैषां तन्वल्पपक्ष्माणि हिमप्रियाणि। क्रोधेन मद्येन रवेश्च भासा रागं व्रजन्त्याशु विलोचनानि ॥ ६७॥

भा० धर्मका शत्रु बहुत पसीने आवें और जिसमें बुरीबास आवे हकला के बोले क्रोधी भोजनकी ईर्षा करनेवाला। और सुपनेमें कनेर पलास इनके वृक्षोंको देखे और दिग्दाह उल्का बिजली सूर्य्य अग्नि ये देखे ६६

इनके पर्राग भूरे चंचल छोटी थोड़ी पलकें और पानि प्रिय। तथा क्रोध मद्य और सूर्य्यके प्रकाश से शीघ्र रक्तवर्ण होतेहैं ऐसे नेत्रवाले ॥ ६७ ॥

मध्यायुषो मध्यबलाः पण्डिताः क्लेशभीरवः ॥ व्याघ्राखु कपिमार्ज्जार वृकाखूताश्च पैत्तिकाः ॥ ६८ ॥ श्लेष्मा सोमः श्लेष्म लस्तेन सौम्या गूढ स्निग्ध श्लिष्ट सन्ध्यस्थि मांसः। क्षुत्तृट् दुःख क्लेश धर्मैरतप्तो बुद्ध्यायुक्तः सात्विकः सत्यसन्धः ॥ ६९ ॥ प्रियङ्गु दूर्वाशरकाण्ड दर्भ गोरोचना पद्मसुवर्ण वर्णः ॥ प्रलम्बबाहुःपृथुपीन वक्षाः महाललाटो घननील केशः ॥ ७० ॥

भा० मध्य आयु मध्यबल पंडित क्लेशसे डर। व्याघ्र चूहा बन्दर बिल्ली भेड़िया मकड़ी इनको जो देखे सो पैत्तिक है ॥ ६८ ॥ कफ जलहै उस कर के श्लेष्मल अर्थात् कफ प्रधान सौम्य गूढ स्निग्ध मिली हुई गांठोंकी हड्डी और मांस ॥ क्षुधा तृषा दुःख क्लेश इनके धर्म्मोंसे जो नहीं संतप्त होता बुद्धि वा सात्विक सच्चा ॥ ६९ ॥ प्रियङ्गु दूर्वा सरकंडा दर्भ गोरोचन कमल सोना इनका सावर्ण। लंबे हाथ चौड़ी और मांसल छाती बड़ा सिर घने लंबे और काले केश ॥ ७० ॥

मृद्वङ्गः समसु विभक्तः चारुदेहो बह्वोजा रतिरसयुक्त सपुत्र भृत्यः ॥ धर्म्मात्मा वदति न निष्ठुरं च जातु प्रच्छन्नं वहति दृढं चिरञ्च वैरम् ॥ ७१ समद द्विरदेन्द्र तुल्य यानो जलदाम्भोधि मृदङ्ग सिंह घोषः ॥ स्मृतिमानभियोगवान्विनीतो न च बाल्येऽप्यतिरोदनो न लोलः ॥ ७२ ॥

भा० मृदु और सम तथा अच्छे प्रकार विभक्त सुंदर शरीरवाला ॥ और बहुत ओजवाला रतिरस करके युक्त पुत्र तथा भृत्यों करके सहित ॥ धर्मात्मा और कदाचित् भी जो कठोर नहीं बोलना। तथा छिप्रता और दृढ़ बहुत कालतक वैरको धारण करना है ॥७०॥ मदके सहित गजके समान तुल्य स्थूल मेघ समुद्र एवं वृषभ इनके समान आवाज ॥ स्मृतिवाला अभियोगवाला विनीत और बाल्य अवस्थामें भी बहुत न रोनेवाला न चंचल ॥७१॥ तिक्त कषाय कटुक उष्ण और थोड़ा भोजन करनेपर बलवान ॥ भीतर रक्तता अच्छे प्रकार स्निग्ध विशाल दीर्घ सुव्यक्त शुक्ल और काले पलकवाले ऐसे चक्षु होतेहैं ॥

तिक्तं कषायं कटुकोष्णरूक्षमल्पञ्च भुंक्ते बलवांस्तथापि ॥ रक्तान्तसुस्निग्धविशालदीर्घसुव्यक्तशुक्लासितपक्ष्मलाक्षः ॥७३॥ अल्पाहारः क्रोधवानाशनेहः प्राज्ञो वित्ती दीर्घसूत्री वदान्यः ॥ हृद्गम्भीरः स्थूलवक्ताः क्षमावान्निद्रालुश्चालुब्धकश्च कृतज्ञः ॥ ॥७४॥

भा० थोड़ा भोजन करनेवाला क्रोधवान और अशनमें इच्छावाला बुद्धिवान् द्रव्यवान् दीर्घसूत्री और उदार ॥ गम्भीर हृदयवाला स्थूलवक्ष क्षमावाला निद्रालु अलुब्ध अर्थात् लोभी नहोना और कृतज्ञ ॥७४॥

ऋजुर्विपश्चित्सुभगः सलज्जो भक्तो गुरूणां स्थिरसौहृदश्च ॥ स्वप्ने सपद्मान् सविहङ्गमालान्तोयाशयान् पश्यति तोयदांश्च ॥७५॥ विष्णुरुद्रेन्द्रवरुणतार्क्ष्यहंसगजाधिपैः ॥ श्लेष्मप्रकृतयस्तुल्यास्तथा सिंहाश्वगोवृषैः ॥७६॥

भा० सीधा पंडित अच्छे भाग्यवाला सलज्ज गुरुवोंका भक्त और स्थिर मित्रतावाला स्वप्नमें कमलके सहित पालाशय पक्षियों की पंक्ति तथा मेघ

इनके हेवे ॥७५॥ विष्णु रुद्र ब्रह्मा इन्द्र गरुड़ हंस और गजेन्द्र इनके समान श्लेष्म प्रकृतिवाले होतेहैं ॥ तथा सिंह और सांड इनके भी समान होतेहैं ॥ ॥७६॥

(क) ननु प्रकृति हेतूनां मध्ये योऽधिकः स स्वव्याधीन् कथं न करोतीत्याशङ्कामाह ॥ विषजातो यथा कीटोन विषेन प्रबाध्यते ॥ तद्वत् प्रकृतयो मर्त्यं शक्नुवन्ति न बाधितुम् ॥७७॥ (रक) एतौ द्वौ न जावपी षदर्थे तेन विशेषेण विषजदाहादिना ॥ इषत् प्र बाध्यते ननु भृशं तथाच प्रकृतयः ॥ प्रकृतिहेतवो दोषाः बाधितुं न शक्नुवन्ति ॥

भा॰ ननु शंका करते हैं कि प्रकृति कारणोंके बीचमें जो अधिक होता है वो ह अपनी व्याधियों को कैसे नहिं करता। इस आशंका में कहते हैं ॥ जैसे विषसे उत्पन्न हुवा विषसे बाधा नहीं पाता ॥७७॥ (क) ये दो नजपू में भी इषदर्थ होते हैं उस विषजदाहादि विषेषण करके। इषत्बाधा करता है नकि बहुत उसी प्रकार प्रकृतियाँ भी ॥ प्रकृति के कारण जो दोष बाधा नहीं करसकेहैं॥ करचरणस्फुटितत्वं स्वेद निद्राधिक्यादिना इषद्बाधितुं शक्नुवन्त्येव। ननु ज्वरादिभिः॥ प्रकोपो वान्यभावो वा समो वा नोपजायते ॥ प्रकृतीनां स्वभावेन जायते तु गतायुषः॥७८॥

इति श्री मिश्र लटकन तनय श्रीमन्मिश्र भाव विरचिते भाव प्रकाशे बाल प्रकरणं तृतीयम् ॥३॥ ❋ ॥

भा॰ हाथ पांव फटि जाय स्वेद निद्राको अधिकपना आदिकरके थोड़ी बाधा कर सकती है ॥ न कि ज्वरादिक। प्रकोप अथवा अन्यभाव या सम नहीं होता ॥ प्रकृतियों के स्वभाव से गतायु होता है ॥७८॥

इतिश्री मिश्र लटकन के पुत्र श्रीमन् मिश्रभाव के विरचित भावप्रकाश में बाल प्रकरण तृतिय समाप्तहुवा ॥ ३॥ ॥

[अथदेशाः।]

भूमिर्देशस्त्रिधानूपो जाङ्गलो मिश्रलक्षणः॥

[तत्रानूपलक्षणम्।] नदीपल्वलशैलाढ्यः फुल्लोत्पल कुलैर्युतः॥ ७९॥ हंससारसकारण्ड चक्रवाकादिसेवितः॥ शशवाराहमहिषरुरुरोहिकुलाकुलः॥ ८०॥ प्रभूतद्रुमपुष्पाढ्यो नीलशस्य फलान्वितः॥ अनेक शालिकेदार कदलीक्षुविभूषितः॥ ८१॥ आनूपदेशो ज्ञातव्यो वातश्लेष्मामयार्तिमान्॥

भा० अनन्तर देश कहतेहैं ॥ भूमितथा देश तीन प्रकारके होते हैं। आनूप जांगल और मिश्र लक्षण॥ ॥ उसमें अनूप का लक्षण। नदी क्षुद्र जलाशय पर्वत इन करके युक्त प्रफुल्लित बहुत से कमलोंसे युक्त ॥७९॥ हंस सारस जल कुकुट चकवा इत्यादि करके सेवित॥ खर गोश शूकर महिष काला हिरण और रुरु ॥इनके कुलोंसे व्याप्त ॥८०॥ बहुतसे वृक्ष पुष्पोंसे भरेहुवे नील धान्य फलों करके युक्त। बहुत से धानोंसे युक्त खेत और केले ऊख इनसे शोभित॥ ॥८१॥ इस को अनूप देश जानना चाहिये। वात कफके रोग पीड़ा वालाहै ॥

[अथजाङ्गल लक्षणम्]

आकाशशुभ्र उच्चश्च स्वल्प पानीय पादपः॥ शमीकरीर बिल्वार्क पीलु कर्कन्धु सङ्कुलः॥ ८२॥ हरिणैणर्क्ष पृषत गोकर्णखर सङ्कुलः॥ सुस्वादु फलवान् देशो वातलो जाङ्गलः स्मृतः॥ ८३॥

भा० अनन्तर जांगल का लक्षण कहते हैं॥ आकाश शुभ्र और ऊँचाभी थोड़ाजल और थोड़े वृक्ष॥ शमी करीर बेल आंक पीलू बेर इनकरके संकुल॥ ८२॥ हरिण काला हरिन इत्यादि मृग और खर इनसे व्याप्त। अच्छे

मधुर फलवाले देश और वानल को जांगल कहाहै ॥ ८३॥

[तन्त्रान्तरेतु।] बहूदकनगोऽनूपः कफमारुत रोगवान्॥ जाङ्गलोऽल्पाङ्ग शाखो च पित्ता स्टङ्मारुतोत्तरः॥ ८४॥

[साधारण लक्षणम्।]

संसृष्ट लक्षणो यस्तु देशः साधारणो मतः॥ समाःसा धारणे यस्माच्छीत वर्षोष्ण मारुताः॥ ८५॥ समता तेन दोषाणां तस्मात् साधारणो वरः॥ [सुश्रुतात्।] उचिते वर्त्तमानस्य नास्तिदुर्देशजं भयम्॥ आहार स्वप्न चेष्टादौ तद्देशस्य कृते सति॥ ८६॥

भा॰ तंत्रांतर में कहतेहैं॥ बहुत जल और पर्वतका अनूपदेशहै और कफवा-युके रोगवाला। और जांगल अल्प अंग तथा शाखवाला और पित्त रक्त मारुतो त्तर होताहै ॥ ८४॥ साधारणका लक्षण कहते हैं॥ मिलेहुवे लक्षणों से युक्त जोदेशहै वोसाधारण कहाहै॥ जिस कारण साधारणमें शीत वर्षा उष्ण वा यु सम होते हैं॥ ८५॥ उसकारणवो उसकरके दोषांका साधारण श्रेष्ठक हागया॥ सुश्रुतात् अर्थात् सुश्रुत से। उचित में करने वालेको दुष्ट देश का भय नहीं होता॥ उसी देशका भोजन सोना चेष्टा करनेसे दुर्देशज भ य नहीं होता॥ ८६॥

[वृद्ध वाग्भटः।] यस्य देशस्य यो जन्तु स्तज्जन्तस्यौषधं हितम्॥ देशादन्यत्र वसतस्तत्तुल्य गुणमौषधम्॥ ८७ ॥ स्वदेशे निचिता दोषा अन्यस्मिन् कोपमागताः॥ बलवन्तस्तथा नस्यु जलजा स्थानजा स्तथा॥ ८८॥

भा॰ वृद्धवागभट्टने कहाहै॥ जिस देशका जो प्राणी है उसको उस देश में उत्पन्न हुईही औषधि हित है॥ देशसे अलग रहने वालेको उसी के तुल्य गुण औषधि हितहै॥ ८७॥ अपने देशमें संचय हुवे दोष दूसरे में कोप को

प्राप्त होते। उस प्रकार बलवान नहीं होते। जैसे जलज और स्थलज में होतेहैं ॥ ८८॥

[अथ दिनादि चर्य्या।]

मानवो येन विधिना स्वस्थस्तिष्ठति सर्वदा ॥ तमेव कारयेद्वैद्यो यतः स्वास्थ्यं सदेप्सितम् ॥ ८९॥ दिनचर्य्यां निशाचर्य्यां ऋतुचर्य्यां यथोदिताम् ॥ आचरन् पुरुषः स्वस्थः सदा तिष्ठति नान्यथाः ॥ ९०॥

भा० अनन्तर दिनचर्य्या कहते हैं ॥ मनुष्य जिस बिधिकरके सर्वदा स्वस्थ रहताहै। उसी को वैद्य करावे क्यों कि स्वास्थ्य सर्वही इच्छित है ॥ ८९॥ दिनचर्य्या रात्रिचर्य्या और ऋतुचर्य्या जैसे कहीहै। उसको आचरन करने वाला पुरुष सदाही स्वस्थ्य रहताहै ॥ अन्यथा स्वस्थ नहीं रहता ॥ ९०॥

[तत्र स्वस्थस्य लक्षणमाह।]

सुश्रुतः। समदोषः समाग्निश्च समधातु मलक्रियः॥ प्रसन्नात्मेन्द्रियमनाः स्वस्थ इत्यभिधीयते ॥ ९१॥ (क) क्रियात्र कर्म तेन समक्रियः। शरीरानुरूपकर्मा। नन दिनचर्य्यामाह ॥ ब्राह्मेमुहूर्त्ते बुद्ध्येत स्वस्थो रक्षार्थमायुषः॥ तत्र दुःखार्त्तशान्त्यर्थं स्मरेद्धि मधुसूदनम्॥ ॥ ९२॥ दध्याज्यादर्शसिद्धार्थ विल्व गोरोचना स्रजाम्।

भा० उसमें स्वस्थ का लक्षण कहते हैं ॥ समदोष सम अग्नि समधातु सममल और सम क्रिया। प्राण इन्द्रिय मन इनकी प्रसन्नता वालेका स्वस्थ ऐसा कहते हैं ॥ ९१॥ (क) क्रिया यहांपर कर्म लेना चाहिये उसकरके समक्रियः। अर्थात् शरीरके अनुरूप कर्म करने वाला। उसमें दिन चर्य्या को कहते हैं ॥ स्वस्थपुरुष आयुकी रक्षाके अर्थ ब्राह्ममुहूर्त में जागे। उसमें दुःख शान्तिके अर्थ मधुसूदन को स्मरण करे ॥ ९२॥ दही घृत दर्पण सरसों बेल गोरोचन माल्य इनका देखना स्पर्श करना

दर्शनं स्पर्शनं कार्य्यं प्रबुद्धे न शुभावहम् ॥ ९३॥ स्व माननं घृते पश्येत् यदीच्छेत् चिरजीवितम् ॥ आयु ष्य मुषसि प्रोक्तं मलादीनां विसर्जनम् ॥ ९४॥ तदन्त्र कूजनाध्मानो दर गौरव वारणम् ॥ आदि शब्देन वात मूत्रादीनां ग्रहणम् ॥ ९५॥ आटोप शूलौ परि कर्त्तिका च सङ्गः पुरीषस्य तथोर्द्ध वात ॥ पुरीष मा स्यादथवा निरेति पुरीष वेगेऽभिहते नरस्य ॥ ९६॥

भा॰ जागे हुवे पुरुष ने करना चाहिये येह शुभावह है ॥ ९३॥ अपना मुख घृतमें देखे चिरजीवित की इच्छा करे ॥ प्रातकाल में यह आयुष्य कहा है । और मलादिका त्यागभी आयुष्य है ॥ ९४॥ चोह यहां पर पेटमें गुड़ गुड़ा शब्द । आध्मान उदर और भारीपन इनका दूर करने वाला है । आदि शब्दमें वात मूत्रादियोंका ग्रहण है ॥ ९५॥ आटोप शूल गुदामें कतरनी सी पीड़ा मल न होना और ऊर्द्धवात अथवा मलके वेगसे अभिहत मनुष्यके मुखसे मल निकलता है ॥ ९६ ॥

(क) परिकर्त्तिका । गुदे परिकर्त्तनवत्पीड़ा । पुरीषस्य सङ्गो निरोधः । ऊर्द्धवातः उद्गारबाहुल्यम् । ॥ वात मूत्र पुरी षाणां सङ्गःऽध्मानं क्लमो रुजा । जठरे वातजा श्चान्ये रोगाः स्यु वात निग्रहात् ॥ ९७॥ वस्तिमेहनयोः शूलं मूत्र कृच्छ्रं शिरोरुजा ॥ विनामो वङ्क्षणानाहः स्या ल्लिङ्गं मूत्र निग्रहे ॥ ९८॥

भा॰ (क) परिकर्त्तिका गुदामें कैंची से काटने कीसी पीड़ा । मलका संग अर्थात् अवरोधपना । ऊर्द्ध वात अर्थात् डकारोंका बहुत होना । वात मल मूत्रों का अवरोध आध्मान क्लम पीड़ा । और पेटमें वातज और रोग वात के

अवरोध से होते हैं ॥ ९७ ॥ पेडू लिंगमें शूल मूत्र कृच्छ्र शिरमें पीड़ा। शरीरका झुकाव वंक्षण में आकर्षण के मानिंद पीड़ा ये लक्षण मूत्र निग्रहमें होते हैं ॥

(क) विनामः शरीरस्य नम्रता वङ्क्षणानाहः। वङ्क्षणस्याकर्षणवत्पीड़ा॥ न वेगितोऽन्यकार्यः स्यान्न वेगानीरयेद् बलात् ॥ काम शोक भयक्रोधान् मनोवेगान्विधारयेत् ॥ ९८ ॥ गुदादि मलमार्गाणां शौचं कान्ति बलप्रदम् ॥ पवित्रकरमाख्यातं मलक्ष्मी कलि पापहृत् ॥ ॥ १०० ॥ प्रक्षालनं मतं पाण्योः पादयोः शुद्धिकारणम् ॥ मलश्रम हरं वृष्यं चक्षुष्यं रजसापहम् ॥ १०१ ॥

भा० (क) विनाम अर्थात् शरीरकी नम्रता वंक्षणानाह अर्थात् वंक्षणों को आकर्षणके मानिन्द पीड़ा। वेग मे युक्त हुवा और कार्य न करे वेगोंको बल से न रोके ॥ काम शोक भय क्रोधों को और मनोवेगों को न धारण करें ॥ ९९॥ गुद आदि मलके मार्गों की शुद्धता कान्ति बलको देनेवाली है। और पवित्र को करने वाली कहा गया है। अलक्ष्मी कलि पापका नाश करे है ॥ १००॥ हाथ पावों का धोना शुद्धिका कारण कहा है ॥ मल श्रम को दूर करने वाला वृष्य चक्षुष्य अर्थात् चक्षुका हित रजस का नाशक ॥ १०१ ॥

[दन्तकाष्ठ विधिः]

भक्षयेद्दन्त पवनं द्वादशाङ्गुल मायनम् ॥ कनिष्ठिकाग्रवत् स्थूल मृज्व ग्रन्थि नथाऽव्रणम् ॥ १०२॥ एकैकं घर्षयेद्दन्तं मृदुना कूर्चकेण तु ॥ दन्त शोधन चूर्णेन दन्तमांसान्यबाधयन् ॥ १०३ ॥ क्षौद्र त्रिकटुकाक्तेन तैल सिन्धु भवेनवा ॥ चूर्णेन तेजोवत्याश्च दन्तान्नित्यं विशोधयेत् ॥ १०४ ॥

दंतवन की विधि वारह अंगुलका दंतवन भक्षणकरे । कनिष्ठिका के अ ग्रभाग समान स्थूल सीधा और बे गांठ का तथा व्रण से रहित ॥ १० ॥ दंतशोधन चूर्ण से दंत मांसों का बाधा न देता हुवा ॥ मृदु कूर्चक से एक २ दांतों को घिसे ॥ १० ॥ उाहृत त्रिकुटके साथ अथवा तैल सेंधव से । तेजोवती के चूर्ण से दांतों की नित्य विशोधन करे ॥ १० ॥

(क) तेजोवती तेजवल्कल इति लोके प्रसिद्धा ॥

मधूको मधुरे श्रेष्ठः करञ्जः कटुके तथा ॥ निम्ब स्यात्तिक्तके श्रेष्ठः कषाये खदिरस्तथा ॥ १०५ ॥ समयन्तु समालोक्य दोषञ्च प्रकृतिं तथा ॥ यथो चिते रसैर्वीर्य्यैर्युक्तं द्रव्यं प्रयोजयेत् ॥ १०६ ॥ ते नास्य मुखवैरस्य दन्ता जिह्वास्यजा गदाः ॥ रुचि वैशद्य लघुता न भवन्ति भवन्ति च ॥ १०७ ॥ अ र्के वीर्य्ये वटे दीप्तिः करञ्जे विजयो भवेत् ॥

भा० (क) तेजोवती अर्थात् तेजकी छाल लोकमें प्रसिद्ध है ॥ मधुर में मधुक श्रेष्ठ है । और कटुक में कंरज श्रेष्ठ है ॥ तिक्तक में निम्ब श्रेष्ठ है । तथा कषाय में खैर श्रेष्ठ है ॥ १०५ ॥ समय और दोष प्रकृति को देखकर । यथोचित रस वीर्य्य से युक्त द्रव्यको योजना करे ॥ १०६ ॥ उस करके मुखकी विरसना दंत जिव्हा इनमें रोग नहीं होते और स्वच्छता हलकापन ये होते हैं ॥ १०७ ॥ आंक में वीर्य्य वटमें दीप्ति और कांज में विजय होता है ॥

प्लक्षे चैवार्थ सम्पत्ति र्वदर्य्यां मधुरा स्वनम् ॥ १०८ ॥ खदिरे मुखसौगन्ध्यं विल्वेतु विपुलं धनम् ॥ उद म्बरे तु वाक सिद्धि राम्रे त्वारोग्य मेव च ॥ १०९ ॥ कदम्बेतु धृतिर्मेधा चम्पके दृढवाक श्रुतिः ॥ शिरी

षे कीर्त्ति सौभाग्य मायुरारोग्य मेवच ॥ ११० ॥ अपा
मार्गे धृतिर्मेधा प्रज्ञाशक्ति स्तथापने ॥ दाड़िम्यां
सुन्दराकारः ककुभे कुटजे तथा ॥ १११ ॥ जाती
तगर मन्दारे दुःस्वप्नञ्च विनश्यति ॥ गुल्मिका
ताल हिन्ताले केतकश्च दृहद्वरः ॥ ११२ ॥

भा० पाकर में अर्थ सम्पत्ति बेरमें मधुर भोजन ॥ १०८ ॥ खदिर में मुख की सुगन्धिता बेलमें विपुल धन गूलरमें सिद्धि आममें आरोग्य ॥ १०९ कदम्ब में धृति मेधा चम्पक में दृढ़ बाणी और स्मृति । शिरीष में कीर्ति सौभाग्य तथा आयु आरोग्य भी ॥ ११० ॥ चिचिंर में धृतिमेधा प्रज्ञा शक्ति उसीप्रकार असनमें भी शक्ति ॥ दाड़िम में सुन्दर आकार अर्जुन और कुटज में भी उसी प्रकार ॥ १११ ॥ चमेली तगर और पारिजात इनसे दुष्ट स्वप्न का नाश होता है ॥ चिरभिटी ताल हिताल अर्थात् छोटा तालके किसिमका वृक्ष के बड़ा सुपारी ॥ ११२ ॥

खर्जूरं नारिकेरञ्च सप्तैते तृणराजकाः ॥ तृणराज
समुत्पन्नं यः कुर्य्याद् दन्तधावनम ॥ ११३ ॥ नर-
श्चाण्डाल योनिः स्याद्यावद्गङ्गान्न पश्यति ॥ न खा-
देद् गलताल्वोष्ठ जिह्वा दन्त गदेषु नत् ॥ ११४ ॥
मुखस्य पाके शोथे च श्वास कास वमीषु च ॥ दु
र्बलो जीर्ण भक्तश्च हिक्का मूर्च्छा मदान्वितः ॥ ११५

भा० खर्जूर नारिकेल ये सात तृणराज हैं ॥ इन तृणराजोंका दातवन जो मनुष्य करे ॥ ११३ ॥ वह मनुष्य चांडालयोनि होता है ॥ जबतक गंगा जीका दर्शन नकरे ॥ गला तालु होंठ जीभ और दांत इनके रोगो में दातवन नकरे ॥ ११४ ॥ मुखके पाक में शोथ में श्वास कास वमन में दुर्बल अजीर्ण

वाला हिचकी मूर्छा और मदकरके युक्त ॥ २१५॥

शिरोरुजार्त्तस्तृषितः श्रान्तःपानक्लमान्वितः॥ अर्दितःकर्णशूली च नेत्ररोगी नवज्वरी ॥ २१६॥ वर्ज्जयेद्दन्तकाष्ठन्तु हृदामययुतोऽपि च ॥

अजीर्णभुक्तः न जीर्णं भुक्तं यस्य सः।

जिह्वा निर्लेखनं हैमं राजतं ताम्रजं तथा ॥ पाटितं मृदु तत् काष्ठं मृदु पत्रमयं तथा ॥ २१७॥

भा० शिरकी पीड़ासे पीड़ित प्यासा थका मद्यपान की ग्लानिसे युक्त। अर्दित रोगी कर्णशूलवाला नेत्ररोगी नवज्वरवाला ॥ २१६॥ दन्तवन नकरे और हृदयरोगवाला भीनकरे ॥ ॥ अजीर्ण भुक्तः अर्थात् जीर्णनहींहुवा भोजन जिसका वोह ॥ जीभ साफ़ करनेकी वा सोनेकी या चाँदीकी अथवा ताम्बेकी ॥ अथवा मृदुकाष्ठका चीराहुवा अथवा मृदु पत्ता ॥ २१७॥

(तत् काष्ठं दन्तशोधनयोग्यं काष्ठम्)

दशाङ्गुलं मृदु स्निग्धं तेन जिह्वां लिखेत् सुखम् ॥ तज्जिह्वा मलवैरस्य दुर्गन्धजड़ता हरम् ॥ २१८॥ गंडूषमपि कुर्व्वीत शीतेन पयसा मुहुः ॥ कफ तृष्णा मल हरं मुखान्तः शुद्धिकारकम् ॥ २१९॥ सुखोष्णोदक गराडूषः कफ रुचि मलापहः॥ दन्तजाड्य हरश्चापि मुखलाघव कारकः॥ १२०॥

भा० तत् काष्ठ अर्थात् दातवन करनेयोग्य काष्ठ। दश अंगुलका मृदु स्निग्ध उससे सुखपूर्वक जीभको साफ़करे ॥ वोह जीभका मल विरसता दुर्गन्ध जड़ता इनका नाशक है ॥ २१८॥ शीतजलसे बारंबार कुल्ला भीकरे। कफ तृषा मलका नाशक और मुखके भीतर शुद्धिकरनेवाला है ॥ २१९॥ सीतं गरम

जलका कुल्ला कफ अरुचि मलका नाशक है ॥ दान्तों के ठरेपन का नाशक और मुखका हलकापन करने वाला है ॥ १२० ॥

विषमूर्छा मदार्तानां शोषिणां रक्तपित्तिनाम् ॥ कुपि-
तान्दि मलक्षीरारूक्षाणां स न शस्यते ॥ १२१ ॥

सुखोष्णोदक गण्डूषः।

मुखप्रक्षालनं शीत पयसा रक्तपित्तजित् ॥ मुखस्य
पीड़िका शोष नीलिकाव्यङ्ग नाशनम् ॥ १२२ ॥ कुर्य्या
द्वापि कटूष्णेन पयसास्य विशोधनम् ॥ कफवातहरं
स्निग्धं मुख शोष विनाशनम् ॥ १२३ ॥

भा० विष मूर्छा मदकरके पीड़ित शोषवाले रक्त पित्ती वाले ॥ कुपित नेत्र मल और क्षीण रूखे इनको वोह प्रशस्त नहींहै ॥ १२१ ॥ यह सुखोष्णोदक गण्डूषहै । मुखका धोना शीतजल से रक्तपित्त को जीतना है । मुखकी पीड़िका शोष नीलिका और व्यङ्ग इनको दूर करने वाला है ॥ १२२ ॥ कटु ऊष्ण जलसे मुखका शोधनकरे । कफ वात का नाशक स्निग्ध मुख शोषका विनाशक है ॥ १२३ ॥

कटुतैलादि नस्यार्थं नित्याभ्यासेन योजयेत् ॥ प्रातः
श्लेष्मणि मध्यान्हे पित्ते सायं समीरणे ॥ १२४ ॥
सुगन्ध वदना स्निग्ध निःस्वना विमलेन्द्रियाः ॥ नि
र्वली पलितव्यङ्गा भवेयुर्नस्य शीलिनः ॥ १२५ ॥
सौवीरमञ्जनं नित्यं हितमक्ष्णो स्ततो भजेत् ॥
(लोचने भवतस्तेन मनोज्ञे सूक्ष्मदर्शने ॥ १२६)

भा० कटुतैलादि नस्यके अर्थ नित्य अभ्यास से योजना करें ॥ प्रातःकाल कफ मध्यान्ह पित्त सायंकाल वात इनमें नस्य योजना करें ॥ १२४ ॥ सुगन्धमुख स्निग्ध निःस्वन स्वच्छ इन्द्रिय ॥ झुर्रियां बाल पकना व्यङ्ग इनसे

हुनसे रहित नास लेनेवाले होते हैं ॥ १२५ ॥ श्वेत सुरमें का अञ्जन सदा नेत्रों को हितहै तिस्से सेवन करे ॥ उस्से नेत्र सुन्दर और सूक्ष्म दर्शन होते हैं ॥ १२६ ॥

(क) सौवीरं श्वेत सुरमा इति लोक प्रसिद्धम् ॥

स्रोतोऽञ्जनं मतं श्रेष्ठं विशुद्धं सिन्धु सम्भवम् ॥ दृष्टेः कण्डूमलहरं दाहक्लेद रुजापहम् ॥ १२७ ॥ अक्ष्णो रूपा वहञ्चैव सहते मारुता तपौ ॥ नेत्र रोगा नजायन्त तस्मा दञ्जनमाचरेत् ॥ १२८ ॥

(ख) स्रोतोऽञ्जनं कृष्णासुरमा इति लोके ॥ विशुद्धं शोधनं विनापि सिन्धु सम्भवम्। सिन्धुनाम पर्वतः तत्र सम्भवम् ॥ रात्रौ जागरितःश्रान्तःछर्द्दितो भुक्तवांस्तथा ॥

भा० (क) सौवीर अर्थात् श्वेत सुरमा ऐसे लोकमें प्रसिद्ध है। काला सुरमा श्रेष्ठहै। और बिने सुधा पहाड़ी सुरमा प्रशस्त है ॥ दृष्टिकी खाज और मलका नाशक तथा दाह क्लेद पीड़ाकोदूर करने वाला है ॥ १२७ ॥ नेत्रोंका रूपावह और मारुत तथा आतपको सहते हैं ॥ नेत्रमें रोग नहीं होते इसवास्ते अंजनका सेवन करे ॥ १२८ ॥

(ख) स्रोतोंऽजन अर्थात् कालासुरमा ऐसा लोकमें कहते हैं ॥

विशुद्ध अर्थात् शोधनके विनाही सिंधुसम्भव अर्थात् सिंधुनाम पर्वत उसमें हुवा। रातका जागा थका वमन किया हुवा भोजन किया हुवा ॥

ज्वरातुरः शिरःस्नातो नद्दृशोरञ्जन माचरेत् ॥ १२९ ॥ पञ्चरात्रा न्नख प्रमश्रु केश रोमाणि कर्त्तयेत् ॥ केश प्रमश्रु नखादीना कर्त्तनं सम्प्रसाधनम् ॥ १३० ॥ पौष्टिकं धनमायुष्यं शौचकान्तिकरं परम् ॥ मे

भा० ज्वरसे पीड़ित और शिरसे स्नान किया हुवा आंखोंमें सुरमा न डाले ॥ १२९ ॥ पांचवें दिन नख दाढी केश रोम इनको कतरवावे ॥ केश दाढ़ी नख आदियोंका कतरना शोभाको देनेवाला है ॥ १३० ॥ पौष्टिक और धन आयुके हित तथा

शौच कान्ति को अत्यन्त करने वाला है ॥ संप्रसाधन अर्थात् शोभा को कार
ने वाला ॥ (ग) सम्प्रसाधनम् शोभाजनकम् ॥

**उत्पाटयेत्त लोमानि नासाया: न कदाचन ॥ तदु-**
**त्पाटनतो दृष्टे दौर्बल्यं त्वरया भवेत् ॥ १३१ ॥ के**
**शपाशे प्रकुर्व्वीत प्रसाधन्यातु साधनम् ॥ केश**
**प्रसाधनं केश्यं रजोजन्तु मलापहम् ॥ १३२ ॥**

भा० नाक के बाल कभी न उखड़वावे। उसके उखेड़ने से दृष्टि की दुर्बलता शीघ्र होती है ॥ १३१ ॥ सिरके बालों में कंघीसे सफ़ाई करे ॥ केशकी सफ़ाई केश को हित तथा मिट्टी धूल जूवां मेल इनकी नाशक है ॥ १३२ ॥

**आदर्श लोकनं प्रोक्तं माङ्गल्यं कान्तिकारकम् ॥**
**पौष्टिकं बल्यमायुष्यं पापालक्ष्मी विनाशनम् ॥ १३३**
**लाघवं कर्मसामर्थ्यं विभक्त घन गात्रता ॥ दोषक्ष**
**योऽग्निवृद्धिश्च व्यायामादुपजायते ॥ १३४ ॥ व्या-**
**याम दृढ गात्रस्य व्याधिर्नास्ति कदाचन ॥ विरुद्धं**
**वा विदग्धं वा भुक्तं शीघ्रं विपच्यते ॥ १३५ ॥**

भा० शीशे का देखना शुभ और कान्तिकारक है। पौष्टिक बल के हित आयुके हित तथा पाप और अलक्ष्मी इनको दूर करने वाला है ॥ १३३ ॥ हलकापन कर्म करनेमें सामर्थ्य विभक्त और घन शरीर का होना ॥ दोष क्षय तथा अग्निकी वृद्धि ये सब कसरत करने से होताहै ॥ १३४ ॥ व्यायाम से दृढ शरीर हुवे को व्याधि कभी नहीं होती ॥ विरुद्ध या विदग्ध भोजन किया हुवा सब शीघ्र पचजाताहै ॥ १३५ ॥

**भवन्ति शीघ्रं नैतस्य देहे शिथिलतादयः ॥ नचै**
**नं सहसाक्रम्य जरा समधिरोहति ॥ १३६ ॥ न चा-**
**स्तिसदृशन्तेन किञ्चित् स्थौल्यापकर्षकम् ॥**

स सदा गुणमाधत्ते बलिनां स्निग्धभोजिनाम् ॥ १३७॥ वसन्ते शीतसमये सुतरां स हितो मतः॥ अन्यदापि च कर्त्तव्यो बलार्द्धे न तथा बलम् ॥ १३८ ॥ हृदयस्थो यदा वायुर्वक्त्रं शीघ्रं प्रपद्यते ॥ मुखञ्च शोषं लभते तद् बलार्द्धस्य लक्षणम् ॥ १३९॥ किं वा ललाटे नासायां गात्रसन्धिषु कक्षयोः॥ यदा सञ्जायते स्वेदो बलार्द्धन्तु तदादिशेत् ॥ १४०॥ भुक्तवान् कृतसम्भोगः कासी श्वासी कृशः क्षयी ॥

भा० इसके शरीर में शिथिलता आदिक शीघ्र नहीं होते ॥ वृद्धावस्था सहसा इसको घेर के नहीं चढ़ती ॥ १३६॥ उसके समान [illegible] कुछभी स्थूलता को घटाने वाला नहीं है ॥ वह सदा स्निग्ध भोजन करनेवाले बलवानों को गुण देता है ॥ १३७॥ वसन्त और शीत समय में वोह बहुत हित है ॥ और समय में भी आधी कसरत करनी चाहिये ॥ १३८ ॥ जब हृदय में रहनेवाला वायु शीघ्र मुख में प्राप्त होजावे और मुख सूखने लगता है वोह आधी कसरत का लक्षण है ॥ [illegible] के जोड़ बगल इन में पसीना होता है उसको आधी कसरत कहते हैं ॥ १४०॥ भोजन किया हुवा स्त्री से भोग किया हुवा। खांसीवाला दमेवाला दुर्बल क्षयवाला ॥

रक्तपित्ती क्षती शोषी न तं कुर्य्यात् कदाचन ॥ १४१॥ अतिव्यायामतः कासो ज्वरः छर्दिः श्रमः क्लमः॥ तृष्णा क्षयः प्रतमको रक्तपित्तञ्च जायते ॥ १४२॥ अभ्यङ्गं कारयेन्नित्यं सर्वेष्वङ्गेषु पुष्टिदम् ॥

भा० रक्तपित्ती क्षतवाला शोषरोग वाला उसको कभी न करे ॥ १४१ ॥ बहुत कसरत करने से खांसी ज्वर वमन श्रम क्लम तृषा क्षय प्रतमक स्वास और रक्तपित्त ये होते हैं ॥ १४२॥ सब शरीर में नित्य अभ्यङ्ग करवावे पुष्टि

को देनेवालाहै ॥ शिर कान पांव इनमें उसको विशेष करके करे ॥ १४३ ॥

**शिरः श्रवण पादेषु तं विशेषेण शीलयेत् ॥ ४३ ॥ सार्षपं गन्धतैलञ्च यत्तैलं पुष्पवासितम् ॥ अन्यद्रव्य युतं तैलं नदुष्यति कदाचन ॥ १४४ ॥ गन्धतैलम्। (क) गन्धद्रव्याणाम् गुर्व्वादीना मग्नियोगेन निष्काशितः स्नेहः ॥ ॥ अभ्यङ्गो वात कफहृच्छ्रम शान्ति बलं सुखम् ॥ निद्रावर्णं मृदुत्वायुष्कुरुते देहपुष्टिकृत् ॥ १४५॥**

भा० सरसोंका तेल गन्धतेल या चमेली आदिका तेल अथवा और द्रव्यों से युक्त तेल कभी विगाड़ नहीं करता ॥ १४४ ॥ ॥ गन्धतेल ॥ (क) गुर्वी आदि गन्ध द्रव्योंका अग्नि संयोग से निकाला हुवा तेल । अभ्यंग वात कफ को दूर करने वाला श्रमको शान्ति करने वाला बल सुखको देनेवाला निद्रा वर्ण मृदुत्व आयु इनको करता है और शरीरको पुष्ट करने वाला है ॥ १४५ ॥

**अभ्यङ्गः शीलितो मूर्द्ध्नि सकलेन्द्रियतर्पकः ॥ दृष्टि पुष्टि करो हन्ति शिरो भूमि गतान् गदान् ॥ १४६ ॥ केशानां बहुतां दार्ढ्य मृदुतां दीर्घतां तथा ॥ कृष्णतां कुरुते कुर्य्याच्छिरस पूर्णतामपि ॥ १४७ ॥ न कर्णरोगा न मलं न च मन्या हनुग्रहः ॥ नोच्चैः श्रुतिर्न बाधिर्य्यं स्यान्नित्यं कर्णपूरणात् ॥ १४८ ॥**

भा० शिरमें अभ्यङ्ग कियाहुवा संपूर्ण इन्द्रियोंका तृप्ति करने वालाहै । और दृष्टि तथा पुष्टिको करने वाला है । और शिरमें उत्पन्न व्याधियों को नाश करे है ॥ १४६ ॥ केशों की अधिकता दृढ़ता मृदुता तथा दीर्घता । और [illegible] करता है और शिरका पूर्णताभी करता है ॥ १४७ ॥ नित्य कान में तेल [illegible]

से कर्णरोग मैल मन्यास्तंभ हनुग्रह । ऊंचेसे सुनना और बहिरापन ये नहीं होते ४९

रसाद्यैः पूरणं कर्णे भोजनात् प्राक् प्रशस्यते ॥ तैला-द्यैः पूरणं कर्णे भास्करेऽस्तमुपागते ॥ १४९ ॥ पादाभ्यङ्गश्च तत् स्थैर्य्यं निद्रादृष्टि प्रसाद कृत् ॥ पाद सुप्ति श्रमस्तम्भ सङ्कोच स्फुटन प्रणुत् ॥ १५० ॥ व्यायाम क्षुण्ण वपुषं पद्भ्यां संमर्द्दितं तथा ॥ व्याधयो नोप सर्पन्ति वैनतेय मिवोरगाः ॥ १५१ ॥

भा० रसादिकोंका कानमें डालना भोजनके पहिले प्रशस्त है । तैलादिकोंका कानमें डालना सायंकालमें प्रशस्त है ॥१४९॥ पैरोंमें तेलका मलना पैरोंको मज़बूत और दृष्टि का प्रसाद करनेवाला है ॥ पैरका सो जाना श्रम स्तंभ संकोच और फूटना इनको नाश करना है ॥ १५० ॥ कसरत से कुटे हुवे और पावोंसे मर्दित ऐसे शरीर के पास व्याधियां नहीं जातीं जैसे सर्प गरुड़ के पास नहीं फटकते ॥ ॥१५१॥ ॥

लोम कूपं शिराजालं धमनीभिः कलेवरे ॥ तर्पयेद्बल माधत्ते स्नेह युक्तोऽवगाहने ॥ १५२ ॥ अद्भिः संसिक्त मूलानां तरूणाम्पल्लवादयः ॥ वर्द्धन्ते हि तथा नृणां स्नेह संसिक्त धातवः ॥ १५३ ॥ न वज्वरी भ्रजीर्णी च नाभ्यक्तव्यः कथञ्चनः ॥ तथा विरिक्तो वान्तश्च निरूढो यश्च मानवः ॥ १५४ ॥ (क) निरूढः दत्तो निरूह वस्तिश्च यस्मैसः ॥ (क) ॥

भा० स्नेह युक्त शरीर के स्नानकरने में धमनियो के द्वारा रोमकूप और शिराजाल तृप्तिको प्राप्त होते हैं और बलको धारण करते हैं ॥ १५२ ॥ जैसे वृक्षोंकी जड़ोंको पानीके सींचने से पल्लवादिक बढते हैं ॥ ऐसेही मनुष्यों को स्नेह से स-

सिक्त होनेसे धातु बढ़ते हैं ॥ ५३॥ नये ज्वर वाला और अजीरण वाला येकभी अभ्यङ्ग भी नकरें ॥ उसी प्रकार विरेच लिया हुवा वमन लिया हुवा और जो निरूढ मनुष्य ये भी नकरें ॥ २५४ ॥ (क) निरूढः। अर्थात् दीहै निरूह वस्ति जिसको वोह।

पूर्व्वयोः कृच्छ्रता व्याधे रसाध्यत्व मथापिवा ॥
शेषाणां नत्विह प्रोक्ता वन्हि सादादयो गदाः ॥२५५॥
(क) पूर्व्वयोः तरुणज्वरिणोऽजीरिणोश्च ॥
उद्वर्त्तनङ्कफ हरं मेदोघ्नं शुक्रदम्परम् ॥ बल्यं शोणित कृच्चापि त्वक प्रसाद मृदुत्व कृत् ॥२५६॥
मुखलेपात् दृढं चक्षुः पीनो गण्ड स्तथाननम् ॥
कान्तमव्यङ्ग पिडकं भवेत्क मल सन्निभम् ॥२५७॥

भा० तरुण ज्वरी और अजीरणी इनके व्याधिकी कष्ट साध्यता अथवा असाध्यता होती है ॥ और शेष अग्निमान्द्यादिक रोग यहांपर नहीं कहे हैं ॥ २५५॥
(क) पूर्व्वयोः अर्थात् तरुण ज्वर और अजीरण वालोंके ॥
उवटना कफ मेदका नाशक शुक्रको बढ़ाने वाला ॥ और बलको करने वाला रक्तको उत्पन्न करनेवाला तथा त्वचाकी स्वच्छता और मृदुताको करने वाला है ॥२५६॥ मुख लेपसे दृढ़ नेत्र और मांसल गाल तथा मुख कान्ति युक्त पीटिका और व्यङ्गसे रहित होता है तथा कमलके समान होता है ॥ २५७॥

दीपनं वृष्यमायुष्यं स्नान मोजो बल प्रदम् ॥ कण्डू मलश्रमः स्वेद तन्द्रा तृड् दाह पाकनुत् ॥ २५८ ॥
वाद्यै श्च सेकैः शीताद्यैः रुग्णान्तयाति पीड़ितः ॥ नस्य स्नानमात्रस्य दीप्यते तेन पावकः ॥ २५९ ॥ पीतेन पयसा स्नानं रक्तपित्त प्रशान्तिकृत् ॥ तदेवोष्णे-

न तोयेन वल्यं वातकफापहम् ॥ १६० ॥ शिरःस्ना-
नमचक्षुष्य मत्युष्णेनाम्बुना सदा ॥ वातश्लेष्म प्र-
कोपेतु हितन्तच्च प्रकीर्त्तितम् ॥ १६१ ॥ अशीते नाम्भ
सास्नानं पयःपानञ्चवास्त्रियः ॥ एतद्वो मानवाः।
पथ्यं स्निग्ध मल्पञ्च भोजनम् ॥ १६२ ॥

भा० स्नान दीपन वृष्य आयुके हित ओज और बल का देनेवाला है। और स्वा-
ज मैल श्रम पसीना तन्द्रा तृषा दाह पाक इनका नाशक है ॥ १५८ ॥
अथवा वाह्य शीतादिकों के सेकसे पीडित हुवेकी उष्मा भीतर होती है स्नान
मात्र कियेहुवे मनुष्यकी अग्नि उसकरके दीप्त होती है ॥ १५९ ॥ शीतजलसे
स्नान रक्त पित्तका नाशकरनेवाला है। उष्णजलसे दही स्नान बल और
वात कफ का नाशक है ॥ १६० ॥ सदा अति उष्णजल से शिरका न्हाना नेत्रके
अहित है। और वही उष्णजल वात कफ के प्रकोप में हित कहा है ॥ १६१ ॥
गरम जलका न्हाना दूधका पीना जवान औरत ये मनुष्य के हित है। औरस्नि
ग्ध अल्प भोजन ॥ १६२ ॥ (हरिश्चन्द्रस्यैतत्।)

यः सदामलके स्नानं करोति सविनिश्चितम् ॥ व
लीपलित निर्मुक्तो जीवेद वर्ष शतन्नरः ॥ १६३ ॥
स्नानं ज्वरेऽतिसारेच नेत्र कर्णा निलार्त्तिषु ॥ आध्
मान पीनसाजीर्णे भुक्तवत्सु च गर्हितम् ॥ १६४ ॥
स्नानस्यानन्तरं सम्यग्वस्त्रेणाङ्गस्य मार्ज्जनम् ॥
कान्तिप्रदं शरीरस्य कण्डुत्वग्दोष नाशनम् ॥ १६५ ॥

भा० [हरिश्चन्द्रका यह है] जो सदा आंवलेके पानीसे स्नान करता है वली
अर्थात् झुर्रियां सिरकेवालका पकना इनसे निर्मुक्त हुवा मनुष्य सौ वरस जी
ताहै ॥ १६३ ॥ स्नान ज्वरमें अतिसार में नेत्र कर्ण और अनिल इनकी पीड़ा
में तथा आध्मान पीनस अजीर्ण और भोजन किये हुवे में निंदित है ॥
१६४ ॥ स्नानके अनन्तर अच्छीतरह पर वस्त्रसे शरीरको पूंछे। शरीर की का
न्तीको देनेवाला खाज त्वचा का दोष नाशक है ॥ १६५ ॥

कौशेयौर्णिक वस्त्रञ्च रक्त वस्त्रन्तथैव च ॥ वात श्लेष्म हरन्तत्तु शीतकाले विधारयेत् ॥ २६६ ॥

( कौशेयं पट्टाम्बरम् टसर वस्त्रञ्च।

मेध्यं सुशीतम्पित्तघ्नं कषायं वस्त्रमुच्यते ॥ तद्धार येदुष्ण काले तत्रापि लघु शस्यते ॥ २६७॥

कषायङ्को कर्मो इति लोके कषाय रागरक्तं वा।

भा० रेशमी ऊनी तथा रक्तवस्त्र वात कफ का नाशक होताहै ॥ उसको शीत कालमें धारण करे ॥ २६६ ॥ कौशेय पट्टाम्बर टसर वस्त्र भी। मेध्य सुशीत पित्त नाशक कषाय वस्त्र कहाहै। उसको गरमी में धारण करे उसमें भी हलका प्रशस्तहै ॥ २६७ ॥ कषायं कुकड़े इतिलोकमें। या कषा,रंग से रक्त ॥ म

शुक्लन्तु शुभदं वस्त्रं शीतातप निवारणम् ॥ नचोष्ण न्नचवा शीतन्तत्तु वर्षासु धारयेत ॥ २६८ ॥ यशस्य ङ्काम्यमा युष्यं श्रीमदानन्द वर्द्धनम् ॥ त्वचं वशीक रं रुच्यं नवनिर्मल मम्बरम् ॥ २६९ ॥

(क) काम्यं कामोद्दीपकम् ।

कदापि न जनैः सद्भिः धार्य्यम्मलिन मम्बरम् ॥ तत्तु कराडु क्रमिकर ग्लान्य लक्ष्मी करम्परम् ॥ २७० ॥

भा० शुक्ल वस्त्र शुभद और शीत आतपका निवारणहै। न उष्ण न शीत उसको वर्षा में धारण करे ॥ २६८ ॥ यशको करनेवाला काम्य आयुष्य सम्पत्ति आनन्दको बढ़ानेवाला। त्वचा हित वशीकर रुच्य नवीन स्वच्छ वस्त्र होताहै ॥ २६९ ॥ (क) काम्यं अर्थात कामोद्दीपक ।

म कभीभी सज्जनोंसे धारण करने योग्य होनाहै मलीनवस्त्र ॥ वोह मलीन वस्त्र खाज क्रमिकर और ग्लान अशोभा करनेवालाहै ॥ २७०॥

( अलक्ष्मी अशोभा दारिद्र्यञ्च ।

कुङ्कुमञ्चन्दनञ्चापि कृष्णागुरु च मिश्रितम् ॥ उ
ष्णं वात कफध्वंसि शीत काले तदिष्यते ॥ २७१॥ च
न्दनं घनसारेण बले केन च मिश्रितम् ॥ सुगन्धि
परमं शीत मुष्णकाले प्रशस्यते ॥ २७२॥

( घनसार : कर्पूर :, वालं ह्रीवेरम् । )

चन्दनं कुसृणोपेतं मृगनाभि समायुतम् ॥ नचोष्णं
नचवा शीतं वर्षाकाले तदिष्यते ॥ २७३॥

भा॰ अलक्ष्मी अर्थात् अशोभा और दारिद्र भी ॥ ) केसर चन्दन कृष्णा गरु मिलाहुवा । उष्ण वात कफका नाशक है । शीत कालमें वो प्रशस्त है । ॥ २७१॥ चन्दन कपूर सुगंधवाला के साथ मिश्रित । सुगन्धि परम और शीत है वोह उष्णकाल में प्रशस्त है ॥ २७२॥ ( गनसार कपूर वाले सुगन्ध वाला ॥ ) चन्दन केसर करके युक्त और कस्तूरी के सहित । यह न उष्ण न शीत है इसवास्ते वर्षा काल में प्रशस्त है ॥ २७३॥

( घुसृण कुङ्कुमम् । मृगनाभि : कस्तूरी । )

अनुलेपस्तृषा मूर्च्छा दुर्गन्धस्वेद दाहजित् ॥ सौभा
ग्यतेजस्त्वग्वर्ण प्रीत्योजो बल बर्द्धन : ॥ २७४ ॥ स
स्नानार्ह लोकानामनुलेपोऽपि नो हित : ॥ सुगन्धि
पुष्प पत्राणां धारणङ्कान्ति कारकम् ॥ २७५॥ पाप
रक्षो ग्रह हरं कामदं श्रीविवर्द्धनम् ॥ भूषणे भूषये
दङ्गं यथा योग्यं विधानत : ॥ २७६॥

भा॰ ( घुसृण अर्थात् केसर ) मृगनाभि कस्तूरी ) इनका अनुलेप तृषा मूर्छा दुर्गन्ध पसीना दाहका जीतनेवाला है । सौभाग्य तेज त्वचाकी कान्ति प्रीति ओज बल इनका बढ़ाने वाला है ॥ २७५॥ स्नानके अयोग्य पुरुषों को चोट

अनुलेप भी हित नहीं है ॥ सुगन्धि पुष्प पत्रों का धारण कान्ति कारक है ॥ १७५॥ पाप राक्षस ग्रह इनका हरनेवाला कामका उत्पन्न करने वाला श्री का बढ़ानेवाला है। यथा योग्य विधिसे शरीरको भूषणों से भूषितकरे ॥

शुचि सौभाग्य सन्तोष दायकं काञ्चनं स्मृतम् ॥

ग्रह दृष्टि हरम्पुष्टि करं दुःस्वप्न नाशनम् ॥ १७७॥

पाप दौर्भाग्य शमनं रत्नाभरण धारणम् ॥

माणिक्यन्तरणेः सुजात्य ममलं मुक्ताफलम् शीत-गो.। माहेयस्य च विद्रुमो निगदितः सौम्यस्य गा-रुत्मकम् ॥ देवेज्य स्य च पुष्य रागमसुरा चार्यस्य वज्रं शनेः । नीलन्निर्मलमन्ययोश्च गदिते गोमेद वैडूर्य्यके ॥ १७८ ॥

भा० सुवर्ण पवित्रता सौभाग्य सन्तोष का देने वाला कहा है। ग्रहोंकी दृष्टि को हरणे वाला पुष्टिकारक दुःस्वप्न नाशन है ॥ १७७॥ रत्नोंके भूषणोंका धारण पाप दुर्भाग्यता का शमन है ॥ ॥ अच्छी जानका स्वच्छ माणिक सूर्य्य का- मोती चन्द्रका- मूंगा मंगल का कहाहै। बुधका पन्ना। बृहस्पतिका पुखराज- शुक्र का हीरा- शनिका नीलम- राहुका गोमेद। औरकेतुका वैडूर्य्य ॥ १७९॥

वासः शृङ्गार रत्नानां धारणम्प्रीति वर्द्धनम् ॥ रक्षो ॥१८०॥ घ्न मर्घ्य मोजस्यं सौभाग्यकर मुत्तमम् ॥ सततं सि-द्धमन्त्रस्य महौषध्या स्तथैवच ॥ रोचना सर्षपादी नां माङ्गल्यानाञ्च धारणम् ॥ १८१॥

भा० कपड़ा आभूषण रत्नोंका धारण प्रीति का बढ़ाने वाला है ॥ राक्षसों का नाशक द्रव्य कोदेनेवाला ओजको बढ़ाने वाला और उत्तम सौभाग्यको करनेवाला है ॥ १८०॥ निरंतर सिद्ध मंत्र का तथा महौषधि का। और

गोरोचन सरसों इत्यादिकोंका और मंगलके करने वालों का धारण ॥ १८१

आयुर्लक्ष्मी करं रक्षोहरं मङ्गलदं शुभम् ॥ हिंसा भय विध्वंसि वशीकरण कारणम् ॥ १८२ ॥ ततो भोजन वेलायां कुर्य्यान्माङ्गल्य दर्शनम् ॥ तस्य प्रदर्शनन्नित्य मायु धर्म्म विवर्द्धनम् ॥ १८३ ॥ लोकेऽस्मिन्मङ्गलान्यष्टौ ब्राह्मणो गौर्हुताशनः ॥ पुष्पस्रक् सर्पिरादित्य आपो राजा तथाष्टमः ॥१८४॥

भा० आयु लक्ष्मीको करनेवाला राक्षसोंका नाशक मंगलको देनेवाला। और शुभहै। तथा व्याघ्रादि हिंसकों का भयनाशक और वशीकरण का हेतुहै ॥ १८३॥ उसके अनन्तर भोजनके समय में मांगल्य दर्शनकरे। उसका नित्य दर्शन आयु धर्मका बढ़ानेवाला है॥ १८३॥ लोकमें आठ वस्तु मंगल हैं। ब्राह्मण अग्नि गाय पुष्पमाला घृत सूर्य्य जल राजा ये आठहैं ॥ १८४ ॥

पादुका रोहणङ्कुर्य्यात् पूर्व्वं भोजनतः परम् ॥ पाद रोग हरं वृष्यं चक्षुष्य ञ्चायुषो हितम् ॥ १८५॥ शरीरे जायते नित्यं वाञ्छा नृणाञ्चतुर्विधा ॥ बुभुक्षा च पिपासा च सुषुप्सा च रतस्पृहा ॥ १८६॥ भोजनेच्छा विघातात्स्यादङ्ग मर्दोऽरुचिः श्रमः ॥ तन्द्रा लोचन दौर्ब्बल्यं धातुदाहो बलक्षयः ॥ १८७ ॥

भा० भोजन के प्रथम और पश्चात् खड़ाऊंपर चढ़े। पाद रोग को हरनेवाला वृष्य और चक्षुष्य तथा आयुके हित ॥ १८५ ॥ नित्य मनुष्यों के शरीर में चार प्रकार की इच्छा होती है ॥ भोजनकी इच्छा प्यासकी इच्छा सोनेकी इच्छा रतेच्छा ॥ १८६ ॥ भोजनकी इच्छाके विघात से अङ्गमर्द अरुचि श्रम

तन्द्रा नेत्र की दुर्बलता धातु चाह बलक्षय होना है ॥ २८७ ॥

विघातेन पिपासाया शोषः कण्ठास्ययोर्भवेत् ॥ श्रवणास्यावरोधश्च रक्तशोषो हृदि व्यथा ॥ २८८ ॥ निद्राविघाततो जृम्भा शिरोलोचन गौरवम् ॥ अङ्गमर्दस्तथा तन्द्रास्यादन्नापाक एव च ॥ २८९ ॥ बुभुक्षितो न योऽश्नाति तस्याहारेन्धनक्षयात् ॥ मन्दो भवति कायाग्नि यथा चाग्नि निरिन्धनः ॥ २९० ॥ आहारं पचति शिखी दोषानाहारवर्जितः ॥

भा० प्यास के विघात से शोष कंठ और मुख का होता है ॥ श्रवण के अवरोध रक्त शोष हृदय में पीड़ा होती है ॥ २८८ ॥ निद्रा के विघात से जंभाई और शिर नेत्र में भारीपन ॥ शरीर का टूटना तथा तन्द्रा अन्न का अपरिपाक भी होता है ॥ २८९ ॥ जो बुभुक्षित भोजन नहीं करता उसके आहाररूपी इन्धन के क्षय से ॥ कायाग्नि मन्द होती है जैसे बेइन्धन अग्नि मन्द होती है ॥ २९० ॥ अग्नि आहार को पकाता है । और आहार वर्जित हुवा दोषों को पकाता है ॥ पचति दोषक्षये च धातून् धातुक्षये च प्राणान् ॥ आहारः प्रीणनः सद्यो बलकृद्देहधारणः ॥ स्मृत्यायुःशक्तिवर्णौजः सत्वशोभाविवर्द्धनः ॥ २९२ ॥ यथोक्तगुणसम्पन्नं नरः सेवेत भोजनम् ॥

भा० तथा दोष के क्षय होने से धातुवों को पकाता है और धातु क्षय होने में प्राणों को पकाता है ॥ २९१ ॥ आहार तर्पण और तत्काल बल को करनेवाला शरीर का धारण ॥ स्मृति आयु शक्ति वर्ण ओज सत्व शोभा का बढ़ानेवाला ॥ २९२ ॥ यथोचित गुण से युक्त भोजन को मनुष्य करें ॥

विचार्य्य दोषकालादीन् कालयोरुभयोरपि ॥ २९३ ॥

(क) उभयोः कालयोः प्रातः सायञ्च। तथाच

सायं प्रातर्मनुष्याणामशनं श्रुतिबोधितम्॥ नान्तरा भोजनङ्कुर्य्यादग्निहोत्रसमो विधिः॥ १९४॥ प्रातः।

(ख) प्रातः। प्रथम यामादुपरि द्वितीय यामादर्वाक् तथाच।

याममध्ये न भोक्तव्यं यामयुग्मं न लङ्घयेत्॥ याममध्ये रसोत्पत्तिर्य्यामयुग्माद् बलक्षयः॥ १९५॥ अन्यच्च

क्षुत् सम्भवति पक्वेषु रसदोषमलेषु च॥ काले वा यदि वा काले सोऽन्नकाल उदाहृतः॥ १९६॥

भा० प्रातःकाल और सायंकाल में दोषकाल आदिकोंको विचार करके भोजनकरे॥ १९३॥ (क) उभयोः कालयोः अर्थात् सायंकाल और प्रातःकाल वैसे सुबह शाम मनुष्योंका भोजन श्रुति द्वाराकहाहुवाहै॥ और बीच में भोजन नकरे अग्नि होत्रके समान विधिहै॥ १९४॥

(ख) प्रातः अर्थात् प्रथम पहरके ऊपर और दूसरे पहरके पहले उसप्रकार कहाहै॥ प्रथम प्रहरके बीचमें भोजन नकरना चाहिये। और दूसरे पहर को उल्लंघन नकरे। अर्थात् दोपहर के बाद भोजन नकरे॥ प्रहर के बीच में रसकी उत्पत्ति होतीहै। और दूसरे पहरके अनन्तर बलका क्षय होताहै॥ १९५॥ रसदोष मलके पाक होनेमें क्षुधा होतीहै॥ समयपर अथवा समयके बाहर वोही अन्नकाल कहाहै॥ १९६॥ [रसादीनां पाक ज्ञानमाह]

उद्गार शुद्धिरुत्साहो वेगोत्सर्गो यथोचितः॥ लघुता क्षुत्पिपासा च जीर्णाहारस्य लक्षणम्॥ १९७॥ स्थानमाह]

आहारन्तु नरः कुर्य्यान्निर्हारमपि सर्वदा॥ उभाभ्यां लक्ष्म्युपेतः स्यात् प्रकामो हीयते श्रिया॥ १९८॥

निर्हारो मल मूत्रोत्सर्गः। अन्यच्च।

भा० रसादियों के पाक का ज्ञान कहते हैं । शुद्ध डकार उत्साह मल मूत्र का यथोचित होना ॥ हलकापन क्षुधा प्यास यह आहार जीर्ण होनेका लक्षण है ॥१९७॥ मनुष्य एकान्तमें भोजन और मल मूत्र का त्याग करे । क्यों कि दोनों से शोभा करके युक्त मनुष्य होता है । और प्रकाश में करने से शोभा से हीन होता है ॥ १९८ ॥ निर्हार: अर्थात् मल मूत्र का त्याग । और भी ।

(क) आहार निर्हार विहार योगाः सदैव सद्भिर्विजने विधेयाः ।

[भोजनपात्रमाह ।]

दोषहृद्दृष्टिदं पथ्यं हैमं भोजन भाजनम् ॥ रौप्यं भवति चाक्षुष्यं पित्तहृत् कफवातकृत् ॥ १९९ ॥ कांस्यं बुद्धिप्रदं रुच्यं रक्तपित्त प्रसादनम् ॥ पैत्तलं वातकृद्रूक्ष मुष्णं कृमि कफ प्रणुत् ॥ २०० ॥ आयसे काचपात्रे च भोजनं सिद्धिकारकम् ॥ शोथ पाण्डु हरं बल्यं कामलापहमुत्तमम् ॥ २०१ ॥ शैलेये मृण्मये पात्रे भोजनं श्रीनिवारणम् ॥ दारूद्भवे विशेषेण रुचिदं श्लेष्मकारितु ॥ २०२ ॥

भा० भोजन और मलमूत्र का त्याग और विहार इनका योग विद्वानों ने सदा ही निर्जन स्थानोंमें विधान कियाहै ॥ [भोजनके पात्रोंको कहतेहैं]

दोषों का नाशक दृष्टिका देनेवाला और पथ्य सोनेका पात्र होता है ॥ चांदीका पात्र नेत्रका हित पित्तनाशक और कफवातको करनेवाला होता है ॥ १९९ ॥ कांसीका बुद्धिको देनेवाला अरुचि रक्त पित्त काप्रसादन होता है । पित्तल वात का करनेवाला रूखा उष्ण और कृमिकफका नाशक होता है ॥ २०० ॥ लोहेके और कांचके में भोजन सिद्धि कारक है । शोथ पांडु कोदूर करनेवाला बल्यका मल का नाशक होता है ॥ २०१ ॥ पथ्थर के और महीके पात्रमें भोजन श्री निवारण है ॥ लकड़ीके पात्रमें विशेषकरके रुचिको देनेवाला और कफकारी होताहै२०२ ॥

पात्रं पत्रमयं रुच्यं दीपनं विषपापनुत् ॥ जलपात्रन्तु ताम्रस्य तदभावे मृदोहितम् ॥ २०३ ॥ पवित्रं शीत

लं पात्रं गठितं स्फटिकेन यत् ॥ काचेन रचितन्तद्वत्त था वैडूर्य्यसम्भवम् ॥ २०४॥ भोजनाग्रे सदा पथ्यं लवणार्द्रक भक्षणम् ॥ अग्नि सन्दीपनं रुच्यं जिह्वा कण्ठ विशोधनम् ॥ २०५॥

भा० पत्तेका पात्र रुचिको करनेवाला दीपन विष और पापका नाशक होता है ॥ जलपात्र ताम्बेका हितहै और यह न होतो मिट्टीका हित है ॥ २०३ ॥ स्फटिक से जो गठित पात्रहै वह सदा पवित्र है और शीतलहै ॥ औरजो कांच से रचितहै उसीके समान है तथा वै र्य्य सेउवा भी वैसाही है ॥२०४॥ भोजन से पहिले अद्रक और नोन का भक्षण सदा पथ्यहै ॥ अग्निका दीपन रुच्य तथा जिव्हा कण्ठका विशोधनहै ॥ २०५॥

(क) ननु लवणस्य पित्तजनकत्वादार्द्रकस्य कटुकत्वेन पित्तलत्वाद्बुभुक्षितस्य वृद्धपित्तस्य कथम्प्रथमं लवणार्द्रकयुचितम् । उच्यते । लवणं सैन्धवं ज्ञेयं चन्दनं रक्त चन्दन मिति वचनाल्लवण मत्र सैन्धवम् तत्त्रिदोषघ्नं । यत आह । गुणग्रन्थे ।

भा० (क) ननु शंका करतेहैं कि लवण को पित्तजनकत्व होनेसे और अद्रक कटुत्व करके पित्तलं होनेसे वृद्धिको प्राप्तहुये पित्तवाले बुभुक्षितको कैसे प्रथम लवण अद्रक का भक्षण उचितहै ॥ कहतेहैं ॥ लवण सैन्धव और चन्दन रक्त जानना चाहिये इस वचनसे लवण यहां पर सैन्धव है वोह त्रिदोष नाशक है । जैसे कि कहाहै । गुणग्रन्थमें ॥

सैन्धवं लवणं स्वादु दीपनम्पाचनं लघु ॥ स्निग्धं रुच्यं हिमं वृष्यं सूक्ष्मं नेत्र्यं त्रिदोषहृत ॥ २०६॥

(ख) आर्द्रकन्तु कटुकमपि न पित्तविरोधि मधुरपाकित्वात् । यत आह । तत्रैव ॥ आर्द्रिका भेदिनी गुर्व्वी तीक्ष्णो-

ष्णा दीपनी च सा ॥ कटुका मधुरा पाके सूक्ष्मा वात कफापहा ॥ २०७ ॥ (क) अथ चान्यदपि लवणा र्द्रकञ्च नात्र पित्त विरोधि संयोग स्वभावात् । संयोगस्व भावे चैतादृशम् ॥ भोजनस्य पूर्व्वे लक्षणा ईक भक्षण बोधक वचन मेव प्रमाणयति ।

भा० सैन्धव लवण स्वादु दीपन पाचन हल्का ॥ स्निग्ध रुचिकारक शीत वृष्य सूक्ष्म नेत्रका हित और त्रिदोष का नाशक है ॥ २०६ ॥ (ख) अद्रक तो कटुक तवा भी पित्त का विरोधी नहीं है मधुर पाक के होने से । जैसे कि कहाहै उसी में ॥ अद्रक भेदन करने वाला भारी तीक्ष्ण उष्ण दीपन ॥ कटु और पाकमें मधुर सूक्ष्म वात कफका नाशक होता है ॥ २०७ ॥ (क) अनन्तर औरभी लवण अद्रक यहांपर पित्तका विरोधी नहीं है । क्यों कि संयोग स्वभाव होनेसे । संयोग स्वभावतो इस प्रकार कहा है ॥ भोजनका पूर्व लक्षण अद्रक भक्षण बोधक वचन ही प्रमाण करता है ॥

भोजनादौ दृष्टिदोष विनाशाय ब्रह्मादीन् स्मरेत् । तद्यथा अन्नं ब्रह्मा रसो विष्णुर्भोक्ता देवो महेश्वरः ॥ इतिसञ्चिन्त्य भुञ्जानं दृष्टि दोषो न बाधते ॥ २०८ ॥ अञ्जनीगर्भ सम्भूतं कुमारं ब्रह्मचारिणम् ॥ दृष्टि दोष विनाशाय हनुमन्तं स्मराम्यहम् ॥ २०९ ॥ अश्नीयात्तन्मना भूत्वा पूर्व्वं तु मधुरं रसम् ॥ मध्येऽम्ल लवणौ पश्चात् कटु तिक्त कषायकान् । ॥ २१० ॥ फलान्यादौ समश्नीयात् दाडिमादीनि बुद्धिमान् । विना मोच फलन्तद्वद्वर्ज्जनीया च कर्कटी ॥ २११ ॥

भा० भोजनके आदिमें दृष्टिदोष विनाशके अर्थ ब्रह्मा दिकों को स्मरण करे। जैसे कि अन्न ब्रह्मा विष्णुरस भोक्ता देव महेश्वर ॥ इस प्रकार स्मरण करके भोजनकरनेवाले को दृष्टि दोषबाधा नहीं करता ॥ २०८ ॥ अंजनीके गर्भ में उत्पन्न हुआ कुमार ब्रह्मचारी ऐसे हनुमान को दृष्टिदोषके विनाश के अ

थैहम स्मरण करतेहैं ॥ २०९ ॥ तन्मन होके प्रथम मधुर रसको भोजन करे। मध्यमें अम्ल लवण और अन्तमें कटुतिक्त कषायोंको भोजनकरे ॥ २१० ॥ दाडिम आदि फलोंको आदिमें बुद्धिवान् भक्षणकरे ॥ केलेके बिना और ककड़ी को भी वैसेही छोड़देवे ॥ २११ ॥

मृणाल विश शालु ककन्देक्षु प्रभृतीनपि ॥ पूर्व्वमेव हि भोज्यानि नतु भुक्त्वा कदाचन ॥ २१२ ॥ (क) मृणालं पद्मनालं विशम्भिशाण्डकम् शालूक कन्द प्रसिद्धम्। गुरु पिष्टमयं द्रव्यं तण्डुलान् पृथुकानपि ॥ न जातु भुक्तवान् खादेन्मात्रां खादेद्बुभुक्षितः ॥ २१३ ॥ घृत-पूर्व्वं समश्नीयात्कठिनं प्राक् ततो मृदु ॥ अन्ते पुनर्द्रवाशी तु बलान् रोगेण मुञ्चति ॥ २१४ ॥

भा० कमलकी डंडी और कुमुदादिकों की जड़का कन्द तथा करव प्रभृतियों को भी। प्रथमही भोजनकरना चाहिये और भोजन करके कभी न भक्षण करना चाहिये ॥ २१२ ॥ (क) मृणाल अर्थात् पद्मनाल विसम्भि सण्ड क शालूककन्द प्रसिद्ध है ॥ भारी पिट्ठीकी चीज़ और चावल चिड़वे इन को भोजन किया हुवा कभीन खावे और बुभुक्षित थोड़ासा खावे ॥ २१३ ॥ प्रथम कठिन घृतके साथ भोजनकरे ॥ उसके बाद मृदु ॥ पुनः अन्तमें पतलीवस्तुका भोजनकरने वाला होवे ॥ इस प्रकार करने से बलात्कार से रोग करके मुक्त होताहै ॥ २१४ ॥

मृणाल विशसालु ककन्देक्षु प्रभृतीनपि ॥ पूर्व्वमेवहि भोज्यानि नतु भुक्त्वा कदाचन ॥ २१५ ॥

(क) अयमर्थः। प्राक् घृत पूर्व्वं कठिनं समश्नीयात्। यथा काश्यादि वासिनः। (ख) प्रथमं सव्यञ्जनाद्

त पूर्व्वां रोटिकाम्भुञ्जन्ते । ततो मृदु ससूपादि मोदनम्भुञ्जन्ते । अन्ते पुनर्द्रवाशी ॥ भोजनान्ते दधि तक्र दुग्धादि भुञ्जन्ते । यद्यत् स्वादुतरन्तद्धि दद्यादुत्तरोत्तरम् ॥ भुक्का यत् प्रार्थ्यते भूयस्तदुक्तं स्वादु भोजनम् ॥ २१६॥

भा॰ (क) यह अर्थहै कि प्रथम घृतके साथ कठिन वस्तु भक्षण करे । जैसे काशीके रहनेवाले ॥ (ख) प्रथम व्यंजन के सहित घृतके साथ रोटीको खाते हैं ॥ उसके अनन्तर दालके साथ चावल भोजन करतेहैं । अन्तमें पुनः द्रवाशी होवे ॥ अर्थात् भोजनके अन्तमें दही मट्ठा दूध इत्यादि भोजन करतेहैं। जोजो वहुत मीठा हो उसको उत्तरोत्तर भोजन नकरैं जो फिरसे चाहे सो स्वादु भोजन कहाहै ॥ २१६ ॥

स्वाद्वन्नस्य गुणमाह ।

सौमनस्यं वलम्पुष्टि मुत्साहं वृद्धि मायुषः । स्वादु सञ्जनयत्यन्न मस्वादुच विपर्य्ययम् ॥२१७॥ अत्युष्णन्नं वलं हन्ति शीत शुष्कञ्च दुर्ज्जरम् ॥ अति क्लिन्नं ग्लानिकरं युक्तयुक्तं हि भोजनम् ॥ २१८॥ अति दुताशिताहारे गुणान्दोषान्न विन्दति ॥ भोज्यं शीत महद्यञ्च स्याद्विलम्बित मश्नुतः ॥ २१९॥

भा॰ स्वादु अन्नके गुण कहते हैं । सौमनस्य वलपुष्टि उत्साह और आयुकी वृद्धि । इनको स्वादु अन्न उत्पन्न करताहै ॥ और अस्वादु इसके विपरीतको करताहै ॥ २१७॥ अतिउष्ण अन्न वलको नाश करता है । और शीत शुष्क दुर्जर वहुत गलाहुवा ग्लानिको करताहै । तथा युक्ति करके अयुक्त भोजनभी ग्लानि करताहै ॥ २१८॥ आहार के अतिशीघ्र भोजन करने में गुण नहीं होता। किन्तु दोष होताहै ॥ शीत भोजन अप्रियहोताहै । और देरमें भोजन करनेसे अहृद्य होता है ॥ २१९ ॥

[गुरु त्रिविधन्तन्निवारयन्नाह ।]

मन्दानलो नरोद्रव्यं मात्रागुरु विवर्ज्जयेत् ॥ स्वभावतश्च गुरुयत् तथा संस्कारतो गुरुः ॥ २२० ॥ मात्रागुरु

स्तु मुद्गादिः माषादिः प्रकृतेर्गुरुः ॥ संस्कार गुरु पिष्टान्नं प्रोक्त मित्युप लक्षणम् ॥ २२१॥ आहा रं षड् विधञ्चूष्यं पेयं लेह्य न्तथैवच ॥ भोज्य म्भक्ष्यन्तथा चर्व्यं गुरु विधात् यथोत्तरम् ॥२२२॥

भा० भारी तीन प्रकारका होताहै उसको दूर करके कहते हैं ॥ मन्दाग्नि वाला मनुष्य मात्रा गुरु स्वभाव गुरु और संस्कार गुरु ऐसे द्रव्यको तज देवे। जो स्वभावसे भारी है या संस्कार से भारी है ॥ २२०॥ मात्रा गुरु मूंग इत्यादिक होतेहैं। और उड़द इत्यादिक स्वभाव से गुरु होते हैं ॥ तथाच पिट्ठी इत्यादिकी संस्कार गुरु कहाहै यह उपलक्षण है ॥ २२१ ॥ आहार छः प्रकार का होताहै। चूष्य पेय लेह्य ॥ भोज्य तथा भक्ष्य चर्व्य ये उत्तरोत्तर गुरु जाने ॥ २२२॥

[ चूष्यं इक्षु दाड़िमादि। ]

(क) पेयम् पानक शर्करोदकादि लेह्यं रसाला क्वथितादि क्वथिता कढ़ी इति लोके। भोज्यं भक्त सूपादि। भक्ष्यं लड्डुकं मण्डुकादि चर्व्यञ्चिपिटञ्चणकादि स्वभावगुरु संस्कार गुरुणोः स्वभाव लघुत्वात्भक्ष्यस्य भोजन परिमाणमाह ॥

भा० चूष्य ऊख दाड़िमादिक पेय पानक शर्बत इत्यादिक लेह्य रसाला कढ़ी इत्यादिक। क्वथिता अर्थात् कढ़ी। भोज्य दाल चावल। भक्ष्य लड्डू मीठे इत्यादिक। चर्व्य चिड़वा चना इत्यादिक। स्वभावगुरु और संस्कार गुरु का स्वभाव लघुता से भक्ष्यका भोजन परिमाण कहते हैं ॥ (क) ॥

गुरूणा मर्द्ध सौहित्यं लघूनां तृप्तिरिष्यते।

(ख) अयमर्थः माष पिष्टान्नादिभिरर्द्ध सौहित्यं कर्त्तव्यं मुद्गादिभिः स्वभावादेव लघुभिर्मात्रया तृप्तिः कर्त्तव्ये

त्यर्थः॥ द्रवो द्रवोत्तरश्चापि न मात्रा गुरुरिष्यते॥

(ग) द्रवः पेयादि द्रवोत्तरः तक्राद्यधिक ओदनादिः मात्रातोऽधिकोऽपि मात्रा गुरुर्न मन्तव्यः। पेयस्य सर्व्वतो लघुत्वात्। उक्तञ्च सुश्रुतेन।

(घ) पेयलेह्यादि भक्ष्याणां गुरु विद्यात् यथोत्तर मिति पेयम्पेयादि। लेह्यं रसालादि। आदिशब्दात् भोज्य मोदन सूपादि। भक्ष्यम्मोदकादिः

द्रव्याढ्य मपि शुष्कन्तु सम्यगेवोपपद्यते॥ विशुष्क मन्न मभ्यस्तं न पाकं साधु गच्छति॥२२३॥

भा॰ गुरु पदार्थोंकी आधितृप्ति और लघु पदार्थों की पूर्णतृप्ति इष्ट है॥ यह अर्थ कहाहै कि उड़द पिट्ठी वगैरोंकी आधि तृप्ति करनी चाहिये॥ स्वभाव से ही हलके मूंग वगैरों की मात्रा करके शरीरकी तृप्ति करनी चाहिये। द्रव अर्थात् द्रवोत्तर भी मात्रागुरु इष्ट नहीं है॥ (ग) द्रव अर्थात् पेयादि द्रवोत्तर अर्थात् रबा दि अधिक ओदनादिक। मात्रासे अधिक को भी मात्रा गुरु न मा न ना चाहिये। पेयका सर्वतः लघु होने से। कहाहै सुश्रुत ने भी। (घ) पेय लेह्यादिक भक्ष्य पदार्थों को यथोत्तर गुरु जाने॥ पेय अर्थात् पेयादि लेह्य अर्थात् रसालादिक। आदि शब्द से भोज्य चावलदाल इत्यादिक। भक्ष्य मोदकादिक। शुष्क भी द्रव्यसे भराहुवा अच्छीतरह पाकको प्राप्त होताहै॥ और बहुत सूकाहुवा अन्न सेवन किया अच्छे प्रकार पाकको नहीं प्राप्त होता॥ २२३॥

(क) अयमर्थः शुष्कमपि स्रोतोरोधकमपि द्रव्याढ्यं सम्यक् पाकं याति। केवलस्य शुष्कान्नस्य दोषमाह। विशुष्क मन्न मित्यादि। [अपक्वन्तत्किम्भवतीत्यपेक्षायामाह पिण्डीकृतमसं क्लिन्नं विदाह मुपगच्छति॥

[ पिण्डीकृतम् । अष्ठीलावदुन्नतम् ।]
(ख) असं क्लिन्नं न सम्यगार्द्रं । विदाह मुपगच्छति वि
दग्धं भवतीत्यर्थः । शुष्कादीनां वैगुण्य माह ।

शुष्कं विरुद्धं विष्टम्भि वन्हिव्यापद कृद्भवेत् ॥
(ग) शुष्कञ्चिपिटकादि । विरुद्धं क्षीरमत्स्यादि । वि
ष्टम्भि चणकमसूरादि वन्हि मान्द्यकुर्य्यात् ॥

न भुक्त्वा नरदञ्छित्वा न निशायां न वा वहन् ॥ न
जलान्तरितानद्भिः सक्तू नद्यान्न केवलान् ॥२२४॥
पुनर्दानं पृथक्पानं सामिषम्पयसा निशि ॥ दन्त
छेदन मुष्णाञ्च सप्त सक्तुषु वर्ज्जयेत् ॥ २२५ ॥ अस्तु

भा० यह अर्थहै । कि शुष्क भी स्रोत का करने वाला भी अधरेधूंसे भरा
हुवा अच्छीतरह पर पाकको प्राप्त होताहै । केवल शुष्क अन्नका दोष
कहतेहैं । विशुष्क अन्न इत्यादि । अपक्व वोह अन्न क्या होनाहै इस अपे
क्षामे कहतेहैं ॥ पिंडसाहुवा न गलाहुवा ऐसा अन्न विदाहको प्राप्त होता
है । पिंडी कृत अर्थात् अष्ठीलाके मानिंद उठाहुवा । असंक्लिन्नं अर्थात् अ
च्छे प्रकार जो आर्द्र नहीं । विदाह को प्राप्त होताहै । अर्थात् विदग्ध होनाहै
॥ शुष्कादियों का वैगुण्य कहतेहैं ॥ शुष्क विरुद्ध विष्टंभि ये यथार्थ अ
ग्नि मान्द्यको करने वाले होतेहैं ॥ . (ग) शुष्क अर्थात् चिड़वा इत्यादिक ।
(विरुद्ध) दूध मछली इत्यादि । (विष्टम्भि) चना मसूर आदिक । अ
ग्नि मान्द्य करतेहैं ॥ न भोजन करके न दांतोंको छीलके न सायंकाल में न
वेगोंका धारण करताहुवा । न जलकरके व्यवहित सक्तू पानी के साथ केव
ल न भक्षण करे ॥ २२४ ॥ फिरसे देना खालीपीना मांसके साथ पानी से
सायंकाल में दन्त छेदन और गरम ये सात सक्तूमें छोड़देवे ॥ २२५ ॥

सुश्रुतः । पाकूनाभाशु जीर्णेन मृदुता दव लेहिके ॥

[ विषमाशनस्य लक्षणमाह ।]

आलस्य गौरवाटोप शब्दांश्च कुरुतेऽधिकम् ॥ ही-
नमात्रं तनोः कार्श्यं करोति च बलक्षयम् ॥ २२६॥
(क) आधिकं अन्नम्। अकाले भुक्तस्य दोषमाह।
अप्राप्तकाले भुञ्जानो ह्यसमर्थः तनुर्नरः॥ तां
स्तान् व्याधीन वाप्नोति मरणञ्चाधि गच्छति॥२२७॥

भा० सश्रुत ने कहाहै। शीघ्र जीर्ण होनेकरके मृदु होने से सत्तू का अवलेह प्रशस्तहै॥ विषमाशन का लक्षण कहते है॥ अधिक मात्रा आलस्य भारीपन गुड गुड़ा शब्दों को भी करती है॥ और हीन मात्रा शरीर की कृशता और बल क्षय को भी करती है॥ २२६॥ (क) आधिक अन्न। अकाल में भोजन कियेका दोष कहते हैं॥ अप्राप्त कालमें भोजन कर नेवाला असमर्थ शरीर मनुष्य होता है॥ उन २ व्याधियों को पाता है। और मरण को भी पहुंच जाता है॥ २२७॥

(ख) अप्राप्तकाल: कालादति प्राक् भुञ्जानः असमर्थ
शरीरो भवति। तथा सति तां स्तान् व्याधीन् शिरोव्यथा
विसूचिकालसक विलम्बिकादीन् प्राप्नोति।
तेषामाधिक्ये मरणमपि प्राप्नोतीत्यर्थः॥

कालेऽतीतेऽश्नतो जन्तो र्वायुनोपहतेऽनले। कृच्छ्रा
द् विपच्यते भुक्तं न स्याद्भोक्तुं पुनः स्पृहा॥ २२८॥

भा० (क) (अप्राप्तकाल) समय से बहुत प्रथम भोजन करनेवाला असमर्थ शरीर होता है। वैसे होनेसे उन २ व्याधियों को अर्थात् शिरपीड़ा विसूचिका अलसक विलम्बिकादि व्याधियों को पाताहै॥ उनके बढ़जाने में मरण को भी प्राप्त होता है॥ बहुत अबेरमें भोजनकरनेवाले मनुष्यकी वायु से नष्टहुई अग्नि में भोजन कियाहुवा कष्ट से पाक होता है। और फिर से भोजनकी इच्छा नहीं होती॥ २२८॥

कुक्षेर्भाग द्वयं भोज्यैस्तृतीये वारि पूरयेत् ॥ वायोः सञ्चारणार्थाय चतुर्थ मवशेषयेत् ॥ २२९ ॥ रसे न्नान्नस्य रसना प्रथमे नाप तर्पिता ॥ न तथा स्वादुमाप्नोति ततः शोध्याम्बु नान्तरा ॥ २३० ॥ अत्यम्बुपानान्न विपच्यतेऽन्न मनम्बुपानाच्च स एव दोषः ॥ तस्मान्नरो वन्हि विवर्द्धनाय मुहुर्मुहु र्वारि पिवेद्भूरि ॥ २३१ ॥ भुक्तस्यादौ जलम्पीतं कार्श्यं मन्दाग्नि दोषकृत् ॥ मध्येऽग्नि दीपनं श्रेष्ठ मन्ते स्थौल्य कफप्रदम् ॥ २३२ ॥ (अन्यच्च।) समस्थूलकृशाभुक्त मध्यान्तःप्रथमाम्बुपा ।(इति वाग्भटः।)

भा० कूख के दो हिस्से भोज्य पदार्थों से भरे। और तीसरे में पानी भरे। तथा चौथा हिस्सा वायुके आने जानेके वास्ते बाकी छोडे ॥ २२९ ॥ अन्न के रस से जिव्हा पहले तृप्त की हुई ॥ वैसी स्वादु नहीं होती तिस्से जल करके भीतरसे शोधन करली चाहिये ॥ २३० ॥ बहुत जलके पान से अन्न परिपाक नहीं होता। और जलके न पीनेसे भी अन्न परिपाक नहिं होता ॥ तिस्से मनुष्य अग्निकी वृद्धिके अर्थ बार २ थोड़ा जल पीवे ॥ २३१ ॥ भोजन के पहिले जल पीने से कृशता और मन्दाग्नि दोष होता है ॥ और मध्य में जल पीनेसे अग्नि दीपन होता है इसवास्ते श्रेष्ठ है ॥ तथा अन्त में स्थूलता और कफकारी होता है ॥ २३२ ॥ औरभी। भोजनके मध्य जल पीनेवाला सम अन्तमें पीनेवाला स्थूल प्रथममें पीनेवाला कृश इसप्रकार

(भुक्तं भोजनं) तृषितस्तु भवेद्गुल्मी क्षुधितस्तु जलोदरी ॥२३३॥ (क) ननु शिष्टा भोजनान्ते दुग्धं पिबन्ति तत्कथमुचितं। यतस्त्रिधा विभक्तस्य भोजन कालस्य प्रथमो भागो वातस्य द्वितीयः पित्तस्य तृतीयः

कफस्य अतएवाह ॥ अश्नीयात् तन्मना भूत्वा पूर्व्वं न्तु मधुरं रसम् ॥ मध्येऽम्ल लवणौ पश्चात् कटु तिक्त कषाय कान् ॥२३४॥ [अस्यायमभिप्रायः।]

भा० होतेहैं। ऐसा वाग्भटनेकहाहै ॥ (भुक्तं) भोजन। प्यासा भोजन नकरे। और क्षुधितजल न पीवे॥ तृषितजलके पीनेसे गुल्म रोगवाला होताहै। और क्षुधितजलोदर रोगवाला होताहै ॥ २३३॥ (क) ननु शंका करते है कि शिष्टलोग भोजन के अन्त में दूध पीते है।
सो कैसे उचित हैं। क्यों कि तीन प्रकार विभाग कियेहुवे भोजनकाल का प्रथम भाग वातका।
और दूसरा पित्तका तीसरा कफका॥ इसीवास्ते कहतेहैं॥ स्वस्थ चित्त होकर प्रथम मधुर रस भोजनकरे। बीचमें खट्ट और नोनका भोजन करे। अन्तमें कड़ुवा तीताकसैला अन्न भोजनकरें॥ २३४॥
(क) इसका यह अभिप्रायहै॥

(क) भोजने पूर्व्वं भुक्तो मधुरो रसो बुभुक्षितस्य वातपित्तयोः शमको भवति भोजनमध्ये भुक्तावम्ल लवणौ पित्ताशये च वन्हि वृद्धिं कुरुतः। भोजनान्त समये भुक्ताः कटु तिक्त कषायरसाः कफं शमयन्तीति। अथ भोजनावसान समयस्य कफकालत्वात् तत्कथं श्लेष्म जनकं दुग्धं पातुमुचितम्भवति ॥ यत उक्तम्।

भा० भोजन में खाया हुवा मधुर रस बुभुक्षित के वात पित्त का शमन करताहै। भोजन के बीच में भक्षण कियेहुवे अम्ल लवण पित्ताशयमें अग्निकी वृद्धिकरते हैं। भोजन के अन्त समय में भक्षण कियेहुवे कटु तिक्त कषाय रस कफको शमन करते हैं॥ अनन्तर भोजनके अन्तका समय कफका समय होनेसे उसमें कैसे कफको उत्पन्न करनेवाले दुग्धके पीना उचित है॥ ऐसाकि कहा है।

दुग्धं स्वादु रसं स्निग्धं ओजस्य धातु वर्द्धनम् ॥ वात-
पित्तहरं वृष्यं श्लेष्मलङ्गुरु शीतलम् ॥ २३५ ॥
इति उच्यते । विदाहीन्य न्नपानानि यानि भुंक्ते हि मान
वः ॥ तद्विदाह प्रशान्त्यर्थं भोजनान्ते पयः पिबेत् ॥
॥ २३६ ॥ [तथाच ब्रह्मपुराणे ।]
कुर्य्यात् क्षीरान्तमाहार न दध्यन्त कदाचनेति ॥
लवणाम्ल कटूष्णानि विदाहीन्यति यानि तु ॥
तद्दोषं हर्तुमाहारं मधुरेण समापयेत् ॥ २३७ ॥

भा० दुग्ध मधुर रस स्निग्ध ओजको करनेवाला धातु की वृद्धि करनेवाला ॥ वात पित्तका नाशक वृष्य कफको करने वाला भारी शीतल ये गुण हैं ॥ २३५ ॥ इस प्रकार कहाहै ॥ मनुष्य जो विदाही अन्न पानों को भोजन करताहै ॥ उसके दाह शमन के अर्थ भोजन के अन्तमें दुग्ध पीवे ॥ २३६ ॥ उस प्रकार ब्रह्मपुराण मे कहाहै ॥ अन्त में दुग्ध भोजन करे ॥ और अन्त में दही कभी भोजन नकरे ॥ लवण अम्ल लवण कटु उष्ण और जो बहुत विदाहीहै ॥ उसका दोष निकालने के लिये मधुर रस से आहार करें । अर्थात अन्त में मधुर भोजन करे ॥ २३७ ॥

(क) भोजनावसान समये दुग्धादि मधुर भोजने नैव प
ण्डितः कफो लवणाम्ल कटुभोजन जनित पित्तस्य वृद्धिं वि
नाशयति पित्तवृद्धि विनाशनेन कफस्यापि वृद्धिस्तु क्षी-
णा भवति । क्षीणा कफ वृद्धिरग्नि मान्द्यादीन् व्याधी
नुत्पादयितुं न शक्नोति ॥ (ख) ननु शास्त्रोक्तशासनेन
शत्रु हन्तुर्वृद्धि दृश्यते ननु क्षीणता तत कथं कफः क्षीणा

इति। उच्यते। बलवच्छत्रु विनाशनेन शत्रु हन्तुः दृश्य ते। तथाच। नाशनात् प्रत्यनीकस्य स्वयं च क्षीयते यथा॥ वह्नि सन्तप्तलोहस्य नमता नाशयेज्जलम्॥२३८॥

भा० (क) भोजन के अन्त समयमें दुग्धादी मधुर भोजन सेही बढा हुवा कफ लवण अम्ल कटु भोजन से उत्पन्न हुवे पित्तकी वृद्धि को नाश करता है। पित्त वृद्धि के विनाश से कफकी भी वृद्धि क्षीण होती है॥ क्षीण हुई कफकी वृद्धि अग्निमान्द्यादि व्याधियों को नहीं उत्पन्नकर सकी॥ (ख) ननु शंका करते हैं कि शत्रुके नाशसे शत्रु नाश करनेवाले की वृद्धी दीखती है। नकि क्षीणता न व कैसे कफ क्षीण होता है॥ कहते हैं। बलवान शत्रुके नाशसे शत्रु नाश करने वालेकी क्षीणता दीखती है। उस प्रकार कहा है। शत्रु के नाश से आप क्षीण होता है॥ जैसे आगसे सन्तप्त हुवे लोहको नमता जल नाश करता है २३८॥

(क) ननु भोजनावसान समये भुक्ताः कटु तिक्त कषायाः रसाः कफ शमयिष्यन्ति वातस्य वृद्धिं विधास्यन्ति इति चेन्न॥ तन्न कट्वादीनां क्षीणशक्तिकत्वात्। [तथाच] यदेकं नाशयेद्दोषं तन्नान्यं वर्द्धयेत् कुतः॥ नाशने ह्येक दोषस्य यतस्तत् क्षीणशक्तिक मिति॥२३९

(ख) वस्तुतो य एव रसः प्राचुर्य्येण भुक्तस्तस्यैव सर्वे रसा वशा भवन्ति॥ [यत आह: सुश्रुतः॥

भा० (क) ननु शंका करते हैं कि भोजनके अखीर के समय में भक्षणकिये हुवे कटु तिक्त कषाय रस कफका शमन करेंगे औरवातकी वृद्धि कोभी करेंगे। सो ठीक नही॥ क्यों कि कटु आदियोंकी क्षीण बल होने से। उस तरह पर कहा है॥ जो एक दोष को नाश करता है वो दूसरे को कैसे नहीं बढ़ाता। क्यों कि एक दोषके नाशमें भी क्षीण बल होता है॥२३९॥

(ख) वस्तुतः जोही रस अधिक करके भक्षण किया गया है उसी के वश

सब रस होतेहैं ॥ (ख) ॥ जैसे कि कहाहै सुश्रुत नें ॥

जग्धाः सर्वेऽपि गच्छन्ति बलिनो वशयतां रसाः ॥
यथा प्रकुपिता दोषाः वशं यान्ति वलीयसः ॥२५०॥
( वलिनः रसस्य बलीयसः दोषस्य। )
एवं भुक्ता समाचामेद्धूम ग्रहण पूर्व्वकम् ॥ भोजने
दन्तलग्नानि निर्हृत्याचमनं चरेत् ॥ २५१ ॥ दन्तान्तर
गतं चान्नं शोधनेनाहरेत् शनैः॥ कुर्य्यादनिर्हृतं त
द्धि मुखस्यानिष्टगन्धताम् ॥ २५२ ॥ दन्तलग्नम
नि हार्य्यं लेपं मन्ये तदन्तवत् ॥

भा० भक्षणकियेहुवे सबरस बलिके वश होतेहैं ॥ जैसे प्रकोप को प्राप्तहुवे दोष बलवान् दोषके आधीन होतेहैं ॥२५०॥ (बलिनः) रसका। (बलीयसः) दोषका ) ॥ इस प्रकार कहकर रुक्षवस्तुको लेके अंचवे ॥ भोजन में दांतों से लगेहुवे को निकालकर कुल्ले करे ॥ २५१ ॥ दांतोंके भीतर् लगेहुवे अन्नको सींकसे धीरे २ निकाले ॥ उसके न निकालने से मुखमें बुरी गन्धहोतीहै ॥ २५२ ॥ दांतोंपर जमाहुवा लेपन निकालना चाहिये क्यों कि उसका नाशकहै ॥

न तत्र बहुशः कुर्य्यात् यत्नं निर्हरणं प्रति ॥ २५३॥
आचम्य जलयुक्ताभ्यां पाणिभ्यां चक्षुषी स्पृशेत् ॥
भुक्ता च संस्मरेन्नित्यमगस्त्यादीन् सुखावहान् ॥२५४
विष्णुरात्मा तथाचान्नं परिणामश्च वै यथा ॥ सत्ये
न तेन मद्भुक्तं जीर्य्यत्वन्न मिदन्तथा ॥ २५५॥

भा० उसको निकालने के वास्ते बहुत यत्न नकरे ॥ २५३॥ आचमनक

रके जलसे युक्त हातों से नेत्रोंको स्पर्शकरे ॥ भोजन करके सुखको देनेवा-ले अगस्त्य आदियोंको नित्य स्मरण करे ॥ २४४॥ जैसे विष्णु आत्मा वैसे ही अन्न परिणाममयी ॥ उस सत्यकरके यह मेरा भोजन कियाहुवा अन्नपरिपाकहो ॥ २४५॥

अगस्तिरग्निर्बड्वानलश्च भुक्तं ममान्नं ज्वलयत्वशेषम् ॥ सुखञ्च मे तत्परिणामसम्भवम् । यच्छन्त्वरोगं ममचास्तु देहम् ॥ २४६॥ अङ्गारकमगस्तिञ्च पावकं सूर्य्यमश्विनौ ॥ पञ्चैतान् संस्मरेन्नित्यं भुक्तं तस्याशु जीर्य्यति ॥ २४७ ॥ इत्युच्चार्य्य स्वहस्तेन परिमार्ज्य तथोदरम् ॥ अनायासप्रदायीनि। कुर्य्यात् कर्म्माण्यतन्द्रितः ॥ २४८ ॥

भा० अगस्ति अग्नि और वड्वानल भी भोजन कियाहुवा मेरा सम्पूर्ण अन्न भस्मकरो ॥ मुझे उसके परिणाम से उत्पन्नहुवा सुखभी देओ और मेरा देह अरोग रहो ॥ २४६ ॥ मंगल अगस्ति अग्नि सूर्य्य अश्विनीकुमार ॥ इन पांचों को जो नित्य स्मरणकरे उसका भोजन कियाहुवा शीघ्र पचजाताहै ॥ २४७ ॥ इस प्रकार उच्चारण करके अपने हात से उदरका परिमार्जन करके परिश्रम को नदेनेवाले कर्मोंको सावधान होके करे ॥ २४८ ॥

(क).अतन्द्रितः निरन्तरं जाग्रत तिष्ठेन्नतु स्वप्यात्।भुक्तमात्रस्य तु स्वप्नाद्धन्त्यग्निं कुपितः कफः इति वचनात् । जीर्णेःस्ववर्द्धते वायु र्विदग्धे पित्तमेधते ॥ भुक्तमात्रे कफश्चापि क्रमोऽयं भोजनोपरि ॥ २४६ ॥

भा० (क) अतन्द्रित अर्थात् निरन्तर जाग्रत होके रहे न कि सोवे ॥ भोजन करके सोनेसे कोपको प्राप्तहुवा कफ अग्निको नाश करता है इस वचनसे । अन्नके पचजानेपर वायु बढ़ता है और विदग्धमें पित्त तथा भोजन करने मात्रमें कफ येक्रम भोजन के ऊपर होताहै ॥ २४६ ॥

(ख) विदग्धे किञ्चित् पक्के किञ्चिदपक्के। भुक्तमात्रे स ञ्जातस्य कफस्य प्रतीकारमाह।

धूमेनापोह्य हृद्यैर्वा कषाय कटु तिक्तकैः॥ पूग क र्पूर कस्तूरी लवङ्ग सुमनः फलैः॥ २५०॥ फलैः क टुकषायैर्वा मुखवैशद्यकारिभिः॥ ताम्बूलपत्र स-हितैः सुगन्धैर्वा विचक्षणः॥ २५१॥

भा० (ख) विदग्ध अर्थात कुछ पका और कुछ कच्चा। भुक्त मात्रमें उत्पन्न हुवे कफकी चिकित्सा कहते हैं। अगुरु आदिके धूवेंसे हृदयके कषाय क टु तिक्त॥ सुपारीकपूर कस्तूरी लवङ्ग जायफल अथवा कटु कषाय मुख कोसफा करनेवाले फलोंसे सुगन्ध पानके सहित बुद्धिवान् कफको दूरकर के॥ २५१॥ (क) धूमेन अगुर्वादि धूमेन। अपोह्य कफं दूरीकृत्य कषाय कटुतिक्तकैः फलैः कर्पूर कस्तूरी लवङ्गा दिभिः। पूगैः क्रमुकैः सुमनःफलैः जातीफलैः एला हरीत क्यादि फलैः॥ रतीसुप्तोत्थिते स्नाते भुक्ते वान्ते च सङ्ग रे॥ सभायां विदुषां राज्ञां कुर्य्यात्ताम्बूल चर्वणम्॥ ५२ ताम्बूलमुक्तं तीक्ष्णोष्णा रोचनन्तु वरम् सरम्॥ तिक्तं क्षारोषणं काम रक्तपित्त करं लघु॥ २५३॥

भा० (क) धूमेन अर्थात् अगुरु आदिकके धूमसे॥ अपोह्य अर्थात् कफ को दूरकरके। कषाय कटु तिक्तफल कपूर कस्तूरी लवंग आदियोंसे। पूग अर्थात् सुपारी सुमनफल अर्थात् जायफल। इलायची हड़ आदिक के फलसे॥ मैथुनमें सोके उठनेपर स्नानकरने पर भोजनकरनेपर वमन करनेपर युद्धमें॥ पंडित और राजाकी सभामें ताम्बूलका चर्वणकरे॥ ॥२५२॥ ताम्बूल तीक्ष्ण उष्ण रोचन कसैला सर॥ तीता क्षार कटु और का मरक्तपित्तको करनेवाला लघु॥ २५३॥

वक्त्रं श्लेष्मास्यदौर्गन्ध्यं मलवातश्रमापहम्॥ मुखवैशद्यसौगन्ध्यकान्तिसौष्ठवकारकम्॥२५४॥ हनुदन्तमलध्वंसि जिह्वेन्द्रियविशोधनम्॥ मुखप्रसेकशमनं गलामय विनाशनम्॥२५५॥ नवं तदेव मधुरं कषायानुरसं गुरु॥ बलासजननं प्रायः पत्रशाकगुणं स्मृतम्॥२५६॥ वङ्गदेशोद्भवं पर्णं परं कटुरसं सरम्॥ पाचनं पित्तजनकमुष्णं कफहरं स्मृतम्॥२५७॥ पर्णं पुराणमकटु खुल्लकन्तनु पांडुरम्॥ विशेषाद् गुणवद्वेद्यमन्यद्धीनगुणं स्मृतम्॥२५८॥ [ताम्बूलगुणाः।]

भा० वक्त्र कफ मुखकी दुर्गन्धता और मल वात श्रम इनका नाशक॥ मुखकी स्वच्छता और सुगन्धता तथा कान्ति और अच्छापन इनका कारक॥२५४॥ जबाड़ा और दान्त इनके मलका नाशक तथा जिह्वेन्द्रियका शोधन॥ मुखके लारका शमनकरनेवाला तथा गलेके रोगका नाशक। कहाहै॥२५५॥ वही नया पान मधुर और पीछेसे कषायरस भारी॥ कफ का उत्पन्न करनेवाला और प्रायः पत्र शाकके समान गुण कहाहै॥ २५६॥ वङ्गला पान अत्यन्त कटुरस और सर॥ पाचन पित्तका उत्पन्न करनेवाला उष्ण कफका नाशक कहाहै॥२५७॥ पुराना पान मीठा छोटा पतला सफ़ेद॥ विशेष करके गुणवाला जानना चाहिये। और दूसरा हीन गुण कहा है॥२५८॥ [ताम्बूल के गुण कहते हैं।]

पूगं गुरु हिमं रूक्षं कषायं कफपित्तनुत्॥ मोहनं दीपनं रुच्यमास्यवैरस्यनाशनम्॥२५९॥ पूगं स्याद्दृढमध्यं यत् खिन्नं वापि त्रिदोषनुत्॥ सरसं गुर्वभिष्यन्दि तद् भृशं वह्निनाशनम्॥२६०॥

खदिरः कफपित्तघ्नश्चूर्णं वात बलासनुत् ॥ संयोग त स्त्रिदोषघ्नं सौमनस्यं करोति च ॥ २६१॥ मुख वैश द्य सौगन्ध्य कान्ति सौष्ठव कारकम् ॥ प्रभाते पूग म धिकं मध्यान्हे खदिरं तथा ॥ २६२॥ निशास्तु चूर्णम धिकं ताम्बूलं भक्षयेत सदा ॥ आयुरग्रे यशो मूले ल क्ष्मी मध्ये व्यवस्थिता ॥ २६३॥ तस्मादग्रं तथा मूलं मध्यं पर्णस्य वर्जयेत ॥ पर्णमूले भवेद्व्याधिः पर्णा ग्रे। पायसम्भवः ॥ २६४॥

भा० सुपारी भारी शीत रूखी कफ पित्तकी नाशक ॥ मोहन दीपन रुचिकारक और मुखकी विरसता की नाशक ॥ २५९॥ जो सुपारी कैडी नहीं होती और चिकनी होती हैं वोह त्रिदोष नाशक होती है । जो कुछ हरी होती है वोह भारी और अभिष्यन्दी तथा अत्यन्त अग्निनाशक होतीहै ॥ २६०॥ कथ्था कफ पित्त का नाशक और चूना वात कफका नाशक होताहै ॥ संयोग से त्रिदोष नाशक और अच्छेयनको भी करताहै ॥ २६१॥ मुखकी शुद्धि सुगन्धता कान्ति और सुन्दरताकी करने वाला होताहै ॥ प्रातःकाल में सुपारी अधिक और मध्यान्ह में कथ्था अधिक ॥ २६२॥ तथा सायंकालमें अधिक चूना इस प्रकार ताम्बूल सदा भक्षणकरे ॥ इसके अग्रभागमें आयु और जडमें यश और बीचमें लक्ष्मी रहे है ॥ २६३ ॥ इसवास्ते पानका अग्र और मूल त्यागदेवें ॥ पानके जड़में रोग होताहै ॥ और पानके अग्रभागमें पापकी उत्पत्ति होती है । ॥ २६४॥

चूर्णे पर्णं हरत्यायुः शिराशुद्धि विनाशिनी ॥ आद्यं विषोपमं पीतं द्वितीयं भेदि दुर्जरम् ॥ २६५॥ तृतीया दनु पातव्यं सुधातुल्यं रसायनम् ॥

भा० चूना और पान आयुको हरताहै और शिर शुद्धि नाशनी है ॥ पहिला खनेसे विषके समान होताहै । और दूसरा भेदनकरनेवाला दुर्जर ॥ २६५॥

तीसरे को मिलाके पीछेसे खाना चाहिये वोह अमृतके समान रसायन होता है ॥

ताम्बूलं नातिसेवेत न विरिक्तो बुभुक्षितः ॥ २६६ ॥
देहदृक्केशदन्ताग्निश्रोत्रवर्णबलक्षयः ॥ शोषः
पित्तानिलास्रं स्यादिति ताम्बूलचर्वणात् ॥ २६७ ॥
ताम्बूलं न हितं दन्तदुर्बलेक्षणरोगिणाम् ॥ विष
मूर्च्छामदार्त्तानां क्षयिणां रक्तपित्तिनाम् ॥ २६८ ॥
भुक्त्वा शतपदं गच्छेच्छनैस्तेन तु जायते ॥ अङ्गस
ङ्घातशैथिल्यं ग्रीवाजानुकटीमुखम् ॥ २६९ ॥ भुक्तो
पविष्टस्तन्द्रा शयानस्य तु पुष्टता ॥ आयुष्यं क्रम
माणस्य मृत्युर्धावति धावतः ॥ २७० ॥

भा० विरेचन लिया हुवा और बुभुक्षित ये ताम्बूल को बहुत न सेवन करें ॥ ॥ २६६ ॥ बहुत ताम्बूलके चर्वणसे शरीर दृष्टि केश दन्त अग्नि कर्ण और वर्ण तथा बल इनका क्षय ॥ शोष पित्त और वातरक्त होता है ॥ २६७ ॥ ताम्बूल दन्त दुर्बल नेत्र रोगियोंको ॥ और विष मूर्च्छा मद करके पीड़ितको तथा क्षय रोगवाला और रक्तपित्ती इनको हित नहीं है ॥ २६८ ॥ भोजन करके धीरे २ सौकदम चले बहुत चलनेसे शरीरका संघात और गर्दन घुटना कमर तथा मुख इनमें शैथिल्य होताहै ॥ २६९ ॥ भोजन करके बैठने वालेको तन्द्रा और सोनेवाले को पुष्टिता तथा टहलनेवाले को आयु ये प्राप्त होते हैं। और दौड़ने वालेके पीछे मृत्यु दौड़ता है ॥ २७० ॥

( चंक्रममाणस्य पदशतं शनैर्गच्छतः। )

श्वासानष्टौ समुत्तानस्तान् द्विः पार्श्वे तु दक्षिणे ॥ तत
स्तु द्विगुणान् वामे पश्चात् स्वप्याद् यथा सुखम् ॥
२७१ ॥ वामदिशाया मनलो नाभेरूर्ध्वेऽस्ति जन्तूनाम् ॥

(क) तस्मात्तु वामपार्श्वे शयीत भुक्त्वा यथाकार्यम्।
त्रिदोषशमनी खट्वा तूली वातकफापहा॥ भूशय्या
बृंहणी वृष्या काष्ठपट्टी तु वातला॥ २७२॥[अन्यः पुन
राह] भूशय्या वातलातीव रूक्षा पित्तास्रनाशिनी॥
सुशय्या शयनं हृद्यं पुष्टि निद्रा धृतिप्रदम्॥ २७३॥
श्रमानिल हरं वृष्यं विपरीत मतोऽन्यथा॥ सम्वाह
नं मांस रक्त त्वक् प्रसादकरं परम्॥ २७४॥

भा० चंक्रम मारणस्य अर्थात् सौकदम् धीरे २ चलनेवालेका) सीधा सो कर आठ श्वास लेवे और दोनों करवट में उन श्वासो को लेवें॥ दहिनी करवट सोलह और बायें करवट बत्तीस श्वास लेवे पश्चात् जैसा चाहे वैसा सो रहे॥ २७१॥ प्राणियों के बायेंतरफ नाभिके ऊपर अग्निहै॥
(क) जिस्से बायें करवट से वो भोजन कियाहुवा शीघ्र पाक होनेके अर्थ। तोशक बिछी खाट त्रिदोषको शमन करनेवाली और वात कफ की नाशक है॥ और ज़मीनकी शय्या बंहण पुष्ट होतीहै॥ तथा तखतेकी शय्या वातकी करनेवाली होतीहै॥ २७२॥ दूसरा फिरसे कहते हैं॥ पृथ्वी की शय्या वातकी करनेवाली और बहुत रूक्ष तथा रक्त पित्त को नाश करनेवाली है॥ अच्छी शय्यापर सोना हृद्य पुष्टि निद्रा धैर्य्य इनको देनेवाली है॥ २७३ श्रम वातका दूर करनेवाला वृष्य होताहै और कुशय्या का सोना इसेविपरीत होताहै॥ २७४॥

प्रीति निद्राकरं वृष्यं कफ वात श्रमा
पहम्॥ प्रवात रौक्ष्य वैवर्ण्य स्तम्भकृद्दाह पित्तनुत्॥
॥ २७५॥ स्वेद मूर्च्छा पिपासाघ्न मप्रवातमतोऽन्य
था। सुखं प्रवातं सेवेत ग्रीष्मे शरदि चान्नरः॥ २७६॥
निर्वात मायुषे सेव्य मारोग्याय च सर्वदा॥ पूर्वो
निलो गुरुः सोष्णः स्निग्धः पित्तास्र दूषकः॥ २७७॥

भा० संवाहन मांस रक्त त्वचा इनकी अत्यन्त प्रसन्नता करनेवाला ॥ २७४॥ प्रीति और निद्राका करने वाला वृष्य कफ वात श्रम इनका नाशक होता है ॥ प्रवात रूक्षता वैवर्ण्य स्तम्भ इन को करने वाला और दाह पित्तका नाशक होताहै ॥ २७५॥ पसीना मूर्च्छा तृषा इनका नाशक है और मन्द वात इससे विपरीत होताहै ॥ ग्रीष्म और शरद में अच्छी तरह पर प्रवात का सेवन करे ॥ २७६॥ निर्वात आयु के अर्थ और आरोग्यके अर्थ सर्वदा सेवन करना चाहिये ॥ पूर्वका वायु भारी कुछ गरम स्निग्ध पित्त रक्तका बिगाडनेवाला ॥ २७७॥

विदाही वातलः श्रान्ति कफ शोष वतां हितः ॥ स्वादुः पटुरभिष्यन्दी त्वग्दोषार्शो विषक्रमीन् ॥ ॥ २७८॥ सन्निपातं ज्वरं श्वास मामवातञ्च कोपयेत ॥

(क) (स्वादुर्भक्ष्य द्रव्येषु बाहुल्येन मधुररसजनकः)

दक्षिणः पवनः स्वादुः पित्तरक्तहरो लघुः ॥ वीर्य्येण शीतलो बल्यश्चक्षुष्यो नतु वातलः ॥२७९॥ पश्चिमः पवनस्तीक्ष्णः शोषणो बलहृल्लघुः ॥ मेदः पित्तकफध्वंसी प्रभञ्जन विवर्द्धनः ॥ २८०॥

भा० विदाही वातल होता है थका व कफ वाले को शोष वाले को हित है ॥ और स्वादु लवण अभिष्यन्दि होता है ॥ त्वचा का दोष बवासीर विष कृमि ॥ २७८॥ तथा सन्निपात ज्वर श्वास और आमवात को भी करता है ॥ (क) (स्वादु अर्थात् खाने के पदार्थों में अधिक करके मधुर रस को उत्पन्न करनेवाला) दक्षिण का वायु स्वादु पित्तरक्त को दूर करनेवाला हलका ॥ वीर्य्य करके शीतल पुष्ट नेत्र को हित होता है वातल नहीं होता ॥२७९॥ पश्चिम का वायु तीक्ष्ण शोषण बल का हरनेवाला हलका ॥ मेद पित्तकफ का नाशक । और वात बढ़ानेवाला होता है ॥ २८०॥

उत्तरो मारुतः शीतः स्निग्धो दोषप्रकोपकृत ॥क्ले

दनः प्रकृतिस्थानां बलदो मधुरा मृदुः ॥ २८१॥
(दोषप्रकोपकृत् आतुराणाम्।)
आग्नेयो दाहकृद्रूक्षो नैर्ऋतो न विदाहकृत् ॥ वाय
व्यस्तु भवेत्तिक्तः ऐशान कटुकः स्मृतः ॥ २८२॥
विष्वग्वायुरनायुष्यः प्राणिनां बहुरोगकृत् ॥ अत
स्तेनैव सवत सेवितः स्यान्न शर्म्मणे ॥ २८३॥ व्यज
-नस्यानलो दाह स्वेद मूर्छा श्रमापहः ॥ तालवृन्त
भवो वात स्त्रिदोषशमको मतः ॥ २८४॥

भा० उत्तर की वायु शीत स्निग्ध और दोषोंको प्रकोप करनेवाला क्लेदन और प्रकृतिस्थोंको बल देनेवाला मधुर तथा मृदु होताहै ॥ २८१॥ (दोषप्रकोप करनेवाला रोगियोंका) अग्निकोणका वायु दाह करनेवाला रूक्ष होताहै। और नैऋत वाला विदाह करनेवाला नहीं है। वायुकोणका वायु तीखाहोताहै ॥ और ईशान दिशाका कडुवा कहा गयाहै ॥ २८२॥ चारोंवायु आयुके अहित और प्राणियोंके बहुत रोगकरनेवाली होतीहै ॥ इसवास्ते उसको न सेवन करे ॥ यदि सेवन करेतो कल्याणके अर्थ नहीं होता ॥ २८३॥

वंशव्यजनजस्तूष्णो रक्तपित्तप्रकोपणः ॥ चामरो व
स्त्रसम्भूतो मायूरो वैत्रजस्तथा ॥ २८५॥ एते दोषजि
तो वाताः स्निग्धाः हृद्याः सुपूजिताः ॥ दिवास्वापं न
कुर्वीत यतोऽसौ स्यात् कफावहः ॥ २८६॥ ग्रीष्मव
र्ज्येषु कालेषु दिवा स्वप्नो निषिध्यते ॥

भा० पंखेकी हवा दाह स्वेद मूर्छा और श्रमकी नाशक होती है ॥ ताडके पंखे की हवा त्रिदोष शमक होतीहै ॥ २८४॥ बांसके पंखेकी वायु उष्ण रक्त पित्त को प्रकोप करनेवाली होतीहै ॥ चवर की कपडे की मोरछल बेंतके पंखे की ये वायु ॥ २८५॥ दोषको जीतनेवाली स्निग्ध हृद्य और श्रेष्ठहै ॥ दिनमें शयन

ग्रीष्म से रहित कालमें दिनका शयन निषेध कियाहै ॥

उचितो हि दिवास्वप्नो नित्यं येषां शरीरिणाम् ॥२८७॥
वातादयः प्रकुप्यन्ति तेषामस्वपतां दिवा ॥
व्यायाम प्रमदाध्ववाहनरतान् क्लान्तानतीसारिणः
शूलश्वासवतस्तृषा परिगतान् हिक्कामरुत्पीड़ितान् २८८
क्षीणान् क्षीणकफान् शिशून् मदहतान् वृद्धान् रसा
जीर्णिनो। रात्रौ जागरिता न्नरा न्निरशनान् कामं दिवा स्वाप
येत् ॥ २८९ ॥ दिवा वा यदि वा रात्रौ निद्रासात्मी कृता तु
यैः॥ न तेषां स्वपतां दोषो जाग्रतां चोपजायते ॥ २९० ॥
(स्वपतां दिवा। जाग्रतां रात्रौ। )

भा० जिन प्राणियोंको नित्य दिनमें सोना उचितहै ॥ २८७ ॥
उनको दिनमें न सोनेसे वातादिक प्रकोपको प्राप्त होतेहैं ॥ कसरत स्त्री मार्ग-वाहन इनमें आसक्त श्रमसे पीड़ित अतिसार वाले ॥ शूल श्वासवाले तृषा रोगवाले हिचकी और वातसे पीड़ित ॥ २८८ ॥ क्षीण तथा क्षीणकफ वाले क मदकरके पीड़ित वृद्ध और रसाजीर्णवाले तथा रातमें जागे हुवे लंघनकरने वाले इनको दिनमें अवश्य सुलावे ॥ २८९ ॥ जिन्होंने दिनमें या रातमें सोनेकी आदत की है ॥ उन सोनेवालोंको दोष नहीं होता ॥ और जागने वालोंकोउत्पन्न होता है ॥ २९० ॥ ( दिनमें सोनेवालोंको और रातमें जागनेवालोंको )

भोजनानन्तरं निद्रा वातं हरति पित्तहृत् ॥ कफं करो
तिवपुषः पुष्टिसौख्यन्त नीति हि ॥ २९१ ॥ शयनं पि
त्तनाशाय वातनाशाय मर्दनम् ॥ वमनं कफनाशाय
ज्वरनाशाय लङ्घनम् ॥ २९२ ॥ आसीनं चूर्णितं यत्तु

नाभिष्यन्दि न रूक्षणम् ॥ [अपरानप्युदरेऽन्नस्य संस्थापनहेतूनाह।] शब्दान् स्पर्शाश्च रूपाणि रसान् गन्धान् मनः प्रियान् ॥ भुक्तवानपि सेवेत तेनान्नं साधु तिष्ठति ॥ २६३ ॥ (उदरे इति विशेषः।)

[अन्नस्योदरे स्थितिहेतूनाह।] शब्दः स्पर्शस्तथा रूपं रसो गन्धो जुगुप्सितः ॥ भुक्तमप्रयतञ्चान्नं मतिहास्यञ्च वामयेत् ॥ २६४ ॥ (अप्रयतमपवित्रम्।)

[अन्यदपि वर्ज्जनीयमाह।] शयनं चासनञ्चातिन भजेन्न द्रवाधिकम् ॥ नाग्न्यातपौ न प्लवनं न यानं नापि वाहनम् ॥ २६५ ॥ (क) प्लवनं बाहुभ्यां जलप्रतरणं यानंमार्गे चलनम् वाहनमश्वादि।

भा० भोजनके अनंतर निद्रा वातको हरतीहै। और पित्तकी नाशक है॥ कफको करतीहै और शरीर को पुष्टि तथा सौख्य को भी करतीहै ॥ २६१ ॥ पित्तको नाश करनेके अर्थ शयन और वातको नाश करनेके अर्थ मर्द्दन ॥ कफनाशके अर्थ वमन और ज्वर नाशके अर्थ लंघन हैं ॥ २६२ ॥ बैठना और मर्द्दन न अभिष्यन्दि है न रूक्ष है ॥ औरभी उदरमें अन्नके संस्थापनका हेतु कहते हैं। मनके प्रिय शब्द स्पर्श रूप रस गन्ध इनको। भोजन कियाहुवा सेवन करे। उस्से अन्न अच्छा रहताहै ॥ २६३॥ उदर में यह शेषहै ॥ उदर में अन्नकेनठहरने के हेतु वों को कहतेहैं।] निन्दित शब्द स्पर्शरूप रस गन्ध ॥ और अपवित्र भोजन कियाहुवा अन्न तथा बहुत हसना भी वमन कराताहै ॥ २६४॥ (अप्रयत। अपवित्र) और भी वर्जनीयों को कहतेहैं।] बहुत सोना बहुत बैठना और बहुत पतला इनको न सेवनकरे ॥ आग धूप तैरना सवारी और वाहन इनको भी बहुत न सेवनकरे ॥ २६५॥ (क) (प्लवन) हाथों से पानी में तैरना। (यानं) मार्ग में चलना। (वाहन) घोड़ा इत्यादिक।

व्यायामञ्च व्यावायञ्च धावनं यानमेव च। युद्धं

गीतञ्च पाठञ्च मुहूर्त्तं भुक्तवांस्त्यजेत् ॥ २६६॥
[परिवर्जनार्थं मजीर्णस्य हेतूनाह ।] अत्यम्बुपानाद्वि
षमाशनाच्च सन्धारणात् स्वप्नविपर्य्ययाच्च ॥ कालेऽपि
सात्म्यं लघु चापि भुक्तमन्नं न पाकं भजते नरस्य ॥२६७॥
ईर्ष्या भयक्रोधसमन्वितेन लुब्धेन रुग्दैन्य निपीडितेन ॥
विद्वेषयुक्ते न च सेव्यमानमन्नं न सम्यक् परिपाकमेति
॥ २६८ ॥ (सन्धारणात् । अधोवातमलमूत्रादीनाम् ।)
[अध्यशन लक्षणमाह ।] अजीर्णे भुज्यते यत्तु तदध्यशनमु-
च्यते ॥ [तन्निवारणमाह ।]
प्रागभुक्ते चानले मन्दे द्विरन्हो न समाहरेत् ॥

भा० कसरत मैथुन दौड़ना सवारी युद्ध गाना पाठ इनको भोजन कियाहुवा दो घड़ी न करे ॥ २६६ ॥ त्यागके अर्थ अजीर्णके हेतुवोंको कहते हैं ॥ बहुत पानी पीनेसे विषम भोजनसे वेगोंके धारणकरनेसे सोनेके विपर्य्यय सेभी ॥ समयपर सात्म्य हलका भी भोजन कियाहुवा अन्न मनुष्यके अच्छी तरहपर पाक नहीं होता ॥ २६७॥ ईर्षा भय क्रोध इन करके युक्त लोभी रोग और दीनता करके पीड़ित ॥ तथा जो विद्वेष करके सेवन किया गया अन्न अच्छे प्रकार पाक को नहीं प्राप्त होता ॥ २६८ ॥ (संधारण) अधोवात मलमूत्रोंका ।) अध्यशनका लक्षण कहते हैं । अजीर्णमें जो भोजन कियाजाता है इसको अध्यशन कहते हैं ॥ [उसके दूर करने को कहते हैं ] प्रातःकाल भोजन करनेमें अजीर्ण होवे तो फिरसे दिनमें दूसरी बार भोजन न करे ॥

(क) अयमर्थः प्रातर्भुक्तेऽजीर्णे सति । अहन्येव पुन
र्न भुञ्जीत इत्यर्थः । रात्रौ पुनस्तथापि सति भुञ्जीतैव ।
[यत आह सुश्रुत एव ।] प्रातराशे त्वजीर्णे तु सायमा
शो न दुष्यतीति ॥ पूर्वभुक्ते विदग्धेऽन्ने भुञ्जानो हन्ति

पावकान् ॥ २९९॥ (ख) अस्यत्वयमर्थः। पूर्व्वे भुक्ते रात्रि भुक्ते अन्ने विदग्धे किञ्चित् पक्के किञ्चिदपक्के श्रा तर्भुञ्जानः पावकं हन्तीत्यर्थः। [यत आह] सायमाशे त्वजीर्णेतु प्रातर्भुक्तं विषोपममिति।

भा० (क) इसका यह अर्थहै कि प्रातःकाल। भोजन करने में अजीर्ण हो तो दिनमेंही फिरसे न भोजनकरे। रातमें फिरसेवैसेही होतो भोजन अवश्य करे॥ जैसे कि सुश्रुतनेही कहाहे॥ प्रातःकालके भोजन कियेमें अजीर्णहो तो सायंकाल के भोजन मेंदोष होताहै। पहिले भोजन कियेहुवे विदग्ध अन्नमें भोजन करनेवाला अग्निको नष्टकरताहै॥ २९९॥ (ख) इसका यह अर्थ है कि। पूर्वं भुक्ते) रातके भोजन किये अन्नमें। (विदग्धे) कुछ पके और कुछ कच्चेमें। सवेरे भोजन करनेवाला अग्निको नष्ट करताहै। जैसे कि कहाहै] सायंकाल के भोजन कियेहुवे अजीर्ण में प्रातःकालका भोजन किया विष केस मान होताहै॥

[सायमाशाजीर्णे भोजनोपाय माह।]

भवेद्यदि प्रातरजीर्णशङ्का तदाभयां नागर सैन्धवाभ्याम्। विचूर्णितां शीतजलेन भुक्ता भुञ्जीत चान्नं मित मन्नकाले॥ ३००॥ आयुःक्षय भयाद्विद्वान्दिवे सेवेत कामिनीम्

भा० सायंकाल के भोजन कियेहुवे अजीर्ण में भोजनका उपाय कहतेहैं॥ जो प्रातःकालमें अजीर्णकी शंका होतो हड़ सोंठ सैन्धव लवण इनके चूर्ण को शीतलजलसे भक्षणकरके भोजनके समयपर थोड़ासा अन्न भोजन करे॥ ॥ ३००॥ आयु क्षयके भयसे विद्वान् दिनमें कामिनी को नहीं भोगकरते॥

अवशोयदि सेवेत तदा ग्रीष्म वसन्तयोः॥ ३०१॥ (अवशः अजितेन्द्रियः॥) आस्यावर्णं कफ स्थौल्य सौकुमार्य्यैःसुखप्रदाः॥ अध्वावर्णं कफस्थौल्य सौ

कुमार्य्य विनाशनः ॥ ३०२ ॥ यत्तु चंक्रमणं नाति देह पीड़ाकरं भवेत् ॥ तदायुर्बल मेधाग्नि प्रद मिन्द्रियबोधनम् ॥ ३०३ ॥ उष्णीषं कान्तिकृत्केश्यं रजोवात कफापहम् ॥ लघु तच्छस्यते यस्माद् गुरु पित्तादि रोगकृत् ॥ ३०४ ॥ उपानद्धारणं नेत्र्य मायुष्यं पादरोगहृत् ॥ सुखप्रचार मोजस्यं वृष्यञ्च परि कीर्त्तितम् ॥ ३०५ ॥

भा० यदि अवश अर्थात् जितेन्द्रिय नहो तब ग्रीष्म और वसन्तमें सेवन करे ॥ ३०१ ॥ (अवश) जितेन्द्रिय न होना। बहुत बैठे रहना कफ स्थूलता सुकुमारता और सुख इनको देनेवालाहै ॥ बहुत मार्गका चलना कफस्थूलता और सुकुमारता इनका नाश करने वालाहै ॥ ३०२ ॥ जो भ्रमण शरीर को बहुत पीड़ा करने वाला नहीं होता ॥ वो भ्रमण आयु बल बुद्धि और अग्निको देने वाला और इन्द्रिय का बोधन है ॥ ३०३ ॥ पगड़ी कान्ती को करनेवाली केशके हित धूलवायु कफकी नाशकहै ॥ वोह पगड़ी हलकी अच्छीहै क्यों कि भारी पित्त और नेत्र रोगको करनेवाली है ॥ ३०४ ॥ जूतेका पहिरना नेत्रका हित आयुको हित और पांवके रोग का नाशक है ॥ अच्छी सवारी ओजको देनेवाली वृष्यभी कही गई है ॥ ३०५ ॥

पादाभ्यामनुपानद्भ्यां सदा चंक्रमणं नृणाम् ॥ अनारोग्य मनायुष्य मिन्द्रियघ्न महृष्टिदम् ॥ ३०६ ॥ छत्रस्य धारणं वर्षा तपवात रजोऽपहम् ॥ हिमघ्नं हित मक्ष्णोश्च माङ्गल्यमपि कीर्त्तितम् ॥ ३०७ ॥ सत्वोत्साह बलस्थैर्य्य धैर्य्य तेजो विवर्द्धनम् ॥ अवष्टम्भकरञ्चापि भयघ्नं दण्ड धारणम् ॥ ३०८ ॥ ऊर्ध्वोच्छादन संयुक्ता शिविका सर्ववल्लभा ॥ तस्यामारोहणं नृणां त्रिदोषशमकं मतम् ॥ ३०९ ॥

भा० मनुष्यों को सर्वदा विन जूते पैरोंसे घूमना ॥ आरोग्य को न करनेवाला आयु के अहित इन्द्रियका नाशक दृष्टिको न देनेवाला है ॥ २०६॥ छत्र का धारण व र्षा शीत धूप धूर गुवार का नाशकहै ॥ शीत नाशक नेत्रका हित और मंगलका रक भी कहाहै ॥ २०७॥ सन्द उत्साह बल स्थिरता धैर्य्य और तेजका बढ़ाने वा लाहै ॥ ( अवष्टंभ अर्थात् कृष्ठियत को करनेवाला और भयका नाशक दंड का धारण है ॥ २०८॥ ऊपर कपड़े से मंदी हुई पालकी सबके दिल पसन्द होती है । मनुष्यों को उसमें सवार होना विशेष श्रमक कहाहै ॥ २०६॥

वातश्लेष्म मदार्त्तानां महिता भ्रम कृत्तरिः॥ पित्तानि-लकरोहस्ती लक्ष्म्यायुःपुष्टिवर्द्धनः॥ ३१०॥ घोटका रोहणं वात पित्ताग्नि श्रम कृन्मलम्॥ मेदोवर्णकफ घ्नञ्च हितं नद्बलिनां परम्॥ ३११॥ आतप स्वेदमूर्च्छा स्र पित्त तृष्णाक्लमश्रमान्॥ दाहं विवर्णतां कुर्य्यादे तान् छाया व्यपोहति॥ ३१२॥ वृष्टिर्वृष्या हिमा बल्या निद्रालस्य विधायिनी॥ भयावहा मोहकरी कुहेतिः कफवातला॥ ३१३॥ ( कुहेतिः कुहेरा इति लोके। )

भा० नाँव वात कफ के रोग से पीड़ितों को अहित और भ्रम करनेवाली हो तीहै ॥ हाथी पित्तवात को करनेवाला और लक्ष्मी तथा आयु पुष्टिको बढ़ा नेवालाहै ॥ ३१०॥ घोड़े की सवारी वात पित्त अग्नि और श्रम इनको करने वाली है ॥ मेद वर्ण और कफ की नाशक है ॥ और वोह बलवानों को परम हित है। ॥ ३११॥ धूप पसीना मूर्च्छा रक्त पित्त तथा क्लम श्रम दाह विवर्णता इनको क रताहै ॥ और इनको छाया नाश करतीहै ॥ ३१२॥ वृष्टि वृष्य शीत बल्य औ र निद्रा तथा आलस्य को करने वाली ॥ भया वह मोहको करनेवाला कुहेरा होताहै ॥ ३१३॥ ( कुहेतिः ) कुहेरा इतिलोकमें प्रसिद्ध है ॥

अग्निवात कफस्तम्भ शीत वे पथुनाशनः॥ आमा

भिष्यन्दि शमनो रक्तपित्त प्रकोपस: ॥ ३१४ ॥ सद्यः श्लेष्म करो धूमो नेत्रयो रहितो भृशम् ॥ शिरोगौरव कृच्चापि वात पित्तञ्च कोपयेत् ॥ ३१५ ॥ [अथाचार:] मैत्रीं सद्भिः समं कुर्यात् स्नेहं सत्सु तु सर्वथा ॥ संसर्गं साधुभि: कुर्यादसत्सङ्गं परित्यजेत् ॥ ३१६ ॥

(क) सत्सु सर्वथा सज्जनेषु मनोवाक्कर्मभिः— ॥

सेवेत देव भूदेव वृद्ध वैद्य नृपातिथीन् ॥ विमुखान्नार्थिन: कुर्य्यान्नावमन्येत कानपि ॥ ३१७ ॥ गुरूणां सन्निधौ तिष्ठेत् सदैव विनयान्वित: ॥ पाद प्रसारणादीनि तत्र नैव समाचरेत् ॥ ३१८ ॥

भा० गरमवायु कफ अकड़ाव औरकंप इनका नाशक है ॥ आम अभिष्यन्द इनका शमन और रक्त पित्त का प्रकोप करनेवाला ॥ ३१४ ॥ धूंवां तत्काल कफको करनेवाला और नेत्रोंका अत्यन्त अहित ॥ शिरके भारीपन को करनेवाला और वात पित्तको भी विगाड़ता है ॥ ३१५ ॥ अनन्तर आचारको कहतेहैं ॥ मित्रता सज्जनोंके साथ करे और प्रीति सत्पुरुषोंमें अवश्य करे । साधुवोंके साथ मेलकरे तथा असत् पुरुषोंका संग नकरे ॥ ३१६ ॥
(क) सत्सु अर्थात् सज्जनोंमें मनवाणीकर्म से ॥
देव ब्राह्मण वृद्ध वैद्य राजा अतिथि इनकी सेवा करे ॥ भिक्षुकादिकोंको विमुख नकरे और अपमान किसीका भी नकरे ॥ ३१७ ॥ सर्वदाही विनयकर के युक्त गुरूकेपास रहे ॥ पैरोंका फैलाना वहांपर विलकुल नकरे ॥ ३१८

अपकार परेऽपि स्यादुपकार पर: पुमान् ॥ आत्मवत् सकलान् पश्येद्वैरिणो दूरतो वसेत् ॥ ३१९ ॥ नकिञ्चिदात्मन: शत्रुर्नात्मानं कस्यचिद्रिपुम् ॥ प्रकाशयेन्नापमानं न च निस्नेहतां प्रभो: ॥ ३२० ॥

नात्मानमुदके पश्येन्न मग्नः प्रविशेज्जलम् ॥ तथा
नाज्ञान गाम्भीर्य्ये न हिंस्र प्राणिसेवितम् ॥ ३२१ ॥
काले हितं मितं सत्यं सम्वादि मधुरं वदेत् ॥ भुञ्जीत
मधुरप्रायं स्निग्धं काले हितं मितम् ॥ ३२२ ॥ न रात्रौ
दधि भुञ्जीत न च निर्लवणं तथा ॥ नामुद्गसूपमना
क्षौद्रं न चाप्य घृत शार्करम् ॥ ३२३ ॥ जनस्याशयमालक्ष्य
यो यथा परितुष्यति ॥

भा० बुराई करनेवाले पर भी मनुष्य भलाई करता रहे ॥ अपने सा सबको देखे। और शत्रु से दूर रहे ॥ ३१९ ॥ अपने शत्रु को ज़राभी ज़ाहिर न करे और अपनेको भी किसीका दुश्मन ज़ाहिर न करे ॥ तथा अपमान और मालिक की नाराज़गीको भी जाहिर न करे ॥ ३२० ॥ अपनेको जलमें न देखे और जलमें नंगा होके न घुसे। तथा गम्भीरता प्रसिद्ध हैं और हिंसा करने वाले जीवों का पालन न करे। ३२१ परस्पर भाषण करने समयपर हित कम तथा सत्य और मधुर बोलें ॥ समयपर अक्सर मधुर स्निग्ध थोड़ा भोजन करे ॥ ३२२ ॥ रात में दही न भोजन करे और लवणके विनाभी न भोजन करे ॥ और मूंगकी दालके विना और शहत के विना तथा घी चीनीके विना दही न खावें ॥ ३२३ ॥ दूसरे की सेवा में चतुर पुरुष जन का आशय देखकर जो जैसे खुश होवे उसके साथ वैसेही वर्ते ॥ ३२४ ॥

त तथैवानुवर्त्तेत पराराधन पण्डितः ॥ ३२४ ॥ नैकः
सुखी न सर्वत्र विश्वस्तो न च शङ्कितः ॥ नोद्यमे वि
रमेत् क्वापि हेलावीक्षेत फलेन तु ॥ ३२५ ॥ (हेला फ-
ल हेला। उद्यमे फले धनादौ।) वेगान् न धारये
ज्जातु मेना वेगान्विधारयेत् ॥ न पीडयेदिन्द्रियाणि
न चैतानति लालयेत् ॥ ३२६ ॥

भा० अकेला आपही सुखी नहोवे और सवपर विश्वास नकरे तथा सव पर शंका युक्त भी नहोवे ॥ कहीं भी उद्यम में विराम नकरे ॥ और कारण में ईर्षा करे फलमें नकरे ॥ ३२५ ॥ (हेतौ) फलहेतु में । उद्यम फलमें अर्थात् धनादिक में ॥ मलमूत्रादिक चौदह वेगों को कभीभी नधारणकरे । किंतु मनके वेगोंको धारणाकरें ॥ इन्द्रियों को वहुत पीड़ा नदेवे । और उनको वहुत प्यार भी नकरे ॥ ३२६ ॥

वर्षातपादिषु च्छत्री दण्डी रात्रौ भयेषु च ॥ सोपानत्कस्तनुं रक्षेत् विचरेद्युगमात्रदृक् ॥ ३२७॥

(क) युगमात्रदृक् अग्रतो हस्त चतुष्टयमितां भूमिं पश्यन्।

नदीन्तरेन्न वाहुभ्यान्नाग्निस्कन्धमभिव्रजेत् ॥ सन्दिग्ध नावं वृक्षञ्च नारोहेद् दुष्टयानकम् ॥ ३२८॥

(दुष्टयानं दुष्टगजघोटकादि।)

नासंवृत मुखं कुर्य्यात् सभायाञ्च विचक्षणः॥ कासं श्वासं तथोद्गारं जृम्भणं क्षवथु तथा ॥ ३२९॥ नासिकां न विकुष्णीयान्नासीतोत्कटुकः क्वचित् ॥ नोर्द्धजानु चिरन्तिष्ठेन्न नखैन लिखेद्भुवम् ॥ ३३०॥

भा० वरसात और गरमी में छत्रको धारणकरे रातमें तथा भयमें दंड धारणकरे । जूता पहिन के शरीरकी रक्षाकरे ॥ तथा चार हाथ भूमिको आगे देख कर चले ३२७॥ (क) युगमात्र दृक् । आगे चार हाथ प्रमाण भूमिको देखकर । दो नदियों के वीच में वाहु सेन तैरे ॥ जहां आगलगी हो उसके सामने नजावे ॥ दुष्ट सवारी के मानिंद खतरे वाली नाव तथा वृक्षपर न चढ़े ॥ ३२८॥ (ख) दुष्ट न अर्थात् दुष्ट घोड़ा हाथी इत्यादिक । पंडित सभामें मुखखोलो न वैठे ॥ खासी सांस डकार जंभाई तथा छींक या थूंकना ये भी सभामें न करे ॥ ३२९ ॥ नाक को न कुरेदे । और कहींभी उकडूं होके नवैठे । घुटनेको ऊपर करके वहुत देरतक नठहरे ॥ तथा भूमिको नखसे नकुरेदे ॥ ३३० ॥

सम्मार्ज्जनी रजो नैव देहे दद्यात् कदाचन। न नखेन तृणं छिन्द्यान्नोच्छिष्टो ब्राह्मणं स्पृशेत्॥ ३३१॥ नोपरक्तं नचोद्यन्तं नास्तं यातं दिवाकरम्॥ सर्व्वथा न समीक्ष्येत न जले प्रतिबिम्बितम्॥ ३३२॥ नेक्ष्येत सततं सूक्ष्मं दीप्तामेध्याप्रियाणि च॥ पौरन्दरं धनुर्नैव दर्शयेत् कमपि क्वचित्॥ ३३३॥ नेच्छेद् बलवता युद्धं न भारं शिरसा वहेत्॥ गात्रं तु वादयेन् करेण न हस्तेन धुनुयान्न च॥ ३३४॥

भा० झाड़ू और धूल को कभीभी शरीरमें न लगावे॥ नख से तृण को न काटे और जूठा ब्राह्मण को न छुवे॥ ३३१॥ ग्रहण लगे हुवे उदय होते हुवे तथा अस्त होते हुवे सूर्य्य को। कभी न देखे और जलमें प्रतिबिम्ब पड़े हुवे को भी न देखे॥ ३३२॥ निरन्तर सूक्ष्म को न देखे। दीप्त अमेध्य और अप्रिय इनको भी न देखे। कोई भी इन्द्र के धनुष को न देखे॥ ३३३॥ अपने से बलवान के साथ युद्ध करे। और शिर पर बोझा न उठावे। शरीर को न बजावे और केशों को हाथ से न चाले॥ ३३४॥

न गच्छेत् पूज्ययोर्मध्ये दम्पत्योरन्तरेण च॥ पिशुनान्नं न भुञ्जीत गणिकान्नमपि क्वचित्॥ ३३५॥ प्रतिभूर्न भवेत् क्वापि न च साक्षी वृथा भवेत्। (प्रतिभूः जामिनः) स्थाणीन्न धारयेज्जातु द्यूतं दूरात्परित्यजेत्॥ ३३६॥ (स्थाणी थाती।) विश्वासं नाचरेत् स्त्रीणां तासु स्वतन्त्रताञ्च नाचरेत्॥ रक्षणीयाः सदा यत्नाद्यौवनेतु विशेषतः॥ ३३७॥ न भिन्ने शयने सुप्यान्नानेक विवरेऽपि च॥ नैकोदेवालये नैव रात्रौ तरुतलेऽपि च॥ ३३८॥

भा० पूज्यों के बीच में से न जावे। तथा स्नाविन्द औरत के बीच में से न जावे। शत्रु का अन्न न भोजन करे तथा वेश्या का अन्न भी न भोजन करे॥ ३३५॥ (क) कहीं पर भी ज़ामिन न होवे और झूठी गवाही न देवे॥ (प्रतिभूः) ज़ामिन। थान्नी को कभी न धारण करे। और जूते को दूर से छोड़ देवे॥)

(स्यागी अर्थात् थाती। स्त्रियों का विश्वास न करे। और उनको स्वतन्त्र भी न करे॥ यत्न के साथ सर्वदा रक्षणीय हैं परन्तु यौवन में विशेष करके रक्षा करनी चाहिये॥ ३३६॥ जूंदे बिस्तरे पर न सोवे। और अनेक छेक वाले बिस्तर पर भी न सोवे। अकेला देवालय में न जावे। रात में वृक्ष के नीचे भी अकेला न जावे॥ ३३७॥

एवं दिनानि गमयेन् सदाचारः परः सदा॥ नतो रात्रि प्रयुक्तानि कुर्य्यात् कर्म्माणि मानवः॥ ३३८॥ इत्याचारं समासेन भाषितं यः समाचरेत्॥ स विन्दत्यायुरारोग्यं प्रीतिं धर्म्मं धनं यशः॥ ३३९॥

[अथ सन्ध्यायां निषिद्धानि कर्माण्याह।]

एतानि पञ्च कर्म्माणि सन्ध्यायां वर्ज्जयेद्बुधः॥ आहारं मैथुनं निद्रां सम्पाठङ्गतिमध्वनि॥ ३४०॥ भोजनाज्जायते व्याधि मैथुनाद्गर्भवैकृतिम्॥ निद्रायाः निःस्वना पाठादायुर्हानि गते र्भयम्॥ ३४१॥

भा० इस प्रकार सदाचार पर हुवा दिनों को निरन्तर गुज़ारे॥ उसके अनन्तर मनुष्य रात में कहे हुवे कर्म्मों को करे॥ ३३८॥ इस प्रकार संक्षेप से कहे हुवे आचार को जो करे॥ वोह आयु आरोग्य प्रीति धर्म्म धन और यश इनको पाता है॥ ३३९॥ अनन्तर सायंकाल में जो निषिद्ध कर्म हैं उनको कहते हैं। पण्डित इन पांच कर्म्मों को सायंकाल में न करे॥ भोजन मैथुन निद्रा याद करना और रास्ते का चलना ये पांच कर्म्म॥ ३४०॥ भोजन से व्याधि उत्पन्न होती है॥ मैथुन [illegible] विगाड़॥ सोने से निरुत्साहता पाठ से आयु की हा[illegible] ॥ ३४१॥

[अथ रात्रिचर्य्यामाह।]

ज्योत्स्ना शीता स्मरानन्द प्रदा तृट् पित्तदाहहृत् ॥ ततो हीनगुणः कुर्य्याद्वश्यायोऽनिलकफम् ॥ ३४२ ॥ तमो भयावहं मोह दिग्मोह जनकम्भवेत् ॥ पित्त हृत्कफहृत् कामवर्द्धनं क्लमकृच्च तत् ॥ ३४३ ॥ रात्रौ च भोजनङ्कुर्य्यात् प्रथम प्रहरान्तरे ॥ किञ्चिदूनं समश्नीयात् दुर्ज्जरन्तत्र वर्ज्जयेत् ॥ ३४४ ॥ शरीरे जायते नित्यं देहिनः सुरतस्पृहा ॥

भा० चान्दनी शीत और कामके आनन्दको देनेवालीहै। तथा तृषा दाह पित्त को दूर करनेवालीहै ॥ उससे हीन गुण वालाहै वात कफको करता है ॥ ३४२ ॥ अन्धेरा भयको देनेवाला और मोह तथा दिशाभ्रम को करने वाला होता है ॥ वोह पित्तका नाशक कफ को दूर करनेवाला और कामका बढ़ाने वाला तथा विना परिश्रमको थकन को करनेवाला है ॥ ३४३ ॥ रात को पहिले पहरके बीच में भोजन करे। कुछ कम भोजन करें उसमें खराब जलेको छोड़ देवें ॥ ३४४ ॥ मनुष्य के शरीरमें नित्य मैथुन की इच्छा होती है ॥

अव्यवायात्प्रमेह मेदो वृद्धिः शिथिलता तनोः ॥ ३४५ ॥ बाले तिगीयते नारी यावद्वर्षाणि षोडश ॥ ततस्तु तरुणी ज्ञेया द्वात्रिंश द्वत्सरावधि ॥ ३४६ ॥ तदूर्द्ध माधिरूढा स्यात् पञ्चाशद्वत्सरावधि ॥ वृद्धा तत्परतो ज्ञेया सुरतोत्सव वर्ज्जिता ॥ ३४७ ॥

भा० कसरत नकरनेसे प्रमेह मेदकी वृद्धि शरीरकी शिथिलता होती है ॥ ३४५ ॥ सोलह वरस तक स्त्री बाला इस प्रकार कहीजाती है ॥ उसके ऊपर बत्तीस वरस तक तरुणी जाननी चाहिये ॥ ३४६ ॥ उसके ऊपर पचास वरसतक अधिरूढ़ा अर्थात् अधेड़ होती है ॥ उसके बाद सुरतोत्सव से रहित वृद्धा जाने ॥ ४७

(अधिरूढ़ा (क) प्रौढ़ा।) निदाघशरदो बाला हिता विषयिणां मता ॥ तरुणी शीतसमये प्रौढ़ा वर्षावसन्तयोः ॥ ३४८ ॥ नित्यम्बाला सेव्यमाना नित्यं वर्द्धयते बलम् ॥ तरुणी ह्रासयेच्छक्तिं प्रौढ़ाद्भावयते जराम् ॥ ३४६ ॥ सद्यो मांसन्नवञ्चान्नं बाला स्त्री क्षीरभोजनम् ॥ घृतमुष्णोदके स्नानं सद्यःप्राणकराणि षट् ॥ ३५० ॥

भा० (अधिरूढ़ा) प्रौढ़ा। ग्रीष्म और शरदमें अय्याशों को बाला हित कही है ॥ शीतकालमें तरुणी और वर्षा वसन्त में प्रौढ़ा प्रशस्त है ॥ ३४८॥ नित्य सेवन कीहुई बाला प्रतिदिन बल को बढ़ाती है। तरुणी शक्तिको घटाती है ॥ और प्रौढ़ा वृद्धावस्था को उत्पन्न करती है ॥ ३४६ ॥ तत्कालका मांस नवीन अन्न बाला स्त्री दुग्धभोजन घृत उष्णोदकमें स्नान ये छः तत्काल बलको करने वाले हैं ॥ ३५० ॥

पूति मांसं स्त्रियो वृद्धा बालार्कस्तरुणं दधि ॥ प्रभाते मैथुनं निद्रा सद्यः प्राणहराणि षट् ॥ ३५१ ॥ (क) प्राणशब्दोऽत्र बलवाचकः बालार्कः कन्यार्कः।)

वृद्धोऽपि तरुणीं गत्वा तरुणत्वमवाप्नुयात् ॥ वयोऽधिकां स्त्रियङ्गत्वा तरुणः स्थविरायते ॥ ३५२ ॥ आयुष्मन्तो मन्दजरा वपुर्वर्ण बलान्विताः ॥ स्थिरोपचितमांसाश्च भवन्ति स्त्रीषु संयताः ॥ ३५३ ॥

भा० सड़ा मांस वृद्धास्त्री कन्याका सूर्य्य तुरतका जमाया दही प्रातः काल में मैथुन और निद्रा ये छः तत्काल बलको हरने वाले हैं ॥ ३५१ ॥
(क) प्राण शब्द यहांपर बलवाचक है। (बालार्क) कन्या का सूर्य्य ॥

भा० वृद्धभी तरुणी के साथ भोग करने से तरुणता को प्राप्त होता है ॥ और तरुण पुरुष अपने से वयमें अधिक स्त्री के साथ भोग करने में वृद्ध होताहै ॥ ३५२ ॥ स्त्री से रुके ऊवे पुरुष आयु वाले अल्पवृद्धता युक्त शरीर की कान्ति और बल करके युक्त। कठिन और बढ़े ऊवे मांसवाले होते हैं ॥ ३५३ ॥

सेवेत कामतः कामं बलाद्वाजीकृतो हिमे ॥ भ्रका मन्तु निषेवेन मैथुनं शिशिरागमे ॥ ३५४ ॥ त्र्यंहा द्वसन्त शरदोः पक्षात् वृष्टि निदाघयोः ॥ सुश्रुतस्तु त्रिभिस्त्रिभिरहोभिर्हि समेयात्प्रमदान्नरः ॥ सर्व्वे ष्वृतुषु घर्म्मेषु पक्षात्पक्षाद्व्रजेद्बुधः ॥ ३५५ ॥
(क) (समेयात् सङ्गच्छेत् घर्म्मे ग्रीष्मे।)
शीते रात्रौ दिवा ग्रीष्मे वसन्तेतु दिवानिशि ॥ वर्षा सु वारिदध्वाने शरत्सु स्वरसः स्मरः ॥ ३५६ ॥

भा० शीत में वाजीकरण की औषधि किया ऊवा इच्छासे बलके साथ मैथुन करे। और शिशिर ऋतु में बऊत मैथुनकरे ॥ ३५४ ॥ वसन्त और शरद में तीसरे दिन संभोग करे। तथा वर्षा और ग्रीष्म में पन्द्रहवें दिन मैथुनकरे ॥ (सुश्रुत ने कहाहै।) सब ऋतुवों में पुरुष तीसरे २ दिन स्त्री के पास जावे ॥ और ग्रीष्म में पन्धरह २ दिनमें चतुर पुरुष स्त्री के पासजावे ॥ ३५५
(क) (समेयात्) सङ्गकरे। (घर्म्मे। ग्रीष्म में) शीत ऋतु में रात को ग्रीष्म में दिन को और वसन्त में दिन तथा रातको ॥ वर्षा ऋतु में मेघके गरजनेपर और शरद में स्वरसमें काम होता है ॥ ३५६ ॥

उपेयात् पुरुषो नारीं सन्ध्ययो र्नच पर्व्वसु ॥ गोस र्गे चार्द्धरात्रे च तथा मध्य दिनेऽपि च ॥ ३५७ ॥ विहा रम्भार्थया कुर्य्या द्वेशोऽनि शायसंहने ॥ रूक्षे रू

व्याङ्गनागाने सुगन्धे सुखमारुते ॥ देशे गुरु जनाम
के विक्रते ऽतित्वपाकरे ॥ ३५८॥ श्रूयमाणे व्यथाहे
तु वचने न रमेन ना: ॥ स्नातश्चन्दन लिप्ताङ्गः सु
गन्धः सुमनोऽन्वितः ॥ ३५९॥

भा० पुरुष स्त्रीके पास प्रातःकाल और सायंकाल की सान्धित पर्वमें न जा वे ॥ रातके पिछले पहरमें आधी रात में तथा दोपहर दिनके मध्यमें ॥ ५७ ॥ स्त्री के साथ विहार बहुत वन्द जगह में करे ॥ मनोहर सुनने के योग्य अङ्गना के गान में सुगन्ध अच्छे वायुमें ॥ गुरुजन के पास खुलेहुवे बहुत श्रम की जगह में ॥ ३५८॥ व्यथा के करने वाले वचनों के सुनने में पुरुष न रमण करे ॥ स्नान किया चन्दन शरीर में लगाये हुवा सुगन्ध पुष्पोंकरके युक्त ॥ ३५९॥ भुक्तवृष्यः सुवसनः सुवेशः समलङ्कृतः ॥

ताम्बूल वदनः पत्न्या मनुरक्तो धिकः स्मरः ॥ ३६०॥
पुत्रार्थी पुरुषो नारी मुपेयाच्छयने शुभे ॥ अत्याशि
तोऽधृतिः क्षुद्वान् सव्यथाङ्गः पिपासितः ॥ ३६१॥
बालो वृद्धोऽन्यवेगार्त्तस्त्यजे द्रोगी च मैथुनम् ॥
(क) (रोगी मैथुन सम्बर्द्धनीय रोग युक्तः॥)
भार्य्यां रूप गुणोपेतां तुल्य शीलां कुलोद्भवाम् ॥ अ
तिकामोऽभिकामान्तु हृष्टो हृष्टामलङ्कृताम् ॥ ३६२॥

भा० दुग्धादि पदार्थोंको भोजन किया हुवा अच्छे वस्त्र पहिरे हुवा अच्छे लिबास वाला आभूषणों से युक्त ॥ पान खाये हुवा पत्नी में बहुत प्रीति वाला अधिक कामयुक्त ॥ ३६०॥ ऐसा पुत्रार्थी पुरुष अच्छे शयन पर स्त्री के साथ सो रहे ॥ बहुत भोजन किया हुवा अधीरज वाला क्षुधित शरीर में पीड़ा वाला प्यासा ॥ ३६१॥ बालक वृद्ध और मलादि वेगों से पीड़ित और रोगी ये मैथुन न करें ॥ (रोगी) मैथुन को वढाने वाले रोग से युक्त ॥ रूप गुणों से युक्त सुशील अच्छे कुल में उत्पन्न हुई ॥ प्रीतिवाली हर्षयुक्त

ऐसी स्त्री को वाजीकरण औषधियों से बृंहित अधिक कामदेववाला दर्प युक्त पुरुष युक्ति के साथ भोग करे ॥ ३६२॥

सेवेत प्रमदां युक्त्या वाजीकरण बृंहितः॥ रजस्वला मकामाञ्च मलिना मप्रियान्तथा ॥ ३६३॥ वर्ण वृद्धां वयोवृद्धां तथा व्याधि प्रपीड़िताम्॥ हीनाङ्गीं गर्भिणीं द्वेष्यां योनि रोग समन्विताम् ॥ ३६४॥ सगोत्राङ्गु रुप त्नीञ्च तथा प्रव्रजितामपि ॥ नाभिगच्छेत्पुमान्नारीं भूरि वैगुण्य शङ्कया ॥ ३६५॥ रजस्वलाङ्गत वतो नर स्यासंयतात्मनः॥ दृष्ट्यायुस्तेजसां हानि रधर्मश्च त तो भवेत ॥ ३६६॥ लिङ्गिनीं गुरुपत्नीञ्च सगोत्रा स थ पर्व्वसु ॥ वृद्धाञ्च सन्ध्ययोश्चापि गच्छतो जीवन क्षयः॥ ३६७॥ (क) (लिङ्गिनीं। प्रव्रजिताम्।)

भा॰ कपड़ों से बैठी हुई जिसका कामदेव न जागा हो मलीन अप्रिय ॥ ३६३॥ ज्ञान में बड़ी उमर में बड़ी तथा व्याधिसे पीड़ित ॥ हीन अंग वाली गर्भिणी कर्कशा योनि रोगसे युक्त ॥ ३६४॥ सगोत्रा और गुरुकी स्त्री तथा फकीरन के पासभी बहुत विकार की शंका होने पुरुष स्त्री के पास न जावे ॥ ३६५॥ रजस्वला के पास सोनेवाले अजितेन्द्रिय पुरुषकी दृष्टि और आयु तथा तेज की हानि होती है। और उससे अधर्मभी होता है ॥ ३६६ ॥ ब्रह्मचर्य्य को धारण करनेवाली और गुरु की स्त्री तथा अपने गोत की और वृद्धा इनके साथ भोग करने से और पर्व्वों में मैथुन करने में। अथवा सायं प्रातः संध्यामें मैथुन करनेसे आयु का क्षय होता है ॥ ३६७॥ (क) तपस्विनी)

गर्भिण्यां गर्भपीड़ा स्या द्व्याधितायां वलक्षयः॥ हीनाङ्गीं मलिनां द्वेष्यां क्षामामवन्ध्या मसंवृते ॥ ३६८॥ देशे ऽभि

गच्छतो रेतः क्षीणं ग्लानं मनो भवेत् ॥

(क) गर्भिणी गर्भवास दिवसात् द्वितीये मासि गर्भस्थिते र निश्चिते यथोक्त नक्षत्रादि लाभाभावे वा तृतीये मासि पुंसवने कृते नाभिगच्छेत् ॥

भा० गर्भिणी के साथ सोनेसे गर्भमें पीड़ा होतीहै और रोगवाली के पास सोने से बलका क्षय होताहै ॥ हीन अंगवाली मैली द्वेष करनेवाली दुर्बल बांझ इनके पास सोनेवाले का और बेपड़देकी जगह सोनेवालेका शुक्र क्षीण होता है ॥ ३६८ ॥ तथा मनभी ग्लानि युक्त होता है ॥ (क) गर्भरहे हुवे दिनसे दूसरे महीने में गर्भ रहनेका निश्चय न होनेमें अथवा यथोक्त नक्षत्रादिकोंके न मिलने में तीसरे महीने में पुंसवन करनेपर न सोवे ॥

[यथा पुंसवनानन्तर माह व्यासः।]

नंतस्त्यजे नदीतीरं देव खातोदकं तथा ॥ भर्तुः शय्यां मृतापत्यां तथैवामिष भोजनम् ॥ ३६९ ॥ [अन्यच्च] आमिषस्याशनं यत्नात्प्रमदा परिवर्जयेत् ॥ देवारा म नदीयानं प्रयोगं पुरुषस्य चेति ॥ ३७० ॥ क्षुधितः क्षुब्ध चिंतश्च मध्यान्हे तृषितोऽबलः ॥ स्थितस्य हानिं शुक्रस्य वायोः कोपञ्च विन्दति ॥ ३७१ ॥

भा० जैसे कि पुंसवनके अनन्तर कहाहै व्यासने ॥ पुंसवनके अनन्तर नदी का किनारा देवता तथा गढ़े का पानी पतिकी शय्या जिसके बच्चे होके मरते हों वो स्त्री तथा मांस भोजन इनको त्याग देवे ॥ ३६९ ॥ औरभी । मांसका भोजन। देवस्थान बाग़ नौका और मैथुन इन को गर्भवती स्त्री य त्न पूर्वक छोड़ देवे ॥ ३७० ॥ मध्यान्ह में क्षुधित प्यासा क्षोभको प्राप्त हुवे चित्तवाला दुर्बल ये स्थित शुक्रकी हानि और वायु के कोपको मानेहैं ॥ ३७१

व्याधितस्य रुजा क्लीबा मूर्छा मृत्युश्च जायते ॥ प्रत्यूषे

चार्द्धरात्रे च वातपित्ते प्रकुप्यतः ॥ ३७२॥ तिर्य्यग् योनावयोनौ वा दुष्टयोनौ तथैव च ॥ उपदंशस्तथा वायोः कोपः शुक्रसुखक्षयः ॥ ३७३॥ उच्चारिते मूत्रिते च रेतसश्च विधारणे ॥ उत्तानेच भवेत् शीघ्रं शुक्राश्मर्य्यास्तु सम्भवः ॥ ३७४ ॥ सर्व्वमेतत्त्यजेत्तस्माद् यतो लोकद्वयाऽहितम् ॥ शुक्रन्तूपस्थितम्मोहान्न सन्धार्य्यं कदाचन ॥ ३७५॥ स्नानं सशर्करं क्षीरं भक्ष्यं मेलव संस्कृतम् ॥

भा० आधीरात में और दो घड़ी के तड़के में वात पित्त प्रकोप हुवे रोगी को पीड़ा पिलही मूर्च्छा और मैलभी होती है ॥ ३७२॥ तिर्य्यग योनिमें या अयोनि में अथवा दुष्ट योनिमें मैथुनकरने में उपदंश होते हैं ॥ और वायुका कोप तथा शुक्र और सुखका क्षय होता है ॥ ३७३॥ मल मूत्र किये हुवे में शुक्रके धारण करने में और उत्तान में मैथुन करने से शुक्राश्मरी का सम्भव होता है ॥ ३७४॥ उस कारण इन सबको त्याग करै क्यों कि इहलोक और परलोक में भी अहित है ॥ निकलने को तैयार हुवे शुक्रको मोहके वस रोक कभी न रोके ॥ ३७५॥ स्नान शर्करा के सहित दूध मिष्टान्न कोपीवे॥

पानंमांसरसः स्वप्नो सुरतान्तेऽहिता अमी ॥ ३७६॥ शूलकास ज्वरश्वास कार्श्य पाण्ड्वामय क्षयः ॥ अतिव्यवायाज्जायन्ते रोगाश्चाक्षेपकादयः ॥ ३७७॥ रात्रौ जागरणं रूक्षं कफदोष विषार्त्तिजित् ॥ निद्रा तु सेविता काले धातु साम्यमतन्द्रिताम् ॥ ३७८॥ पुष्टि वर्णं बलोत्साह वन्हिदीप्तिं करोति हि ॥

भा० मांस रसका पीना और सोना ये मैथुन के अन्त में हित हैं ॥ ३७६ ॥ शूल कांस स्वांस ज्वर कृशता पांडुरोग क्षय। और आक्षेपका विक बहुत मैथुन से होते हैं ॥ ३७७॥ रातका जागना रूक्षे और कफ दोष विष पीड़ा का जीतने वाला है ॥ समय पर नींद लेनेसे धातुकी साम्यता और सावधानता होती है ॥ ३७८ ॥ पुष्टि वर्ण बल उत्साह अग्निदीप्ति कोभी करती है ॥

यो लेढि शयन समये मधुमिश्रं बीजपूरदल चूर्णम् ॥ स तुलज्जा करं वात प्रसर निरोधात् सुखं स्वपिति ॥ ३७९ ॥ सवितुः समुदयकाले प्रसृतोः सलिलस्य पिवेदष्टौ ॥ रोग जरा परि मुक्तो जीवेद्वत्सर शतं साग्रम् ॥ ३८०॥ (क) अस्य जल पानस्योपक्रम.काले रात्रे श्चतुर्थ प्रहरे प्रवेशः ॥ [तथाच भोजः।]

भा० जो मनुष्य शयन के समय में मधुके साथ बिजौरे के पत्तेका चूर्ण चाटे ॥ वा लज्जाकर वात प्रसर् निरोधसे सुख पूर्वक सोता है ॥ ३७९ ॥ सूर्योदय कालमें आठ चुल्लू पानी पीवे ॥ रोग और बुढ़ापे से मुक्तहुवा पूरे सौ वरस जीता है ॥ ३८० ॥ इस जल पान के उपक्रम कालमें रातके चौथे पहरका प्रवेश कहा है ॥ उसे प्रकार भोजने कहा है ॥

पिवति पर्य्युषितं जलमन्वहन्तिमिर शोच्च रसे प्रहरे यदि। एतज्जलपान काल मर्य्यादा सूर्य्योदयात् सन्निहितप्रातःकालः। [तथाच तन्त्रान्तरे।] अम्भसः प्रसृतीरष्टौरवावनु दिते पिवेत् ॥ वात पित्त कफान् जित्वा जीवेद्वर्षशतं सुखी इति ॥ ३८१॥

(क) सलिलस्यात्र पर्य्युषित ग्रहणं भोजवचनानुरोधात्।

अर्शः शोथग्रहण्यो ज्वरजठरजराकुष्ठमेदोविकारः॥ मूत्राघातास्रपित्तश्रवणगलशिरःश्रोणिशूलाक्षि रोगाः॥ ३८२॥

भा० रातके चौथे पहर में प्रतिदिन जो बासी पानी पीताहै ॥ ये जलपान काल मर्य्यादा सूर्य्योदय वह सन्निहित प्रातः कालहै ॥ उस प्रकार तन्त्रान्तर में कहा है ॥ आठ अंजुलपानी सूर्य्योदय के पहिले पीवे । तो वात पित्त कफ इनको जीतकर सुख पूर्वक सौ बरस जीताहै ॥ ३८१॥
(क) जलका यहांपर वासी का ग्रहण है ॥ भोजवचनके अनुरोध से ॥ अर्श शोथ ग्रहिणी ज्वर जठर कुष्ठ मेदका विकार ॥ मूत्राघात रक्त पित्त कर्णगल शिर श्रोणि और नेत्र शूल ॥ ३८२॥

ये चान्ये वातपित्तक्षतजकफकृता व्याधयः सन्ति जन्तोस्तांस्तानभ्यासयोगादपहरति पयः पीतमन्ते निशायाः॥ ३८३॥ विगतघननिशीथे प्रातरुत्थाय नित्यम् । पिबति खलु नरो यो घ्राणरन्ध्रेण वारि ॥ स भवति मतिपूर्णश्चक्षुषा तार्क्ष्यतुल्यो । बलिपलितविहीनः सर्वरोगैर्विमुक्तः॥ ३८४॥

भा० जो और वात पित्त क्षतज कफ कृत रोग मनुष्य के हैं । उन २ रोगों को अभ्यासके योग से रातके अन्तमें पियाहुवा दूध नाश करता है ॥ ३८३॥ रातका बहुत अंधेर निवृत्त होनेपर प्रातःकाल में उठकर नित्य जो मनुष्य नाक से पानी पीता है । वह पूर्ण बुद्धिवान् होताहै और गिद्धके समान दृष्टिवाला होताहै । तथा झुर्रवालों की सुफ़ेदी इनसे रहित और सब रोगों से विमुक्त होताहै ॥ ३८४॥
(क) (निशीथोऽत्र निशान्धकारः।)

पातव्यं नासया नीरं प्रसृतित्रयमात्रया ॥ (ख) व्यङ्गवली पलितघ्नं पीनमवैस्वर्यकासशोथहरम् ॥

रजनी त्वयेम्बु नस्यं रसायनं दृष्टि सञ्जनम् ॥३८५॥
स्नेहे पीते क्षते शुद्धा वाध्माने स्तिमितोदरे ॥ हिक्का
यां कफवातोत्थे व्या धौ नद्यारि वारयेत् ॥ ३८६॥
(क) (नद्यारि नासापेयम्।) [अथर्त्तु चर्य्या।]

चय कोप शमा यस्मिन् दोषाणां सम्भवन्ति हि ॥ ऋ
तु षट्कं तदाख्यातं रवेराशिषु सङ्क्रमात् ॥ ३८७ ॥ ग्री
ष्मो मेष वृषो प्रोक्तः प्रावृरिमथुन कर्कटौ ॥ सिंह क
न्ये स्मृता वर्षा तुला वृश्चिकयोः शरत् ॥ ३८८ ॥

भा० (क) निशीथ यहांपर रातका अन्धेरा समझना चाहिये। तीन चुल्लू पानी नाकसे पीना चाहिये ॥ प्रातःकालमें पानीकी नास मुखपर कांधव्वा कुर्री घालकी सुफेदी इनका नाशक और पीनस स्वरभंग कास सूजन इनका दूर करनेवाला। रसायन और दृष्टि उत्पन्न करनेवाला है ॥ ३८५॥ स्नेह पान किये में क्षतरोग में वमन विरेचन करनेपर आध्मान में पेटके भारीपन में। और हिचकी में और कफ वात से उत्पन्न हुवे रोग में नाक से पानी न पीवे ॥ ८६ ॥ ॥ अनन्तर ऋतु चर्य्या कहते हैं ॥ दोषोंका संचय प्रकोप और प्रशमन जिसमें होता है और राशिपर सूर्यके घूमने से। वे छः ऋतु कहाते हैं ॥ ३८७ ॥ मेष वृष में ग्रीष्म, मिथुन कर्क में प्रावृट्। सिंह कन्या में वर्षा, तुला वृश्चिक में शरत् ॥ ३८८ ॥

धनुर्ग्राही च हेमन्तो वसन्तः कुम्भमीनयोः ॥
(क) मेष वृषो रविणा सङ्क्रान्तौ। एवं मिथुन कर्कटावि
त्यादि ॥ [अन्ये तु] शिशिरः पुष्पसमयो ग्रीष्मो वर्षा
शरद्धिमाः ॥ माघादि मास युग्मैः स्यु रृतवः षट् क्र
मादमी ॥ ३८९॥ गङ्गाया दक्षिणे देशे वृष्टेर्बहुल भा
वतः ॥ उभौ मुनिभिराख्यातौ प्रावृट् वर्षाभिधावृतू ॥३९०

भा० धन मकर में हेमन्त, और कुम्भ मीन में वसन्त इस प्रकार छ ऋतु कहे हैं ॥ और आचार्य्य कहते हैं। शिशिर वसन्त ग्रीष्म वर्षा शरत् हिम ॥ ये छ ऋतु माघसे लेकर दो २महीने में क्रमके साथ होते हैं ॥ ३८६॥ गंगाके दक्षिण देशमें वर्षा के बहुत होने से मुनियों ने प्रावृट् वर्षा दो ऋतुके नाम कहे हैं। ३६०

उत्तरायणमाद्यैः स्तैः परैः स्याद्दक्षिणायनम् ॥ आद्यमुष्णं बलहरं ततोऽन्यद् बलदं हिमम् ॥ ३६१॥ हेमन्तः शीतलः स्निग्धः स्वादुर्ज्जठर वन्हिकृत् ॥ शिशिरः शीतलोऽतीव रूक्षो वाताग्निवर्द्धनः ॥ ३६२॥

(क) हेमन्तः स्वादुः प्रायेण द्रव्येषु स्वादुरसजनकः एवमन्यत्रापि बोद्धव्यम् ॥ ॥वसन्तो मधुरः स्निग्धः श्लेष्मवृद्धिकरश्च सः॥ग्रीष्मो रूक्षोऽतिकटुकः पित्तकृत् कफनाशनः ॥ ३६३

भा०पहिले तीन ऋतुवों से उत्तरायण और अन्तकी तीन ऋतुवों से दक्षिणायन होता है। पहिला उत्तरायण उष्ण और बल को हरनेवाला तथा उससे दूसरा अर्थात् दक्षिणायन शीत और बलको देनेवाला है ॥ ३६१॥ हेमन्त शीतल स्निग्ध स्वादु और उदराग्नि को करनेवाला है ॥ शिशिर अधिक शीत रूखा वात और अग्निको करनेवाला है ॥ ३६२॥ (क)हेमन्तस्वादुः अर्थात् प्रायः करके पदार्थों में मधुर रसको उत्पन्न करनेवाला। इस प्रकार औरोंमें भी जानना। वसन्त मधुर चिकना और कफको बढ़ानेवाला है ॥ ग्रीष्म रूखा बहुत कटु पित्तको करनेवाला और कफका नाशक है ॥ ३६३॥

वर्षा शीता विदाहिन्यो वन्हिमान्द्यानिलप्रदाः ॥ शरदुष्णा पित्तकर्त्री नृणां मध्यबलावहा ॥ ३६४॥ चयप्रकोपोपशमा वायोर्ग्रीष्मादिषु त्रिषु ॥ वर्षादिषु च पित्तस्य श्लेष्मणः शिशिरादिषु ॥ ३६५॥

भा॰ वर्षा शीत विदाह को करने वाली अग्नि मान्द्य और वात को देने वाली है ॥ शरत् उष्ण पित्त को करने वाली और मनुष्यों के मध्य बलको देने वाली है ॥ ३८४ ॥ वायु का संचय प्रकोप और शमन ग्रीष्म से आदि लेके इन तीन ऋतुवों में होता है ॥ वर्षा से आदि लेके तीन ऋतुवों में पित्तका और शिशिर से आदि तीन में कफ का संचय प्रकोप शमन होता है ॥ ३८५ ॥

चीयते लघुरूक्षाभि रौषधीभिः समीरणः ॥ तद्विधस्तद्विधे देहे कालस्योष्णतया न्न कुप्यति ॥ ३८६ ॥

(क) तुल्येऽपि काले स्निग्धे तद्विधो रूक्षो लघुश्च तद्विधे रूक्षे लघौ च ॥ अद्भिरम्ल विपाकाभिरौषधीभिश्च तादृशाम् ॥ पित्तं याति च यं कोपं न तु कालस्य शैत्यतः ॥

॥ ३८७ ॥ (तादृशाम् अम्लविपाकम् ।)

भा॰ हलकी रूखी औषधियों से वायु संचय होता है ॥ हलका रूखा वायु हलकी रूखी देहमें कालको उष्णता से प्रकोपको नहीं प्राप्त होता ॥ ३८६ ॥ अम्ल विपाक को करनेवाली औषधी और पानीसे इस प्रकार ॥ पित्त संचय को प्राप्त होता है ॥ तथा कालके शीत होने से कोपको नहीं प्राप्त होता ॥ ३८७

चीयते स्निग्ध शीताभि रुदकौषधिभिः कफः ॥ तुल्ये च काले देहे च क्लिन्नत्वान्न प्रकुप्यति ॥ ३८८ ॥

(ख) तुल्येऽपि काले स्निग्धे शीतले च । (क्लिन्नत्वान् देहे शुष्कत्वान् ।) हिमे याति शमं पित्तं वायुश्लेष्मा च चीयते ॥ स वायुः शिशिरे कोपं यात्येवोपहतः कफः ॥ ३८९ ॥ हेमन्ते सञ्चितः श्लेष्मा शिशिरे त्वतिचीयते ॥ शीत स्निग्ध गुरु द्रव्यैः शैत्य क्लिन्नो न कु

प्यति ॥ ५००॥ (क) क्लिन्नः काठनीभूतः।

इति कालस्वभावोऽयं महारादिवशात् पुनः॥ चया

दीन् यान्ति सद्योऽपि दोषाः काले विशेषतः॥ ५०१

भा० चिकनी शीत औषधी और जल से कफ सञ्चय होता है ॥ काल के समान होने पर भी देहमें गीलापन होने से कोप नहीं होता ॥ ३६८ ॥ हिममें पित्त शमन होता है। और वायु कफ सञ्चय होते हैं ॥ वो नष्टहुवा वायु और कफ शिशिरमें कोप को प्राप्त होते ही हैं ॥ ३९९ ॥ हेमन्त में सञ्चयहुवा कफ शिशिर में बहुत सञ्चय होता है ॥ शीत स्निग्ध और भारी पदार्थों से शीतता और गीला हुवा प्रकोप को नहीं प्राप्त होता ॥ ५०० ॥

(क) (क्लिन्न) कठिनीभूत) इस प्रकार यह कालस्वभाव है पुनः आहारादि वश से दोषकाल में विशेषकरके तत्काल चय कोप शमन को प्राप्त होते हैं।

(क) चयकोपशमाः पूर्व्वान्हे वसन्तस्य लिङ्गं मध्यान्हे ग्रीष्मस्य अपरान्हे प्रावृषः प्रादोषे वार्षिकम् ॥ शारदम र्द्धरात्रे प्रत्यूषसि हेमन्तमुपलक्षयेत् ॥ (ख) एवमहोरा त्रमपि वर्षामिव शीतोष्णवर्षादोषोपचय प्रकोपोपश माः जानीयादिति सुश्रुतः॥

चय कोप समा दोषा विहाराहार सेवनैः॥ समानैर्य्या न्त्यकालेऽपि विपरीते विपर्य्ययम् ॥ ५०२॥

भा० (क) पहले पहर में वसन्त का चिन्ह मध्यान्ह में ग्रीष्मका अपरान्ह में प्रावृट् का। और सायंकाल में वर्षा का ॥ आधीरात में शरद का और पिछली रात में वसन्तका ॥ लक्षण जान लेवे ॥ (ख) इस प्रकार रात दिनकी भी वर्षा की नाईं शीत उष्ण वर्षा और दोषों, सञ्चय प्रकोप शमन जाने। इस प्रकार सुश्रुत ने कहा है ॥ समान आहार विहार के सेवन से दोष अपने काल में सञ्चय प्रकोप शमन होते हैं ॥ और विपरीत आहार विहार से काल में भी विपरीत सञ्चय प्रकोप शमन होते हैं ॥ ५०२॥

(क) समानैः तुल्यैः चयादि योग्यैरिति यावत् । विपर्य्यये कालेऽपि वैपरीत्यं बोध्यम् । [एवं चय लक्षण माह सुश्रुतः

स्वस्थानस्थस्य दोषस्य वृद्धिः स्याच्छाव कोष्ठता ॥ पीतावभासता वन्हि मन्दता चाङ्ग गौरवम् ॥ ४०३ ॥ आलस्यञ्चय हेतौ तु द्वेषश्च चय लक्षणम् ॥ सञ्चयेऽपहृता दोषा लभन्ते नोत्तरां गतिम् ॥ ४०४ ॥

भा० इसप्रकार चय लक्षण कहाहै सुश्रुतने ॥ अपने स्थानमें रहनेवाले दोषकी वृद्धि में कोठेका कालापना ॥ज़र्दी अग्नि मन्दता शरीरका भारीपना होताहै ॥ ४०३ ॥ सञ्चय के निदान में आलस्य और चयके लक्षण में द्वेष होताहै । संचयमें दूर कियेहुवे दोष उत्तर गति अर्थात् प्रकोपको नहिं प्राप्त होते ॥ ४०४ ॥

ते तूत्तरासु गतिषु भवन्ति बलवत्तराः ॥ वर्षासु प्रबलो वायुस्तस्मान्मिष्टादय स्त्रयः ॥ ४०५ ॥ रसाः सेव्या विशेषेण पवनस्योप शान्तये ॥ (मिष्टादय स्त्रयः मधुराम्ल लवणाः) भवेद्वर्षासु वपुषः क्लिन्नत्वं यद्विशेषतः ॥ ततक्लेश शान्तये सेव्या अपि कट्वादय स्त्रयः ॥ ॥ ४०६ ॥ (कट्वादयस्त्रयः कटु तिक्त कषायाः ।)

स्वेदनं मर्द्दनं सेव्यं दध्युष्णं जाङ्गलामिषम् ॥ गोधूमाः शालयो माषा जलं कौपं जलं च्युतम् ॥ ४०७ ॥

भा० वे प्रकोपमें वहुत बलवान होते हैं । वर्षामें वायु प्रबल होता है । उसकारण मधुर अम्ल लवण ये तीन रस ॥ ४०५ ॥ वातकी शान्तिके अर्थ विशेष करके सेवन करनेचाहियें ॥ वर्षामें जो शरीर का गीलापन अधिक होताहै । उस क्लेशकी शान्तिके अर्थ कटुक तिक्त कषाय ये तीन रस सेवन करनेचाहियें ॥ ४०६ ॥ पसीना लिवाना मलना दधि उष्ण जांगल मांस ॥ गेहुं चावल उड़द कुयेका पानी अथवा चुवाया पानी इनका सेवनकरे ॥ ४०७ ॥

न भजेत् पूर्वे पवनं वृष्टिं घर्मं हिमं श्रमम् ॥ नदीनीरं दिवा स्वप्नं रूक्षं नित्यञ्च मैथुनम् ॥ ५०८ ॥ सर्पिः स्वादु कषाय तिक्त करसा यच्छीतलं यल्लघु ॥ क्षीरं स्वच्छ सितेक्षवः पटुरसः स्वल्पं पलं जाङ्गलम् ॥ ५०९ ॥ गोधूमा यव मुद्गशालिसहिता नादेयमंशूदकम् ॥ चन्द्रश्चन्दन मिन्दुराजिरजनी माल्यं पटोनिर्मलः ॥ ५१० ॥

भा० सामने की वायु वृष्टि शीत धूप श्रम । नदी का नीर दिनका सोना रूखा पदार्थ नित्य मैथुन इनको न सेवन करे ॥ ५०८ ॥ घृत मधुर कषाय तिक्त रस और जो शीत अथवा लघु ॥ दूध सफेद चीनी गन्ना लवण रस थोड़ा जांगल मांस ॥ ५०९ ॥ गेहूं जव मूंग चावल नदीका पानी और अंशूदक कपूर चन्दन चान्दनीरात माला स्वच्छ वस्त्र ॥ ५१० ॥

विश्रामः सुहृदां गणेषु मधुरा वाचः सरःक्रीडनम् ॥ पित्तानाञ्च विरेचनं बलवतो युक्तं शिरामोक्षणम् ॥ ५११ ॥ एतान्यत्र घनावसानसमये पथ्यानि मुञ्चेद्दधि ॥ व्यायामाम्ल कटूष्ण तीक्ष्णदिवसस्वप्नं हिमञ्चातपम् ॥ ५१२ [अंशूदक लक्षणमाह ।] दिवसेऽर्ककरैर्जुष्टं निशि शीतकरांशुभिः ॥ ज्ञेयमंशूदकं नाम स्निग्धं दोषत्रयापहम् ॥ ५१३ ॥ (क) अत्र समग्र प्राप्त्यर्थं दिवस दिवापादद्वये निशापादञ्च। चन्द्रः कर्पूरः ॥

भा० मित्रों की सभा में मधुर वाणी के साथ विश्राम । तालाव में क्रीड़ा करना । पित्तों के विरेचन बलवान की फस्त खुलाना ॥ ५११ ॥ ये शरद ऋतु में पथ्य हैं ॥ और दही कसरत खटाई कड़वी उष्ण तीखी वस्तु तथा दिनका सोना शीत और धूप इनको छोड़ देवे ॥ ५१२ ॥ अंशूदक का लक्षण कहा है ॥

दिन में सूर्य्य की किरणों से सेवित और रात में चान्द की किरणों से सेवित जो जल उसको अंशूदक जाने। यो स्निग्ध और तीनों दोषों का नाशक है ॥ ५१३॥
(क) यहांपर संपूर्ण दिवस प्राप्त है इसवास्ते दिन दो हिस्से और रात एक हिस्से होनी चाहिये ॥

इक्षवः शालयो मुद्गा सरोऽम्भः क्वथितं पयः।
शरद्येतानि पथ्यानि प्रदोषे चेन्दुरश्मयः॥५१४॥
प्रातर्भोजनमम्ल मिष्ट लवणानभ्यङ्ग घर्म्मश्रमान्॥
गोधूमेक्षवशालि माषपिशितं पिष्टं नवान्नं तिलान्॥
५१५॥ कस्तूरी वर कुङ्कुमा गुरु युता मुष्णाम्बु शौचं तथा॥ स्निग्धं स्त्रीषु सुरतं गुरूष्ण वसनं सेवेत हेमन्तके॥५१६॥ शिशिरे शीतमधिकं रौक्ष्यं वा दानकालजम्॥ विशेषत स्ततस्तत्र हेमन्तस्य मतो विधिः॥५१७

भा० गन्ने चावल मूंग नदीका पानी औटा दूध। और सायंकाल में चांदनी ये शरद्कालमें पथ्य हैं ॥ ५१४ ॥ अम्ल मधुर लवण इन रसों का प्रातःकाल में भोजन तेलका लगाना घर्म श्रम ॥ गेहूं गन्ना चावल उडद मांस पीठी नया अन्न तिल ॥ ४१५॥ कस्तूरी कश्मीर का केसर मलयागिरका काला चन्दन शौचमें गरमपानी। स्निग्ध पदार्थ मैथुन भारी गरम कपड़ा इनको हेमन्त ऋतुमें सेवनकरे॥ ४१६॥ शिशिर में शीत अधिक होता है आदानकाल की रूक्षता होती है। इसवास्ते उसमें विशेषकरके हेमन्त की विधि प्रशस्त है ॥ ५१७ ॥

वान्तिं नस्य मथाभयाक्ष्व मधुना व्यायाम मुद्वर्त्तनम्॥
संसेवेत मधौ कफघ्न कवलं धूम्यं पलज्जाङ्गलम्॥५१८॥
गोधूमान् बहु शालिभेद सहितान्मुद्गान् यवान् षष्टिकान्। लेपश्चन्दन कुङ्कुमागुरु कृतं रूक्षङ्कटूष्णं लघु॥५१९
मिष्टमम्लं दधिस्निग्धं दिवा स्वप्नञ्च दुर्ज्जरम्॥ अवश्या

य मपि भाज्ञो वसन्ते परिवर्ज्जयेत् ॥ ४२० ॥ स्वादु स्नि॰
ग्ध हिमं लघु द्रवमयन्द्रव्यं रसालां सिताम् ॥ शक्तु र्क्षी
र दशाङ्गुलानि सितया शालिं रसं मांसजम् ॥ ४२१ ॥
शीतांशुं शयनन्दिवा मलयजं शीतम्पयः पानकम्।
सेवेतोष्ण दिने त्यजेत्तु कटुक क्षाराम्लघर्म्मश्रमान् ॥
॥ ४२२ ॥ ऋतुष्वेषु य एतेषु विधिभि र्वर्त्तते नरः ॥ दो
षानृतु कृतान्नैव लभते स कदाचन ॥ ४२३ ॥
इति श्रीलटकनमिश्र तनय श्रीमन्मिश्र भाव विरचिते भाव
प्रकाशे दिनचर्य्यर्तु प्रकरणञ्चतुर्थम् ॥ ४ ॥

भा॰ वमनकुलास और मधुकेसाथ हड़ तथा कसरत उवटना इनको वसन्त में सेवन करे। और कफ नाशक घास तथा जांगल मांस का कवाव इनको भी सेवन करे ॥ ४१८ ॥ गेहूं बहुत क़िसम के चावल और मूंग जव तथा साठी चांवल। चन्दन केसर कृष्णागरु और रूक्ष कटु तथा लघु इस प्रकार को बनाया हुवा लेप इनको भी वसन्त में सेवन करे ॥ ४१६ ॥ मधुर अम्ल दधि स्निग्ध दिनका सोना जला भुना इनको बुद्धिवान् शिशिर और वसन्त में त्याग देवे ॥ ४२० ॥ मधुर स्निग्ध शीत लघु और पतली वस्तु तथा शिकरन चीनी ॥ सत्तू दूध दसों अंगुल चमेली से भूषित चांवल शोरुवा ॥ ४२१ ॥ चान्दनी दिनका सोना मलयागिर को चन्दन ठंडा पानी पपानक अर्थात् पन्ना इनको गरमी की ऋतु में सेवन करे। और कटु क्षार अम्ल धूप श्रम इनको त्याग देवे ॥ ४२२ ॥ जो मनुष्य ऋतुवों में इस विधिसे चलता है। उस मनुष्य को ऋतु कृत दोष कभी नहीं होते ॥ ४२३ ॥

इतिश्री लटकनमिश्र के पुत्र श्री भावमिश्र के रचित भाव प्रकाश में दिनचर्य्या और ऋतु प्रकरण चतुर्थ समाप्त हुवा ॥ ४ ॥

[अथ व्याधेर्लक्षणम्। तत्र वाग्भटः।]

रोगस्तु दोषवैषम्यं दोषसाम्य मरोगता ॥ रोगा दुः

रुक्स्य दातारो ज्वर प्रभृतयो हि ते ॥१॥ ते च स्वाभावि का: केचित्केचिदागन्तवः स्मृताः॥ मानसाः केचिदा ख्याताः कथिताः केऽपि कायिकाः॥२॥

(तत्र स्वाभाविकाः शरीर स्व भावादेव जाताः॥)

(क) क्षुत्पिपासा सुषुप्त्या च जरा मृत्यु प्रभृतयः अथवा स्व स्व- भाविका दुत्पत्ते र्जाता स्वाभाविकाः सहजा इति यावत्। (ख) ते च जन्मान्धत्वादयः आगन्तवोऽभिघातादि जनिताः। अथवा जन्मोत्तर भाविनः। कामक्रोध लोभ मोह भयाभि मान दैन्य पैशुन्य शोक विषादेर्ष्या सूया मात्सर्य्य प्रभृतयः। अथवा उन्मादापस्मार मूर्च्छा भ्रम मोह तमः संन्यास प्रभृतयः।

भा॰ अनन्तर व्याधि का लक्षण अष्टाङ्ग हृदय में वाग्भट ने कहा है। दोषों की विषमता रोग है और दोषों की समानता आरोग्य है॥ वे ज्वर आदि रोग दुःख के देने वाले हैं॥१॥ वे रोग कोई रोग स्वाभाविक और कोई आगन्तुक कहे गये हैं। और कोई मानसिक तथा कोई कायिक इस प्रकार कहे गये हैं।२॥ उन्मे स्वभाविक शरीर में स्वभाव से ही उत्पन्न हैं) (क) क्षुधा तृषा निद्रा जरा मृत्यु आदि। अथवा अपने स्वभाव से ही उत्पन्न हुवे ही स्वाभाविक अर्थात् साथ होने वाले। (ख) वे जन्म का अन्धापन इत्यादिक। आगन्तुक चोट से उत्पन्न हुवे। अथवा जन्म के पश्चात होने वाले। कामक्रोध लोभ मोह भय अभिमान दीनता चुगली शोक खेद ईर्षा और शत्रुता मत्सरता आदि। अथवा उन्माद अपस्मार अर्थात् मिरगी मूर्छा भ्रम मोह अन्धेरी और अचेतता इत्यादिक

कायिकाः पाण्डु रोग प्रभृतयः कर्म्मजाः कथिताः केचि द्दोषजाः सन्ति चापरे॥ कर्म्म दोषोद्भवाश्चान्ये व्याधय स्त्रिविधाः स्मृताः॥३॥ (क) तत्र कर्म्मजाः व्याधयः।

यत्प्राक्तनन्दुष्कर्म्म प्रबलङ्केवल भोगनाश्यम् । प्रायश्चि त्तनाश्यं वा ततो जाताः ननु दुष्ट वातादि दोषेण जनिता स्त था ॥ ॥ यथाशास्त्रन्तु निर्णीतो यथाव्याधि चिकित्सितः। न शमं याति यो व्याधिः स ज्ञेयः कर्म्मजो बुधैः ॥ ५॥

भा० कायिक पांडुरोग आदि । कर्म्मज कोंकहेगये हैं । और कोई दोषज हैं । और कोई कर्म्म दोषोंसे उत्पन्न इस प्रकार तीन तरहकी व्याधि कही है ॥ ३॥ (क) उनमें कर्म्मजव्याधि जो पूर्वजनमके दुष्कर्म्मसे प्रबल हुवा और भोग द्वा राही नाश होनेवाला अथवा प्रायश्चित्त से नाशहोनेवाला उस्से उत्पन्न हुवा । न कि वातादि दोषसे हुवा इस प्रकार । शास्त्र के अनुसार निश्चय हुई और पथ्य व्याधि चिकित्सा सेजो व्याधि शमन को नहीं प्राप्तहोती है उसको पंडित कर्म्मज कहते हैं ॥ ५॥

[दोषजाः। मिथ्याहार विहार प्रकुपित वात पित्त कफजाः।] (क) ननु मिथ्याहार विहारिणा मपि प्राक्तन सुकृतेन नैरु ज्यं दृश्यत एव । ततो दोषजेष्वपि प्राक्तनं दुष्कर्मैव कारणम् तत्कथं दोषजा इत्युच्यते । दोषजेष्वपि वस्तुतः। आदि कारणं दुष्कर्म वर्त्तत एव किन्तु तत्र मिथ्याहार विहार दू षिता दोषा हेतवो दृश्यन्त इति दोषजा इत्युच्यन्त इति समा धिः। [कर्मदोषोद्भवाः।]

भा० [दोषज] मिथ्या आहार और विहारसे प्रकोपको प्राप्तहुवे वात पित्त कफ से उत्पन्न हुई ॥ (क) ननुशंका । मिथ्या आहार विहारवालोंको भी पूर्वजन्मान्तर केसुकृत कर्मसे ही आरोग्यता होती है । उस्से दोषज में भी पूर्व जन्मान्तर का दुष्कर्म ही कारण है । तो कैसे दोषज कहते हैं । यथार्थमें तो दो षज में भी आदिकारण दुष्टकर्म ही रहता है । लेकिन उस्में मिथ्या आहार विहारसे दूषित दोष कारण देखेजाते है । इस्से दोषज कहते हैं ये समाधान है।

[कर्म्म दोषों से उत्पन्न हुवों को कहते हैं।]

स्वल्पदोषा गरीयांसस्ते ज्ञेयाः कर्म्म दोषजाः॥

(ख) अत्र कारणं दुष्कर्म प्रवलं यतो दोषाल्पत्वेऽपि व्याधेर्गरीयस्त्वन्तत्कर्म्म क्षयादेव क्षीणं भवति। दोषाः स्वल्पा अपि निदानत्वे नोक्ता दृश्यन्त एवेति दोषाणां कारणता मन्यन्त इति। कर्म्मक्षयात् कर्म्म कृता दोषजाः स्व स्व भेषजैः।

कर्म्म दोषोद्भवा यान्ति कर्म्मदोष क्षया क्षयम्॥

भा० थोड़े दोष बहुत भारी होजावें उसको कर्म्मदोषज जानना। (क) यहांपर कारण दुष्ट कर्म प्रवल है। जैसेकि स्वल्प व्याधिमें बहुत व ढे हुवे दोष कर्म्म क्षय से ही क्षीण होते हैं। दोष स्वल्प भी निदान करके कहे हुवे देखे जाते ही हैं और दोषोंकी कारणता मानते हैं। कर्म्मके क्षय से कर्मकृत दोष अपनी २ औषधि से। कर्म दोषों से उत्पन्न हुवे कर्मदोष के क्षयसे क्षयको प्राप्त होते हैं॥

(ग) दोषजाः स्वस्व भेषजैरिति दोषजेष्वादि कारणं॥दुष्कर्म्म तद्भेषजार्थ द्रव्य क्षयादि जनित दुःख भोगेन कटु तिक्त कषायाद्य हृद्य भक्षणादि जनित दुःख भोगेन च क्षयं यान्ति। एषा दुष्टा हेतवो दोषा स्ते स्व स्वभेषजैः क्षयं यान्तीत्यर्थः॥ साध्या याप्या असाध्याश्च व्याधय स्त्रिविधास्मृताः॥सुखसाध्यः कष्टसाध्यो द्विविधः साध्य उच्यते॥५॥ [याप्य लक्षण माह।]

भा० (क) दोषज अपने २ औषध सेइति। दोषसे उत्पन्न हुवेमें आदिकारण दुष्टकर्म्म, और उसके औषधके अर्थ द्रव्य क्षयादि से हुवे दुःख भोग करके ही कटु तिक्त कषादि अप्रिय भक्षण से उत्पन्न हुवे दुःखसे नाश को प्राप्त होते हैं।

पांच दुष्ट कारण वे दोष। अपने २ औषध से नाशको प्राप्त होते हैं। साध्य याप्य असाध्य तीन प्रकारकी व्याधि कही गई है ॥ सुखसाध्य तथा कष्टसाध्य दो प्रकारका साध्य कहते हैं ॥ ५॥ याप्य का लक्षण कहा है।

यापनीयन्तु तं विद्यात् क्रिया धारयते हि यम् ॥ क्रियायान्तु निवृत्तायां सद्यो यश्च विनश्यति ॥ ६॥ प्राप्ता क्रियाधारयति सुखिनं याप्य मातुरम् ॥ प्रपतिष्य दिवागारं स्तम्भो यत्नेन योजितः ॥ ७ ॥ साध्या याप्य त्वमायान्ति याप्यश्चासाध्यतान्तथा ॥ घ्नन्ति प्राणान साध्यास्तु नराणाम क्रियावताम् ॥ ८ ॥

भा० यापनीय उसको जानना चाहिये जिसको क्रियाने पकड़ रक्खाहै। क्रिया के निवृत्त होनेमें जो तत्काल नाशको प्राप्त होना है ॥ ६॥ प्राप्तक्रिया जिस सुखि याप्य आतुर को धारण करतीहै। वो गिरेहुवे मकानमें थांभ लगायेहुवेके मानिन्द है ॥ ७ ॥ साध्यरोग याप्य होतेहैं और याप्य असाध्यता को प्राप्त होतेहैं पथ्यादिक न करनेवाले पुरुषों के प्राणों को असाध्य रोग नाश करतेहैं ॥ ८ ॥

(क) अक्रियावतां चिकित्सा रहितानाम्। [अथोपद्रवस्य लक्षणम्।] रोगारम्भक दोषस्य प्रकोपादुपजायते॥ योऽन्यो विकारः स बुधैरुपद्रव इहोदितः ॥ ९ ॥

[अथारिष्टस्य लक्षणमाह।] रोगिणो मरणं यस्माद्वश्यम्भावि लक्ष्यते ॥ तल्लक्षणमरिष्टं स्याद्रिष्टञ्चापि तदुच्यते ॥ १०॥ [अथ चिकित्साया लक्षणमाह।]

भा० (क) चिकित्सासे रहितोंको। अनन्तर उपद्रवों का लक्षण कहते हैं। रोगको आरंभ करनेवाले दोषों के प्रकोप सेजो दूसरा विकार उत्पन्न होताहै उसको पंडित यहांपर उपद्रव कहते हैं ॥ ९ ॥ अनन्तर अरिष्टका लक्षण

कहतेहैं ॥ रोगिका अवश्य होनेवाला मरण जिस्से जाना जाताहै। वोह लक्षण अरिष्ट होताहै और रिष्ट भी उस्को कहतेहैं ॥ अनन्तर चिकित्साका लक्षण कहतेहैं ॥ १० ॥

यां क्रिया व्याधि हरणी सा चिकित्सा निगद्यते ॥ दोष धातु मलानां या साम्यकृत् सैव रोगहृत् ॥ ११ ॥

(क) क्रियात्र कर्म्म व्याधिर्हन्यतेऽनयेति व्याधि हरणी करणाधि करणयोश्चेति सूत्रेण करणार्थेल्युट् तथाच। याभिः क्रियाभिर्जायन्ते शरीरे धातवः समाः॥ सा चिकित्सा विकाराणां कर्म्म तद्भिषजाम्मतम् ॥ १२ ॥ या ह्युदीर्णं शमयति नान्यं व्याधिं करोति च ॥ सा क्रिया न तु या व्याधिं हरत्यन्य मुदीरयेत् ॥ १३ ॥ (क्रियात्र चिकित्सा।) तथा चामर सिंहः।

भा० जो क्रिया व्याधिको दूरकरनेवाली होतीहै उसको चिकित्सा कहतेहैं। दोष धातु मल इनकी समानता करनेवाली जोहै वोही रोग नाशक है ॥ ११ ॥ (क) क्रिया यहाँपर कर्मव्याधिनाशकी जातीहै इससेवो व्याधिहरणीहै। करणाधिकरणयोश्चेति इस सूत्रसे करण अर्थमें ल्युट है। उस प्रकार कहा है ॥ जिस क्रियासे शरीरमें धातु सम होतेहैं। वो चिकित्सा है। और विकारों का वोह कर्म्म वैद्योंके सम्मत है। प्रकोप हुवेको शमन करती है और दूसरी व्याधिको नहिं करती। वो क्रियाहै। तथा जो एक व्याधिको दूरकरे और दूसरीको उत्पन्न करे वो क्रियानहीं॥ १३॥ (क) क्रिया यहाँपर चिकित्सा। उस प्रकार अमर सिंहने कहाहै ॥

आरम्भो निष्कृतिः शिक्षा पूजनं सम्प्रधारणम् ॥ उपायः कर्म्म चेष्टा च चिकित्सा च नव क्रिया इति ॥ १४ ॥

[अथ चिकित्साविध्यु पदेशः।

जातमात्रः चिकित्स्यः स्यान्नोपेक्ष्योऽल्पतया गदः॥
वन्हि शत्रु विषैस्तुल्यः स्वल्पोऽपि विकरोत्यसौ॥२५॥
रोगमादौ परीक्षेत ततोऽनन्तरमौषधम्॥ ततः क
र्म्म भिषक् पश्चात् ज्ञानपूर्वं समाचरेत्॥ २६॥

भा० आरंभ निष्कृति शिक्षा पूजन संप्रधारण॥ उपाय कर्म्म चेष्टा और चिकित्सा ये नव क्रियाके पर्याय हैं॥ २४॥ अनन्तर चिकित्साकी विधिका उपदेश है। उत्पन्न मात्रही रोग चिकित्सा योग्य है। थोड़ाभी रोग उपेक्षा करने योग्य नहीं होता॥ आग शत्रु विष इनके समान अल्प भी विकारको करता है॥ २५॥ प्रथम रोगकी परीक्षा करे उसके अनंतर औषधि करे। उसके अनंतर वैद्य पश्चात् कर्म ज्ञान पूर्वक करे॥ २६॥

(क) [अयमर्थः] भिषक् आदौ रोगं परीक्षेत विचारयेत्।
ततः पश्चाद्रोगौषधविचारानन्तरं ज्ञान पूर्वं सावधानो
न त्ववज्ञाय कर्म्म चिकित्सामौषधदानादिरूपां समाच
रेदित्यर्थः। रोगाज्ञानेन चिकित्साकरणे दोषमाह।

भा० (क) यह अर्थ है॥ वैद्य प्रथम रोगकी परीक्षा करे। अर्थात् विचार करे। उसके पश्चात् अर्थात् रोग औषधि विचार के अनंतर सावधान होके। न कि बेसमझे कर्म अर्थात् चिकित्सा अर्थात् औषधि दान रूप को करे॥ रोगके बिन जाने चिकित्सा करने में दोष कहते हैं।

यस्तु रोगमविज्ञाय कर्म्माण्यारभते भिषक्। अप्यौ
षध विधानज्ञस्तस्य सिद्धिर्यदृच्छया॥ २७॥
(ख) स्वेच्छया सिद्धिर्भवति नापि भवतीत्यर्थः। अन्यच्च
भेषजं केवलं कर्त्तुं यो जानाति न चामयम्॥ वैद्यक
र्म्म स चेत् कुर्य्याद् वधमर्हति राजतः॥ २८॥
(क) [रोगाज्ञाने भेषजाज्ञाने दोषमाह।]

यस्तु केवल रोगज्ञो भेषजेष्व विचक्षणः ॥ तं वैद्यं प्राप्य रोगी स्याद्यथा नौर्नाविकं विना ॥ २९ ॥

भा० जो वैद्य औषधि का जानने वाला रोग को बिनजाने चिकित्सा करता है उसकी सिद्धी अपनी खुशी की है अर्थात् कभी होती है कभी नहींभी होती ॥ २७॥ औरभी, जो वैद्य केवल औषधका जानते हैं और रोगको नहींजानते ॥ वो वैद्य कर्म करैतो राजासे वध होने योग्य हैं ॥ २८ ॥ रोगका ज्ञान और औषधका न ज्ञान इसमें दोष को कहते हैं ॥ जो केवल रोगका जानने वालाहै और औषधिमें अविचक्षण ॥ उस वैद्य को पाकर रोगी उस प्रकार का होताहै जैसे मल्लाह के बिन नाव ॥ २९ ॥

(क) नाविकं कर्णधारं विना यथा नौ सङ्कटे पतति तथा रोगीत्यर्थः। [अन्यच्च]

यस्तु केवल शास्त्रज्ञः क्रियास्वकुशलो भिषक् ॥ स मुह्यत्यातुरं प्राप्य यथा भीरुरिवाहवम् ॥ ३० ॥

[रोगौषधयोर्ज्ञाने गुणमाह ।] यस्तु रोग विशेषज्ञः सर्वभेषजकोविदः ॥ देशकाल विभागज्ञस्तस्य सिद्धिर्न संशयः ॥ ३१ ॥ आदावन्ते रुजां ज्ञाने प्रयतेत चिकित्सकः ॥ भेषजानां विधानेन ततः कुर्य्याच्चिकित्सितम् ॥ ३२ ॥ (क) चिकित्सित सिध्यत भावे क्तः।

भा० (क) जैसे मल्लाह के बिना नाव संकट में पड़तीहै वैसे रोगी इत्यर्थः। औरभी । जो वैद्य केवल शास्त्रको जानने वाला है । और क्रियामें अकुशल हैं । वोह रोगीको पाकर मोहको प्राप्त होताहै । जैसे संग्राममें डरपोक मोह को प्राप्त होताहै ॥ ३० ॥ रोग और औषधके ज्ञानमें गुणको कहते हैं । जो रोग विशेषका जानने वालाहै । और संपूर्ण औषधियों को भी जानताहै देश काल विभागको जानताहै उसकी सिद्धि अवश्य होती है ॥ ३१ ॥

वैद्य आदि अन्तरोगके ज्ञानहोनेपर प्रयत्न करे ॥ उसके अनन्तर औषधके विधान से चिकित्सा करे ॥ २१ ॥
(क) चिकित्सित इस प्रकार यहांपर भावमें क्त होता है ॥

रा विकाराणामकुशलो न जिह्रीयात् कदाचन ॥ न हि सर्व्वं विकाराणां नामतोऽस्तिध्रुवा स्थितिः ॥ २३॥

(क) न जिह्रीयात् न लज्जेत् । ध्रुवा नियता ।

नास्तिरोगो विनादोषैर्यस्मात्तस्माच्चिकित्सकः ॥ अनुक्तामपि दोषाणां लिङ्गैर्व्याधिमुपाचरेत् ॥२४॥ येन कुर्वन्त्यसाध्यानां चिकित्सां ते भिषग्वराः ॥ अतो वैद्यैः श्रमः कार्य्यः साध्यासाध्य परीक्षणे ॥ २५॥

भा० विकारोंके जाननेमें अकुशल कभीन शरमावे। क्यों कि सम्पूर्ण विकारों के नामसे नियत स्थिति नहिंहोती ॥२३॥ (क) जिसकारण विना दोषों के रोग नहीं होता । उसकारण वैद्य दोषोंके लक्षणों से नकी हुवे रोगका भी इलाज करे ॥ २४ ॥ जो असाध्य रोगों की चिकित्सा नहीं करते । वे श्रेष्ठ वैद्य हैं ॥ इसवास्ते साध्य असाध्य की परीक्षामें वैद्योंको श्रमकरना चाहिये ॥२५

रोगज्ञानोपाया अग्रे वक्ष्यन्ते । प्रीते प्रीत प्रतीकारमुखो तृष्णा निवारणाम् । कृत्वा कुर्य्यात् क्रियां प्राप्तां क्रियाकालं न हापयेत् ॥ २६ ॥ अप्राप्ते वा क्रियाकाले प्राप्ते वा न क्रिया कृता ॥ क्रियाहीनातिरिक्ता च साध्ये ष्वपि न सिद्ध्यति ॥ २७ ॥ (क) [अयमर्थः।] काले चिकित्साऽवसरे । अप्राप्तेऽनागते । या क्रिया चिकित्सा । यथा ज्वरे जीर्णतामप्राप्ते तरुण एव कषायदानक्रिया न सिद्ध्यति ।

भा० रोग ज्ञान के उपाय आगे कहे हैं ॥ शीत में शीतका इलाज । और उष्ण में उष्ण का निवारण करके प्राप्त क्रिया को करे और क्रिया कालको न त्याग करे ॥ २६ ॥ अप्राप्त क्रियाकालमें जो चिकित्साकीजातीहै और जो प्राप्तकालमें नहीं कीजाती ॥ तथा हीन क्रिया या औरकी और क्रियाभी बहु साध्यरोग में भी नहीं सिद्ध होती ॥ २७ ॥ (क) यह अर्थ है कि चिकित्सा का समयनजानेपर । जो चिकित्सा । जैसे जीर्णता को नप्राप्तहुवे ज्वरमें अर्थात् तरुण ज्वर में कषायदान क्रिया नहीं सिद्धहोती ॥

(ख) या च क्रिया चिकित्सावसरे प्राप्ते न कृत्वा । अर्थात् पश्चात् कृता । (ग) यथादाहे कथञ्चिच्छान्ते पश्चाच्छीतलानुलेपनादिक्रिया । तथा हीनातिरिक्ता च क्रिया साध्येष्वपि न सिद्ध्यति ॥ अतिरिक्तां हीनां च क्रिया वर्ज्जयन्नाह विकारेऽल्पे महत् कर्म्म क्रिया लघ्वी गरीयसी ॥ द्वयमेतद कौशल्यं कौशल्यं युक्त कर्म्मता ॥ २८ ॥
क्रियायास्तु गुणालाभे क्रियामन्यां प्रयोजयेत् ॥
पूर्वस्यां शान्तवेगायां न क्रिया सङ्करोहितः ॥ २९ ॥
(क) भिन्नरूपाभिस्तु क्रियाभिः साङ्कर्य्यमपि न दोषाय ।

भा० (ख) जो क्रिया चिकित्साका अवसर प्राप्तहोनेमें नहीं की गई । अर्थात् पीछे से कीगई ॥ (ग) जैसे दाह किसी न किसी तरह शान्त होनेमें पीछे से शीतल अनुलेपनादि क्रिया । उसी प्रकार हीन और अतिरिक्त क्रिया साध्यमें भी नहीं सिद्धहोती ॥ अतिरिक्त और हीन क्रिया को त्यागतेहुवे कहते हैं ॥ अल्प विकारमें बड़ी क्रिया और बड़े विकारमें हीन क्रिया । ये दोनोही अकुशलता हैं । और उचित कर्म्मही कुशलता है ॥ २८ ॥ क्रियाका गुण न प्राप्त होतो दूसरी क्रिया करे ॥ पहिली क्रियासे शान्त वेग होनेमें क्रिया संकर हित नहीं होती है ॥ २९ ॥ (क) भिन्न रूप क्रियासे जो सांकर्य्य हित होता है वो दोषके अर्थ नहीं है ॥ जैसे कि कहा है ।

(क) [यत आह] क्रियाभिस्तुल्यरूपाभिर्व्वं क्रियासङ्करो हितः ॥ ताभिस्तु भिन्नरूपाभिः साङ्कर्य्यन्नैव दुष्यति ॥ ३०॥ [अतएवोक्तम्] लङ्घनं बालुकास्वेदो नस्यं निष्ठीवनं तथा ॥ अवलेहोऽञ्जनञ्चापि। प्राक् प्रयोज्यं त्रिदोषजे ॥ ३१॥ [ज्वरइतिशेषः।] नचैकान्ते न निर्द्दिष्टे शास्त्रे निविशते बुधः ॥ स्वयमप्यत्र भिषजा तर्कनीयं चिकित्सना ॥ ३२ ॥ [यत आह] उत्पद्यते च सावस्था दोषकाल बलम्प्रति। यस्या कार्य्यमकार्य्यं स्यात् कर्म्मकार्य्यं विवर्जितम् ॥ ३३ ॥ (क) विवर्ज्जितं कर्म्म कर्त्तव्यं भवतीत्यर्थः।

भा० तुल्यरूप क्रियाओंसे जो संकर होता है वो हित नहीं है। भिन्नरूप उनसे जो संकरता होती है। वो दोष नहीं करती ॥ ३०॥ इसीवास्ते कहाहै ॥ लंघन वालूका स्वेदना स कुल्ला। तथा अवलेह और अंजन भी इनको त्रिदोषसे उत्पन्न ज्वरमें पहिले देना चाहिये ॥ ३१॥ ज्वर यह शेष एकान्त करके कहे हुवे शास्त्रपर पंडित नहीं रहते ॥ यहांपर वैद्य कोखुद भी चिकित्सना। विचारनी चाहिये ॥ ३२॥ जैसे कि कहा है ॥ दोषकालबल में वो अवस्था उत्पन्न होती है। जिसमें करने के योग्य कर्म्म अकार्य्य होताहै अर्थात् करनेके अयोग्य होता है ॥ और कार्य्य कर्म्म छोड़ा जाताहै ॥ ३३॥ (क) विवर्ज्जित कर्म्म करने के योग्य होताहै ॥

[अथ चिकित्सायां फलमाह।]

क्वचिदर्थः क्वचिन्मैत्री क्वचिद्धर्म्मः क्वचिद्यशः ॥ कर्म्माभ्यासः क्वचिच्चेति चिकित्सानास्ति निःफलम् ॥ ३४ ॥ आयुर्व्वेदोदितां युक्तिं कुर्व्वाणा विहिताश्च ये।

पुण्यायुर्वृद्धिसंयुक्ता निरोगाश्च भवन्ति ते ॥३५॥
नैव कुर्व्वीत लोभेन चिकित्सा पुण्यविक्रियम् ॥
ईश्वराणां वसुमतां लिप्सेतार्थन्तु वृत्तये ॥ ३६॥
चिकित्सितं शरीरं यो न निष्क्रीणाति दुर्म्मतिः ॥
स यत्करोति सुकृतं सर्व्वं तद्भिषगश्नुते ॥ ३७ ॥
न देशो मनुजैर्हीनो न मनुष्या निरामयाः॥ ततः
सर्व्वत्र वैद्यानां सुसिद्धा एव वृत्तयः ॥ ३८ ॥

(अस्य चिकित्साया अङ्गानि।)

भा० अनन्तर चिकित्साका फल कहतेहैं ॥ कहींपर अर्थ कहीं मैत्री अर्थात् मित्रता कहीं धर्म्म और कहीं यश। तथा कहींपर कर्म्मका अभ्यास इस प्रकार चिकित्सा निष्फल नहीं होती ॥ ३४॥ जो आयुर्वेद में कही हुई विहितयुक्ति को करनेवालेहैं ॥ वे पुण्य आयुकी वृद्धि से युक्तहुवे निरोगी होतेहैं ॥ ३५॥ लोभसे चिकित्सा तथा पुण्यका विक्रिय नकरे ॥ वृत्तिके अर्थ राजा और धनाढ्योंके द्रव्यको चाहे ॥ ३६॥ चिकित्सा कियेहुवे शरीरकी जो दुर्म्मति शुद्ध नहीं करता ॥ वोजो सुकृत करताहै उसको वैद्य भक्षण करताहै ॥ ३७॥ मनुष्योंकरके हीन कोई देश नहींहै और रोगसे रहित कोई मनुष्य नहीं है ॥ तिस्से सब जगह वैद्योंकी सुसिद्धही वृत्तियांहैं ॥ ३८ ॥ अनन्तर चिकित्साके अंगोंको कहतेहैं ॥)

रोगी दूतो भिषग्दीर्घ मायुर्द्रव्यं सुसेवकः॥ सदौषधं चिकित्सायामं इत्यङ्गानि बुधाजगुः ॥ ३९ ॥
[तत्र रोगिणो लक्षणमाह।] रोगो यस्यास्ति रोगी स स चिकित्स्यस्तु यादृशः॥ यादृशश्चाचिकित्स्योऽपि वक्ष्यमाणो निशाम्यताम् ॥ ४०॥ [तत्र चिकित्स्यः।]

भा० रोगी दूत वैद्य दीर्घ आयु द्रव्य अच्छा सेवक ॥ और अच्छी दवा द्समप्रकार चिकित्साके ये अंग पंडितों ने कहेहैं ॥ ३९॥ उसमें रोगी का लक्षण कहतेहैं ॥ रोग जिसको है वो रोगी वोह जिस प्रकार चिकित्सा योग्य होताहै और चिकित्सा के अयोग्य आगे कहे हुवोंको सुनिये ॥ उसमें चिकित्सा के योग्य को कहतेहैं ॥

निजप्रकृति वर्णाभ्यां युक्तः सत्वेन चक्षुषा ॥ चिकित्स्यो भिषजां रोगी वैद्यभक्तो जितेन्द्रियः ॥४१॥

(क) सत्वं व्यसनाभ्युदय क्रियादिष्वविह्वलताकरं तेन युक्तः। चक्षुषा चक्षुरुपलक्षितेन। ततोऽन्येनापीन्द्रियेण चिकित्स्यः रोगान् मोचयितव्यः ॥ [अन्यत्र]

आयुष्मान् सत्ववान् साध्यो द्रव्यवान् मित्रवानपि। चिकित्स्यो भिषजा रोगी वैद्यवाक्यकृदास्तिकः ॥ ४२॥

आयुर्व्वेदोऽस्तीति मतिर्यस्य। आस्तिकः। (अथाचिकित्स्यः) चण्डः साहसिको भीरुः कृतघ्नो व्यग्र एव च।

शोकाकुलो मुमूर्षुश्च विहीनः करणैश्च यः ॥ ४३॥

भा० स्वभाविक प्रकृति और वर्णसे युक्त और बलंयुक्त तथा चक्षुसे हीन न हुवा हो ॥ वैद्यका भक्त और जितेन्द्रिय इस प्रकारका रोगी वैद्योंके चिकित्सायोग्य होताहै ॥४१॥ (क) व्यसन और अभ्युदयकी क्रिया आदि में विह्वलताको न करनेवाला उसकरके युक्त। चक्षुके उपलक्षणसे उस्से अन्य इन्द्रियों करके। चिकित्सा योग्य होताहै ॥ । औरभी। आयुवाला बलवाला द्रव्यवान् और मित्रों करके युक्त ॥ तथा वैद्यके कथनानुसार चलनेवाला आस्तिक इस प्रकारका रोगी वैद्यके द्वारा चिकित्सा करनेयोग्यहै ॥ ४२॥ आयुर्वेद है इस प्रकार की बुद्धिहै जिसकी वोह आस्तिक ॥ अनन्तर चिकित्साके अयोग्य को कहतेहैं ॥ क्रोधी साहसको करनेवाला भीरु कृतघ्न और व्यग्रचित्त शोकमें पीड़ित मरने

वाला और जो सामग्रीसेहीन ॥ ४३ ॥

वैरी वैद्यविदग्धश्च श्रद्धाहीनश्च शङ्कितः ॥ भिषजा मविधेयाःस्युर्नोपक्रम्याः भिषग्विधाः ॥ ४४ ॥

एतानुपाचरन्वैद्यो बहून् दोषान वाप्नुयात ॥

(क) चण्डोऽत्यन्त क्रोधशीलः। साहसिकः अविचार्य्यकारी भीरुर्भयशीलः। कृतघ्नो वैद्यकृतोपकार लोपकः। व्यग्रोव्याकुलः। विहीनःकरणैश्च यःजितेन्द्रियशक्तिरहितः। वैरी न चिकित्स्यः कदाचिद्रोगो द्रेके अपवाद भयात्। वैद्यविदग्धो वैद्यधूर्त्तः। तथा च सुश्रुत ॥

भा० वैरीवैद्यकीबुराई करनेवाला श्रद्धाहीन तथा शंकायुक्त ॥ वैद्योंके अविधेय अर्थात् चिकित्सा करनेके अयोग्य होतेहैं औरजोवैद्यके क़िसिमसेहैं वोह भी असाध्यहै ॥ इनका उपचार करनेसे वैद्य बहुत दोषोंको प्राप्त होताहै ॥ ४४ ॥ (क) अत्यन्त क्रोधस्वभाव। विना सोचे करनेवाला। डरपोक। वैद्यके कियेहुवे उपकारको नमाननेवाला। व्याकुल। सामग्रीसे रहित जितेन्द्रिय शक्तिरहित। वैरी। चिकित्साकरने के अयोग्य। कदाचित् रोगके उद्रेक में अपवादके भयसे। वैद्यधूर्त्तः। उस प्रकार सुश्रुत ने कहाहै ॥

स न सिद्ध्यति वैद्यस्तु गृहे यस्य न पूज्यते।

(क) शङ्कितो वैद्य विश्वासरहितः। भिषजामविधेयाः वैद्य वचनाविधायिनः। भिषग्विधाः वैद्यतुल्याः एते नोपक्रम्याः॥ न चिकित्स्याः। [अथ दूतस्य लक्षणम्]

यश्चिकित्सकमानेतुं याति दूतः स कथ्यते ॥ स च यादृक् समुचितस्तादृगत्र निगद्यते ॥ ४५ ॥

भा० जिसरोगी के घरमें वैद्य इज्जत नहीं कियाजाता। वोह असाध्य होता है ॥ (क) वैद्यके विश्वास सेरहित। वैद्यके कहने को न करने वाले। वैद्यके समान। ये चिकित्सा करनेके योग्य नहींहै ॥
अनन्तर दूतका लक्षण कहतेहैं ॥ जोवैद्यको लानेके वास्ते जाताहै उसको दूतकहतेहैं। वोह जिस प्रकारका उचितहै उसकोयहाँपर कहते हैं ॥ ४५ ॥

दूताः सुजातयोः व्यङ्गाः पटवो निर्मलाम्बराः। सुखिनोऽश्ववृषारूढाः शुभ्रपुष्प फलैर्युताः ॥ सजातयः सुचेष्टाश्च सजीव दिशि सङ्गता ॥ भिषजं समये प्राप्ता रोगिणः सुखहेतवे ॥ ४७ ॥

सजातयः रोगिसमानजातयः।

यस्यां प्राणमरुद्याति सानाड़ी जीवसंज्ञिता ॥

[अथ दूतस्य यात्रायां शकुन विचारः।]

भा० दूत अच्छी जातका व्यंग से रहित चतुर निर्म्मलवस्त्र के युक्त ॥ सुखी अश्व वृष पर आरूढ़ तथा शुभ्र पुष्प फल से युक्त ॥ ४६ ॥ अपने जातका अच्छी चेष्टावाला वह जीव दिशामें संगत समयपर वैद्य के प्राप्तहुवा रोगी के सुख हेतु होताहै ॥ ४७ ॥ रोगी के समानजातवाला ॥ जिसनाड़ीमें प्राणवायु चलताहै वोजीव संज्ञावाली नाड़ीहै।
अनन्तर दूतकी यात्रा में शकुन विचार कहतेहैं ॥

वैद्याह्वानाय दूतस्य गच्छतो रोगिणः कृते ॥ न शुभं सौम्य शकुनं प्रदीप्तन्तु सुखावहम् ॥ ४८ ॥

(क) प्रदीप्तमग्निः दूतो रोगी च रिक्त हस्तो वैद्यं न पश्येत्। [अथच] रिक्तहस्तो न पश्येत्तु राजानं भिषजं गुरुमिति ॥ [अथ वैद्यस्य लक्षणम्]

भा० रोगीके अर्थ वैद्य को बुलाने के वास्ते जानेवाले दूत के सौम्य शकुन शुभनहीं होता और प्रदीप्त शकुन सुखावह होता है ॥ ४८ ॥
(क) दीप्त अग्नि दूत रिक्त हस्त रोगी वैद्य को न देखे ॥ और खाली हाथ राजा को वैद्य को और गुरू को भी खाली हाथ न देखे ॥

चिकित्सां कुरुते यस्तु स चिकित्सक उच्यते ॥ स च यादृक् समीचीन स्तादृशोऽपि निगद्यते ॥४९॥
तत्वाधिगत शास्त्रार्थो दृष्टकर्मा स्वयङ्कृती ॥ लघु हस्तः शुचिः शूरः सज्जोपस्कर भेषजः ॥ ५० ॥
प्रत्युत्पन्न मतिर्धीमान् व्यवसायी प्रियम्वदः ॥ सत्यधर्म्मपरो यश्च वैद्य ईदृक् प्रशस्यते ॥ ५१ ॥

भा० जो चिकित्सा को करताहै उसको वैद्य कहते हैं ॥ वह जिस प्रकार अच्छा होता है उस प्रकारके वैद्यको कहते हैं ॥ ४९ ॥ अच्छी प्रकार पढ़ा हुवाहै शास्त्रका अर्थ जिसने कामोंको देखा हुवा आपही किया हुवा। हलके हाथ वाला पवित्र शूर अच्छे औषध और शस्त्रादि करके युक्त ॥ ५० ॥ तर्क बुद्धिवाला बुद्धिवान व्यवसायवाला प्रियबोलनेवाला ॥ सत्य धर्म्म में तत्पर इस प्रकारका जो वैद्य है वह प्रशस्त है ॥ ५१ ॥

(क) दृष्टकर्म्मा दृष्टा परेण कृता चिकित्सा येन सः स्वयङ्कृती स्वयं चिकित्साकुशलः। लघुहस्तः सिद्धि मद्धस्तः।
[अथ निषिद्धो वैद्यः।] कुचैलः कर्कशस्तब्धो ग्रामीणः स्वयमागतः ॥ पञ्च वैद्या न पूज्यन्ते धन्वन्तरि समा यदि ॥ ५२ ॥ कर्कशः अप्रियवादी स्तब्धः साभिमानः। ग्रामीणः व्यवहार चतुरः।

भा० (क) देखीहै दूसरे की कीहुई चिकित्सा जिसने। आप चिकित्सामें

कुशल हाथकी सिद्धिवाला ॥ अनन्तर निषिद्ध वैद्य को कहते हैं ॥
मैले कपड़े पहननेवाला । अप्रिय भाषण करनेवाला । मूर्ख गंवार और बिन बुलाये आनेवाला । ये पांच प्रकारके वैद्य धन्वन्तरि के समान हुये भी नहीं पूजन किये जाते हैं ॥ ५२॥ (क) अप्रियवादी । अभिमानी । व्यवहार में मूढ़ ॥

[अथ वैद्यस्य कर्म्माह ।]

व्याधेस्तत्व परिज्ञानं वेदनायाश्च निग्रहः । एतद्वैद्यस्य वैद्यत्वं न वैद्यः प्रभुरायुषः ॥ ५३॥

[अस्यायमर्थः] (क) व्याधेः सम्यक् परिचयो व्यथा शांतिकरणं वैद्यस्य कर्म्म न तु वैद्य आयुषः प्रभुरित्यर्थः । अपरे त्वेवं व्याचक्षते । व्याधेस्तत्त्वतः परिचयो वेदनायाः शान्तिकरणञ्च । एतदेव वैद्यस्य वैद्यत्वं किन्तु वैद्य आयुषः प्रभुः आगन्तु मृत्युशान्तहरणात् ।

तथा च सुश्रुते धन्वन्तरिः ॥

भा॰ अनन्तर वैद्यके कर्म्म कहते हैं । रोगके तत्वका ज्ञान । और वेदनाका अवरोध । ये वैद्य का वैद्यपना है वैद्य आयुका स्वामी नहीं है ॥ ५३॥ (क) इसका यह अर्थ है । रोगका जानना । पीड़ाकी शान्ति । ये वैद्यका कर्म है न कि वैद्य आयुका प्रभु है ॥ दूसरे इस प्रकार व्याख्या करते हैं ॥ व्याधिका तत्वसे परिचय और वेदना की शान्ति करनी भी । येही वैद्यका वैद्यत्व नहीं है किन्तु वैद्य आयुका स्वामी है । क्यों कि आगन्तुक शान्त मृत्यु के हरण करने से । इस प्रकार सुश्रुत में धन्वन्तरि ने कहा है ॥

एकोत्तरं मृत्युशत मथर्वाणः प्रचक्षते । तत्रैकः कालसंज्ञः स्यात् शेषास्त्वागन्तवः स्मृताः ॥ ५५॥

[अयमर्थः] अथर्वाणः अथर्व तत्त्वज्ञत्वेनाथर्वतुल्याः

मृत्युमेकोत्तरं शतंप्रचक्षते । तत्रैको मृत्युः कालसंयुक्तः । काल आयुषोऽन्ते शरीरिणामवश्यं संहर्त्ता । सर्वैरुपायैर्निवारयितु मशक्यः । स ब्रह्मादीनामायुषोऽन्ते संहरति । यत आह लिङ्गपुराणे । कार्त्तिकेयं प्रति महादेवः । (ख) ममायुर्ग्रसते कालः कुतः पुत्र । रसायनमिति । तेन कालेन संयुक्ता । संहाराय नियुक्तः सोऽवश्यं भावी । शेषाः शतं मृत्यवः आगन्तवः । आगन्तुरूपहेतु जन्मा नः कार्य्यकारणयो रभेदोपचारात् । आगन्तवो हेतवोयथा ॥

भा० एकसे एक (१०१) मृत्यु अथर्वण वेदके जाननेवालोंने कहेहैं । उसमें एक की काल संज्ञाहै बाकी आगन्तुक कहेगये हैं ॥ ५७॥ (क) इसका यह अर्थहै । अथर्ववेदके जानने से अथर्व के समान । मृत्यु एकसे एक कहेहैं । उसमें एक मृत्यु कालकरके युक्त है । काल आयुके अन्तमें मनुष्यों का अवश्य संहार करताहै । अर्थात् सब उपायोंसे दूर करनेको । अशक्य । वह ब्रह्मादिकोंकी आयुके अन्तमें संहार करता है । जैसे कि लिंगपुराण में कार्तिक स्वामी से महादेव ने कहाहै ॥ (ख) हेपुत्र मेरी आयुको काल ग्रसता है। तब रसायन कहां ॥ उसकालसे संयुक्त । संहारके अर्थ नियुक्त वह अवश्य होनेवाला है । बाकी १०० मृत्यु आगन्तुक हैं । आगन्तुरूपकारण जन्मवाले । कार्य्य और कारण के अभेदोपचार से । आगन्तुक हेतु जैसे ॥

विषभक्षणमजीर्णोऽत्यन्त भोजनञ्च दुर्देशजलपानम् । तथाऽनिबलवैरि व्याघ्र वनमहिषमत्तमातंगा

दि भियुद्धम् ॥ दन्तिशृङ्केन क्रीडनमत्युच्चवृक्षाग्रारोहणम् बाहुभ्याम् । महातरङ्गिणीतरणमेकाकिनो रात्रौ दुर्गमार्गे गमनम् ॥ ५६ ॥ इत्यादि । आगन्तुहेतुजा मृत्यवो दुर्निमित्ता भाविभावनाबलवत्त्वादायुषि सत्यपि मारयन्ति । यथा मक्षिका तैलवर्त्तिवह्निषु विद्यमानेषु वायुना दीपं नाशयन्ति ।     तथा च ।

तथा सत्यपि तैलादौ दीपं निर्वापयेन्मरुत् ॥ एव
मायुष्यहीनेऽपि हिंसन्त्यागन्तुमृत्यवः ॥ ५७ ॥

भा० विभक्षण अजीर्ण बहुतभोजन दुष्टदेशका जलपान । उसीप्रकार बहुत बलवाले वैरी व्याघ्र जंगली भैंसा और मल्लहाथी इनके साथ युद्ध ॥ ५५ ॥ दो नोकदार पदार्थों करके खेलना और बहुत ऊंचे वृक्षकी चोटी पर चढ़ना और हाथोंसे । बड़ी तरंगवाली नदीमें तैरना । अकेला रातमें अथवा किले में और मार्गमें जाना ॥ ५६ ॥ इत्यादि । आगन्तु हेतुसे उत्पन्नहुए दुर्निमित्त भावी भावनाके बलसे आयुके रहने पर भी मारडालते हैं ॥ जैसे दीवेमें तेलबत्ती और आग रहनेपरभी वायुसे दीप नाशहोता है । उस प्रकार कहा है । उसप्रकार होनेपर भी तेल लेकर आदिमें दीवेको वायु बुझावता है । इसी प्रकार आयुके हीन नहोने परभी आगन्तुक मृत्यु नाश करते हैं ॥ ५७ ॥

(क) किन्तु आगन्तुनिमित्तानि निवारयितुञ्च शक्यन्ते ।

यत आह सुश्रुते धन्वन्तरिः ।

दोषागन्तुनिमित्तेभ्यो रसमन्त्रविशारदौ ॥ रक्षेतां
नृपतिं नित्यं यत्नाद्वैद्यपुरोहितौ ॥ ५८ ॥

(ख) वैद्यमन्त्रिणौ नृपतिं नित्यं यत्नाद्रक्षेताम् । कुतः दोषागन्तुनिमित्तेभ्यः दोषा निषिद्धाहारविहारभूषिता

वातपित्त कफ रोगोत्पादकाः। आगन्तव- निषिद्धा विहा रा अति बलवैरि विग्रहादयः। ते निमित्तानि येषान्तेभ्यः शतमृत्युभ्यः। ननु वैद्य पुरोहितौ कथं शतं मृत्युं निवारयि तुं शक्तौ तत्राह। (ख) यतस्तौ रसमन्त्र विशारदौ प्रथ मं वैद्य दिनचर्य्या रात्रि चर्य्यर्तु चर्य्योक्ताहार विहाराभ्यां वात पित्त कफ धातुमलान् समानेव रक्षति ॥

भा० (क) किन्तु आगन्तु निमित्त रोगों को दूर कर सके हैं। जैसा सुश्रुत में धन्वन्तर ने कहा है। रस और मंत्र में निपुण ऐसे वैद्य और पुरोहित दोष और आगन्तु निमित्तों से सदा राजा की रक्षा करें ॥ ५८॥ (ख) वैद्य और मंत्र शास्त्री राजा को नित्य यत्न से बचावें। कैसे। दोष अर्थात् निषिद्ध आहार विहार से दूषित वात पित्त कफ इन रोगों का उत्पन्न करनेवाला। आगन्तुक अर्थात् निषिद्ध विहार अति बलवाले शत्रु के साथ लड़ाई। वे हैं निमित्त जिनके उन शत मृत्यु आदियों से। (ननु) शंका। वैद्य पुरोहित क्योंकर शत मृत्यु को निवारण कर सके हैं। उसको कहते हैं। (ख) क्योंकि वे दोनों रसमंत्र में चतुर होते हैं। प्रथम वैद्य दिनचर्य्या रात्रिचर्य्या और ऋतुचर्य्या इनमें कहे हुये आहार विहारों से समान वात पित्त कफ और धातु मल इनकी ही रक्षा करता है ॥

ततो रक्षत्वाद्रसै मृत्युं जयादिभि र्निषिद्धाहार विहार दूषित दोषज नितान् विकारान् मृत्यु हेतून् प्रहरति। मंत्रीच सद् बुद्धि दानेन मृत्युहेतुभ्यो निषिद्ध विहारेभ्यो नृपतिं निवारयति। तत आगन्तु मृत्यवो निवारयितुं शक्या नत्ववश्यम्भा विनः। [अथायुर्विचारः।]

भिषगादौ परीक्षेत रुग्णस्यायुः प्रयत्नतः ॥ तत आयुषि वीक्षिते चिकित्सा सफला भवेत् ॥ ५९ ॥

भा० और रसके जाननेके कारण मृत्युको जय करनेवाले रसोंसे निषिद्ध आहार विहारोंसे दूषित दोषों से उत्पन्नहुवे मृत्युके कारण विकारोंको दूर करतेहैं। तथा मंत्री भी अच्छी बुद्धि देनेके द्वारा। मृत्युके हेतु निषिद्ध विहारोंसे राजाको हटातेहैं। उसकारण आगन्तु मृत्युवोंको दूरकरनेको समर्थहैं। और न कि अवश्य होनेवालोंको ॥ अनन्तर आयुका विचार कहतेहैं ॥ वैद्य पहले यत्नके साथ रोगीकी आयुपरीक्षा करे ॥ क्यों कि आयु बहुत होनेमें चिकित्सा सफलहोतीहै ॥ ५९ ॥

[तत्र दीर्घायुषो लक्षणानि।]

सौम्या दृष्टि र्भवेद् यस्य श्रोत्रं वक्त्रन्तथैवच ॥ स्वादुगन्धं विजानाति स साध्यो नात्र संशयः॥ ६०॥
पाणिपादौ च यस्योष्णौ दाहः स्वल्पतरो भवेत् ॥ जिह्वा तु कोमला यस्य स रोगी न विपद्यते ॥ ६१ ॥
स्वेद हीनो ज्वरो यस्य श्वासो नासिकया चरेत ॥ कण्ठश्च कफहीनः स्यात् स रोगी जीवति ध्रुवम् ॥ ६२॥
यस्य निद्रा सुखेन स्यात्त शरीरं द्युतिमद्भवेत् ॥ इन्द्रियाणि प्रसन्नानि स रोगी नैव नश्यति ॥ ६३॥

भा० उसमें दीर्घायुका लक्षण कहतेहैं ॥ जिसकी दृष्टि और कर्ण तथा मुख सौम्य होतेहैं ॥ और मधुर तथा गन्ध को जो जानताहै वो रोगी साध्यहै इसमें कुछसंशयनहींहै ॥ ६०॥ जिसके हाथ पैर गरम और दाह थोड़ा होताहै। और जिसकी जिह्वा कोमल होती है वह रोगी नहीं मरता ॥ ६१ ॥ जिसको विना पसीने ज्वर होताहै। और नाकसे सांस चलता है। तथा कंठ कफसे हीन हो वह रोगी अवश्यही जीता है ॥ ६२॥ जिसको नींद सुखसे आतीहै और शरीर कान्तिवाला है। और जिसकी इन्द्रियें प्रसन्न हैं वह रोगी मरता ही नहीं ॥ ६३॥

[ अथ स्वल्पायुषो लक्षणानि । ]

शरीर शीलयो र्यस्य प्रकृते र्विकृति र्भवेत् ॥ तद रिष्टं समासेन व्यासतश्च निबोध मे ॥ ६४ ॥ शृणो ति विविधान् शब्दान् विपरीतान् शृणोति च । यो न शृणोति चाकस्मात्तं वदन्ति गतायुषम् ॥ ६५ ॥ यस्तूष्ण मिव गृह्णाति शीतमुष्णञ्च शीतवत् ॥ उष्णगात्रोऽति मात्रं यो भृशं शीतेन कम्पते ॥ ६६ ॥ ( तमपि गतायुषं वदन्तीत्यन्वयः )

भा० अनन्तर अल्पायुका लक्षण कहतेहैं ॥ जिसका शरीर और स्वभाव बदल जाताहै संक्षेपसे वही अरिष्ट है विस्तार पूर्वक कहता हूं ॥ ६४ ॥ जो नानाप्रकार के शब्दोंको सुनताहै और जो विपरीत सुनताहै तथा जो अकस्मात नहीं सुनता उसको गतायु कहतेहैं ॥ ६५ ॥ जो शीतको गरम के सदृश ग्रहण करताहै औरजो उष्णको शीतके सदृश ग्रहण करताहै। और जिसका शरीर बहुत गरमहै, अथवा बहुत शीतसे कांपताहै उसको भी गतायु कहतेहैं ॥ ६६ ॥

प्रहारं नैव जानाति यो गच्छेदन्यथापि वा ॥ पांशुने वाव कीर्णानि यश्च गात्राणि मन्यते ॥ ६७ ॥ वर्णा न् यथा वा राज्यो वा यस्य गात्रे भवन्ति हि ॥ स्नाता नुलिप्तं यञ्चापि भजन्ते नीलमक्षिकाः ॥ ६८ ॥ वि परीतेन गृह्णाति रसान् यश्चोप योजितान् ॥ यो वा रसान्न सेवेत तं गतासुम्प्रचक्षते ॥ ६९ ॥ सुगन्धं वेत्ति दुर्गन्धन्दुर्गन्धञ्च सुगन्धवत् ॥ गृह्णाति यो ऽन्यथा गन्धं शान्ते दीपे निरामयः ॥ ७० ॥

भा॰ जिसको चोट नहीं मालूम होती या उलटी चलता है । और जिसका शरीर धूल लगी हुवासा है उसको गतायु कहते हैं ॥ ६७ ॥ जिसके शरीर में वर्ण और का और होजाता है । अथवा लकीरें पड़जाती हैं ॥ और जिस स्नान करके लेप किये हुयेपर नीले भ्रमर बैठते हैं ॥ ६८ ॥ और जोउपयोग किये हुवे रसों को विपरीत अथवा जो रसों को न सेवनकरे उसको गतायु कहते हैं ॥ ६९ ॥ जो निरोगी सुगंधको दुर्गंधजाने और दुर्गंधको सुगंध ॥ इस प्रकार जो अन्यथा गन्धको ग्रहण करता है और दीवेके शान्त होने में देखता है ॥ ७० ॥

रात्रौ सूर्य्यं ज्वलन्तं वा दिवा वा चन्द्रवर्चसम् ॥ क्षिप्तां ज्योतींषि यश्चापि ज्वलितानीव पश्यति ॥ ७१ ॥

(क) दिवा वा चन्द्रवर्चसम् । सूर्य्यमित्यन्वयः । ज्योतींषि नक्षत्राणि । विद्युत्वतोऽसितान्मेघान् गगने निर्घने घनान् ॥ विमानयानप्रासादैर्यश्च सङ्कुलमम्बरम् ॥ ७२ ॥ यश्चानिलं मूर्त्तिमन्तमन्तरीक्षे च लोकते ॥ धूमनीहारवासोभिरावृतामिव मेदनीम् ॥ ७३ ॥ प्रदीप्तमिव यो लोकं यो वाप्लुतमिवाम्भसा ॥ भूमिमष्टापदाकारां लेखाभिर्यश्च पश्यति ॥ ७४ ॥ यो न पश्यति अरुन्धतीं यश्च देवीमरुन्धतीम् ॥ ध्रुवमाकाशगङ्गाञ्च तं वदन्ति गतायुषम् ॥ ७५ ॥

भा॰ या रातमें प्रकाशमान सूर्य्य अथवा दिनमें प्रकाशित चन्द्रको और दिनमें आग लगनेके समान नक्षत्रों को देखता है उसको गतायु कहते हैं ॥ ७१ ॥ (क) दिनमें चन्द्रमा प्रकाश । रात्रमें सूर्य्य इस प्रकार अन्वय है । (ज्योतींषि) अर्थात् नक्षत्र । साफ आस्मान में बिजलीवाले काले मेघों को । और विमान असवारी इनसे घिरे हुवे आकाश को जो

देखता है ॥७२॥ और जो आकाशमें मूर्तिवाले वायुको देखता है। तथा धूम और कुहेरा इन करके वस्त्रसे वेष्टित हुई के मानिंद देखता है उसको गतायु कहते हैं ॥७३॥ जो लोकको जलमें डूबेके समान देखता है। अथवा पानीसे डूबनेके समान देखता है। या लकारोंसे अष्टकोण हुई के मानिन्द देखता है उसको गतायु कहते हैं ॥७४॥ जो नक्षत्रोंको नहीं देखता और अरुन्धती देवीको भी नहीं देखता। तथा ध्रुव और आकाश गङ्गाको भी नहीं देखता उसको गतायु कहते हैं ॥७५॥

आदर्शेऽम्बुनि घर्मे वा छायां यश्च न पश्यति ॥प
श्यत्येकाङ्गहीनां वा विकृतां वान्यसत्त्वजाम् ॥७६॥
श्वकाक कङ्कगृध्राणां प्रेतानां यक्षरक्षसाम् ॥ आतु
रो लभते मृत्युं स्वस्थो व्याधि मवाप्नुयात् ॥७७॥
ह्रीश्रियो नश्यतो यस्य तेज ओजः स्मृति प्रभा (प्रतिभा)
। अकस्माच्च भजन्ते यं स गतासु रसंशयम् ॥७८॥
यस्याधरोष्ठौ पतितौ क्षिप्तश्चोर्द्ध तथोत्तरः ॥उभौ
वाजाम्बवाभासौ दुर्लभं तस्य जीवितम् ॥७९॥
आरक्ता दशना यस्य श्यावा वा स्युः पतन्ति वा । ख
ञ्जन प्रतिमा वापि तं गतायुषमादिशेत् ॥८०॥

भा० जो शीशेमें जलमें धूपमें छायाको नहीं देखता ॥ और जो देखता है तो एक अंगसे हीन विकृत और जीवोंकी सी ॥७६॥ कुत्ता कौवा गिद्ध और प्रेतोंकी तथा यक्षराक्षस। इनकी छाया जो देखता है वो रोगी मृत्युको प्राप्त होता है और स्वस्थ रोगी होजाता है ॥७७॥ अकस्मात् जिसकी लज्जा और कान्ति नष्ट होजाती है। तथा तेज ओज स्मृति प्रभा ये जिसके अकस्मात् हो आते हैं। उसको अवश्य गतायु कहना चाहिये ॥७८॥ जिसके नीचे ऊपरके होठ लटक पड़ते हैं तथा उत्तंडालनेसे

ऊपर होजाताहै ॥ और दोनों जामन के समान काले पड़जानेहैं उसका जीवना दुर्लभ है ॥ ७९ ॥ जिसके दांत आसपास लाल हों अथवा काले हों या गिरपड़ें अथवा खंजन के समान कान्ति हो। उसको गतायु कहने हैं ॥ ८० ॥

कृष्णा तथावुलिप्ता च जिह्वा शूना च यस्य वै ॥ कर्कशा वा भवेद्यस्य सोऽचिराद्विजहात्यसून् ॥ ८१ ॥ कुटिला स्फुटिता वापि शुष्का वा यस्य नासिका ॥ अवस्फूर्ज्जति भग्ना वा स न जीवति मानवः ॥ ८२ ॥ (स्फूर्ज्जति श्वासवेगेनोच्चैः शब्दं करोतीत्यर्थः।) सङ्क्षिप्ते विषमे स्तब्धे रूक्षे सास्रे च लोचने ॥ स्यातां परिस्रुते यस्य स गतायुर्नरो ध्रुवम् ॥ ८३ ॥

भा० काली तथा लिपीहुई या कांटे से युक्त जिसकी जीभ होतीहै ॥ अथवा कर्कश होतीहै वोह शीघ्र प्राणों को त्याग करताहै ॥ ८१ ॥ टेढ़ी फटी सी या शुष्क या भग्नहुई जिसकी नाक धोंकनी के मानिन्द धोंकतीहै। वो मनुष्य नहीं जीता ॥ ८२ ॥ (श्वास के वेग से उच्च शब्द करती है।) भीतर को धसीहुई या छोटीवड़ी अथवा पथराई हुई रूखी रक्त के सहित बहतीहुई इस प्रकार की जिसकी आंखें होती हैं वो मनुष्य निश्चय गतायु है ॥ ८३ ॥

केशाः सीमन्तिनो यस्य सङ्क्षिप्ते विनते भ्रुवौ ॥ लुठन्ति चाक्षिपक्ष्माणि सोऽचिराद्याति मृत्यवे ॥ ८४ ॥ (लुठन्ति पतन्ति।) नाहरत्यन्नमास्यस्थं न धारयति यः शिरः ॥ एकाग्रदृष्टिर्मूढात्मा सद्यः प्राणान् विमुञ्चति ॥ ८५ ॥ उत्थाप्यमानो बहुशः संमोहं योऽधिगच्छति ॥ बलवान् दुर्बलो वापि न —

भिषगा दिशेत् ॥ ८६ ॥ निद्रा निरन्तरं यस्य यो जाग र्त्ति च सर्व्वदा ॥ मुह्येद्वा वक्तु कामश्च प्रत्याख्येयः स जानता ॥ ८७ ॥ उत्तरौष्ठञ्च यो लिह्यादुत्करांश्च करोति यः ॥ प्रेतैर्वा भाषते सायं प्रेतरूपं तमादिशे त् ॥ ८८ ॥ ( उत्करान् हस्त पादादि विक्षेपान् । ) खेभ्यश्च रोम कूपेभ्यो यस्य रक्तं प्रवर्त्तते ॥ पुरुष स्या विषार्त्तस्य स सद्यो जीवितं त्यजेत् ॥ ८९ ॥ स म्यक् चिकित्स्यमानस्य विकारो योऽभिवर्द्धते ॥ प्र क्षीणबलमांसस्य लक्षणं तद् गतायुषः ॥ ९० ॥

भा० जिसके सिरके वाल उ डगये हों या छोटी झुकी भवें जिसकी हो जावें ॥ और आंख की पलकें गिरपड़ें वोह थोड़े ही काल में मरजाता है ॥ ८४ ॥ जिसके मुखमें का अन्न नीचे नहीं उतरता और जिसका सिरनीचे गिरा पड़ता है ॥ एकाग्र दृष्टि कियाहुवा स्तब्ध इस प्रकारका रोगी तत्का लप्राणोंको त्याग करता है ॥ ८५ ॥ उठने से जो वहुत से मोहको प्राप्तहो ताहै ॥ बलवान हो दुर्वल हो उसको वैद्य असाध्य कैंह देवे ॥ ८६ ॥ जो निरन्तर सोता है अथवा सर्वदा जागता है ॥ तथा बोलने की इच्छाकर ताहुवा मोहको प्राप्त होताहै ॥ वो बुद्धिवान् वैद्यके द्वारा जवाव देने योग्य है ॥ ८७ ॥ जो रोगी नीचे ऊपरके होठों को चाटे तथा जो हाथ पैरोंको पीटता है ॥ अथवा सायंकालमें प्रेतोंके साथ भाषण करता है उसको प्रेतरूप कह तेहैं ॥ ८८ ॥ विषसे पीड़ित न हो ऐसे जिसपुरुषके मूं आंख कान इत्यादि छिद्रोंमेंसे अथवा रोमकूप से रक्त निकलता है ॥ वोह तत्काल मरता है ॥ ८९ ॥ अच्छी तरह इलाज कियेकाभी जो रोग बढ़ताहै । और कमज़ोर त था दुवले का जो रोग बढ़ताहै वोह गतायुका लक्षण है ॥ ९० ॥

भूता प्रेताः पिशाचा श्च रक्षांसि विविधानि च ॥

मरणाभिमुखं जन्तु मुपसृत्य च नित्यशः ॥ तानि थे
षजवीर्य्याणि प्रतीच्छन्ति जिघांसया ॥ ६१ ॥ तस्मा
त्मोघाः क्रिया: सर्वा भवन्त्येव गतायुष ॥ ॥

(क) नन्वायुषि सति चिकित्सायाः साफल्यमुक्तम् । आ
युश्चेदस्ति तदा तदेव जीवन हेतुः ॥ किं चिकित्साविधानं
तत्रोच्यते ॥ (ख). आयुषि सति चिकित्सायाः फलं वेदनानिग्रहः । (उक्तञ्च)

आयुष्मान् पुरुषो जीवेत् सव्यथा भेषजं विना ॥
भेषजेन पुनर्ज्जीवन् स एवहि निरामयः ॥ ६२ ॥

भा० भूत प्रेत पिशाच और नाना प्रकारके राक्षस । प्रतिदिन मरण के सन्मुख हुवे रोगीके पास जाकर उन औषधियों के वीर्य्यों को नष्ट करते हैं ॥ ६१ उस कारण गतायु की सब क्रिया निष्फल होती हैं ॥ (क) (ननु शंका) आयुके रहनेपर चिकित्सा की सफलता कही । आयु होतो होती है तब वोही जीवनका हेतु है । क्या चिकित्सा का विधान उसमें कहा है ॥ (ख) आयुके होनेपर चिकित्साका फल वेदनाका निग्रह है । कहा है । बिना औषध के आयुवाला पुरुष व्यथाके सहित जीता है ॥ औरजो औषध करके फिरसे जीवे वोही निरोगी है ॥ ६२ ॥

(क) किञ्च । आयुषि सत्यपि रोगी चिकित्सां विना उत्थातुं न शक्नोति । यत आह चरकः ।

सति चायुषि नोपायं विनोत्थातुं त्वयो रुजो ॥ दर्शित श्चात्र दृष्टान्तः पङ्क लग्नो यथा गजः ॥ ६३ ॥

किञ्च । चिकित्सां विनायुष्मानप्यवसीदति ।

भा० (क) आयु के होनेपर भी रोगी चिकित्सा के बिना अच्छा नहीं हो सक्ता। जैसे कि कहाहै चरक ने। रोगी आयु होनेपर भी चिकित्सा के बिना उठ नहीं सक्ता॥ इसमें दृष्टान्त दिखायाहै। कि जैसे दल २ में फसा गज॥६३॥ चिकित्सा के बिना आयुवाला भी पीड़ित होताहै॥

यत आह सएव।

संति चायुषि नष्टःस्या दामयेष्वा चिकित्सितः॥

यथा सत्यपि तैलादौ दीपो निर्व्वाति वात्यया॥६४॥

अत एवोक्तम्। साध्या याप्यत्व मायान्ति याप्या गच्छन्त्य साध्यताम्॥ घ्नन्ति प्राणान साध्यास्तु नराणाम क्रियावता मिति॥ ६५॥ चिकित्सा तु अनिश्चितायुषोऽपि कर्त्तव्या। यत आह।

भा० जैसे कि कहाहै वोही। आयुके रहनेपर भी चिकित्सा न किया हुवा पुरुष रोगोंसे मरजाताहै॥ जैसे तैलके रहनेपरभी आँधीसे दीवा गुल होजाताहै॥६४॥ इसीवास्ते कहा है॥ साध्यरोग याप्य होते हैं। और याप्य असाध्य होजाते हैं॥ वे इलाजवाले मनुष्योंको असाध्य रोग नाश करते हैं॥ ६५॥ इलाज तो अनिश्चित आयु वालेकी भी करनी चाहिये। जैसे कि कहाहै।

तावत्प्रतिक्रिया कार्य्या यावच्छ्वसिति मानवः॥

कदाचित् दैवयोगेन दृष्टाऽरिष्टोऽपि जीवति॥६६॥

१ (क) इति तु यस्या साध्यत्वं सन्दिग्धं तं प्रत्युक्तम्॥

येषु त्वसाध्यता शास्त्रेणानुभवेन विनिश्चिताः ते पुनर्न्न चिकित्स्या। यत उक्तम्।

सद्वैद्या स्तेन ये साध्या नारभन्ते चिकित्सितु मिति।

अथ द्रव्यम्। सर्वं द्रव्य मपेक्षन्ते रोगिप्रभृतयो यतः॥

विना वित्तं न भैषज्यं चिकित्साङ्गं ततो धनम् ॥९७॥

अथ परिचारकस्य लक्षणम्।

स्निग्धोऽजुगुप्सु बलवान् युक्तोव्याधितरक्षणे ॥ वैद्य वाक्य कृदश्रान्तो युज्यते परिचारकः ॥९८॥

भा॰ तब तक चिकित्सा करनी चाहिये जब तक मनुष्य श्वास लेता है। क्यों कि कदाचित् दैवयोग से मरण चिन्ह वालाभी रोगीजीवता है ॥९६॥ (क) येह तो जिसकी असध्यता सन्देह युक्त है उसके प्रति कहाहै ॥ जिनमें असाध्यता शास्त्र सेवा अनुभव से निश्चय की गई वे फिरसे चिकित्सा करने के योग्य नहीं है। जैसे कि कहाहै ॥ वे संदेह्य नहीं है जो साध्यकी चिकित्सा शुरू नहीं करते ॥ अनन्तर द्रव्य कहतेहैं ॥ रोगि आदि सब द्रव्य चाहते हैं। क्यों कि बिना द्रव्य चिकित्साका अंग औषध नहीं होता इसवास्ते धन चाहिये ॥९७॥ अनन्तर सेवक का लक्षण कहतेहैं ॥ प्रीतिवाला अनिन्दक बलवान रोगी की रक्षा करने में युक्त। वैद्यके कहने के अनुसार चलनेवाला। मेहनती इस प्रकार का परिचारक होना चाहिये ॥९८॥

(क) स्निग्धः प्रीतः अजुगुप्सुः अनिन्दकः। अथ भेषजस्य लक्षणम् ॥ वैद्यो व्याधिं हरेद्येन तद्द्रव्यं प्रोक्तमौषधम् ॥

तद्यादृशमवश्यंस्याद्रोगघ्नंतादृशं ब्रुवे ॥९९॥

[तत्रौषध ग्रहण परिभाषा।]

प्रशस्त देशे सञ्जातं प्रशस्तेऽहनि चोद्धृतम् ॥ अल्प मात्रं बहुगुणं गन्धवर्ण रसान्वितम् ॥१००॥

भा॰ अनन्तर औषधका लक्षण कहतेहैं। वैद्य जिसके द्वारा व्याधिको दूरकरताहै उसवस्तुको औषध कहतेहैं। वोह जिस प्रकारकी रोग नाशक अवश्य होनी चाहिये वैसे को कहतेहैं ॥९९॥ उसमें औषधलेने के नियम को कहतेहैं। अच्छे देशमें उत्पन्न हुई अच्छे दिन उखेड़ी। थोड़ी मा

ना करके युक्त बहुत गुण वाली गन्ध वर्ण रसकरके युक्त ॥ १०० ॥

दोषघ्नमग्लानिकरमधिकं न विकारि यत् ॥ समी

क्ष्य काले दत्तञ्च भेषजं स्याद्गुणावहम् ॥ १०१ ॥

आग्नेया विन्ध्यशैलाद्याः सौम्यो हिमगिरिः स्मृतः ॥

अतस्तदौषधानि स्युरनुरूपाणि हेतुभिः ॥ १०२ ॥

(क) आग्नेयाः अधिकाग्न्यंशाः सौम्यः अधिकसोमां

शः ॥ औषधयोः एवौषधानि । अत्र स्वार्थे अण् ।

भा० दोषनाशक ग्लानि न करनेवाली न बहुत विकार को करने वाली। देखकर समय पर दी हुई इस प्रकारकी औषधी गुण वह है ॥ १०१ ॥ विन्ध्याचलादिक पर्वत आग्नेय अर्थात् अधिक उष्णगुणहैं ॥ और हिमालय पर्वत सौम्य अर्थात् अधिक शीतगुण कहा गया है ॥ इसवास्ते उनमें के औषध कारण के सदृश होते हैं ॥ १०२ ॥

(अनुरूपाणि सदृशानि ।)

अन्येष्वपि प्ररोहन्ति वनेषूपवनेषु च ॥ गृह्णीया

त्तानि सुमना शुचिः प्रातः सुवासरे ॥ १०३ ॥ आदि

त्यसम्मुखो मौनी नमस्कृत्य शिवं हृदि ॥ साधारण

धराद्रव्यं गृह्णीयादुत्तराश्रितम् ॥ १०४ ॥

(क) साधारण धराद्रव्यं । सर्वभूमि भवन्द्रव्यम् । उत्तरा

श्रितं स्वस्मात् उत्तरदिग्भवम् ॥

वल्मीक कुत्सितानूप श्मशानोषरमार्गजाः ॥

जन्तुवन्हि हिमव्याप्ता नौषध्यः कार्य्यसाधिकाः ॥ १०५ ॥

भा० औरभी बाग जंगलोंमें उत्पन्न होती हैं। पवित्र और स्वस्थ चित्त होकर अच्छे दिन प्रातःकालमें उनको ग्रहण करे ॥ २०३ ॥ सूर्य्यके सन्मुख मौन धारणकरके हृदयमें शिवका ध्यानकर औरनमस्कार करके उत्तर दिशाकी साधारण भूमिसे औषधका ग्रहण करे ॥ २०४ ॥

(क) सब भूमिमें उत्पन्न हुये द्रव्योंको। अपने से उत्तर की तरफ हुवे बिंबोट। कुत्सित व बहुत पानीकी जगह श्मशान ऊसर औररस्तेमें होनेवाली। तथा जीव जन्तु आग पाला इनसे व्याप्त औषधि कार्य्य साधक नहीं होती ॥ २०५ ॥

शरद्यखिल कार्य्यार्थं ग्राह्यं सरसमौषधम् ॥ विरेक वमनार्थन्तु वसन्तान्ते समाहरेत् ॥ २०६ ॥

(क) वसन्तान्ते वसन्त मध्ये समाहरेत् संगृह्णीयात्।

अतिस्थूल जटा यास्युः स्तासां ग्राह्या स्त्वचो ध्रुवम्।
गृह्णीयात् सूक्ष्ममूलानि सकलान्यपि बुद्धिमान् २०७

अन्यच्च। महान्ति येषां मूलानि काष्ठगर्भाणि सर्व्वतः ॥
तेषान्तु वल्कलं ग्राह्यं ह्रस्व मूलानि सर्व्वशः ॥ २०८ ॥
न्यग्रोधादे स्त्वचो ग्राह्या सारःस्याद्बीजकादितः ॥
तालीसादेश्च पत्राणि फलं स्यात् त्रिफलादितः ॥ २०९

भा० शरदकालमें संपूर्ण कार्य्यों के अर्थ रस करके युक्त औषध लेनी चाहिये। वसन्त में वमन और विरेचन के अर्थ लावे ॥ २०६ ॥ जो बहुत मोटी जटावाली औषधी हैं उनकी छाल लेनी चाहिये ॥ औरछोटे मूलवाली सबकी जड़ बुद्धिवान् लेवे ॥ २०७ ॥ औरभी। जिनकी बड़ी जड़ चारों तरफ काष्ठ से भरी हैं ॥ उनकी छाल और छोटी जड़वालोंकी जड़ लेनी चाहिये ॥ २०८ ॥ बड़ादि वृक्षोंकी त्वचा लेनी चाहिये और विजयसारा दिकोंका सार लेना चाहिये। तालीसादिकोंके पत्र और त्रिफलादिकोंके फल लेने चाहियें ॥ २०९ ॥

क्वचिन्मूलं क्वचित् कन्दः क्वचित् पत्रं क्वचित् फलम् ॥
क्वचित् पुष्पं क्वचित् सर्व्वं क्वचित् सारः क्वचित् त्वचः ॥
॥२२०॥ चित्रकं सूरणं निम्बो वासाच त्रिफला क्रमात् ॥
धातकी कण्टकारी च खदिरः क्षीरपादपः ॥२२१॥
क्वचिन्निम्बस्य गृह्णीयात् पत्राभावे त्वचामपि ॥
बालंफलन्तु बिल्वस्य पक्वमारग्वधस्य च ॥२२२॥

भा० कहींपर जड़ कहीं कन्द कहीं पत्ते कहीं फल ॥ कहीं पुष्प कहीं सब कहीं सार और कहीं छाल कही है ॥ २२० ॥ क्रमसे चित्रका मूल सूरण का कन्द निंबके पत्ते और वांसेके भी पत्ते त्रिफला के फल धायका फूल कटेली का सब अंग खदिर का सार और वटादिकों की छाल लेनी चाहिये ॥ २२१ ॥ कहींपर नीम के पत्तोंकी जगह छालभी लेवे ॥ बेलका कच्चा फल और अमलतास का पक्का फल लेवे ॥ २२२ ॥

अङ्गेऽनुक्ते जटा ग्राह्या भागेऽनुक्तेऽखिलं समम् ॥ पात्रेऽनुक्ते मृदः पात्रं कालेऽनुक्तेत्वहर्मुखम् ॥ २२३॥
नवान्येवहि योज्यानि द्रव्याण्यखिलकर्मसु ॥ विना विडङ्गकृष्णाभ्यां गुड़धान्याज्यमाक्षिकैः ॥२४॥
(धान्यमन्न) पुराणन्तु प्रशस्तं स्यात्ताम्बूलकाञ्जिकन्तथा ॥ शुष्कंनवीनद्रव्यन्तु योज्यं सकलकर्म्मसु ॥२५॥

भा० जहांपर औषधिका अंग न कहा हो तो वहां जड़ लेनी चाहिये और भाग न कहा हो तो सब समभाग लेवे ॥ पात्र न कहा हो तो मट्टीका पात्र लेवे और समय न कहा होतो प्रातःकाल लेना चाहिये ॥ २२३॥ सब कामों में नवीनही द्रव्य योजना करना चाहिये ॥ वाय विडंग पीपल गुड़ धानघृत शहद इनको छोड़के बाकी सब नवीन होनी चाहियें ॥ २४ ॥ (धान्य अर्थात् अन्न) पुराने पान और कांजी अच्छी होनीहै ॥ सबकामोंमें सूकी और

नवीन औषध योजना करनी चाहिये ॥२२५॥

आर्द्रन्तु द्विगुणं युञ्ज्या देष सर्व्वत्र निश्चयः॥ गुडू
ची कुटजो वासा कूष्माण्डश्च शतावरी ॥ २२६॥
अश्वगन्धा सहचरी शत पुष्पा प्रसारिणी ॥ प्रयोक्त
व्या: सदै वार्द्रा द्विगुणं नैव कारयेत् ॥ २२७॥

(क) सहचर:कुरण्टक: कटसैरै आ इतिलोके ॥

वासा निम्ब पटोल केतक बला कूष्माण्ड केंदीवरी।
वर्षाभू: कुटजाश्च कन्द सहिता सापूति गन्धास्मृता ॥
॥२२८॥ ऐन्द्री नाग बला कुरण्टक पुरो छत्रामृता सर्व्व
दा ॥सार्द्रा एवतु तत्र कचित द्विगुणिता कार्य्येषु योज्या
बुधै: ॥ २२९ ॥

भा० गीलीदवा दूनी देनी चाहिये यह सवजगह निश्चय है ॥गिलोय कुरै
या वांसा पेठा सतावर असगन्ध कटसरैया सोंफ गंप्रेसारणी ॥ इनको
सदा गीलीही प्रयोग करनी चाहिये और दुगनी नकरे ॥ २२६॥ २२७॥वांसा
नीम परोल केवड़ा वरियारा पेठा सतावर । गदापुरना ॥ कुरैया कन्द सहित
वो गन्ध प्रसारणी कहीहै ॥ २२८ ॥ इन्द्रायन गुल शकरी पीले फूलकी कट
सरैया गुगल सोंफ गिलोय सदा ॥ इनको गीलीही योजना करे और पं
डित कहींपर दुगनीभी योजना करे ॥२२९॥

(क) ऐन्द्री इन्द्र वारुणी । वरी शतावरी । पूतिगन्धा ।
गन्धप्रसारणी नागबला गुलशकरी ।
कुरण्टक: पीत पुष्प कटसैरैआ पुरोगुग्गुल: ॥

घृतन्तैलञ्च पानीयं कषायं व्यञ्जनादिकम् ॥
पक्वा शीतीकृतं चोष्णं तत्र सर्व्वं स्या द्विषोपमम् ॥२३०॥

भा० घृततेल जलकाढ़ा और दाल तरकारी इत्यादिकों को ॥ पकाके फी
र हुवेको फिरसे गरम करेंतो वोह सब विषके समान होताहै ॥ १२० ॥

[अथ द्रव्याणां परीक्षा ।]

सूक्ष्मास्थिमांसला पथ्या सर्व्वकर्म्मणि पूजिता ॥
क्षिप्ताम्भसि निमज्जेद्या भल्लातक्य स्तथोत्तमा ॥ १२१ ॥
वराह मूर्द्ध वत्कन्दो वाराही कन्द संज्ञकः ॥ सौवर्च्च
लन्तु काचाभं सैन्धवं स्फटिक प्रभम् ॥ १२२ ॥ सुव-
र्ण च्छविकं ज्ञेयं स्वर्ण माक्षिक मुत्तमम् ॥ इन्द्र गो
प प्रतीकाशं मनो ह्वा चोत्तमा मता ॥ १२३ ॥ श्रेष्ठं
शिला जतुज्ञेयं प्रक्षिप्तं न विशीर्य्यते ॥ तोय पूर्णे कां
स्य पात्रे प्रतानेन विवर्द्धते ॥ १२४ ॥ कर्पूरः स्तुवरः
स्निग्धः एला सूक्ष्म फला वरा ॥ श्वेत चन्दन मत्य
न्तं सुगन्धि गुरु पूजितम् ॥ १२५ ॥

भा० अनन्तर द्रव्यों की परीक्षा कहतेहैं ॥ छोटी गुठलीवाली गूदेदार और
पानीमें डालनेसे जो डूब जाती है इस प्रकार की हड़ सब कामों में अच्छीहै
॥ उसी प्रकारका भिलावाभी अच्छा होताहै ॥ १२१ ॥ सूवर के सिरके सदृ
शजो कन्द होताहै ॥ उसको वाराही कन्द कहतेहैं । कांच के समान सोंचल
। और सैन्धव स्फटिक के समान होताहै ॥ १२२ ॥ सोनेकी सी रंगतवालीको
अच्छी सोना माखी जाननी चाहिये । वीर बहूटी कीसी रंगतवाली मेन सि
ल अच्छी होतीहै ॥ १२३ ॥ अच्छी शिलाजीत उसको जानना चाहिये कि
जो फेंका हुवा नहीं बिखरता । और पानी भरेहुवे कांसेके कटोरे में बे
ल सूतके समान जो बढ़ताहै ॥ १२४ ॥ कसैला चिकना कर्पूर अच्छाहो-
ताहै । छोटे फलवाली इलायची अच्छी होतीहै । और स्वेतचन्दन बहुत
सुगन्ध करके युक्त और भारी अच्छा होताहै ॥ १२५ ॥

रक्त चन्दनमत्यन्तं लोहितम्प्रवरं मतम् ॥ काक

तुण्डा निभः स्निग्धो गुरुः श्रेष्ठो गुरुर्मतः ॥२२६॥
सुगन्धि लघु रूक्षञ्च सुरदारु वरं मतम् ॥ सर
लं स्निग्धमत्यर्थं सुगन्धि च गुणावहम् ॥२२७॥
अति पीता प्रशस्तातु ज्ञेया दारुनिशा बुधैः ॥ जा
तीफलं गुरु स्निग्धं समं शुभ्रान्तरं वरम् ॥२२८॥
मृद्वीका सोत्तमा ज्ञेया योस्ताङ्गोस्तनसन्निभाः ॥
करमर्द्द फलाकारा मध्यमा सा प्रकीर्त्तिता ॥२२९॥
(क) गोस्तनसन्निभाः मुनक्का इतिलोके। करमर्द्द फला
कारा। करौन्दीदाख इतिलोके।

भा॰ लालचन्दन बहुत लाल अच्छा होताहै ॥ और अगर कौव्वाठो
ठी केसमान रंगनवाला चिकना भारी अच्छा होता है ॥२२६॥ सुगन्धयु
क्त हलका रूखा देवदार अच्छा होताहैं। और दूसरी किसमका देवदार
बहुत चिकना सुगन्धि गुणकारक होताहै ॥२२७॥ बहुत पीली दार
हरदी अच्छी होतीहै ॥ जायफल भारी चिकना सम भीतर सुफेद अ-
च्छा होताहै ॥२२८॥ जो मुनक्का गायके थनोंकीसी होतीहै वो अच्छी
है करौंदे के फलके आकार जो मुनक्का होतीहै वो मध्यम कही गई
है ॥२२९॥

खण्डन्तु विमलं श्रेष्ठं चन्द्रकान्त समप्रभम् ॥ ग
व्याज्यसदृशं रुच्यं गन्धं मधु वरम्मतम् ॥२३०॥

अथ स्वभावतो हितानि।

शालीनां लोहितः शालिः षष्ठिकेषु च षष्टिका ॥
शूकधान्येष्वपि यवो गोधूमः प्रवरो मतः ॥२३१॥
शिम्बिधान्ये वरो मुद्गो मसूरश्चाढकी तथा ॥ से

षु मधुरः श्रेष्ठो लवणेषु च सैन्धवः ॥ १३२॥ दाडि मा मलकद्राक्षा खर्ज्जूरञ्च परूषकम् ॥ राजादनं मातुलुङ्गं फलवर्गेषु शस्यते ॥ १३३॥ (क)

परूषकं फारसा इतिलोके ॥ राजदनं खिरणी इतिलोके । मातुलुङ्गं बिजउरा इतिलोके ।

पत्रशाकेषु वास्तुकं जीवन्ती पोतिका वरा ॥ पटोल फलशाकेषु कन्दशाकेषु सूरणम् ॥ १३४ ॥ एणः कुरङ्गो हरिणो जाङ्गलेषु प्रशस्यते ॥ पक्षिणां तित्तिरिर्लावो वरो मत्स्येषु रोहितः ॥ १३५ ॥

भा० चन्द्रकान्त के समान स्वच्छ खांड अच्छी होनी है ॥ गो घृत के समान रुचिकर और सुगन्ध इस प्रकार का मधु श्रेष्ठ कहा है ॥ १३०॥ अनन्तर स्वभाव से जो हित वस्तु हैं उनको कहते हैं ॥ धानों में लाल धान और साठी चावलों में साठ दिन में होनेवाले श्रेष्ठ हैं ॥ और शूक धानों में भी जौ गेहूं श्रेष्ठ कहे हैं ॥ १३१॥ शिंबीधान्य अर्थात् सेमवाले धान्य में मूंग मसूर अरहर श्रेष्ठ है ॥ रसमें मधुर रस श्रेष्ठ है । और लवणोंमें सेंधा श्रेष्ठ है ॥ १३२॥ अनार आंवले दाख खजूर फालसे । खिरनी बिजौरा नीबू ये फलवर्ग में प्रशस्त हैं ॥ १३३॥ सागों में बथुवा जीवंती पोई अच्छे हैं ॥ फल शाक में परवल और कन्द शाकों में ज़िमीकन्द । प्रशस्त है ॥ १३४॥ जांगल मांस में एण कुरंङ्ग हरिण प्रशस्त है । पक्षियों में तीतर बटेर श्रेष्ठ है । और मछलियों में रोहू मछली अच्छी है । १३५

हरिणस्ताम्रवर्णः स्यादेणः कृष्णतयामतः ॥ कुरङ्गस्ताम्र उद्दिष्टो हरिणाकृतिको महान् ॥ १३६ जलेषु दिव्यं दुग्धेषु गव्यमाज्येषु गोभवम् ॥ तैलेषु तिलजन्तैलमैक्षवेषु सिताहिता ॥ १३७ ॥

[अथ स्वभावादहितानि।]

शिम्बीषु माषान् ग्रीष्मर्त्तौ लवणेष्वोषरं त्यजेत्। फलेषु लकुचं शाके सार्षपं न हितम्मतम् ॥१३८॥ गोमांसं ग्राम्य मांसेषु न हितं महिषीवसा ॥ मेषी पयः कुसुम्भस्य तैलन्त्याज्य ञ्च फाणितम् ॥१३९॥ इक्षुरसः परिपक्वो योऽर्द्ध घन फाणितम् ॥ (क) तद्धि छोयाराव इति लोके। अथ संयोग विरुद्धानि।

भा॰ हरिण लालवर्ण होताहै। और एण काला हिरन कहा गया है। और कुरंग लाल वर्ण कहा गयाहै। तथा हिरन के समान आकृतिवाला और बड़ा होताहै। १३६॥ जलों में आकाशका जल दूधोंमें गायका दूध घृतों में गो घृत। तेलोंमें तिलकातेल। गुड़ आदि यों मे चीनी श्रेष्ठहै। १३७॥ अनन्तर स्वभाव से अहित वस्तुओं को कहते हैं॥ शिंबी धान्यों में उड़द। ऋतुवों में ग्रीष्म। लवणों में पांगा लवण। इनको त्याग करे और फलों में बढ़ल शाकों में सरसोंका शाक ये वस्तु अहित कही हैं॥ १३८॥ ग्राम के मांसों में गोमांस और भैंसकी चरबी हित नही है॥ मेढ़ीका दूध, कुसुंभतेल अर्थात् करड़का तेल, और राव इनको त्याग करना चाहिये॥ १३९॥ गन्नेके रसको पकाके जो आधा गाढ़ा किया जाता है उसको राव कहते हैं। अनन्तर संयोगसे अहित करनेवाली वस्तुओं को कहते हैं॥

मत्स्यमानूप मांसञ्च दुग्धयुक्तं विवर्ज्जयेत् ॥ कपोतं सर्षपस्नेहं भर्ज्जितम्परि वर्ज्जयेत् ॥ १४०॥ मत्स्यानि तोविकारेण तथा क्षौद्रेण वर्ज्जयेत् ॥ प्रानून मांसपयोयुक्तानुष्णेर्दधि विवर्ज्जयेत् ॥ १४२॥ उष्णोन्तेभोऽम्बुना क्षौद्रं पायसं कृशरान्वितम् ॥

रम्भाफलं त्यजेत् तक्रं दधिविल्वफलान्वितम् ॥२४२
दशाह युषितं सर्पिः कांस्ये मधु घृतं समम् ॥ कृता
न्नञ्च कषायञ्च पुनरुष्णीकृतं त्यजेत् ॥२४३॥ ए
कत्र बहु मांसानि विरुध्यन्ते परस्परम् ॥ मधुसर्पिर्व
सा तैलं पानीयं वा पयस्तथा ॥२४४॥

भा० मछली और अनुपमांसको भी दूधके सहित न सेवन करे ॥ और सर
सोंके तेलसे भुनेहुये कबूतर के मांस को न सेवन करे ॥ २४० ॥ तथा मीठे
के या शहत के साथ मछलियों को न भक्षण करे ॥ मांस रस के साथ सत्तूके
और उष्ण दधि इनको भी त्यागदे ॥ २४१ ॥ उष्ण या आकाशका जल इन
के साथ मधु और खिचड़ी के साथ दूध इनको भी त्यागदे ॥
मठे के साथ केला और दही बेलफल के साथ त्यागदेवे ॥४२कांसे के बर्तन
में दस दिनका रक्खाहुवा घी और बराबर घी सहत को भी न सेवन करे ॥
२४२ ॥ सिद्ध किया अन्न और कषाय इनको फिरसे गरम करके न सेवनकरे
। एक जगह कई क़िस्म के मांसोंको मिलाके न सेवन करे ॥ २४३ ॥ मधु घृ
त चरबी तेल जल दूध इन को आपुसमें मिलाके न सेवन करे ॥ २४४ ॥

[अथ भेषज ग्रहण सङ्केतः।] लवणं सैन्धवं प्रोक्तं चन्द
नं रक्तचन्दनम् ॥ चूर्णलेहा सवस्नेहाः साध्या धवलच
न्दनैः ॥ २४५ ॥ कषाय लेपयोः प्रायो युज्यते रक्तचन्द
नम् ॥ अंतःसम्मार्ज्जने ज्ञेया ह्यजमोदा यवानिका ॥
॥२४६॥ वहिः सम्मार्ज्जने सैव विज्ञातव्याजमोदिका ॥
पयः सर्पिः प्रयोगेषु गव्यमेव हि गृह्यते ॥ २४७ ॥
सकृद्रसो गोमयकं मूत्रं गोमूत्रमुच्यते ॥

भा० अनन्तर औषधोंके ग्रहणकरनेका संकेत कहतेहैं ॥ लवण कहा
होवेतो सैन्धव और चंदन की जगह रक्तचंदन जानना चाहिये ॥ चूर्ण लेह
आसव घृत तेलादि ये श्वेतचन्दनसे सिद्ध करने चाहिये ॥ २४५ ॥ कषाय

और लेपमें प्राय रक्तचन्दन मिलाया जाता है ॥ खाने पीने में अजवायन लिखीहोतो अजमोद लेनी चाहिये ॥ २४५ ॥ और लेपादिक मेंवोही अजवायन लेनी चाहिये ॥ योगमें दूध और घी लिखाहो तो गायका ही लेना चाहिये ॥ २४६ ॥ गोबर का रस होवे तो गायका और मूत्र गोमूत्र लेना चाहिये ॥

[प्रतिनिधिः] चित्रका भावतो दन्ती क्षारः शिखरिजो ऽथवा ॥ अभावे धन्वयासस्य प्रक्षेप्या तु दुरालभा ॥ ॥ २४८ ॥ (शिखरी अपामार्गः ।) तगरस्याप्यभावे तु कुष्टं दद्याद्भिषग्वरः ॥ मूर्वाभावे त्वचो ग्राह्या जिङ्गिनी प्रभवा बुधैः ॥ २४९ ॥ अहिंस्राया अभावे तु मानकन्दः प्रकीर्त्तितः ॥ लक्ष्मणाया अभावे तु नीलकण्ठशिखा मता ॥ २५० ॥

भा० बदले में देनेकी वस्तुओंको कहतेहैं ॥ चित्रक के अभावमें जमालगोटेकी जड़ अथवा ओंगेका खार लेवे ॥ वांसेके अभाव में जवासा लेवे ॥ २४८ ॥ वैद्य तगरके अभाव में कूठ देवे । मरोड़ फली के अभावमें मजीठ की छाल । मालकंगनी के अभावमें मानकेचूको लेवे ॥ लक्ष्मणा के अभावमें मोरशिखा देवे ॥ २५० ॥

वकुला भावतो देयं कल्हारोत्पल पङ्कजम् ॥ नीलोत्पल स्याभावेतु कुमुदं देय मिष्यते ॥ २५१ ॥ जातीपुष्पं न यत्रास्ति लवङ्गं तत्र दीयते ॥ अर्कपर्णादिपयसो ह्यभावे तद्रसो मतः ॥ २५२ ॥ पौष्करा भावतः कुष्ठं तथा लाङ्गल्य भावतः ॥ स्थौणेय कस्याभावे तु भिषग्भिर्दीयते गदः ॥ २५३ ॥ चविका गजपिप्पल्यो पिप्पली मूलवत् स्मृतो ॥ अभावे सोमराज्या

स्तु प्रपुन्नाटफलं मतम् ॥ १५४ ॥ यदि न स्याद्दारु निशा तदा देया निशा बुधैः ॥

भा० मोलसरीके अभावमें स्वेतकामल। नीलोफरके अभावमें लालकवल देना चाहिये ॥ १५१ ॥ चमेली फूल जहां न मिले वहां लवंग देना चाहिये ॥ आकवगैरह का दूध न मिलनेमें उसीका रस दे ॥ १५२ ॥ पुष्कर मूलके अभावमें कलहारी के अभावमें कूट देवे ॥ ककरोंदे के अभावमें भी वैद्य कूट देनेहैं ॥ १५३ ॥ चाव और गजपीपल पीपलामूल के समान कहे गयेहैं ॥ वकची के अभावमें चकोड़ के बीज देवे ॥ १५४ ॥ जहां दारुहलदी न मिले वहां हलदी देवे ॥

(क) सोमराजी वाकुची। प्रपुन्नाटफलं चक्रमर्दफलम्। दारुनिशा दारुहरिद्रा निशा हरिद्रा।

रसाञ्जनस्या भावे तु सम्यग्दार्व्वी प्रयुज्यते ॥ सौराष्ट्र्यभावतो देया स्फटिका तद्गुणा जनैः ॥ १५५ ॥

(ख) सौराष्ट्री सोरठीमाटी इतिलोके। स्फटिका फटिकारी इतिलोके ॥ तालीस पत्रका भावे स्वर्णताली प्रशस्यते ॥ भार्ग्य भावे तु तालीसं कण्टकारी जटाथ वा ॥ १५६ ॥ रुचका भावतो दद्याल्लवणं पांशुपूर्व्वकम्। अभावे मधुयष्ट्यास्तु धातक्याश्च प्रयोजयेत् ॥ १५७ ॥

भा० रसौत के अभावमें अच्छी दारहरदी देवे ॥ सोरठी मांटी के अभावमें फटकरी देवे। वो उसी के गुणवाली है ॥ १५५ ॥ तालीस पत्रके अभावमें स्वर्णतालीस पत्र देवे ॥ भारंगी के अभावमें तालीसपत्र अथवा कटेली की जड़ देवे ॥ १५६ ॥ सोंचल के अभावमें खारीनमक देवे ॥ मुलहठी के अभावमें धावेका फूल देवे ॥ १५७ ॥

(क) रुचकं चोहार इतिलोके पांशुलवणं खारी अथवा रेह।

इति लोके । अम्लवेतसकाभावे चुक्रं दातव्य मिष्यते ॥ द्राक्षा यदि न लभ्येत प्रदेयं काश्मरी फलम् ॥ १५८ ॥ तयोरभावे कुसुमं बन्धूकस्य मतं बुधैः ॥ लवङ्गकुसुमं देयं नखस्याभावतः पुनः ॥ १५९ ॥ कस्तूर्य्यभावे कङ्कोलं क्षेपणीयं विदुर्बुधाः ॥ कङ्कोलस्याप्यभावे तु जातीपुष्पं प्रदीयते ॥ १६० ॥

भा० अम्लवेत के अभाव में इमलीदेवे। औरयदि दाख नमिलेतौ कुंभेर का फलदेवे ॥ १५८ ॥ वे दोनों न मिले तो दुपहरियाका फूलदेवे। नख न मिलेतौ लवंग देवें ॥ १५९ ॥ कस्तूरी के अभावमें कंकोल देनी चाहिये ॥ ऐसा पंडितक हतेहैं ॥ और कंकोल भी न मिले तो चमेली के पुष्प डाले ॥ १६० ॥

सुगन्धिमुस्तकं देयं कर्पूराभावतो बुधैः ॥ कर्पूराभावतोदेयं ग्रन्थिपर्णं विशेषतः ॥ १६१ ॥ कुङ्कुमाभावतो दद्यात् कुसुम्भ कुसुमं नवम् ॥ श्रीखण्डचन्दनाभावे कर्पूरं देय मिष्यते ॥ १६२ ॥ अभावेत्वे तयोर्वैद्यः प्रदिपेत् रक्तचन्दनम् ॥ रक्तचन्दन काभावे नवोशीरं विदुर्बुधाः ॥ १६३ ॥ मुस्ताचातिविषाभावे शिवा भावे शिवामता ॥ अभावे नागपुष्पस्य पद्मकेसर मिष्यते ॥ १६४ ॥

भा० कपूर न मिले तौ नागरमोथा देना चाहिये ॥ और कपूर के अभावमें उकरीला विशेषकरके देना चाहिये ॥ १६१ ॥ केसर के अभावमें नवीन कुसुंभ के फूलडालने चाहिये ॥ श्रीखंड चन्दन के अभाव में कपूर देवे ॥ १६२ ॥ इनके अभावमें वैद्य रक्तचन्दन देवे रक्तचन्दन के अभावमें नवीन खस देवे ॥ १६३ ॥ अतीस के अभावमें मोथा हर्डके अभाव में आंवला नागकेसर के अभावमें पद्मकेसर डाले ॥ १६४ ॥

मेदा जीवककाकोली ऋद्धिद्वन्द्वे ऽपि वा सति ॥ वरी विदार्य्यश्वगन्धा वाराही च क्रमात् क्षिपेत् ॥ २६५॥ (वरी शतावरी ।) वाराह्याश्च तथाभावे चर्मकारालुको मतः ॥ वाराहीकन्द संज्ञस्तु पश्चिमे गृष्टि संज्ञकः ॥ २६६॥ वाराही कन्द एवान्य श्चर्म्मकारालुको मतः ॥ अनूप सम्भवे देशे वराह इव लोमवान् ॥ २६७॥ भल्लातका सहत्वे तु रक्तचन्दन मिष्यते ॥ भल्लातभावनश्चित्रं नलश्चेत्तोर भावतः ॥ २६८॥ सुवर्णाभावतः स्वर्ण माक्षिकं प्रक्षिपेत् बुधः ॥ श्वेतन्तु माक्षिकं ज्ञेयं बुधैः रजतवत् ध्रुवम् ॥ २६९॥

भा० मेदा जीवक काकोली ऋद्धि और वृद्धि इनके नमिलनेमें भी। सतावर विदारीकंद असगंध वाराहीकंद इनको क्रमसे डाले ॥ २६५॥ वाराहीकन्दके अभावमें जंगली आलू को डाले ॥ वाराही कन्द का नाम पश्चिमदेशमें गृष्टि कहते हैं ॥ २६६॥ और लोग वाराहीकन्द को चर्मकार आलू कहते हैं ॥ अनुपदेश में वाराह के मानिन्द रोमवाला होता है ॥ २६७ ॥ भिलावे के नहीं सहन होनेमें रक्तचन्दन देवे ॥ भिलावेके अभावमें चित्रक और गन्ने के अभाव में नर्कटदेवे ॥ २६८॥ स्वर्णके अभावमें बुद्धिवान् सोनामक्खी डाले ॥ रूपामाखी को चाँदीके समान पंडितों ने कहा है ॥ २६९ ॥

माक्षिकस्याप्यभावे तु प्रदद्यात् स्वर्णगैरिकम् ॥ सुवर्णमथवा रौप्यं मृतं यत्र न लभ्यते ॥ २७०॥ तत्र कान्ते न कर्म्माणि भिषक्कुर्य्याद्विचक्षणः ॥ कान्ताभावे तीक्ष्ण लोहं योजयेद्वैद्य सत्तमः ॥ २७१॥

अभावे मौक्तिकस्यापि मुक्ताशुक्तिं प्रयोजयेत् ॥ मधु यत्र न लभ्येत तत्र जीर्णगुडो मतः ॥ १७२ ॥ मत्स्यण्डा भावतो दद्यु र्भिषजः सितशर्कराम् ॥ असम्भवे सितायास्तु बुधैः खण्डं प्रयुज्यते ॥ १७३ ॥ क्षीराभावे रसो मौद्गो मासूरो वा प्रदीयते ॥ अत्र प्रोक्तानि वस्तूनि यानि तेषु च तेषु च ॥ १७४ ॥

भा० रूपामाखी के अभावमें सुनहरी गेरू देवे ॥ जहाँपर सोनेका या चांदीका भस्म नहीं मिलता ॥ १७० ॥ वहाँपर चतुर वैद्य कान्तिसार से काम करे ॥ और जहाँपर कान्तिसार न मिले वहां तीक्ष्णलोहकी वैद्यवर योजनाकरे ॥ १७१ ॥ मोतीके अभावमें भी मोतीकी सीप देवे ॥ शहत जहांपर नहीं मिलता वहां पुराना गुड़ देवे ॥ १७२ ॥ वैद्य मिश्री के अभाव में सफेद चीनी देवे और सफेदचीनी भी न मिलेतो खांड देवे ॥ १७३ ॥ दूधके अभावमें मूंगका या मसूरका पानी देनेहैं ॥ यहाँपर कहीहुई जो वस्तूहैं उन२में ॥ १७४ ॥

योज्यमेकतराभावे परं वैद्येन जानता ॥ रसवीर्य्यविपाकाद्यैः समं द्रव्यं विचिन्त्य च ॥ १७५ ॥ युक्त्या द्विविधमन्यद्वा द्रव्यानान्तु रसादिवित् ॥ योगे यदप्रधानं स्यात्तस्य प्रतिनिधिर्म्मतः ॥ १७६ ॥ यत्तु प्रधानं तस्यापि सदृशं नैव गृह्यते ॥ व्याधेर्युक्तं यत् द्रव्यं गणोक्तमपि तत् त्यजेत् ॥ १७७ ॥ अनुक्तमपि युक्तं यत् योजयेत् तद्रसादिवित् ॥

भा० जाननेवाले वैद्यके द्वारा एक के अभावमें दूसरे को देना चाहिये ॥ रस वीर्य्य विपाक आदि इनकरके समद्रव्यको विचार करके ॥ १७५ ॥ किस २ के औरभी द्रव्यों को योजनाकरे रसोंके जाननेवाला योगमें जो अप्रधानहै उसकी प्रतिनिधी कहीगईहै ॥ १७६ ॥ औरजो प्रधान है उसके सदृश कोनही

ही ग्रहण करने ॥ व्याधि के अयुक्त जो द्रव्य हो वोह गण में कहा हुवाभी त्याग देवे ॥ २७७ ॥ और न कहा हुवाभी जो युक्त है उस्को रसादिक के जाने या यो जना करे ॥ [इतस्तु द्रव्यगत पञ्च पदार्थ कर्म्माण्याह।]

द्रव्ये रसो गुणो वीर्य्यं विपाकः शक्तिरेव च ॥ पदार्थः पञ्च तिष्ठन्ति स्वं स्वं कुर्व्वन्ति कर्म्म च ॥ २७८ ॥

(तत्र वागभटः।) रसः स्वाद्वम्ल लवण तिक्तोषण कषायकाः ॥ षट् द्रव्य माश्रितास्ते च यथा पूर्व्वं बलावहाः ॥ २७९ ॥ (ऊषणः कटुः) तत्राद्या मारुतं घ्नन्ति स्त्रयस्तिक्तादयः कफम् ॥ कषाय तिक्त मधुराः पित्तमन्ये तु कुर्व्वते ॥ २८० ॥

भा॰ यहांपर द्रव्यमें प्राप्त पांच पदार्थों के कर्मको कहते हैं ॥ द्रव्यमें रस गुण वीर्य्य विपाक शक्ति ये पांच पदार्थ रहते हैं और अपने २ कर्मोंको भी करते हैं ॥ २७८ ॥ उसमें वाग्भट ने कहा है ] मधुर अम्ल लवण कटु कषाय तिक्त ये छः रस द्रव्य के आधिन रहते हैं वे एक से एक पहले बलको देने वाले हैं ॥ २७९ ॥ उनमें पहले तीन वायुको नाश करते हैं। और अंतके तिक्तादि तीन कफको नाश करते हैं ॥ कषाय तिक्त मधुर पित्तको नाश करते हैं ॥ और मधुर कफ अम्ल पित्त को कटु वायु को इस प्रकारसे करते हैं ॥ २८० ॥

ये रसा वातशमनाः भवन्ति यदि तेषु वै ॥ रौक्ष्यलाघवशैत्यानि न ते हन्युः समीरणम् ॥ २८१ ॥ ये रसाः पित्तशमना भवन्ति यदि तेषु वै ॥ तीक्ष्णोष्ण लघुता चैव न ते तत्कर्म्म कारिणः ॥ २८२ ॥ ये रसा श्लेष्म शमना भवन्ति यदि तेषु वै ॥ स्नेह गौरव शैत्यानि न ते हन्युः कफं तदा ॥ २८३ ॥

भा० जोरस वात के शमन करनेवाले हैं यदि उनमें ॥ रूक्षता हलकापन और शीताहै तोवेवायु को नहीं नाशकरते ॥ १८२॥ जोरस पित्त के शमन करने वाले हैं यदि उनमें ॥ तीक्ष्णता उष्णता औरलघुता है तो वेउस कर्मकोकर नेवाले नहिं होते ॥ १८२॥ जो रस कफको शमन करनेवाले हैं यदि उनमें ॥ चिकनापन भारीपन और शीतलता होवेतो वे कफको नहीं नाश करते। ॥ १८३ ॥

[तत्र मधुरसस्य गुणाः ।] मधुरो हि रसः प्रीतो धातुस्त न्य बलप्रदः ॥ चक्षुष्यो वातपित्तघ्नः कुर्य्यात् स्थौल्य मलक्रिमीन् ॥ १८४ ॥ रसेषु प्रवरश्चापि स्निग्धः प्रीत्यायुषो हितः ॥ [अथातियुक्तस्य मधुररसस्यगु- णाः ॥] बालवृद्धक्षतक्षीणवर्णकेशेन्द्रियौजसाम् ॥ प्रशस्तो वृंहणः कण्ठ्यो गुरुः सन्धानकृन्मतः ॥१८५॥ विषघ्नः पिच्छिलश्चापि स्निग्धः प्रीत्यायुषो हितः ॥ सोऽतियुक्तो ज्वरश्वासगलगण्डार्बुद क्रमीन् ॥१८६ स्थौल्याग्निमान्द्य मेहांश्च कुर्य्यात मेदःकफामयान् ॥

भा० उसमें मधुर रसका गुण कहते हैं।] मधुर रस प्रीत रसादिक धातु दूध और बलको देनेवालाहै ॥ चक्षु के हित वात पित्त का नाशक और स्थूल ता मल क्रमी इनको करता है ॥ १८४ ॥ रसों में श्रेष्ठ भी है और स्निग्ध प्री ती आयु के हित है ॥ अनन्तर बहुत सेवन कियेहुवे मधुर रसका गुणकह तेहैं ।] बालक वृद्ध क्षत क्षीणवर्ण केश इन्द्री और ओज इनको प्रशस्तहै ॥ धातुओं के बढ़ानेवाला कंठका हित भारी संधान करनेवाला कहा गया है ॥ १८५ ॥ और विषका नाशक चेपदार चिकना प्रीति आयु के हितभी है ॥ वोह बहुत सेवन किया हुवा ज्वर श्वास गलगंड अर्बुद क्रमी ॥ १८६ स्थूलता अग्निमान्द्य प्रमेह मेद और कफके रोगों को करता है ॥

[अथाम्लस्यगुणाः।] रसोऽम्लः पाचनो रुच्यः पित्तश्ले

म्लस्तुरो लघुः ॥ लेखिनोष्णो वहिः शीत क्लेदनः पवना

पहः ॥ २८७॥ स्निग्धस्तीक्ष्णः सरः शुक्र विबन्धानाह

दृष्टिहा ॥ हर्षणो रोमदन्तानामक्षिभ्रू विनिकोचनः॥

॥ २८८ ॥ लेखिनः लेखनः वहिः शीतः स्पर्शे शीतः वि

निकोचनः सङ्कोचनः । [सथातियुक्तस्याम्लस्य गुणाः।]

सोऽतियुक्तो भ्रमं कुर्य्यात् तृड् दाह तिमिर ज्वरान् ॥

कण्डु पाण्डुत्ववीसर्पशोथ विस्फोट कुष्ठ कृत् ॥ २८९ ॥

भा० अनन्तर अम्लका गुण कहते हैं ॥ पाचन रुचिको करनेवाला पित्तक फ रक्त इनको करनेवाला हलका ॥ लेखन उष्ण स्पर्श में शीत क्लेदन वायुका नाशक अम्ल रस होता है ॥ २८७ ॥ स्निग्ध तीक्ष्ण रेचन शुक्र विबंध आनाओ र दृष्टि इनका नाशक ॥ तथा रोम दांत इनका हर्षण और आंखकी भवोंका सुकडनेवाला होता है ॥ २८८ ॥ अनन्तर अतीयुक्त अम्लका गुण कहते हैं ॥ वो अतिसेवन किया हुवा भ्रम तृषा दाह तिमिर और ज्वर इनको करता है ॥ तथा कन्डू पान्डुता विसर्प शोथ विस्फोट और कुष्ठ इनको करने वाला है ॥ २८९ ॥

[अथ लवणस्य गुणाः।]

लवणः शोधनो रुच्यः पाचनः कफ पित्तदः॥ पुं

स्त्ववातहरः काय शैथिल्य मृदुताकरः॥ २९० ॥

चक्षुर्नासास्यजलदः कपोलगलदाह कृत् ॥

भा० अनन्तर लवण के गुण कहते हैं । ] शोधन रुचिको करने वाला पाचन कफ पित्तको करनेवाला । पुरुषत्व और वातका नाशक शरीरकी शिथिलता तथा मृदुता इनका करने वाला ऐसा लवण होता है ॥ २९० ॥ चक्षु नासिका मुख इनमें पानी को देनेवाला और गल्ल तथा गले में दाह को करने वाला होता है ॥

[अतियुक्तस्य लवणस्य गुणाः।] सोऽतियुक्तोऽतिपाका

स्र पित्तकोठक्षतादि कृत् ॥ वली पलितखालित्यं कुष्ट वीसर्प्प तृट् प्रदः ॥ ९६२ ॥ कोठो वरटाकृतदंश शोथवत्। पलितं केशशुक्लता। खालित्यं शिरसि केशनाशः ॥ [अथ कटुगुणाः।] कटुरुष्णश्च तीक्ष्णश्च विशदो वात पित्त कृत् ॥ श्लेष्म हृल्लघु राग्नेयः क्रिमि कण्डू विषापहः ॥ रूक्षस्तन्य हरश्चापि मेदःस्थौल्यापकर्षणः ॥ अश्रुदो नासिकास्याक्षि जिह्वाग्रोद्वेजको मतः ॥ ९६३ ॥ दीपनः पाचनो रुच्यो नासिकाशोधणो भृशम्। क्लेद मेदो वसा मज्जा शकृन्मूत्रोप शोषणः ॥ ९६४ स्रोतः प्रकाशको रूक्षो मेध्यो वर्च्चो विबन्धकृत् ॥

भा० बहुत सेवन किये हुवे लवणका गुण कहते हैं ॥ वोह अति सेवन किया हुवा नेत्रपाक रक्तपित्त चकत्ते और क्षतादि को करता है। झुर्रियां बालों की सफेदी गंजापन कोढ़ विसर्प और तृषा इनको देता है ॥ ९६१ ॥ अथ कटुके गुण कहते हैं ॥ कटु उष्ण तीक्ष्ण विशद और वात पित्तके करने वाला होता है ॥ कफका नाशक हलका अग्निगुणवाला क्रिमि कन्डु विषका नाशक होता है ॥ ९६२ ॥ रूक्ष दूधका नाशक मेद और स्थूलता का घटानेवाला। आंसुवोंके देनेवाला नासिका मुख नेत्र और जिह्वाके अग्रभागमें क्षोभ करनेवाला कहागया है ॥ ९६३ ॥ दीपन पाचन रुचिके योग्य नासिकाको अती शोधण करनेवाला क्लेद मेद वसा मज्जा मलमूल इनको सुखानेवाला है ॥ ९६४ ॥ श्रोतोंका प्रकाश करनेवाला रूक्ष मेध्य मलको रोकनेवाला है ॥

आग्नेयः अधिकाग्न्यंशः। मेध्यो मेधायैः हितः। वर्च्चो विबन्धकृत्। मलबद्धं करोति। [अतियुक्तस्य कटुरसस्य गुणाः।] सोऽतियुक्तो भ्रमिदाह मुखताल्वोष्ठ शोष

कृत् ॥ कराठादि पीड़ा मूर्च्छान्तर्दाहदो बलकान्तिहृत् ॥ ९८५ ॥ [अथ तिक्तरसस्य गुणाः।] तिक्तः शीत स्तृषा मूर्च्छा ज्वर पित्त कफान् जयेत् ॥ क्रिमि कुष्ठ विषोत्क्लेद दाह रक्त गदापहः ॥ ९८६ ॥ रुच्यः स्वय मरोचिष्णुः कराठ स्तन्य विशोधनः ॥ वातलोऽग्नि करो नासा शोषणो रूक्षणो लघुः ॥ ९८७ ॥

भा० अति सेवन किये हुवे कटु रसका गुण कहते हैं ॥] अति सेवन किया हुवा मुख तालु होंठ इनका शोषण करनेवाला। कंठादिमें पीड़ा मूर्छा अन्तरदाह इनको करने वाला और बल कान्तिका नाशक होताहै ॥ ९८५॥ अनन्तर तिक्त रसका गुण कहते हैं।] तिक्त रस शीत तथा मूर्छा ज्वर पित्त कफ इनको जीतता है ॥ क्रिमि कुष्ट विष उत्क्लेद दाह रक्त इन रोगोंको नाश करताहै ॥ ९८६ ॥ रुचिके हित आप अरुचि करनेवाला और कंठ दुग्ध इनका शोधन है ॥ वातको करनेवाला अग्निको करनेवाला नासिकाका शोषण करने वाला रूक्ष और हलका होताहै ॥ ९८७॥

रुच्यः अन्येषु वस्तुषु रुचिमुत्पादयति। स्वयमरोचिष्णुः यथा निम्बः स्वयन्न रोचते ॥ अन्येषु वस्तुषु रुचिं करोति। [अतियुक्तस्य तिक्तस्य गुणाः।] सोऽतियुक्तः शिरःशूल मन्या स्तम्भ श्रमार्त्ति कृत् ॥ कम्प मूर्च्छा तृषा कारी बल शुक्र क्षय प्रदः ॥ ९८८ ॥ [अथ कषाय गुणाः।] कषायो रोपणो ग्राही स्तम्भनः शोधनस्तथा ॥ लेखनः पीडनः सौम्यः शोषणो वातकोपनः ॥ ९८९ ॥ कफ शोणित पित्तघ्नो रूक्षः शीतो लघुर्मतः ॥ त्वक

प्रसाधन मामस्य स्तम्भनो विशदो मतः॥ २०० ॥ जि
ह्वाया जाड्यकृत् कण्ठस्रोतसाञ्च विबन्धकृत॥
(क) शोषणः व्रणस्य स्तम्भनो गात्राणां शोधनो व्रणस्य ले
खनो व्रणाद्युत सन्नमांसस्य शोषणो व्रणमज्जादीनाम्
पीडनो हृदयस्य वातकारित्वात् सौम्यः सोमादुत्पन्नः॥

भा॰ अति सेवन कियेहुवे तिक्तरसका गुण कहते हैं।] वोह अति सेवन
किया हुवा सिर पीड़ा मन्या स्तंभ श्रमपीड़ा इनको करता है ॥ कम्प मूर्छा तृषा
का करनेवाला। बल शुक्र इनका क्षयकरनेवाला होता है॥ १९८॥
अनन्तर कषाय के गुण कहते हैं।] कषाय भरलानेवाला ग्रही स्तंभन तथा
शोधन होता है। और लेखन पीड़ा को करनेवाला सौम्य औषको करनेवाला
वातको कुपित करनेवाला होता है ॥ १९९॥ कफ रक्त पित्त का नाशक रूक्ष।
शीत लघु कहा है ॥ त्वचा का स्वच्छ करनेवाला आँवका रोकनेवाला और
विशद कहा है ॥ २००॥ जिव्हा की जड़ता को करनेवाला कण्ठके सोतों का रो
कनेवाला होता है ॥ (क) शोषण शरीर का स्तम्भन गात्रोंको शोधन व्रणका
लेखन व्रणादिसे ऊपर उठेहुवे मांसका शोषण व्रण मज्जादिकों का पीड़न
हृदय का वातकारी होनेसे सौम्य अर्थात् सोमसे उत्पन्न ॥

[अतियुक्तस्य कषायस्य गुणाः।] सोऽतियुक्तो गृहाध्मा
न हृत्पीड़ाक्षेपणादिकृत्॥ मधुरादीनामपरे विशे
षाः॥ मधुरं श्लेष्मणं प्रायो जीर्णं शालिं यवादृते॥
मुद्गाद्गोधूमतः क्षौद्रात् सिताया जाङ्गला मिषात्॥
२०१॥ अम्लं पित्तकरं प्रायो विना धात्रीञ्च दाड़िमीम्॥

भा॰ अतिसेवन किये कषाय का गुण कहते हैं।] वोह अतियोजना किया
हुवा शूल अध्मान हृद पीड़ा और आक्षेपणादि करता है। मधुरादियों का दूस
रा विशेष गुण है॥ मधुर कफको करनेवाला है प्रायः पुराने चावल और ज
वों के सिवा॥ मूंग गेहूं शहत चीनी और जांगल मांस इनके सिवाभी॥ २०१॥

अम्ल प्रायः पित्तको करनेवाला होता है सिवा आँवले और अनारके ॥

लवणं प्रायशो ह्यहितं नेत्रयोः सैन्धवं विना ॥ २०२ ॥

प्रायः कटु तथा तिक्तमवृष्यं वातकोपनम् ॥ शुण्ठी

कृष्णारसोनानि पटोलममृतं विना ॥ २०३ ॥

[चरकेऽपि ।] पिप्पली नागरं वृष्यं कटु चावृष्यमुच्यते ॥

प्रायशः स्तम्भनं प्रोक्तं कषायमभयां विना ॥ २०४ ॥

सामान्ये नात्र निर्दिष्टा गुणाः षड्रससम्भवाः ॥ रसा

नां योगतस्तु स्यादन्य एव गुणोदयः ॥ २०५ ॥

भा॰ लवण प्रायः नेत्रके अहितहै सैन्धवके बिना ॥ २०२ ॥ कटुरस और तिक्तरस प्रायः अवृष्य तथा वातको कुपित करनेवाला होता है ॥ सोंठ पीपल लहसन परवल और गिलोय इनके बिना ॥ २०३ ॥ चरकमें भी कहाहै ॥ पीपल सोंठ वृष्य और कटुरस अवृष्य होताहै ॥ कषाय रस प्रायः स्तंभन होता है परंतु हरीतकीके बिना ॥ २०४ ॥ यहांपर सामान्य करके षट् रसों से उत्पन्न हुवे गुण कहेगये हैं ॥ रसोंके संयोगसे और गुणोंका उदय होता है ॥ २०५ ॥

संयोगाद् विषतां याति सममाज्यं न माक्षिकम् ॥ अ

मृतत्वं विषं याति सर्पदष्टस्य वै यथा ॥ २०६ ॥

[अथ गुणाः ।] लघुर्गुरु स्तथा स्निग्धो रूक्षस्तीक्ष्ण इति क्र

मात् ॥ नभोभूवारिवातानां वन्हे रेते गुणाः स्मृताः ॥

२०७ ॥ [अथ लघ्वादि गुणवतां गुणाः ।]

लघु पथ्यं परं प्रोक्तं कफघ्नं शीघ्रपाकि च ॥ लघु द्रव्यम्

भा॰ संयोगसे विषहोताहै । घृत और मधुकी समतासे ॥ और विष अमृतत्वको प्राप्त होता है जैसे सांपके काटेको ॥ २०६ ॥ अनन्तर गुण कहतेहैं ॥ हलका भारी चिकना रूखा तीखा ये क्रमसे । आकाश पृथ्वी जल वायु और अग्नि इनके ये गुण कहे गये हैं ॥ २०७ ॥ अनन्तर लघु आदि गुणोंके गुण

कहते हैं। लघु परम पथ्य कहा गयाहै और कफका नाशक तथा शीघ्र पाक होनेवालाभी कहा गयाहै॥ लघु अर्थात् हल्का॥

एवं गुर्वादि तथा चोक्तम्॥ गुर्वादयो गुणा द्रव्ये पृथिव्यादौ रसाश्रये॥ रसेषु व्यपदिश्यन्ते साहचर्योपचारतः॥ २०८॥ गुरु वातहरं पुष्टि श्लेष्मकृच्चिरपाकि च॥ स्निग्धं वातहरं श्लेष्मकारि वृष्यं बलावहम्॥ २०९॥ रूक्षं समीरणकरं परं कफहरं मतम्॥ तीक्ष्णं पित्तकरं प्रायो लेखनं कफवातहृत्॥ २१०॥ सुश्रुते तु गुणास्ते विंशतिस्तान् ब्रुवे शृणु॥ गुरुर्लघुः स्निग्धरूक्षौ तीक्ष्णः श्लक्ष्णः स्थिरः सरः॥ २११॥

भा० इसीप्रकार गुरु आदि। उसप्रकार कहा है॥ पृथ्वी आदि रसके आश्रय द्रव्यमें गुरुवादि गुण। और रसमें साहचर्यके उपचार से जानेजाते हैं॥ २०८॥ गुरु वातका नाशक पुष्टि कफ को करनेवाला चिरपाकवाला भी कहा है॥ और चिकना वात नाशक कफकारी वृष्य बलको देनेवाला है॥ २०९॥ रूक्ष वायुको करनेवाला और अत्यन्त कफका नाशक होताहै॥ तीखा पित्तका करनेवाला और प्रायः लेखन तथा कफवात नाशक भी है॥ २१०॥ सुश्रुत में ये गुण बीस कहेहैं उनको कहताहूं सुनो॥ भारी हलका स्निग्ध रूखा तीखा चिकणा स्थिर रेचन॥ चेपदार विशद शीतल उष्ण मृदु और कर्कश॥ २१२॥

पिच्छिलो विशदः शीत उष्णश्च मृदुकर्कशौ॥ स्थूलः सूक्ष्मो द्रवः शुष्कः आशुर्मन्दः स्मृता गुणाः॥ तत्र गुरु लघु स्निग्ध रूक्ष तीक्ष्णा गुणा उक्ता एव २१२॥ श्लक्ष्णः श्लेष्मकृत् स्यात् कठिनोऽपि हि चिक्कणः॥ स्थिरो वातमलस्तम्भी सरस्तेषां प्रवर्त्तकः॥ पिच्छि-

लस्तन्तुलो वल्यः सन्धानः श्लेष्मलो गुरुः ॥२२४॥ सन्धानो भग्नस्य। क्लेद च्छेदकरः ख्यातो विशदो व्रण रोपणः ॥ शीतस्तु ल्हादनः स्तम्भी मूर्च्छा तृट् स्वेद दाहनुत् ॥ २२५॥ उष्णो भवति शीतस्य विपरीतश्च पाचनः ॥ (क) ल्हादनः सुखजनकः स्तम्भीरक्तातिप्रवृत्त्यादीनाम् उष्णः शीतस्य विपरीतस्तेन असुखजनकः रक्तातिप्रवृत्त्यादीनाम् स्तम्भनः। मूर्च्छा तृट् स्वेद दाहकृत् पाचनो व्रणादीनाम्। मृदु कर्कशौ प्रसिद्धौ।

भा॰ तथा स्थूल सूक्ष्म द्रव्यशुष्क आशुकारी और मंद येबीस गुण कहेगयेहैं ॥ २२२॥ श्लक्ष्ण स्निग्ध के बिनाभी होताहे ॥ और कठिनभी चिक्कण होताहे ॥ स्थिर वात मलका स्तम्भन करनेवाला और सर उनका प्रवर्त्तक होता है ॥ पिच्छल तारको देनेवाला बलका हितु जुड़ानेवाला। कफकारी और भारी होताहे ॥ २२४ ॥ सन्धान अर्थात् टूटेहुवे का जोड़नेवाला। क्लेद छेदन करनेवाला कहागयाहे। और विशद घावको भरनेवाला होताहे ॥ शीतल खुशीको देनेवाला स्तंभनकरनेवाला और मूर्छा तृषा पसीना दाह इनका नाशक होता है ॥ २२५॥ उष्ण शीत के विपरीत और पाचन होताहै ॥ (क) ल्हादन अर्थात् सुखको उत्पन्नकरनेवाला स्तंभी अर्थात् रक्तादिककी अतिप्रवृत्तिका स्तम्भन। मूर्छा तृषा स्वेद दाह का करनेवाला पाचन व्रणादिकोंका। मृदु और कर्कश प्रसिद्ध हे ॥

स्थूलः स्थौल्यकरो देहे स्रोतसामवरोधकृत् ॥ देहस्य सूक्ष्म च्छिद्रेषु विशेत् यत् सूक्ष्ममुच्यते ॥२२६॥ द्रवः क्लेदकरो व्यापी शुष्कस्तद विपरीतकः ॥ आशुराशुकरो देहे धावत्यम्भसि तैलवत् ॥ २२७ ॥

मन्द: सकलकार्य्येषु शिथिलोऽल्पोऽपि कथ्यते॥
[अथ गुणप्रस्तावे दीपनादयो गुणाः। स लक्षणा लिख्यन्ते]
पचेन्नामं वन्हिकृच्च दीपनं तद्यथा मिसिः॥
(क) वन्हिकृद्वन्हि दीप्तिकृत्। ननु यद्वन्हिं प्रदीपयति त दामकुथं न पचेदित्या शङ्कया मुच्यते। दीपनद्रव्यन्ताव न्तं वन्हिं प्रदीपयति। तथा अन्ने भोक्तु मिच्छामुत्पादय ति नत्वामं पक्तुं क्षमः यथा सूक्ष्म दीपाग्नि रुथातं करोति न तु दहन् स्थालीस्थान् तण्डुला नोदनं कर्त्तुं क्षमः।

भा० स्थूल स्थूलता को करनेवाला और देहमें सोतों का अवरोध करनेवाला है। शरीर के सूक्ष्म छिद्रोंमें जो जावे उसको सूक्ष्म कहते हैं ॥ २९६ ॥ द्रव क्लेदके करनेवाला और व्यापि होताहै। तथा शुष्क उसके विपरीत करनेवाला होताहै ॥ आशुशीघ्र करनेवाला शरीर में होताहै ॥ जैसे पानी में तेलदौड़ने के मानिंद ॥ २९७ ॥ मन्द सब कामोंमें शिथिल और अल्पभी कहा गयाहै॥
[अनन्तर गुणप्रस्तावमें दीपनादिक गुण लक्षणके सहित लिखे हैं ॥
आमको न पचावे और अग्निको करे उसको दीपन कहतेहैं जैसे सोंफ ॥
(क) वन्हिकृत् अर्थात् अग्निको दीपन करने वाला। (ननु: शंका जो वन्ही को दीपन करता है वोह आमको क्यों नहीं पचाता इस शंकाको कहते हैं। दीपन द्रव्य उतनी वन्हि की दीपन करताहै। जैसे अन्नमें भोजन करनेकी इच्छा उत्पादन करताहै न कि आमको पका सक्ता है जैसे सूक्ष्म वत्तिकी अग्नि प्रकाश को करतीहै न कि बड़े बरतन में के चावलों को पका सकती है ॥

पचत्यामन्न वन्हिञ्च कुर्य्याद्यत्तद्धि पाचनम्॥ नागकेशरवद्विद्या च्चित्रो दीपन पाचनः॥ २९८॥
(क) ननु यद्वन्हिं न दीपयति तदामं कथं पचतीत्या शङ्कयाह। पाचन वन्हिदीप्तिम कुर्वाण मप्यामंपचति। यथा न्याधानीस्थोऽङ्गारसमूहोऽचमपचति॥ ननु दीपवत्सर्व्वं

नः प्रदीपयति ॥ न शोधयति यत् दोषान् समान्नोदी
रयत्यपि ॥ समीकरोति विषमान् शमनन्तद् यथामृता
॥२१९॥ (क) यत् द्रव्यन्दोषत्रयं न शोधयति नोर्द्ध्वाधो मा
र्गाभ्यामानयति ॥ समान् दोषान्नोदीरयति न वर्द्धयति ।
शमनं तत् ॥ कृत्वा पाकम्मलानाञ्च भित्वा बन्धमधो
नयेत ॥ तच्चानुलोमनं ज्ञेयं यथा प्रोक्ता हरीतकी ॥२२०॥

भा० जो आमको पचाताहै और अग्निको नहिं करता वो पाचन है। जैसे नागके
सर और चित्रक दीपन पाचन है ॥ २१८ ॥ (क) ननुःशंका) जो अग्निको दी
पन नहीं करता वोह आमको कैसे पचाता है। इस आशंका में कहतेहैं।
पाचन अग्नि दीपन न करताहुवाभी आमको पचाताहै। जैसे जलमें का
अंगार समूह अन्नको पचाताहै। न किं दीप कीमानिंद सब तरफ प्रकाश
करताहै ॥ जो दोषों को नहीं शोधन करता और समदोषोंको नहीं बढ़ाता। न
था विषम दोषों को सम करता है वोह शमन है। जैसे गिलोय ॥ २१९ ॥
(क) जो द्रव्य तीनों दोषोंको नहीं शोधन करता अर्थात् ऊपर नीचेसे नहीं ले
जाता। और सम दोषों को नहीं बढ़ाता वोह शमन है ॥
जो मलोंका पाक करके और सुद्दोंको फोड़के नीचे लेजाता है ॥ उसको अनु
लोमन जानना चाहिये जैसे हरीतकी कहीहै ॥ २२० ॥

(क) मलानाम् । अपक्वानां वातपित्त श्लेष्मणां बन्धं वा
युबन्धं भित्वा ऽधो नयेत । मलानधः पातयति ।
पक्तव्यं यद पक्वैव श्लिष्टं कोष्ठे मलादिकम् ॥ नय
त्यधः स्रं सनन्तद् यथा स्यात् कृतमालकम् ॥ २२१॥
मलादिकम् आदि शब्दात्कफ पित्ते। कृतमालः घन ब
हेरा इतिलोके ॥ मलादिकमबद्धं यद्बद्धं वा पिण्डितं

मलैः॥ भित्वाधः पातयतिय द्भेदनं कटुकीयथा ॥२२२॥

(क) अवद्धं शिथिलम्बद्धङ्गाढं मलैःदोषैः तत्रापि वातैः। बहुत्वमाधिक्य बोधनार्थन्तैः पिण्डितम्। गुटिकी कृतम्॥

विपक्वं यदपक्वं वा मलादि द्रवतां नयेत्। रेचयत्य पि तज्ज्ञेयं रेचनन्त्रिवृता यथा ॥ २२३ ॥

रेचयत्यपि। अधः पातयति च। त्रिवृताप निसरा।

भा॰ (क) मलों का अर्थात् अपक्व वात पित्त कफों का बंध अर्थात् वायुके बंधकों फोड़कर नीचे लेजाताहै। अर्थात मलोंको नीचे गिराताहै। कोठे में लगके ठहरे हुवे पकनेके योग्य मलादि कोंको बिना पकायेही॥ नीचे लेजाताहै उसको स्रंसकते है जैसे अमलतास ॥ २२१॥ मलादिक। आदि शब्द से कफ पित्त जानने चाहिये॥ ढीला मल अथवा बंधा हुवा या सुद्दे इनको जो। फोड़कर नीचे गिराताहै वोह भेदन है जैसे कुटकी। २२२ (क) अवद्ध अर्थात् ढीला वद्ध अर्थात् सख्त मल अर्थात् दोषों से उसमें वातसे। पिण्डित अर्थात् गुठली के समान। बहुत पके हुवे अथवा कच्चे मलादिकों को ढीला करके निकाले॥ उस्कोरेचन कहते हैं जैसेनिसोत॥ २२३॥ विन पके हुवे पित्तकफ अन्नको वलात्कार से ऊपर को लेजावे॥

अपक्वं पित्त श्लेष्माणं बलादूर्द्ध नयेत्तु यत्। वमनन्तद्धि विज्ञेयं मदनस्य फलं यथा ॥ २२४ ॥

(ख) ऊर्द्ध नयेत् मुख मार्गेण वहिष्कुर्य्यात्। मदनस्य फलं मयन फल मिति लोके,

स्थानाद्वहि र्नयेदूर्द्ध मधोवा मल सञ्चयम्। देह संशोधनन्तत् स्या देवदाली फलं यथा ॥ २२५॥

(ग) देवदाली सोनैय्या इति लोके ॥

भा० उसको वमन जानना चाहिये जैसे मैनफल ॥ २२४ ॥
(ख) ऊपर लेजावे अर्थात् मुंहसे बाहर निकाले। शरीरमें संचय हुवे मलको स्थान से बाहर नीचे या ऊपर लेजावे। उसे संशोधन कहते हैं। जैसे देवदाली फल ॥ २२५ ॥ (ग) देवदाली को लोक में सोनईया कहते हैं ॥

दीपनम्पाचनं यत् स्या दूष्णत्वा द्रव शोषकम् ॥ ग्राही तच्च यथा शुण्ठी जीरकङ्गज पिप्पली ॥ २२६ ॥
रौक्ष्याच्छै त्यात्कषायत्वा लघु पाकाच्च यद्भवेन् ॥ वातकृत् स्तम्भनन्तत् स्याद् यथा वत्स कटु ण्टुकौ ॥ ॥ २२७ ॥ वातकृत् प्रतिलोम वातकृत्। स्तम्भनं अधोगामि मलादीनाम्। वतसक कुरे ओ टुण्टक सोना पाठा। श्लिष्टान् कफादिकान् दोषानुन्मूलयति यद्बलात् ॥ छेदनन्तत् यथा क्षार मरिचानि शिलाजतु ॥ २२८ ॥

भा० जो दीपन पाचन उष्णत्व से द्रवत्व को सुकाने वाला है। वोह ग्राही है जैसे सोंठ जीरा और गजपीपल ॥ २२६ ॥ रूक्षता से शीतलता से कषायसे और लघु पाक से जो वायुको करने वाला होता है ॥ वोह स्तंभन है जैसे कुरैया और सोनापाठा ॥ २२७ ॥ जो श्लिष्ट कफादि दोषों को बलात्कार से उखेड़ता है ॥ उस्को छेदन कहते हैं जैसे जवाखार काली मिर्च और शिलाजीत ॥ २२८ ॥ [क्षारा यवक्षारादयः।

धातून्मलान् वा देहस्य विशोष्यो ल्लेखयेच्च यत् ॥ लेखनन्तद् यथा क्षौद्रं नीर मुष्णं वचा यवा ॥ २२९ ॥
[उल्लेखयेत् कृशी कुर्य्यात्। लेखनं कृशीकारकं क्षौद्रं मधु। यवा इन्द्र यवाः। यस्माद्द्रव्याद्भवेत् स्त्रीषु हर्षो वाजी

हि-तत ॥ यथाश्व गन्धा मुशली शर्करा च शतावरी॥ ॥२३०॥ हर्षात्तु समुत्साहः।

भा० शरीर के धातु अथवा मलोंको सुकाके कृश करै उस्को लेखन कहते हैं। जैसे शहत गरम पानी वच और इन्द्रजौ ॥ २२९ ॥ जिस द्रव्यसे स्त्री में हर्ष होता है उसको वाजी करण कहते हैं ॥ जैसे असगन्ध मूसली शर्करा और शतावर ॥ २३० ॥

यस्माच्छुक्रस्य वृद्धिःस्याच्छुक्रलं हि तदुच्यते ॥ यथा नाग बलाद्याः स्युर्वीजञ्च कपिकच्छुजम् ॥२३१॥ नागबला गुलसकरी।) दुग्धंमाषाश्च भल्लान फलमज्जा मलानि च ॥ एतानि जनकानि स्युः रेचकानि च रेतसः॥ ॥२३२॥ (क) जनकानि प्रभावाच्छीघ्रमेव रसाद्युत्पादन पूर्व्वकं शुक्रञ्जनयन्ति । (ख) रेचकाणि आधिक्यात् प्रवर्त्तयन्ति च ।

भा० जिस्से शुक्रकी वृद्धि होती है उस्को शुक्रल कहते हैं ॥ जैसे गुलसकरी आदिक और किवांचका बीज ॥ २३१॥ दूध उड़द भिलावे के फलकी गिरी आंवले। ये शुक्र के उत्पन्न करने वाले और शुक्रके रेचक भीहैं ॥ २३२॥ (क) प्रभाव से शीघ्रही रसादियोंको उत्पन्न करके ·कको उत्पन्न करते हैं। (ख) अधिकता से निकालते हैं। स

प्रवर्त्तनी स्त्रीशुक्रस्य रेचनं वृहती फलम् ॥ जातीफलं स्तम्भकं स्यात् कालिङ्गः क्षयकारि च ॥ २३३॥

(क) स्त्री स्मरण कीर्त्तन दर्शन सम्भाषण स्पर्शन चुम्बनालिङ्गन निधुवनैः समस्तै र्व्यस्तै श्च शुक्रस्य प्रवर्त्तिनी ।

प्रवर्त्तिनी प्रवृत्तिकारिणी रेचनी । वृहती फलम् ।
वृहत् कराटकारी फलमपि शुक्रस्य रेचकम् प्रवर्त्तकम् ।
कालिङ्गं कलिन्दफलम् ।

रसायनन्तु तज्ज्ञेयं यत् जराव्याधिनाशनम् ॥ यथा ।
हरीतकी रुदन्तीच गुग्गुलुश्च शिलाजतु ॥ २३४ ॥
पूर्व्वं व्याप्याखिलं कायं ततः पाकञ्च गच्छति ॥ व्यवा
यि तद यथा भङ्गा फेनञ्चाहि समुद्भवम् ॥ २३५ ॥

(क) अन्यद्द्रव्यं पक्वन्तद्गुणं करोति व्यवायितु अपक्वमेव स्वगुणैः सकलशरीरं व्याप्य पाकं याति । अहिसमुद्भव फेनम् अफीम् । सन्धिबन्धांस्तु शिथिलान् यत् करोति विकाशि तत् ॥

भा० स्त्री शुक्रका निकालनेवाला कटेलीका फलहै । और जायफल स्तंभक है । तथा क्षय करनेवाला मतीरेका फलहै ॥ २३३ ॥ (क) स्त्रीका स्मरण या कीर्त्तन दर्शन सम्भाषण स्पर्श चुम्बन आलिंगन और मैथुन इन सबोंसे या एक २ से शुक्रकी प्रवृत्ति होती है । प्रवर्त्तिनी अर्थात् प्रवृत्ति करानेवाली रेचनी कटेलीका फल । बड़ी कटेलीका फलभी रेचक है और शुक्रको क्षय करनेवाला तरबूज ॥ जो जराव्याधिका नाश करनेवाला है उसको रसायन जानना चाहिये । जैसे । हरीतकी रुद्रवंती गुग्गल और शिलाजीत ॥ २३४ ॥ जो पहले संपूर्ण शरीर में व्याप्त होकर पश्चात पाक होताहै उसको व्यवायी कहतेहैं जैसे भांग और अफीम ॥ २३५ ॥ (क) और द्रव्य पक्व उस गुणको करता है और व्यवायीतो विनपकेही अपने गुणोंसे संपूर्ण शरीर में फैलकर पाकको प्राप्त होता है । जो जोड़ोंके बन्धनोंको शिथिल करताहै वोह विकाशीहै ॥

विश्लेष्यौजश्च धातुभ्यो यथा क्रमुककोद्रवौ ॥ २३६ ॥
धातुभ्यः सकलशरीरस्थेभ्यो वीर्येभ्यः । ओजः उष्मा
तु विशेषम् विश्लेष्य । क्रमुकम् पूगफलम् ।

बुद्धिं लुम्पति यत् द्रव्यं मदकारि तदुच्यते ॥ तमो गुण प्रधानञ्च यथा मद्यं सुरादिकम् ॥ २३७ ॥

मदकारि मादकम् । व्यवायि च विकाशि स्यात् श्लेष्म छेदि मदावहम् ॥ आग्नेयं जीवितहरं योगवाहि स्मृतं विषम् ॥ २३८ ॥

भा० और ओज धातुवों को शोषण करता है जैसे कोदों और सुपारी ॥ २३६ ॥ जो द्रव्य बुद्धिको संभ्रम करे और तमोगुण प्रधान हो उसको मदकारी कहते हैं जैसे मद्य और सुरादिक ॥ २३७ ॥ व्यवायी और विकाशी कफके नाशक औ र नशा करनेवाले होते हैं ॥ उष्ण और योगवाही प्राणके नाशक कहेगये हैं । जैसे विष ॥ २३८ ॥

(क) व्यवायि सकलकाय गुण व्यापन पूर्वक पाकगमन शीलम् । विकाशि ओजः शोषण पूर्वक सन्धिबन्ध शिथिली करण शीलम् । मदावहम् । तमो गुणाधिक्येन बुद्धि विध्वंसकम् । आग्नेयं आधिकाग्निगुणम् योगवाहि संसर्गि गुण ग्राहकम् विषं लक्ष्यं दृष्टान्तो वत्सनाभ शृङ्गकादिभिः । निजवीर्य्येण यद् द्रव्यं स्रोतेभ्यो दोष सञ्चयम् ॥ निरस्यति प्रमाथि स्यात्तद्यथा मरिचं वचा ॥ २३९ ॥

भा० (क) व्यवायी अर्थात् सम्पूर्ण शरीर में गुणको फैलाकर पाकहोनेवाला ।मदकरनेवाला अर्थात् तमोगुणकी अधिकतासे बुद्धिकानाशक । आग्नेय अर्थात् अधिक अग्निगुण । योगवाही अर्थात् संसर्गी के गुणको ग्रहणकरने वाला यहाँपर विषलक्ष है । दृष्टान्त वत्सनाभ शृङ्गकादि । जो द्रव्य अपने वीर्यसे दोषोंके संचयको स्रोतोंसे निकालताहै उसको प्रमाथी कहते हैं, जैसे मरिच, वच ॥ २३९ ॥ (दोषा वातादयः।)

पैच्छिल्याद्गौरवा द्रव्य रुध्वा रसवहाः शिरा । धत्ते यद्

शत्रु को वानरों की सैनासे रण में मारा ॥२१९॥

हते तस्मिन् सुरारातौ रावणे वलगर्विते ॥ देवराजः सहस्राक्षः परितुष्टोऽति राघवे ॥२२०॥ तत्र ये वानराः केचिद्राक्षसैर्निहता रणे ॥ तानिन्द्रो जीवयामास संसिच्य मृतवृष्टिभिः ॥२२१॥ ततो येषु प्रदेशेषु कपिगात्रात् परिच्युताः ॥ पीयूषविन्दवः पेतुस्तेभ्यो जाता गुडूचिका ॥२२२॥

भा० वल करके गर्वित देवताओंका शत्रु उस रावण के मरने में ॥ देवताओंका राजा इन्द्र राम पर बहुत प्रसन्न हुवा ॥२२०॥ उस रणमें राक्षस के द्वारा जो मारे गये ॥ उन्को इन्द्रने अमृत की वर्षा से सींचकर जिवाया ॥ ॥२२१॥ जिस देशमें वानरोंके शरीर से जो अमृतकी बूंद गिरी उनसे गिलोय उत्पत्ति हुई ॥२२२॥

गुडूची मधुपर्णी स्यादमृताऽमृतवल्लरी ॥ छिन्ना छिन्नरुहा छिन्नोद्भवा वत्सादनीति च ॥२२३॥ जीवन्ती तन्त्रिका सोमा सोमवल्ली च कुण्डली ॥ चक्रलक्षणिका धीरा विशल्या च रसायनी ॥२२४॥ चन्द्रहासी वयस्था च मण्डली देवनिर्मिता ॥ गुडूची कटुका तिक्ता स्वादुपाका रसायनी ॥२२५॥ संग्राहिणी कषायोष्णा लघ्वी बल्याग्निदीपनी ॥ दोषत्रयामतृड्दाहमेहकासांश्च पाण्डुताम् ॥२२६॥ कामला कुष्ठवातास्रज्वरकृमिवमीन्हरेत् ॥ प्रमेहश्वासकासार्शःकृच्छ्रहृद्रोगवातनुत् ॥२२७॥

भा० गुडूचीमधुपर्णी अमृता अंमृतवल्ली छिन्ना छिन्नरुहा छिन्नोद्भवा मत्स्यादनी ॥१२३॥ जीवन्ती तन्त्रिका सोमा सोमवल्ली कुंडली ॥ चक्रलक्षणिका धीरा विशल्या रसायनी ॥१२४॥ चन्द्रहासी वयस्था मंडली देवनिर्मिता॥ यह गिलोयके नामहैं ॥ गिलोय कड़वी तिक्त पाकमें मधुर रसायनी ॥१२५॥ संग्राहणी कसैली उष्ण हलकी बलको करनेवाली अग्निकेदीपन करनेवाली ॥ तीन दोष आम तृषा दाह प्रमेह कास पाण्डु रोग ॥१२६॥ कामला कुष्ठ वातरक्त ज्वर कृमि वमन इनको नाश करती है॥ और प्रमेह श्वास कास बवासीर मूत्रकृच्छ्र हृद्रोग वात इनकी नाशक है ॥१२७॥ [अथ पान।]

ताम्बूल वल्ली ताम्बूली नागिनी नागवल्लरी ॥ ताम्बूलं विशदं रुच्यं तीक्ष्णोष्णं तुवरं सरम् ॥१२८॥ वश्यं तिक्तं कटु क्षारं रक्तपित्त करं लघुः ॥ बल्यं श्लेष्मास्य दौर्गन्ध्य मलवातश्रमा पहम् ॥१२९॥

[अथ बेल।] बिल्वः शाण्डिल्य शैलूषौ मालूर श्रीफलावपि ॥ श्रीफल स्तुवर स्तिक्तो ग्राही रूक्षोऽग्नि पित्तकृत् ॥१३०॥ वातश्लेष्म हरो बल्यो लघुरुष्णश्च पाचनः

भा० अनन्तर पान। ताम्बूल वल्ली ताम्बूली नागिनी नागवल्ली। येह पान के नाम हैं ॥ पान विशद रुचिको करनेवाला तीक्ष्ण उष्ण कसैला सरहोता है ॥१२८॥ और वशीकरण तिक्त कटु क्षार तथा रक्तपित्तको करनेवाला हलका ॥ बलको करनेवाला तथा कफ मुखकी दुर्गंधता मल वात श्रम इनका नाशक है ॥१२९॥ अनन्तर बेल बिल्व शाण्डिल्य शैलूष मालूर श्रीफल येह बेलके नामहै। बेल कसैला तिक्त ग्राही रूखा अग्नि पित्तको करनेवाला है और वात कफ का नाशक बलको करनेवाला हलका उष्ण पाचन है॥

[अथ गम्भारी।]

गम्भारी भद्रपर्णी च श्रीपर्णी मधुपर्णिका ॥

काश्मीरी काश्मरी हीरा काश्मर्य्यः पीतरोहिणी ॥
१३१ ॥ कृष्णावृन्ता मधुरसा महा कुसुमिकापि च ॥
काश्मरी तुवरा तिक्ता वीर्य्योष्णा मधुरा गुरुः ॥ १३२॥
दीपनी पाचनी मेध्या भेदिनी भ्रमशोषजित् ॥ दो
ष तृषामशूलार्शो विषदाह ज्वरापहा ॥ १३३ ॥
तत् फलं बृंहणं वृष्यं गुरु केश्यं रसायनम् ॥ वा
तपित्त तृषा रक्त क्षय मूत्र विबन्धनुत् ॥ १३४ ॥
स्वादु पाके हिमं स्निग्धं तुवराम्ल विशुद्धि कृत् ॥ ह-
न्याद्दाह तृषा वात रक्तपित्त क्षतक्षयान् ॥ १३५ ॥

भा० अनन्तर गम्भारी ॥ गम्भारी भद्रपर्णी श्रीपर्णी मधुपर्णिका काश्मी री काश्मरी हीरा काश्मर्य पीतरोहणी ॥ १३१ ॥ कृष्णावृन्ता मधुरसा महाकुसुमिका येह गमभारी के नामहैं । कुम्भेर कसेली तिक्त वीर्यमें उष्ण मधुर भारी होती है ॥ १३२॥ और दीपन पाचन कांतिकोवढानेवाली भेदनकरनेवाली भ्रम शोषकोजीतनेवाली दोष तृषा आम शूल ववासीर विष दाह ज्वर इनको नाशक है ॥ ३३॥ उस्का फल उष्ट शुक्रको उत्पन्नकरनेवाला रसायन है ॥ वात पित्त तृषा रक्त क्षय मूत्रकावंद होना इनको नाश करताहै ॥ ३४ ॥ पाक में मधुर शीतल चिकना कसैला खट्टा शुद्धी को करनेवालाहै ॥ और दाह तृषा वातरक्त पित्त क्षत क्षयइनको भी नाश करता है ॥ १३५॥

[अथ पाडरि काठपाडरि ।]

पाटलिः पाटला मेघा मधुदूती फलेरुहा ॥ कृष्णावृ
न्ता कुवेराक्षी कालस्थाल्यलि वल्लभा ॥ १३६ ॥ ताम्र
पुष्पी च कथिता परास्यात् पाटला सिता ॥ मुष्कको
मोक्षको घण्टा पाटलिः काष्ठपाटला ॥ १३७ ॥

(कालस्थालीत्यत्र काचस्थाली त्येके।)

पाटला तुवरा तिक्तानुष्णा दोषत्रयापहा ॥ अरुचि श्वासशोथास्र छर्द्दि हिक्का तृषाहरी ॥२३८॥ पुष्पं कषायं मधुरं हिमं हृद्यं कफास्रनुत्॥ पित्तातिसार हृत्कण्ठ्यं फलं हिक्कास्र पित्तहृत्॥२३९॥

भा० अनन्तर पाढ़ला काष्टपाटला ॥ पाढ़लि पाटला मोघा मधुदूती फलेरुहा कृष्णवृन्ता कुबेराक्षी कालस्थाली अलिवल्लभा ॥२३६॥ ताम्र पुष्पी येह पाटलाके नाम कहेहैं ॥ और दूसरी पाटला सिता। मुष्कक मोक्षक घराटा पाटली काष्टपाटला येह कटपाढ़लके नामहैं ॥२३७॥ कालस्थाली यहांपर कोई काचस्थाली भीकहतेहैं॥ पाटला कसैली तिक्त शीतल तीनों दोषोंका नाशकरनेवाली अरुचि श्वास शोथ रक्त वमन हुचकी तृषा इनकी नाशक है ॥२३८॥ उस्का पुष्प कसैला मधुर शीतल हृदयको हितकरनेवाला कफ रक्तका नाशक ॥ पित्तातिसारकानाशक कण्ठको अच्छाकरनेवाला है और उस्का फल हुचकी रक्तपित्त कफ इनका नाशक है ॥२३९॥

[अथ अगेंथ गनिआरि इति च।] अग्निमन्थो जयः स स्याच्छ्रीपर्णी गणिकारिका ॥ जया जयन्ती तर्कारी नादेयी वैजयन्तिका ॥२४०॥ अग्निमन्थः श्वयथुनुद्वीर्य्योष्णः कफवातहृत् ॥ पाण्डुनुत् कटुक स्तिक्त स्तुवरो मधुरोऽग्निदः ॥ २४१॥

भा० अनन्तर अगेंथ जिस्को गनियारी भी कहतेहैं ॥ अग्निमन्थ जयः श्रीपर्णी गणिकारिका जया जयन्ती तर्कारी नादेई वैजयन्तिका। येह अरनीके नामहैं ॥२४०॥ अरनी शोथकी नाशक वीर्य्यमें उष्ण कफवात को दूर करनेवाली पाण्डुरोगकी नाशक कड़वी तिक्त कसैली मधुर अग्निको करनेवालीहै ॥२४१॥

[अथ सोनापाठा।]

स्योनाकः शोषणश्च स्यान्नटकट्वङ्ग टुण्टुकः ॥

मण्डूकपर्णपत्त्रोर्णी शुकनाशकुटन्नटाः ॥२५२॥ दीर्घवृन्तोऽरलुश्चापि पृथुशिम्बः कटम्भरः ॥ स्योनाको दीपनः पाके कटुकस्तुवरो हिमः ॥२५३॥ ग्राही तिक्तोऽनिलश्लेष्मपित्तकासप्रणाशनः ॥ टुण्टुकस्य फलं बालं रूक्षं वातकफापहम् ॥२५४॥ हृद्यं कषायं मधुरं रोचनं लघुदीपनम् ॥ गुल्मार्शःकृमिहृत्प्रौढं गुरुवातप्रकोपणम् ॥२५५॥

भा० अनन्तर सोनापाठा ॥ स्योनाक शोषण नट कट्वङ्ग टुन्टुक ॥ मण्डूकपर्ण पत्रोर्ण शुकनाश कुटन्नट ॥२५२॥ दीर्घवृन्त अरलू पृथुशिम्ब कटम्भर । येह सोनापाठाके नाम है ॥ सोनापाठा दीपन पाकमें कटु कसैला शीतल है ॥२५३॥ और दस्तकोबंद करनेवाला तिक्त वात कफ पित्त कास इनका नाशक है ॥ और सोना पाठे का कच्चा फल रूखा वात कफ का नाशक होता है ॥२५४॥ तथा हृदयको हित कसैला मधुर रुचिको करनेवाला हल्का दीपन होता है । वायगोला बवासीर कृमि इनका नाशक है ॥ तथा पका फल भारी वातका प्रकोपकरनेवाला है ॥२५५॥

[अथ बृहत्पञ्चमूलस्य लक्षणं गुणाः।]

श्रीफलः सर्वतोभद्रा पाटला गणिकारिका ॥ स्योनाकः पञ्चभिश्चैतैः पञ्चमूलं महन्मतम् ॥२५६॥ पञ्चमूलं महत्तिक्तं कषायं कफवातनुत् ॥ मधुरं श्वासकासघ्नमुष्णं लघ्वग्निदीपनम् ॥२५७॥

भा० अनन्तर बृहत्पंचमूलका लक्षण और गुण कहते हैं ॥ कुम्भ पाटला अरणी सोनापाढा । इन पांचों से बृहत्पंच मूल होता है ॥ २५६ ॥ पंचमूल तिक्त कसैला कफ वातका नाशक है ॥ और मधुर श्वास कास का नाशक । उष्ण हल्का अग्निका दीपन होता है ॥ २५७ ॥

अथ सरिवन] शालिपर्णी स्थिरा सौम्या त्रिपर्णी पीवरी गुहा ॥ विदारि गन्धा दीर्घाङ्गी दीर्घपात्रां शुमत्यपि ॥ २४८ ॥ शालिपर्णी गुरुश्छर्दी ज्वर श्वासातिसार जित् ॥ शोष दोषत्रय हरी वृंहण्यु क्ता रसायनी ॥ २४६ ॥ तिक्ता विष हरी स्वादुः क्ष-न कास कृमि प्रणुत् ॥

भा० अनन्तर सरिवन । शालिपर्णी स्थिरा सौम्या त्रिपर्णी पीवरी । विदारीगंधा दीर्घाङ्गी दीर्घपत्रा अंशुमती येह सरवन के नामहैं ॥ २४८ ॥ सरिवन भारी होता है और वमन ज्वर श्वास अतीसार इनको दूर करता है । शोष त्रिदोष इनका नाशक धातुओं कापुष्ट करने वाला रसायन है ॥ और तिक्त विषका नाशक मधुर क्षत कास कृमी इनका भी नाशक है ॥

[अथ पिठवन ।]

पृश्निपर्णी पृथकपर्णी चित्रपर्ण्य हि पर्ण्यपि ॥ क्रोष्टु विन्ना सिंह पुच्छी कलशीद्धा वनिर्गुहा ॥२५० पृष्टिपर्णी त्रिदोषघ्नी वृष्योष्णा मधुरा सरा ॥हन्ति दाह ज्वर श्वास रक्तातीसार तृड् वमीः ॥ २५१॥

भा० अनन्तर पिठवन ॥ पृश्निपर्णी प्रथक पर्णी चित्रपर्णीः हि पर्णी क्रोष्टविन्ना सिंहपुच्छी कलशी धावनी गुहा ॥ २५०॥ येह पिठवन के नाम हैं । पिठवन त्रिदोषकी नाशक धातुको पुष्ट करनेवाली उष्ण मधुर सरहोतीहै ॥ और दाह ज्वर श्वास रक्तातिसार तृषा वमन इनको नाशकरतीहै ॥ २५१॥

[अथ वरहण्टा ।]

वार्त्ताकी क्षुद्र भण्टाकी महती वृहतीकुली ॥ हिङ्गुली राष्ट्रिका सिंही महोष्ट्रीदुः प्रधर्षिणी ॥ २५२॥ वृहती ग्राहिणी हृद्या पाचनी कफ वात हृत् ॥

कटु तिक्तास्य वैरस्य मलारोचक नाशिनी ॥१५३॥
उष्णा कुष्ठं ज्वर श्वास शूल कासाग्निमान्द्य जित् ॥

[अथ भटकटैय्या रोगिणी इति च।]

कण्टकारी तु दुःस्पर्शा क्षुद्रा व्याघ्री निदिग्धिका ॥ क
ण्ठालिका कण्टकीनि धावनी वृहती तथा ॥१५४॥
उभे च वृहत्यौ । यत आह सुश्रुतः।

भा० अनन्तर बड़ी कटेली ॥ वार्ताकी क्षुद्रभण्टाकी महती वृहती कुली। हिंगुली राष्ट्रिका सिंही महोष्ट्री दुःप्रधर्षिणी॥१५२॥ येह बड़ी कटेली के नाम हैं ॥ बड़ी कटेली क़ाबिज़ हृदय के हित पाचन कफ वातकी नाशक है ॥ और कड़वी तिक्त मुखकी विरसता मल अरुचि इनकी नाशक है ॥ १५३॥ और उष्ण होतीहै तथा कुष्ठ ज्वर श्वास शूल कास अग्निमान्द्य इन कोजीतनेवाली है ॥ ॥ अनन्तर छोटी कटेली कण्टकारी दुस्पर्शा क्षुद्रा व्याघ्री निदग्धिका। कण्ठालिका कन्टकिनी धावनी वृहती येह छोटी कटेली के नाम हैं ॥ १५४॥ दोनो कटेली। जैसेकि कहा है सुश्रुतने॥

क्षुद्राया क्षुद्र भद्राख्या वृहतीति निगद्यते ॥ श्वेता
क्षुद्रा चन्द्र हासा लक्ष्मणा क्षेत्र दूतिका ॥ १५५ ॥
गर्भदा चन्द्रभा चन्द्री चन्द्रपुष्पा प्रियङ्करी ॥ कण्ट-
कारी सरा तिक्ता कटुका दीपनी लघुः ॥ १५६ ॥ रूक्षो
ष्णा पाचनी कास श्वास ज्वर कफा निलान् ॥
निहन्ति पीनसं श्वास पार्श्व पीड़ा हृदामयान् ॥१५७

भा० छोटी कटेली और बड़ी कटेली इनको वृहती ऐसा कहतेहैं ॥ और सुफ़ेद कटेली को चन्द्र हासा लक्ष्मणा क्षेत्र दूतिका ॥ १५५॥ गर्भदा, चन्द्रप्रभा चन्द्री चन्द्रपुष्पा प्रियङ्करी ऐसा कहतेहैं ॥ कटेली सर तिक्त कड़वी दीपन हलकी ॥ १५६॥ रूखी गर्म पाचन कास श्वास ज्वर कफ

वात इनको नाश करती है ॥ और कास श्वास पसली की पीड़ा हृद्रोग। इनको भी नाश करती है ॥ २५७॥

नयोः फलं कटुरसे पाके च कटुकं भवेत् ॥ शुक्रस्य रेचनं भेदि तिक्तं पित्ताग्निकृल्लघु ॥ २५८॥ हन्यात् कफ मरुत् कण्डू कास मेद क्रिमिज्वरान् ॥ तद्वच्छ्वेता सिता क्षुद्रा विशेषात् गर्भ कारिणी ॥ २५९॥

भा० इनका फल रसमें कड़वा और पाकमें भी कड़वा होता है ॥ शुक्र का रेचक भेदन करनेवाला तिक्त पित्त अग्निकी करनेवाला हलका होता है २५८ ॥ और कफ वायु खुजली कास मेद क्रिमिज्वर इनको नाश करताहै ॥ उसी प्रकार सुफ़ेद कटेलीके भी गुणहैं विशेष करकेगर्भ कोकरने वालीहै ॥ २५९॥

[अथ गोक्षुर।]

गोक्षुरः क्षुरकोऽपिस्यात् त्रिकण्टः स्वादुकण्टकः। गोकण्टको गोक्षुरको वन शृङ्गाट इत्यपि ॥ २६०॥ पलंकषाश्वदंष्ट्रा च तथा स्यादिक्षुगन्धिका ॥ गोक्षुरः शीतलः स्वादु र्बलकृद् वस्ति शोधनः॥ ॥२६१॥ मधुरो दीपनो वृष्यः पुष्टिदश्चाश्मरी हरः॥ प्रमेह श्वास कासार्शः कृच्छ्र हृद्रोग वातनुत् २६२॥

भा० अनन्तर गोखरु ॥ गोक्षुर क्षुरक त्रिकट स्वादुकंटक ॥ गोकंटक गोक्षुरक वनशृंगाट ॥ २६०॥ पलङ्कष श्वदंष्ट्रा इक्षुगंधिका। येह गोखरू के नामहैं ॥ गोखरू शीतल मधुर बलको करनेवाला वस्ति शोधक ॥ २६१ ॥ मधुर दीपन पुरुषको बढ़ानेवाला पुष्टिको देनेवाला अश्मरीका नाशकहै ॥ और प्रमेह श्वास कास ववासीर मूत्रकच्छ्र हृद्रोग वात का नाशक है ॥ २६२॥

[अथ लघु पञ्च मूलस्य लक्षणं गुणाश्च

शालिपर्णी पृष्ठपर्णी वार्ताकी कण्टकारिका ॥
गोक्षुरः पञ्चभिश्चैतैः कनिष्ठं पञ्चमूलकम् ॥२६३
पञ्च मूलं लघु स्वादु वल्यम्पित्तानिलापहम् ॥
नात्युष्णं बृंहणं ग्राहि ज्वर श्वासाश्मरी प्रणुत् ॥२६४

[अथ दशमूलस्य लक्षणं गुणाश्च।

उभाभ्यां पञ्च मूलाभ्यां दशमूल मुदाहृतम् ॥ द-
शमूलं त्रिदोषघ्नं श्वास कास शिरोरुजः ॥२६५॥
तन्द्राशोथ ज्वरानाह पार्श्वपीडा रुचिर्हरेत् ॥

भा॰ अनन्तर लघु पंच मूल के लक्षण और गुण ॥ सरिवन पिठवन दोनोंकटेली ॥ गोखरु इन पांचों से लघु पंच मूल होताहै ॥२६३॥ पंच मूल हलका मधुर बलको देनेवाला पित्त वातका नाशक है । और न बहुत गरम धातुको बढ़ानेवाला काबिज है और ज्वर श्वास पथरी इन का नाशक है ॥२६४॥ ॥ अनन्तर दश मूल का लक्षण और गुण। दोनों पंच मूलोंसे दशमूल कहा गया है ॥ त्रिदोष कानाशक और श्वास कास सिरकी पीडा ॥२६५॥ तन्द्रा शोथ ज्वर अफारा पसली की पीड़ा अरुचि इनको नाश करताहै ॥

[जीव इति शाक विशेषः । शर्करा वन्मधुर पुष्पा व्रततिः]

जीवन्ती जीवनी जीवा जीवनीया मधुस्रवा ॥ मङ्गल्या
नामधेया च शाकश्रेष्ठा पयस्विनी ॥ २६६ ॥ जीव-
न्ती शीतला स्वादुः स्निग्धा दोष त्रयापहा ॥ रसाय-
नी बलकरी चक्षुष्या ग्राहिणी लघुः ॥ २६७ ॥

भा॰ जीवन्ती शाक विशेष है । शर्करा के सदृश मधुर पुष्पवाली इन लिं है । जीवन्ती जीवनी जीवा जीवनिया मधुस्रवा । मङ्गल्य नाम धेया शाकश्रेष्ठा पयस्विनी येह जीवन्ती के नाम हैं ॥ २६६ ॥ जीवन्ती

शीतल मधुर चिकनी त्रिदोषनाशक ॥ रसायन बलको करनेवाली चक्षुके हित काविज़ हलकी होती है ॥ २६७॥ [अनन्तर वन मूंग।]

अथ मुद्गपर्णी।] मुद्गपर्णी काकपर्णी सूर्यपर्ण्यल्पिकासहा ॥ काकमुद्गा च सा प्रोक्ता तथा मार्ज्जार गंधिका ॥ मुद्गपर्णी हिमा रूक्षा तिक्ता स्वादुश्च शुक्रला ॥ चक्षुष्या क्षतशोथघ्नी ग्राहिणी ज्वर दाह नुत् ॥२६८॥ दोषत्रयहरी लघ्वी ग्रहण्यर्शोऽतिसार जित् ॥

अथ माषपर्णी।] माषपर्णी सूर्य्यपर्णी काम्बोजी हयपुच्छिका ॥ पाण्डु लोमशपर्णी च कृष्णवृन्ता महासहा ॥ २७०॥ माषपर्णी हिमा तिक्ता रूक्षा शुक्र बलासकृत् ॥मधुरा ग्राहिणी शोथ वात पित्त ज्वरास्र जित् ॥ २७१॥

भा० अनन्तर वन मूंग ॥ मुद्गपर्णि काकपर्णि सूर्यपर्णि अल्पिका सहा काकमुद्गा मार्जारगन्धिका ।येह वन मूंगके नामहैं ॥ २६७॥वन मूंग शीतल रूक्ष तिक्त मधुर शुक्रको उत्पन्न करनेवाला ॥ चक्षुके हित क्षत शोथ कानाशक काविज़ ज्वर दाह कानाशक ॥२६८॥ तीनों दोषोंको दूर करनेवाला हलकीहै और संग्रहणी बवासीर अतीसार इनकोजीतनेवालाहै ॥ अनन्तर वन उड़द ॥ माषपर्णि सूर्यपर्णि काम्बोजी हयपुच्छिका पाण्डु लोमशपर्णी कृष्णवृन्ता महासह ॥ २७०॥ येह वन उड़द के नामहैं ॥ वन उड़द शीतल तिक्त रूक्ष शुक्र और बलको करनेवाला मधुर काविज़ है ॥ ——— और शोथ वात पित्त ज्वर रक्त इनकोजीतनेवालाहै ॥२७१॥

[अथ जीवनीय गणस्य लक्षण गुणाश्च।]

अष्टवर्गः सयष्टीको जीवन्ती मुद्गपर्णिका ॥ माषपर्णी गणोऽयन्तु जीवनीयगणः स्मृतः ॥ ७२ ॥ जीवनो मधुरश्चापि नाम्ना स परिकीर्तितः ॥ जीवनीयगणः प्रोक्तः शुक्रकृद् बृंहणो हिमः ॥ ७३ ॥ गुरुर्गर्भप्रद स्तन्य कफकृत् पित्तरक्तहृत् ॥ तृषां शोषं ज्वरं दाहं रक्तपित्तं व्यपोहति ॥ ७४ ॥

भा० अनन्तर जीवनीय गणका लक्षण और गुण ॥ अष्टवर्ग । मुलहठीके साथ और जीवन्ती वनमूंग । वनउड़द ये जीवनीय गण कहा है ॥ ७२ ॥ जीवन और मधुर भी नामसे वोह कहा गया है ॥ जीवनीयगण शुक्रको करनेवाला धातुको बढ़ानेवाला शीतल ॥ ७३ ॥ भारी गर्भको देनेवाला दूध और कफको करनेवाला पित्तरक्तका नाशक है ॥ तृषा शोष ज्वर दाह रक्तपित्त इनको नाश करता है ॥ ७४ ॥

[अथ शुक्लरक्तैरण्डः।]

शुक्ल एरण्ड आमण्डश्चित्रो गन्धर्वहस्तकः ॥ पञ्चाङ्गुलो वर्द्धमानो दीर्घदण्डोऽप्यदण्डवः ॥ ७५ ॥ वातारि स्तरुणश्चापि रुबूकश्च निगद्यते ॥ रक्तोऽपरो रुबूकः स्याद् रुबूको रुबूस्तथा ॥ ७६ ॥ व्याघ्रपुच्छश्च वातारिश्चञ्चु रुत्तानपत्रकः ॥ एरण्डयुग्मं मधुरमुष्णं गुरु विलाप्रायेन ॥ ७७ ॥

भा० अनन्तर श्वेत अरंड ॥ अरंड ॥ आमण्ड चित्र गंधर्वहस्तक । पंचांगुल वर्द्धमान दीर्घदण्ड अदण्डव ॥ ७५ ॥ वातारि तरुण रुबूक ये ह एरण्डके नाम हैं ॥ दूसरा लाल अरण्ड ॥ उरुबूक रुबु ॥ ७६ ॥ व्याघ्रपुच्छ वातारि चंचु उत्तानपत्रक येह लाल । एरण्डके नाम हैं येह दोनों एरंड मधुर उष्ण भारी होते हैं ॥ ७७ ॥

शूल शोथ कटीवस्ति शिरःपीड़ोदर ज्वरान ॥ ब्रध्न

श्वास कफा नाह कास कुष्ठा ममारुतान् ॥ २७८॥
एरण्ड पत्रं वातघ्नं कफ कृमि विनाशनम् ॥ मूत्र
कृच्छ्र हरञ्चापि पित्तरक्त प्रकोपणम् ॥ २७९॥
वातार्य्य ग्रदलं गुल्मं वस्तिशूल हरं परम् ॥ कफ
वात कृमीन् हन्ति वृद्धिं सप्त विधामपि ॥ २८०॥
एरण्ड फल मत्युष्णं गुल्म शूला निलापहम् ॥
यकृत् प्लीहोदरार्शोघ्नं कटुकं दीपनं परम् ॥ २८१॥
तद्वन्मज्जा च विड् भेदी वात श्लेष्मोदरा पहः ॥

भा॰ शूल शोथ तथा कमर पेडू सिर इनकी पीड़ा उदररोग ज्वर बद श्वास कफ अफारा कास कुष्ट आमवात इनको नाश करता है ॥ २७८॥ अंडीका पत्ता वात नाशक कफ कृमि को दूर करनेवाला ॥ और मूत्र कृच्छ्रका नाशक तथा पित्त रक्त को प्रकोप करनेवाला है ॥ २७९॥ अंडी का अग्रदल वायगोला पेडूका शूल इनका अत्यन्त नाशक है। कफ वात कृमि और सात प्रकार की अंडवृद्धि इनकोभी नाश करता है ॥ २८०॥ अंडीका फल बहुत गरम होता है और वायगोला शूल वात इनका नाशक तथा यकृत प्लीह उदर बवासीर इनका नाशक कटु अत्यन्त दीपन ॥ २८१॥ होताहै उसीप्रकार उसकीगिरी मलको भेदन करनेवाली वात कफ उदरकी नाशक होती है ॥

[अथ शुक्ल रक्तार्क इति लोके।]

अलर्को गुणरूपः स्यान्मन्दारो वसुकोऽपि च ॥ श्वेत
पुष्पः सदापुष्पः सबालार्कः प्रतापसः ॥ २८२॥ र
क्तोऽपरोऽर्क नामा स्या दर्कपर्णो विकीरणः ॥ रक्त पु
ष्पः शुक्ल फल स्तथा स्फोटः प्रकीर्त्तितः ॥ २८३॥

अर्कद्वयं सरं वात कुष्ठ कण्डू विष व्रणान् ॥ निहन्ति प्लीह गुल्मार्श श्लेष्मोदर शकृत् कृमीन् ॥ २८४॥
अलर्क कुसुमं वृष्यं लघुदीपन पाचनम् ॥ अरोच क प्रसेकार्श : कास श्वास निवारणम् ॥ २८५॥
रक्तार्क पुष्पं मधुरं सतिक्तं कुष्ठ कृमिघ्नं कफनाश नञ्च । अर्शो विषं हन्ति च रक्त पित्तं संग्राहि गुल्मे श्वयथौ हितं तत् ॥ २८६॥ क्षीर मर्कस्य तिक्तोष्णं स्निग्धं सलवणं लघु ॥ कुष्ठ गुल्मोदर हरं श्रेष्ठ मे त-द् विरेचनम् ॥ २८७॥

भा॰ अनन्तर सफेद और लाल आक को कहते हैं ॥ अलर्क गुणरूप मंदार वसुक ॥ श्वेतपुष्प सदापुष्प सबाल्लार्क प्रतापस । येह सफेद आक के नामहैं ॥ २८२॥ दूसरा लाल सूर्यके नामवाला होताहै । और अर्कपल विकीर्ण । रक्तपुष्प शुक्लफल तथा स्फोट येह नाम कहेहैं ॥ ॥ २८३॥ दोनों आक सर वात कुष्ठ कण्डु घाव विष । इनको नाश कर ताहै । औरपलही वायगोला ववासीर कफ उदर मल कृमि इनको भी नाश करताहै ॥ २८४॥ आक का फूल धातूकोवढ़ानेवाला हलका दी पन पाचन होता है । और अरुचि प्रसेक ववासीर कास श्वास । इनका दूर करनेवाला है ॥ २८५॥ लाल आकका फूल मधुर तिक्त होता है । और कुष्ट कृमि इनका नाशक और कफका भी नाशक है ॥ ववासीर विष इनको नाश करता है और रक्त पित्तका भी नाशकहै । और का-विज तथा वायगोला सूजनमें भी येह हितहै ॥ २८६॥ आकका दूध तिक्त उष्ण चिकना लवण के सहित होता है हलका ॥ तथा कुष्ठ गुल्म उदर इनका नाशक और यह श्रेष्ठ रेचन है ॥ २८७॥

[अथ सेहुण्ड ।] सेहुण्ड: सिंहतुण्ड: स्याद्वज्री वज्रद्रु मो: पिच । सुधासमन्त दुग्धा च स्नुक् स्त्रियां स्या न् स्नुही गुडा ॥ २८७ ॥ सेहुण्डो रेचन स्तीक्ष्णो दीपन:

कटकोगुरुः ॥ शूलमष्ठीलिका ध्मानः कफगुल्मो दरानिलान् ॥ १८९ ॥ उन्माद मोह कुष्ठार्शः शोथ मेदोऽश्म पाण्डुताः ॥ व्रण शोथ ज्वर स्लीह विष दूषी विषं हरेत् ॥ १९० ॥ उष्णावीर्य्यं स्नुही क्षीरं स्निग्धञ्च कटुकं लघु ॥ गुल्मिनां कुष्ठिनाञ्चापि तथैवोदर रोगिणाम् ॥ १९१ ॥ हितमेतद्विरेकार्थे येचान्ये दीर्घ रोगिणः ॥

भा० अनन्तर थूहर ॥ सेहुण्ड सिंहतुण्ड वज्री वज्रद्रुम । सुधा समन्त दुग्धा स्नुक स्नुही गुडा येह थूहर के नामहैं ॥ १८८ ॥ थोहर रेचन तीक्ष्ण दीपन कटु भारी होता है और शूल अष्ठिलिका आध्मान कफ वायु गोला उदरवात ॥ १८९ ॥ उन्माद मोह कुष्ट बवासीर शोथ मेद पथरी पांडुरोग व्रण शोथ ज्वर स्लही विष दूषिविष इनको नाश करता है ॥ १९० ॥ थूहर का दूध उष्ण वीर्य्य स्निग्ध कटु लघु होता है । और गुल्म वाले और कुष्ठ रोगवाले तथा उदर रोगवाले इनको ॥ १९१ ॥ यह विरेचन के अर्थ हितहै तथा और दीर्घ रोगियों को हितहै ॥

[अथ सेहुण्ड भेदः ।] शातला अनेनैव नाम्ना प्रसिद्धा ।]

शातला सप्तला सारा विमला विदुला च सा ॥ तथा निगदिता भूरि फेना चर्मकषेत्यपि ॥ १९२ ॥ शातला कटुका पाके वातला शीतला लघुः ॥ तिक्ता शोथ कफानाह पित्तोदावर्त्त रक्तजित् ॥ १९३ ॥

भा० अनन्तर थोहर भेद । शातला इस नामसे प्रसिद्ध है । शातला सप्तला सारा विमला विदला तथा भूरिफेना चर्मकषा येह सीकाकाईके नाम हैं ॥ १९२ ॥ सीकाकाई पाक में कटु वायुको करनेवाली शीतल हलकी होतीहै ॥ और तिक्त होती है । तथा शोथ कफ अफारा पित्त उदावर्त्त रक्त इनको जीतनेवालीहै ॥ १९३ ॥

अथ कलिहारी।] कलिहारी तु हलिनी लाङ्गली शक्र पुष्प्यपि ॥ विशल्याग्नि शिखानन्ता वह्नि वक्रा च गर्भनुत् ॥ २९४ ॥ कलिहारी सरा कुष्ठ शोफार्शो व्रण शूलजित् ॥ सक्षारा श्लेष्म जित्तिक्ता कटुका तुवरापि च ॥ २९५ ॥ तीक्ष्णोष्णा क्रमिहल्लघ्वी पित्तला गर्भ पातिनी ॥

भा० कलिहारी कलिहारी हलनी लाङ्गली शक्रपुष्पी विशल्या अग्निशिखा अनन्ता वन्हिवक्रा गर्भनुत् येह कलिहारी के नामहैं। २९४ ॥ कलिहारी सर कुष्ट शोफ ववासीर व्रण शूल इनको जीतने वाली है। कुछेक क्षारवाली कफको जीतनेवाली तिक्त कड़वी कसैली भी होती है ॥ २९५ ॥ तीक्ष्ण उष्ण क्रमिको नाश करनेवाली हलकी पित्तको उत्पन्न करने वाली गर्भको गिरानेवाली होती है ॥

अथ श्वेत रक्त करवीर:।] करवीर: श्वेत पुष्प: शतकुम्भो ऽश्व मारक: ॥ द्वितीयो रक्त पुष्पश्च चण्डातोलगुड़ स्तथा ॥ २९६ ॥ करवीर द्वयं तिक्तं कषायं कटुकञ्च तत् ॥ व्रणलाघव कृन्नेत्र कोप कुष्ठव्रणापहम् ॥ २९७ ॥ वीर्य्योष्णं क्रमिकण्डूघ्नं भक्षितं विषवन्मतम् ॥

भा० अनन्तर सुफेद और लाल कनेरको कहते हैं ॥ सफ़ेद फूलके कनेरको। शतकुम्भ अश्वमारक कहते हैं ॥ और दूसरे लालफूल के कनेर को चंडातलगुड कहते हैं ॥ २९६ ॥ दोनों कनेर तिक्त कसैले कड़वे होते हैं और व्रणमें हलका करनेवाले और नेत्र को कुष्ट व्रण इनके नाशक होते हैं ॥ २९७ ॥ तथा वीर्य्यमें उष्ण क्रमि खुजली इनकी नाशक है ॥ और खानेसे विषके समान होते हैं ॥

[अथ धनूरः।] धनूर धूर्त धत्तूरा उन्मत्तः कनकाह्वयः॥
देवना कितव तूरी महामोही शिवप्रियः॥ १९८॥
मातुलो मदनश्चास्य फले मातुलपुत्रकः॥ धत्तूरो
मद वर्णाग्नि वातकृज्ज्वर कुष्ठनुत्॥ १९९॥ कषा
यो मधुरस्तिक्तो यूका लिक्षा विनाशकः॥ उष्णो
गुरुर्व्रण श्लेष्म कण्डू कृमि विषापहः॥ २००॥

भा० अनन्तर धतूर ।धतूर धतूरा उन्मत्त स्वर्णके नामवाला ।देवना कि
तवतूरि महामोही शिवप्रिया॥१९८॥ मातुल मदन येह धतूरे के ना
म हैं। और इसके फलको मातुल पुत्रक कहते हैं॥ धतूरा मद अग्निवा
त इनको करनेवाला ज्वर कुष्ठ का नाशक॥ १९९॥ कसैला,मधुर,तिक्त,
होता है जूवां लीक इनका नाशक। गरम भारी होताहै। व्रण कफ खुजली
कृमि विष इनका नाशक है॥ २००॥

[अथ अरूसा।] वासको वाशिका वासा भिषङ्माता च
सिंहिका॥ सिंहास्यो वाजिदन्ता स्यादाटरूषोऽटरू
षकः॥ २०१॥ आटरूषो वृषस्ताम्रः सिंहपर्णश्च स
स्मृतः॥ वासको वातकृत् स्वर्य्यः कफ पित्तास्र ना-
शनः॥ २०२॥ तिक्तस्तुवरको हृद्यो लघुः शीतस्तृ-
डर्त्तिहृत्॥ श्वास कासज्वर च्छर्द्दि मेह कुष्ठ क्षया
पहः॥ २०३॥ [अथ दवन पापरा।]

अनन्तर वांसा।] वासक वाशिका वासा भिषङ्माता सिंहिका॥ सिंहास्य
वाजिदन्ता आटरूष अटरूषक ये वांसेके नाम हैं। और वृष नाम्र सिंघ
पर्णी वांसा वातको करनेवाला स्वरको अच्छा करनेवाला कफ रक्त पित्त
इनका नाशक॥ २०१॥ तिक्त कसैला हृदयको अच्छाकरनेवाला हलका
शीत तृषा पीड़ा इनको नाश करनेवाला। श्वास कांस ज्वर वमन प्रमेह

कुष्ठ और क्षय इनका नाशक होता है ॥२०३॥ [पित्त पापड़ा]

पर्पटोवर तिक्तश्च स्मृतः पर्पटकश्च सः ॥ कथितः पांशु पर्य्याय स्तथा कवच नामकः ॥ २०४ ॥ पर्पटो हन्ति पित्तास्त्र भ्रम तृष्णा कफ ज्वरान् ॥ संग्राही शीतल स्तिक्तो दाह नुद्वातलो लघुः ॥ २०५ ॥

अथ निम्बः।] निम्बः स्यात् पिचुमर्द्दश्च पिचुमन्दश्च तिक्तकः ॥ अरिष्टः पारिभद्रश्च हिङ्गु निर्य्यास इत्यपि ॥ २०६ ॥ निम्बः शीतो लघुर्ग्राही कटु पाकोऽग्नि वात नुत् ॥ अहृद्यः श्रमतृट् कासज्वरारुचि कृमिप्रणुत् ॥ २०७ ॥ व्रण पित्त कफ छर्द्दि कुष्ठ हृल्लास मेह नुत् ॥ निम्बपत्रं स्मृतं नेत्र्यं कृमि पित्त विषप्रणुत् ॥ २०८ ॥ वातलं कटु पाकञ्च सर्व्वारोचक कुष्ठ नुत् ॥ निम्ब फलं रसे तिक्तं पाके तु कटु भेदनम् ॥ २०९ ॥ स्निग्धं लघूष्णं कुष्ठघ्नं गुल्मार्शः कृमि मेह नुत् ॥

भा० अनन्तर पित्तपापड़ा ॥ पर्पट वरतिक्त पर्पटक पांशुपर्याय कवचनामक । येह पित्त पापड़े के नाम हैं ॥ २०४॥ पित्तपापड़ा पित्त भ्रम तृषा कफज्वर इनको नाश करता है । और काबिज शीतल तिक्त दाह इनको नाश करने वाला वातको करनेवाला हलका ॥ २०५ ॥ [अनन्तर नींब के नाम और गुण।] नीम्ब पिचुमर्द्द पिचुमन्द तिक्तक अरिष्ट पारिभद्र हिंगुनिर्यास । येह नींब के नाम हैं ॥ २०६॥ नीम्ब शीतल हलका काबिज पाकमें कटु अग्नि वायु को करनेवाला हृदय का अप्रिय श्रम तृषा कास ज्वर अरुचि कृमि इनका नाशक है ॥ २०७ ॥ और व्रण पित्त कफ वमन कुष्ठ हृल्लास प्रमेह इनका नाशक है ॥ नीम का

पत्ता आंखों को हित कृमि पित्त विष इनका नाशक ॥ २०८॥ और वायुकी करने वाला पाकमें कटु सम्पूर्ण अरुचि कुष्ठ इनका नाशक है ॥ और निम्बोली रसमेंतिक्त और पाकमें तिक्त तथा कड़वी भेदन होती है ॥ २०९ ॥ चिकनी हलकी गरम तथा कुष्ठकी नाशक वायगोला बवासीर कृमि प्रमेह इनका नाशक है ॥

अथ वकाइन ।] महानिम्बः स्मृतो द्रेका रम्यको विषमुष्टिका: ॥ केशमुष्टि निम्बकश्च कार्मुको जीव इत्यपि ॥ २१० ॥ महानिम्बो हिमो रूक्ष स्तिक्तो ग्राही कषायक: ॥ कफ पित्त भ्रम च्छर्दि कुष्ठ हृल्लास रक्त जित् ॥२११॥ प्रमेह श्वास गुल्मार्शो मूषिका विष नाशन: ॥ [अथ फरहद ।] पारि भद्रो निम्बतरुर्मन्दार: पारिजातक: ॥ पारि भद्रो ऽनिल श्लेष्म शोथ मेद: कृमिप्रणुत् ॥ २१२ ॥ पत्रं पित्तरोगघ्नं कर्णव्याधि विनाशनम् ॥

भा० अनन्तर वकाइन । महानिम्ब उद्रेक अरम्यक विषमुष्टिक ।केशमुष्टि निम्बक कार्मुक जीव येह बकाइन के नामहैं ॥ २१० ॥ बकाइन शीतल रूक्ष तिक्त काबिज़ कसैला ॥कफ पित्त भ्रम वमन कुष्ठ हृल्लास रक्त इनको जीतनेवालाहै ॥ २११ ॥ प्रमेह श्वास वायगोला बवासीर मूषेके विषका नाशक है ॥ ॥ अनन्तर फरहद ।] पारिभद्र निम्बतरु मंदार पारिजातक । येह जलनीम के नामहैं ॥जलनीम वात कफ शोथ मेद कृमि इनका नाशक है ॥ २१२ ॥ और इसका पत्र पित्तरोगका नाशक और कर्णरोगका भी नाशक है ॥

अथ कचनार: ।] काञ्चनार: काञ्चनको गण्डारि: शोणपुष्पक: ॥ [अथ कचनार भेद: ।] कोविदारश्च मरिक: कुद्दालो युगपत्रक: ॥ कुण्डली ताम्रपुष्पश्च

स्मन्तकः स्वल्पकेशरी ॥ २१३ ॥ काञ्चनारो हिमो ग्राही तुवरः श्लेष्म पित्तनुत् ॥ कृमि कुष्ठ गुद भ्रंश गण्डमाला व्रणा पहः ॥ २१४ ॥ कोविदारोऽपि तद्वत्स्यात्तयोः पुष्पं लघुस्मृतम् ॥ रूक्षं संग्राहि पित्तास्त्र प्रदर क्षय कासनुत् ॥ २१५॥

भा॰ अनन्तर कचनार ॥ काञ्चनार काञ्चनक गंडारी शोणपुष्पक । येह कचनार के नामहैं ॥ [अनन्तर दूसरी कचनार के नाम ।] कोविदार मरिक कुद्दाल युगपत्रक ॥ कुंडली ताम्रपुष्प अस्मन्तक स्वल्पकेशरी ॥ २१३ ॥ यह दूसरी क़िस्मकी कचनार के नामहैं ॥ कचनार शीतल क़ाबिज़ कसैला कफ पित्तका नाशक ॥ कृमि कुष्ठ गुदभ्रंश गंडमाला व्रण इनका नाशक हैं ॥ २१४ ॥ दूसरे क़िस्मका कचनार भी उसीके समान होताहै ॥ और उनका फूल हलका होता है ॥ रूखा क़ाबिज़ रक्तपित्त प्रदर क्षय कास इनका नाशक है ॥ २१५ ॥

अथ सहिञ्जन श्यामः श्वेत रक्तश्च ॥] शोभाञ्जनः शिग्रु तीक्ष्ण गन्धका क्षीवमोचकः ॥ तद्बीजं श्वेत मरिचं मधु शिग्रुः सलोहितः ॥ २१६॥ शिग्रुः कटुः कटुः पाके तीक्ष्णोष्णो मधुरो लघुः ॥ दीपनो रोचनो रूक्षः क्षारस्तिक्तो विदाहकृत् ॥ २१७ ॥ संग्राही शुक्लो हृद्यो पित्त रक्त प्रकोपनः ॥ चक्षुष्यः कफ वातघ्नो विद्रधि श्वयथु कृमीन् ॥ २१८ ॥

भा॰ अनन्तर सहजना काला सुफेद लाल ॥ शोभांजन शिग्रु तीक्ष्ण गंधक आक्षीव मोचक । उसका बीज सफ़ेद मिरचके समान है । मधुर सेहजना कुछ लाल होता है ॥ २१६ ॥ सेंजना कडुवा पाकमें कटु तीक्ष्ण उष्ण मधुर हलका दीपन रोचन रूखा क्षार तिक्त विदाहको करनेवाला। ॥ २१७ ॥ क़ाबिज़ शुक्रको उत्पन्न करनेवाला हृदयको अच्छा करनेवाला पित्तरक्तका कोप करनेवाला चक्षुके हित कफ वातका नाशक विद्रधी

सजन कृमि। इनको नाश करता है ॥ २१८॥

मेदो प ची विष प्लीह गुल्म गराड व्रणान् हरेत् ॥ श्वेतः प्रोक्त गुणो ज्ञेयो विशेषाद्दाह कृद्भवेत् ॥ २१९ ॥

प्लीहानं विद्रधिं हन्ति व्रणघ्नः पित्त रक्त हृत् ॥ मधु शिग्रुः प्रोक्त गुणो विशेषाद्दीपनः सरः ॥ २२० ॥

शिग्रु वल्कल पत्राणां स्वरसः परमार्त्तिहृत् ॥ चक्षुष्यं शिग्रुजं बीजं तीक्ष्णोष्णं विषनाशनम् ॥ २२१॥

अवृष्यं कफ वातघ्नं तन्नस्येन शिरोर्त्तिनुत् ॥

भा॰ मेद अपचि विष पिलही वायगोला गराड व्रण इनको नाश करता है। सुफेद कहे हुवे गुण के समान जान लेना। विशेष करके दाह को करता है ॥ २१९ पिलही विद्रधी को नाश करता है व्रणका नाशक है पित्त रक्तको दूर करता है ॥ सहेजन का बीज कहे हुवे गुणवाला विशेष करके दीपन ॥ २२०॥ सहेजन की छाल पत्र इनका स्वरस अत्यन्त पीडाको नाश करनेवाला है और चक्षुकाहित सहजने का बीज तीखा उष्ण विषका नाशक है ॥ २२१॥ धातुको वक्षीण करनेवाला कफ वातका नाशक और योह नास लेनेसे सिरकी पीडाको नाश करना है ॥

[अथ श्वेतपुष्पा नीलपुष्पा अपराजिता।] आस्फोता गिरिकर्णी स्या द्विष्णुक्रान्ता पराजिता ॥ अपराजिते कटु मेध्ये शीते कण्ठ्ये सुदृष्टि दे ॥ २२२ ॥ कुष्ठ मूत्र त्रिदोषाम शोथ व्रण विषापहे ॥ कषाये कटु के पाके तिक्ते च स्मृति बुद्धिदे ॥ २२३॥

भा॰ अनन्तर सुफेद फूल और नीले फूलकी विष्णुक्रान्ता ॥ आस्फोता गिरिकर्णी विष्णुक्रान्ता अपराजिता येह विष्णुक्रान्ताके नाम हैं ॥ विष्णुक्रान्ता कड़वी और बुद्धीको उत्पन्न करनेवाली शीतल कंठको अच्छाकर

नेवाली ॥ २२२ ॥ अच्छी दृष्टिको देनेवाली कुष्ठ मूत्रदोष आम शोथ व्रण विष इनकी नाशक ॥ कसैली कड़वी पाकमें तिक्तभी । और स्मृतिबुद्धी-को देनेवालीहै ॥ २२३ ॥

अथ मेउडी सम्भालू । सिन्दुवार इति च । ] सिन्दुवा-र: श्वेतपुष्प: सिंदुक: सिन्दुवारक: ॥ नीलपु-ष्पी तु निर्गुण्डी शेफाली सुवहा च सा ॥ २२४ ॥ सिन्दुक: स्मृतिदस्तिक्त: कषाय: कटुको लघु: ॥ केश्या नेत्रहितो हन्ति शूल शोथा ममारुतान् ॥ २२५ ॥ क्रिमि कुष्ठारुचि श्लेष्म ज्वरान्नीलापि तद्विधा । सिन्दुवारदलं जन्तु वातश्लेष्म हरं लघु ॥ २२६ ॥

भा० अनन्तर मेउडी संभालू ॥ सिंदुवार इस प्रकार भी कहतेहैं ॥ सिंदुवार श्वेतपुष्प सिंदुक सिंदुवारक नीलपुष्पी निर्गुंडी शिफाली सुबाहा येह मेउडी के नामहैं ॥ २२४ ॥ मेउडी स्मृति को देने वाली तिक्त कसै-ली कड़वी हलकी ॥ केशको अच्छा करनेवाली । नेत्रके हितहोतीहै ॥ और शूल शोथ आम वायु इनको नाश करतीहै ॥ २२५ ॥ क्रमि कुष्ठ अ रुचि कफ ज्वर इनको नाश करतीहै ॥ वोह नीलीभी दो प्रकारकी होती है । मेउडी का पत्र क्रमि वात कफ इनका नाशक हलका होता है ॥ २६

अथ कौरैया । ] कुटज: कूटज: कौटी वत्सको गिरिम ल्लिका ॥ कालिङ्ग: शक्र शाखी च मल्लिका पुष्प इत्यपि ॥ २२७ ॥ इन्द्रो यवफल: प्रोक्तो वृक्षक: पा-ण्डु रद्रुम: ॥ कुटज: कटुको रूक्षो दीपन: स्तुवरो हिम: ॥ २२८ ॥ अर्शोऽतिसार पित्तास्त्र कफतृष्णा मकुष्ठनुत् ॥

भा० अनन्तर कुरैय्या कुटज कूटज कौटी वत्सक गिरि मल्लिका कालिंग शक्र शाक मल्लिका पुष्प । येह कुरैया के नाम हैं ॥ २२७ ॥ और इन्द्रयव फलवृसक पांडुर द्रुम पहभी कुरैया के नाम हैं । कुरैया कडवी रूखी दीपन कसैली ठंढी ॥ २२८ ॥ होती है । और ववासीर अतीसार रक्त पित्त तथा आम कुष्ठ इनकी नाशक है ॥

अथ करटकरेंजा करञ्ज घोरा करञ्ज ॥ करञ्जो नक्तमालश्च करञ्जश्चिर विल्वकः ॥ घृतपूर्णकरञ्जोऽन्यः प्रकीर्य्यः पूतिकोऽपि च ॥ २२९ ॥ स चोक्तः पूतिकरञ्जः सोमवल्कश्च स स्मृतः ॥ करञ्जः कटुकस्तीक्ष्णो वीर्य्योष्णो योनि दोषहृत् ॥ २३० ॥ कुष्ठोदावर्त्त गुल्मार्शो व्रण कृमि कफापहः ॥ तत्पत्रं कफ वातार्शः कृमि शोथ हरं परम् ॥ २३१ ॥ भेदनं कटुकं पाके वीर्य्योष्णं पित्तलं लघु ॥ तत्फलं कफ वातघ्नं मेहार्शः कृमि कुष्ठजित् ॥ २३२ ॥ घृतपूर्णकरञ्जोऽपि करञ्ज सदृशो गुणैः ॥

भा० अनन्तर करटकरेंजा करंज घोर करंज को कहते हैं ॥ करंज नक्त माल चिरविल्वक घृतपूर्ण और दूसरा करंज प्रकीर्य पूतिक भी कहते हैं ॥ २२९ ॥ वोह पूतिकरंज कहा गया है ॥ और वही सोमवल्क भी कहा गया है ॥ करंजवा कड़वा तीखा उष्ण वीर्य में उष्ण योनि दोषका नाशक है । और कुष्ठ उदावर्त्त गुल्म ववासीर व्रण कृमि कफ इनका नाशक है ॥ उस्का पत्र कफ वात ववासीर कृमि सूजन इन का नाशक है ॥ २३१ ॥ भेदन कड़वा पाकमें वीर्य्यमें उष्ण पित्तको करनेवाला ॥ हलका होता है ॥ उस्का फल कफ वातका नाशक प्रमेह ववासीर कृमि कुष्ठ इनका जीतनेवाला ॥ २३२ ॥ घृतपूर्ण नाम दूसरा करंजवा

भी करञ्जवे के सदृश गुणमें है ॥ [अथ अगारि।]

उदकीर्य्य स्तृतीयोऽन्यः षड्ग्रन्था हस्तिवारुणी ॥
मर्कटी वायसी चापि करञ्जी करभञ्जिका ॥२३३॥
करञ्जी स्तम्भनी तिक्ता तुवरा कटु पाकिनी ॥ वी-
र्य्योष्णा वमि पित्तार्शः कृमि कुष्ठ प्रमेह जित् ॥२३४

अथ श्वेत रक्त गुञ्जा।] श्वेता रक्तोच्चटा प्रोक्ता कृष्णला-
चापि सा स्मृता ॥ रक्ता सा काक चिञ्ची स्यात् का-
कानन्ता च रक्तिकः ॥ २३५॥ काकादनी काकपी
लुः सा स्मृता काकवल्लरी ॥ गुञ्जाद्वयन्तु केश्यं
स्यात् वात पित्त ज्वरापहम् ॥ २३६ ॥ मुख शोष
भ्रम श्वास तृष्णा मद विनाशनम् ॥ नेत्रामय हरं
वृष्यं बल्यं कण्डू व्रणं हरेत् ॥ २३७ ॥ कृमीन्द्रलु-
प्त कुष्ठानि रक्ता च धवलापि च ॥

भा० अनन्तर डार करञ्ज। उदकीर्य्य और तीसरा करंजवा हस्ति वारुणी षड्ग्रन्था ॥ मर्कटी वायसी करंजी करभंजिका येह डार करंज के नामहैं ॥ २३३॥ डार करंज स्तंभन करनेवाली तिक्त कसैली कटु पाकवाली ॥ वीर्य्यमें उष्णहोती है ॥ और वमन पित्तकी बवासीर कृमि कुष्ठ प्रमेह इनको जीतनेवाली होती है ॥ २३३॥

अनन्तर सुफेद और लाल चिरमिठी कोकहते हैं ॥ सफेद और लाल को उच्चय और कृष्णला भी कहाहैं ॥ और लालको काकचिञ्ची काकानन्ता रक्तिक ॥ २३४॥ काकादनी काकपीलू काकवल्लरी। येह लाल चिरमिठीके नाम हैं ॥ दोनों चिरमिठियां केशको हित करती हैं और वात पित्त ज्वरकी नाशक हैं ॥ २३६ ॥ तथा मुख शोष भ्रम श्वास तृषा मद इनकी नाशक है ॥ और नेत्र रोग को दूर करनेवाली पुष्ट बलकोकर

ने वाली तथा कण्डु व्रण इनको भी नाश करती है ॥ २३७॥ और क्रमि लुप्त कुष्ट लाल सुफेद भी इनको नाश करती है ॥

कपिकच्छुरात्मगुप्ता वृष्या प्रोक्ता च मर्कटी ॥ अजरा कण्डुराव्यङ्गा दुःस्पर्शा प्रावृषायणी ॥ २३८॥ लाङ्गली शूकसिम्बी च सैव प्रोक्ता महर्षिभिः ॥ कपिकच्छूर्भृशं वृष्या मधुरा बृंहणी गुरुः ॥ २३९ ॥ तिक्ता वातहरी बल्या कफपित्तास्त्रनाशिनी ॥ तद्बीजं वातशमनं स्मृतं वाजीकरं परम् ॥ २४०॥

भा० अनन्तर किमांच ॥ कपिकच्छू आत्मगुप्ता वृष्या मरकटी ॥ अजरा कण्डुरा,व्यंगा दुस्पर्शा प्रावृषायणि ॥ २३८॥ लांगली सूक शिम्बी येह किमांच के नाम महर्षियों ने कहे हैं ॥ किमांच अत्यन्त धातुको बढ़ाने वाली मधुर पुष्ट भारी होती है ॥ २३९॥ और तिक्त वात की नाशक बलकरनेवाली कफ रक्त पित्त की नाशक होती है। और उसका बीज वात का नाशक होता है अत्यन्त वाजीकरण कहा गया है ॥ २४०॥

अथ रोहिणी। मांसरोहिण्यतिरुहा वृत्ता चर्मकरी कृशा ॥ प्रहारवल्ली विकशा वीरवत्यपि कथ्यते ॥ ॥ २४१॥ स्यान्मांसरोहिणी वृष्या सरा दोषत्रयापहा ॥ [अथ चिलह।] चिह्लको वातनिर्हारी श्लेष्मघ्नो धातुपुष्टिकृत् ॥ आग्नेयो विषवद्यस्य फलमस्य निषूदनम् ॥ २४२ ॥

भा० अनन्तर रोहिणी ॥ मांसरोहिणी अतिरुहा वृत्ता चर्मकारी कृशा प्रहारवल्ली विकषा वीरवती येह रोहणी के नाम हैं ॥ २४१॥ मांसरोहणी पुष्ट सर दोषत्रय की नाशक होती है ॥ [अनन्तर चिलह।

चिल्हक वातनिरहार श्लेष्मघ्न ।येह चील्ह के नामहैं ॥ चील्ह श्लेष्म का नाशक धातुका पुष्ट करनेवाला ॥ और इसका जिस्का फल विषके समान मञ्जरीका नाशक होनाहै ॥ २५२॥ [अथटङ्कारि।]

टङ्कारि वातजिज्जिक्ता श्लेष्मघ्नी दीपनी लघु: ॥
शोथोदर व्यथा हन्त्री हिता पीठ विसर्प्पिणाम् ॥
॥२५३॥ [अथवेतस:। वेतसो नम्रक:प्रोक्तो
वानीरो वञ्जुलस्तथा॥ अभ्रपुष्पश्च विदुलो र-
थ शनिश्च कीर्तित:॥२५४॥ वेतस:शीतलो दाह
शोथार्शो योनिरुक् प्रणुत् ॥ हन्ति विसर्प कृच्छ्रा-
स्र पित्ताश्मर कफानिलान् ॥२५५॥

भा० अनन्तर टंकारी ॥ टंकारी वातको जीतनेवाली कफ नाशक दीपन हलकी ॥ शोथ उदर व्यथा इनकी नाशकरनेवाली और पीठ विसर्परोगवालोंको हित होतीहै ॥ २५३॥ अनन्तर वेतस। वेतस नम्रक:वानीर वञ्जुल अभ्रपुष्प विदुल रथशीत येह वेतके नामहैं ॥ २५४॥ शीतल दाह शोथ ववासीर योनि पीड़ा इनको नाशकरनेवालीहै ॥ और विसर्प मूत्र कृच्छ्र रक्तपित्त अश्मरी कफ वायु इनको नाशकरताहै ॥ २५५॥

अथ जलवेतस:।] निकुञ्चक: परिव्याधो नादेयो ज-
लवेतस: ॥जलजो वेतस:शीत:कुष्ठहृद्वातकोप-
न: ॥२५६॥ [अथ इज्जल समुद्रफल इतिलोके]
इज्जलो हिज्जलश्चापि निचुलश्चाम्बुजस्तथा ॥
जलवेतसवद्वेद्यो हिज्जलोऽयं विषापह: ॥२५७॥

भा० अनन्तर जलवेत्स ॥ निकुञ्चक परिव्याध नादेय जलवेतस येहनाम जलवेतके ॥ जलवेत शीतल कुष्टकानाशक वातका प्रकोप करनेवाला है ॥ २५६॥ अनन्तर इज्जल समुद्रफल ऐसा लोकमें । इज्जल हिज्ज

ल निचुल अम्बुज। येह समद्रफल के नामहैं ॥ जलवेत के समान इस्कोज नना चाहिये। येह विषका नाशक हे ॥ २४७॥

अथ देरा। अङ्कोटो दीर्घकीलः स्यादङ्कोलश्च निकोचकः ॥ अङ्कोटकः कटुस्तीक्ष्णः स्निग्धोष्णस्तुवरो लघुः ॥ २४८ ॥ रेचनः कृमिशूलाम शोफग्रह विषापहः ॥ विसर्प कफ पित्तास्र मूषकाहि विषापहः ॥ २४९ ॥ तत् फलं शीतलं स्वादु श्लेष्मघ्नं बृंहणं गुरु ॥ बल्यं विरेचनं वात पित्तदाह क्षयास्रजित् ॥ २५० ॥

भा०अनन्तर अंखोठ ॥ अंकोट दीर्घकील अंकोल निकोचक येह हिंगोट के नाम है ॥ हिंगोट कड़वा तीक्ष्ण चिकना उष्ण कसैला हलका ॥ २४८ ॥ रेचन कृमि शूल आंव शोथ ग्रह विष इनका नाशहै ॥ विसर्प कफ रक्त पित्त चूहा सर्प इनके विषका नाशक है ॥ २४९ ॥ उसफल शीतल मधुर कफका नाशक धातुकोबढ़ानेवाला भारी ॥ बलको करनेवाला रेचक वात पित्त दाह क्षय रक्त इनका जीतनेवाला है ॥ २५० ॥

(अथ बरि आर सहदेवी ककहिआ गुलसकरी। इति बलाचतुष्टयम्।)

बाट्या वाट्यालिका वाट्या सैव वाट्यालका ऽपि च ॥ महाबला पीतपुष्पा सहदेवी च सा स्मृता ॥ २५१॥ ततोऽन्यातिबला ऋष्य प्रोक्ता कङ्कतिका च सा। गाङ्गेरुकी नागबला झषा ह्रस्वा गवेधुका ॥ २५२॥ बलाचतुष्टयं शीतं मधुरं बलकान्ति कृत् ॥ स्निग्धं ग्राहि समीरास्र पित्तास्र क्षत नाशनम् ॥ २५३॥

बला मूलत्वचश्चूर्णं पीतं सक्षीरशर्करम् ॥ मूत्रा
तिसारं हरति दृष्टमेतन्न संशयः ॥ २५४ ॥ हन्ति म-
हाबला कृच्छ्रं भवेद्वातानुलोमनी ॥ हन्यादति ब-
ला मेहं पयसा सितया समम् ॥ २५५ ॥

भा० अनन्तर वरिया सहदेई वा या गुलशकरी येह बला चूर्य्य हे ॥ वाध्या वाघालिक । येह वरियारि के, महाबला शीतपुष्पा सहदेवी येह सहदेई के नाम हैं ॥ २५१ ॥ और उस्से दूसरी काकनिका अतिबला येह ककरैया के नाम ऋषियोंने कहेहैं ॥ गाङ्गेरुकी नागबला ह्रस्वाग वेधुका येह गुलशकरी के नाम हैं ॥ २५२ ॥ येह चारों शीत मधुर बलकान्ति को करनेवाली ॥ चिकनी काबिज वात रक्त पित्त रक्त क्षत इनको नाश करनेवाली है ॥ २५३ ॥ वरियारे की जड़के छालके चूर्णको दूध और शक्कर के साथ पीनेसे मूत्रातीसार को नाश करता है । यह देखा है इस्मे संशय नहीं ॥ और महाबला मूत्र कृच्छ्र को नाश करती है ॥ और वातको अनुलोमन करनेवाली है ॥ और गुलशकरी दूध और चीनी के साथ पीने से प्रमेह को नाश करती है ॥ २५५ ॥

और ‡ और इसीको घाघालका भी कहते हैं।

अथ लक्ष्मणा ।] पुत्रकाकाररक्ताल्पबिन्दुभिर्ला-
ञ्छिता सदा ॥ लक्ष्मणा पुत्रजननी वस्तगन्धा
कृतिर्भवेत् ॥ २५६ ॥ कथिता पुत्रदावश्यं लक्ष्म-
णा मुनिपुङ्गवैः ॥ [स्वर्णवल्ली ।]
स्वर्णवल्ली रक्तफला काकायुः काकवल्लरी ॥ स्व
र्णवल्ली शिरःपीडां त्रिदोषान् हन्ति दुग्धदा ॥ ५७

भा० अनन्तर लक्ष्मणा ॥ पुत्रकाकार रक्तअल्प बिंदुओंसे लांछित होती है लक्ष्मणा पुत्रजननी वस्तगन्धा ॥ २५६ ॥ पुत्रदा येह लक्ष्मणा के नाम हैं ॥ मुनि श्रेष्ठोंने लक्ष्मणा अवश्य पुत्रको देनेवाली है ऐसा

कहाहे ॥ [अनन्तर स्वर्णवल्ली] स्वर्णवल्ली रक्तफला कैंकायु काकवल्ली ॥ स्वर्णवल्ली सिरकीपीड़ाको और त्रिदोषको नाशकरती है । और दुग्धको करनेवाली है ॥२५७॥

अथ कपास] कार्पासी तुण्डकेरी च समुद्रान्ता च कथ्यते ॥ कर्पासको लघुः कोष्णा मधुरा वातनाशनी ॥ २५८ ॥ तत्पत्रं समीरघ्नं रक्तकृन्मूत्रवर्द्धनम् ॥ तत्कर्णपीड़का नाद पूयास्राव विनाशनम् ॥२५९॥ तद्बीजं स्तन्यदं वृष्यं स्निग्धं कफ करं गुरु ॥

भा० अनन्तर कपास। कार्पासी तुण्डकेरी समुद्रान्ता । येह कपासके नाम हैं-कपास हलका कुछ गरम मधुर वातनाशक है ॥ २५८॥ उसका पत्ता वातकानाशक रक्तको करनेवाला और मूत्रका बढ़ानेवालाहै। और कर्णपीड़ा नाद पूयकाश्राव इनका भी नाशक है ॥ २५९॥ उसका बीज दूधको बढ़ानेवाला शुक्रको उत्पन्न करनेवाला कफ करनेवाला भारी होताहे ॥

अथ वंश।] वंशस्त्वक् सारकर्मार त्वचिसारः तृणध्वजः ॥ शतपर्वा शतफली वेणु मस्कर तेजनाः ॥ ॥२६०॥ वंशः सरो हिमः स्वादुः कषायो वस्तिशोधनः ॥ छेदनः कफपित्तघ्नः कुष्ठास्रव्रणशोथजित् ॥२६१॥ तत करीरः कटुःपाके रसे रूक्षो गुरुः सरः ॥ कषायः कफकृत् स्वादु विदाही वातपित्तलः ॥ २६२॥ तद्यवास्तु सरा रूक्षाः कषायाः कटुपाकिनः ॥ वातपित्तकरा उष्णा बद्धमूत्राः

कफापहाः ॥ २६३॥ [अथ नलः।]

नलः पोटगलः शून्य मध्यश्च धमनस्तथा ॥

नलस्तु मधुरस्तिक्तः कषायः कफ रक्तजित् ॥ २६४॥

उष्णो हृद्वस्ति योन्यर्त्तिदाह पित्त विसर्प हृत् ॥

भा० अनन्तर वांस । वंश त्वक्सार कर्म्मार त्वचिसार तृणध्वज ॥ शतपर्वा, शतफली वेणु मस्कर तेजन, येह वांस के नाम हैं ॥ २६०॥ वांस वायु को अनुलोम करनेवाला शीतल मधुर कसैला वस्तिका शोधन ॥ छेदन कफ पित्तका नाशक कुष्ठ रक्त घाव शोथ इनको जीतनेवाला है ॥ २६१॥ उसका अङ्कुर पाकमें कड़वा रसमें कड़ुवा रूखा भारी दस्तावर ॥ कसैला कफको करनेवाला मधुर विदाही वातपित्तको करनेवाला होता है ॥ २६२॥ उसके जो वायुको अनुलोम करनेवाले रूखे कसैले कटुपाकवाले ॥ वात पित्तको करनेवाले उष्ण मूत्रको रोकनेवाले कफके नाशक होते हैं ॥ २६३॥

अनन्तर नड़ ।] नल पोटगल शून्यमध्य धमन येह नरकट के नाम हैं ॥ नरकट मधुर तिक्त कसैला कफ रक्तको जीतनेवाला होता है ॥ २६४॥ उष्ण हृदय वस्ति योनि इनकी पीड़ा दाह पित्त विसर्प इनका नाशक है ॥ [अथ रामशर ।] (शरपत इति वा।

भद्र मुञ्जः शरो वाणः तेजनश्चक्षु वेष्टनः ॥

अथ मुञ्जः।] मुञ्जो मुञ्जातको वाणः स्थूलदर्भः सुमेखलः ॥ २६५॥ मुञ्जद्वयन्तु मधुरं तुवरं शिशिरं तथा ॥ दाह तृष्णा विसर्प्पास्रमूत्र कृच्छ्राक्षि रोग जित् ॥ २६६॥ दोषत्रय हरं वृष्यं मेखलासूपयुज्यते ॥

भा० अनन्तर रामशर या सरपत ।] भद्रमुञ्ज शर वाण तेजन चक्षुवेष्टन येह सरपत के नाम हैं। [अनन्तर मुञ्ज।] मुंज मुंजातक वाण स्थूलदर्भ सुमेखल येह मूंजके नाम हैं ॥ २६५॥ दोनो मूंज मधुर कसै

ले शीतल होतेहैं ॥ और दाह तृषा विसर्प मूत्र कृच्छ्र नेत्र रोग इनकोजी नने वालेहैं ॥ २६६॥ तथा तीनोंदोषोंके नाशक धातुके पुष्ट करनेवाले होते हैं ॥ और मेखला में उस्का उपयोग किया जाताहै ॥

**अथ काशः।] काशः काशेक्षुरुद्दिष्टः स स्यादिक्षु सरस्तथा ॥ इक्ष्वालिके क्षुगन्धा च तथा पोटगलस्मृतः ॥२६७॥ काशःस्यान्मधुरस्तिक्तः स्वादु पाको हिमः सरः ॥ मूत्र कृच्छ्राश्मदाहास्र क्षय- पित्तज रोगजित् ॥ २६८॥**

भा० अनन्तर कांस।] कांस कंसेक्षु इक्षुसर इक्ष्वालिक इक्षुगन्धा पोटगल येह कांसके नामहैं ॥ २६७॥ कांस मधुर तिक्त पाकमें मधुर शीतल दस्तावर ॥मूत्र कृच्छ्र पथरी दाह रक्तक्षय पित्तके रोगोंको जीतनेवाला होताहै ॥ २६८॥ [गन्दपटेर इति च।]

**गुन्द्रः पटेरकोरञ्छः शृङ्गवेराभ मूलकः॥ गुन्द्रः कषायो मधुरः शिशिरः पित्त रक्तजित् ॥ २६९॥ स्तन्यः शुक्र रजो मूत्र शोधनो मूत्र कृच्छ्र हृत् ॥ मोथीतृण विशेषः।] एरका गुन्द्रमूला च शिविर्गुन्द्रा शरीति च ॥ एरका शिशिरा वृष्या चक्षुष्या वात कोपिनी ॥ २७०॥ मूत्र कृच्छ्राश्मरी दाह पित्त शोणित नाशिनी ॥**

भा० अनन्तर गन्धपटेर ॥गुन्द्र पटेर कोरञ्छ शृंगवेराभ मूलक येह गंध पटेरके नाम हैं ॥ गन्ध पटेर कसैला मधुर शीतल पित्तरक्त को जीतनेवाला ॥ २६९॥ दूधको उत्पन्न करनेवाला शुक्र रज मूत्र इनका शोधक और मूत्र कृच्छ्र का नाशक होताहै ॥

अनन्तर मोथी तृण विशेष है ॥ शरका गुन्द्रमूला शिवी गुन्द्रा यारी येह मो थी के नाम हैं ॥ मोथी शीतल धातुको ग्रष्ट करनेवाली नेत्रके बातको प्रकोप करनेवाली ॥ २७०॥ मूत्रकृच्छ्र अश्मरी दाह रक्तपित्त इनको नाश करनेवाली है ॥

[अथ कुशा।]

कुशो दर्भस्तथा बर्हिः सूच्यग्रो यज्ञभूषणः ॥
[अथ डाभ।] ततोऽन्यो दीर्घपत्रः स्यात् क्षुरपत्रस्तथैव च ॥ दर्भद्वयं त्रिदोषघ्नं मधुरं तुवरं हिमम् ॥
॥ २७१ ॥ मूत्रकृच्छ्राश्मरी तृष्णा वस्तिरुक् प्रदरास्रजित् ॥ [अथ कर्तृणम्।] (रोहिस सोधि आ इति च।) कत्तृणं रौहिषं देवजग्धं सौगन्धिकं तथा।
भूतीकं ध्यामपौरञ्च श्यामकं धूमगन्धिकम् ॥ २७२
रौहिषं तुवरं तिक्तं कटुपाकं व्यपोहति ॥ हृत्कण्ठव्याधिपित्तास्रशूलकासकफज्वरान् ॥ २७३॥

भा० अनन्तर कुशा ॥ कुश दर्भ बर्हि सूच्यग्र यज्ञभूषण येह कुश के नाम हैं ॥ अनन्तर डाभ।] उससे दूसरे क़िस्म का कुशा॥ दीर्घ पत्र क्षुरपत्र येह डाभके नाम हैं॥ येह दोनों कुशा त्रिदोष नाशक मधुर कसैली शीतल ॥ २७१॥ मूत्रकृच्छ्र अश्मरी तृषा पेड़ूकी पीड़ा प्रदर रक्त इनको नाशक है ॥ [अनन्तर कर्तृण। रोहिश सोध्या इस प्रकार लोक में कहते हैं ॥ कत्तृण रोहिश देवजग्ध सौगन्धिक ॥ भूतीक, ध्याम, पौर, ध्यमक, श्यामक, धूमगन्धिक। येह पीले किस्म की खसके नाम हैं ॥ २७२॥ कत्तृण कसैला तिक्त कटु पाक में होता है ॥ और हृदय कंठके रोग रक्त पित्त शूल कास कफ ज्वर इनको नाश करता है ॥ २७३॥

[अथ भूस्तृणम्।

गुह्यबीजन्तु सूतीकं सुगन्धं जम्बुकप्रियम् ॥

भूतृणं तु भवेच्छत्रा माला तृणकमित्यपि ॥ २७४ ॥ भूतृणं कटुकं तिक्तं तीक्ष्णोष्णं रेचनं लघु ॥ विदाहि दीपनं रूक्षमनेत्र्यं मुखशोधनम् ॥ २७५ ॥ अवृष्यं बहुविट्कञ्च पित्तरक्तप्रदूषणम् ॥

भा० अनन्तर भूतृण ॥ गुह्यबीज भूतीक सुगंध जम्बुकप्रिय येभूतृणके नामहैं ॥ येहभी एक घाससुगंधकी क़िस्मसेहै ॥ भूतृण छत्रा माला तृणक । येहभी उसीकेनाम हैं ॥ २७४ ॥ भूतृण कड़ुवा तिक्त तीक्ष्ण उष्ण रेचन हलका ॥ विदाही दीपन रूक्ष नेत्रके अहित मुखका शोधन ॥ २७५ ॥ नपुंसकता को करनेवाला बहुत मलको उत्पन्न करनेवाला पित्त रक्तको विगाड़नेवाला होताहै ॥

[अथ नीलदूर्वा ।] नीलदूर्वा रुहानन्ता भार्गवी शतपर्विका ॥ शाद्वं सहस्रवीर्य्या च शतवल्ली च कीर्त्तिता ॥ २७६ ॥ नीलदूर्वा हिमा तिक्ता मधुरा तुवरा हरा ॥ कफपित्तास्रवीसर्पतृष्णादाहत्वगामयान् ॥ २७७ ॥ [अथ श्वेतदूर्वा ।] दूर्वा शुक्ला तु गोलोमी शतवीर्य्या च कथ्यते श्वेता दूर्वा कषाया स्यात् स्वाद्वी व्रण्या च जीवनी ॥ २७८ ॥ तिक्ता हिमा विसर्पास्रतृट् पित्तकफदाहहृत्

भा० अनन्तर नील दूर्वा ॥ नीलदूर्वा रुहा अनन्ता भार्गवी शतपर्विका । येह नील दूर्वाके नामहैं ॥ शाद्व सहस्रवीर्या शतवल्ली, येह काली दूबके नाम हैं ॥ २७६ ॥ कालीदूब शीतल तिक्त मधुर कसेलीहोतीहै ॥ और कफ रक्तपित्त विसर्प तृषा दाह त्वचाके रोग इनको नाश करनेवालीहै ॥ २७७ ॥ अनन्तर सफ़ेद दूब । श्वेतदूर्वा गोलोमी शतवीर्या यह सफ़ेद दूबके नामहैं ॥ सफ़ेद दूब कसेली मधुर घावको अच्छा करनेवाली जीवन ॥ २७८ ॥ तिक्त शीतल कसैली विसर्परक्त

तृषा पित्त कफ दाह इनकी नाशक है ॥

[अथ गाण्डरि दूविपाच इति च।]

गण्ड दूर्व्वातु गण्डाली मत्स्याक्षी शकुलादनः॥ गण्ड दूर्व्वा हिमा लोह द्राविणी ग्राहिणी लघुः॥ ॥२७९॥ तिक्ता कषाया मधुरा वात कृत्कटु पाकि-नी॥दाह तृष्णा बलासास्त्र कुष्ठ पित्त ज्वरापहा॥८० २८०॥ [अथ विदारीकन्दः क्षीर विदारी गेंगिठ इति लो-के।] वाराही कन्द एवान्ये श्चर्मकारा लुकोमतः॥ अनूप सम्भवे देशे वाराह इव लोमवान्॥२८१॥ विदारी स्वादुकन्दा च सातु क्रोष्ट्री सिता स्मृता॥

भा० अनन्तर गाण्डर ॥ गंडदूर्वा· गंडाली· मत्स्याक्षि· शकुला· अ क्षक येह गांडर के नाम हैं ॥ गांडर शीतल लोहे को गलानेवाली ग्राहि हलकी होती है ॥२७९॥ और तिक्त कसैली मधुर वातको करने वाली पाकमेंकटु ॥ दाह तृषा कफ रक्त कुष्ठ पित्तज्वर इनकी नाशक है ॥२८०॥ [अनन्तर विदारीकन्द को कहते हैं। क्षीर विदारी गैंठी ऐसा भी लोकमें कहते हैं।] वाराहीकन्द ही को कोई आचार्य्य चर्मका रालुक कहतेहैं॥ अनूपदेश में वाराह के समान रोमवाला होता है। ॥२८१॥ विदारी स्वादुकन्दा क्रोष्ट्री सिता ॥ इक्षुगंधा· क्षीरवल्ली· क्षी र शुक्ला· पयस्विनी ॥

इक्षुगन्धा क्षीर वल्ली क्षीरशुक्ला पयस्विनी॥२८२॥ वाराह वदना गृष्टि र्व्वदरे त्यपि कथ्यते॥ विदारी मधुरा स्निग्धा बृंहणी स्तन्य शुक्रदा॥२८३॥ शीता-स्वर्य्या मूत्रला च जीवनी बल्य वर्णदा॥गुरुः पित्तास्र

पवन दाहान् हन्ति रसायनी ॥ २८४ ॥

[अथ मुशलीकन्दम् ॥] ताल मूली तु विद्वद्भि र्मुशली यरि कीर्त्तिता ॥ मुशली मधुरा वृष्या वीर्य्योष्णा बृंहणी गुरुः ॥ २८५ ॥ तिक्ता रसायनी हन्ति गुद जान्यनिलन्तथा ॥

भा० वराह वदना ग्रष्टी वदरा येह नाम विदारीकन्द के हैं ॥ विदारीकंद मधुर स्निग्ध पुष्ट दुग्ध शुक्र को उत्पन्न करनेवाला ॥ २८३ ॥ पीत स्वर को अच्छा करनेवाला मूत्र को उत्पन्न करनेवाला जीवन बल वर्ण को देनेवाला ॥ भारी है और रक्त पित्त वात दाह इनका नाश करना है और रसायन है ॥ २८४ ॥ [अनन्तर मूसली । ताल मूली को विद्वानों ने मूसली ऐसा कहा है । मूसली मधुर पुरुषत्व को उत्पन्न करनेवाली वीर्य में उष्ण और पुष्ट भारी होती है ॥ २८५ ॥ और तिक्त रसायन है तथा ववासीर वात इनको नाश करती है ॥

[अथ शतावरी महाशतावरी ।] शतावरी बहु सुता भीरु रिन्दीवरी वरी ॥ नारायणी शत पदी शत-वीर्य्या च पीवरी ॥ २८६ ॥ महा शतावरी चान्या शत मूल्यर्द्ध कण्टिका ॥ सहस्र वीर्य्या हेतु म्ब ऋष्या प्रोक्ता महोदरी ॥ २८७ ॥ शतावरी गुरुः शीता तिक्ता स्वाद्वी रसायनी ॥ मेधाग्नि पुष्टिदा स्निग्धा नेत्र्या गुल्मातिसार जित् ॥ २८८ ॥ शुक्र स्तन्य करी वल्या वात पित्तास्र शोथ जित् ॥ महा शतावरी मेध्या हृद्या वृष्या रसायनी ॥ २८९ ॥ शीत वीर्य्या निहन्त्यर्शो ग्रहणी नयना मयान् ॥

भा० अनन्तर शतावर और महाशतावर ।] शतावरी-बहुसुता-भीरु-इन्दीवरी-वरी-नारायणी-शतपदी-शतवीर्य्या-पीवरी ॥ २८६ ॥ येह शतावर के नाम हैं ॥ दूसरी महाशतावरी ॥ शतमूली-अर्धकुण्टिका-सहस्रवीर्य्या-हेतु चरिष्या-महोदरी-येह बड़ी शतावर के नाम हैं ॥ २८७ ॥ भारी शीत तिक्त मधुर रसायन होती है और कान्ति अग्नि पुष्टि इनको देनेवाली स्निग्ध होती है ॥ और नेत्र को हित करने वाली। वायुगोला अतिसार को जीतनेवाली ॥ २८८ ॥ और शुक्र दुग्ध को करनेवाली बलके हित वात पित्त रक्त शोथ इनको जीतने वाली है ॥ बड़ी शतावर कान्तिको करनेवाली। दिलको ताकत देनेवाली पुरुषत्व को बढ़ानेवाली रसायनी होती है ॥ २८९ ॥ बडी शतावर बवासीर संग्रहणी नेत्ररोग इनको नाश करती है ॥

अथ असगन्धः।] गन्धान्तावाजि नामादि रश्वगन्धा हयाह्वया ॥ वराह कर्णी वरदा वरदा कुष्ठ गन्धिनी ॥ २९० ॥ अश्वगन्धा निल श्लेष्म श्वित्र शोथ क्षयापहा ॥ बल्या रसायनी तिक्ता कषायो ष्णाति शुक्रला ॥ २९१ ॥

भा० अनन्तर असगन्ध ॥ गन्धान्त घोड़े के नाम आदिवाला। अश्वगंधा-हयाह्वया-वराहकर्णी-वरदा-कुष्ठगन्धनी-येह असगंध के नाम हैं ॥ २९० ॥ असगंध वात कफ श्वित्र शोथ क्षय इनका नाशक बलको देनेवाला रसायन तिक्त कसैला और खानेसे शुक्रको उत्पन्न करनेवाला है ॥ २९१ ॥

अथ पाठा।] पाठांवष्ठा वष्टकीच प्राचीना पाप चेलिका ॥ एकष्ठीला रसा प्रोक्ता पाठिका वरतिक्तिका ॥ पाठोष्णा कटुका तीक्ष्णा वात श्लेष्म हरी लघुः ॥ हन्ति शूल ज्वर छर्दि कुष्ठा तीसार हृद्रुजः ॥ २९३ ॥ दाह कण्डु विष श्वास क्रमि-

गुल्म गर व्रणान् ॥ [अथ श्वेतपनिलर।]

श्वेता त्रिवृता भण्डी स्यात् त्रिवृता त्रिपुटापि च ॥

सर्व्वानुभूतिः सरला निशोत्रा रेचनी तिच ॥ २६४॥

श्वेता त्रिवृद्रेचिनी स्यात् स्वादु रुष्णा समीर हृत् ॥

रूक्षा पित्तज्वर श्लेष्म पित्त शोथोदर प्रहा ॥ २६५॥

भा० अनन्तर पाठा ॥ पाठा अम्बष्ठा अम्बष्ठकी प्राचीना पापचेलिका ॥ एकष्ठीला रसा पाटिक वरतिक्तिका ॥ २६२॥ येह पाठाके नामहैं ॥ पाठा उष्ण कड़वी तीखी वात कफ को नाश करनेवाली हलकी होतीहै ॥ और शूलज्वर वमन कुष्ठ अतीसार हृदय की पीड़ा ॥ २६३ दाह खुजली विष स्वास कृमि वायगोला व्रण इनको नाशकरतीहै ॥ [अनन्तर सफ़ेद निसोत ॥ स्वेता त्रिवृता भण्डी त्रिपुटा सर्वानुभूति सरला निशोत्रा रेचनी • येह सुफ़ेद निसोत के नाम हैं ॥ २६४ ॥ सुफेद निसोत दस्तावर होतीहै । मधुर उष्ण वातकी नाशक ॥ रूक्ष पित्तज्वर श्लेष्मपित शोथ उदर इनकी नाशक है ॥ २६५॥

अथ श्यामपनिलर।] त्रिवृत् श्यामार्द्ध चन्द्रा च पालिन्दी च सुषेणिका ॥ मसूर विदला कोल कैषिका काल मेषिका ॥ २६६॥ श्यामा त्रिवृत् ततो हीन गुणा तीव्र विरेचनी ॥ मूर्च्छादाह मद भ्रान्ति कण्ठोत् कर्षण कारिणी ॥ २६७॥

भा० अनन्तर काला निसोत ॥ त्रिवृत श्यामा अर्द्धचन्द्रा पालिन्दी सुषेणिका, मसूर विदला, कोल कैषिका काल मेषिका येह कालीनिसोत के नामहैं ॥ २६६॥ कालीनिसोत उस्से हीन गुण वाली और अधिक दस्तावर होती है ॥ तथा मूर्च्छा दाह मद भ्रान्ति कंठका उत्कर्षण करनेवाली होती है ॥ २६७॥

अथ लघुदन्ती।] लघुदन्ती विशल्या च स्यादुदुम्बर पर्य्यपि ॥ तथैरण्ड फला शीघ्रा श्येन घण्टा घुणा प्रिया ॥ २९८ ॥ वाराहाङ्गी च कथिता निकुम्भश्च मकूलकः ॥ [अथ वृहत्दन्ती।] एरण्ड पत्र विटपा।] द्रवन्ती सा वरी चित्रा प्रत्यक पर्णाखु पर्णापि ॥ चत्राप चित्रान्यगोर्ध प्रत्यक् श्रेणया खुकर्णयापि ॥ दन्ता द्वयं सरम्पाके रसे च कटु दीपनम् ॥ गुदाङ्कुराश्म शूलाशो कण्डू कुष्ठ विदाहनुत् ॥ ३०० ॥ तीक्ष्णोष्णौ हन्ति पित्तास्त्र कफ शोथोदर क्रमीन् ॥

भा० अनन्तर छोटी दन्ती।] लघुदन्ति, विशल्या, उदुम्बरपर्णि, ॥ एरण्डफला, शीघ्रा श्यन घंटा गुणप्रिया वराहांगी ॥ २९८ ॥ निकुम्भ मकूलक येह छोटी दन्तीके नामहैं जिस्का फल जमालगोटा है ॥ अनन्तर बड़ीदन्ती इस्के पत्ते अरण्डीके पत्तोंके समान होतेहैं ॥ द्रवन्ती, वरी, चित्रा प्रत्यकपर्णी आखुपर्णी ॥ चित्रोपन्चित्रान्योग्रोधि प्रत्यगश्रेणिं आखुकर्णी येहदन्तिके नामहैं ॥ २९९ ॥ दोनों दन्ति दस्तावर पाक और रसमें कडवी दीपन ॥ ववासीर पथरी शूल क्वासीर खाजकुष्ट विदाह इनकी नाशक है ॥ ३०० ॥ तीखी और उष्णहै तथा रक्तपित्त कफ शोथ उदर रोग कृमि इनकी नाशक है ॥

अथ लघुदन्ती फलम्।] क्षुद्र दन्ती फलन्तु स्यान् मधुरं रस पाकयोः ॥ शीतलं स्पृष्ट विन्मूत्रं गर शोथ कफापहम् ॥ ३०१ ॥ जयपालो दन्ति बीजं विर्श्रेत न्तिन्तिलो फलम् ॥ जयपालो गुरुः

स्निग्धो रेचि पित्त कफापहः ॥ ३०२॥
इन्द्रारुण बड़ी इन्द्रकला। ] ऐन्द्रीन्द्र वारुणी चित्रा गवाक्षी च गवादिनी ॥ वारुणी च पराप्युक्ता सा विशाला महाफला ॥ ३०३॥ श्वेतपुष्पा मृगाक्षी च मृगेर्वारु मृगादनी ॥ गवादिनी द्वयं तिक्तं पाके कटु सरं लघु ॥ ३०४॥ वीर्य्योष्णं कामला पित्त कफप्लीहो दरापहम् ॥ श्वास कासा पहकुष्ठ गुल्म ग्रन्थि व्रण प्रणुत् ॥ ३०५॥ प्रमेह मूढ गर्भा म गण्डामय विषापहम् ॥

भा० अनन्तर छोटे जमालगोटेका फल रस और पाकमें मधुर होता है ॥ और शीतल होता है। तथा मिलेहुवे मल मूत्र को निकालनेवाला विष के शोथको कफको इनको नाश करताहै ॥ ३०१॥ जयपाल, दन्तिबीज, तिन्तिली फल येह जमालगोटे के नामहैं ॥ जमालगोटा भारी चिकना रेचन पित्त कफका नाशक है ॥ ३०२॥ [अनन्तर इन्द्रायन। ]
ऐन्द्री इन्द्रवारुणी चित्रा गवाक्षि गवादिनी ॥ वारुणी येह इन्द्रायन के नामहैं ॥ दूसरी इन्द्रायण के नाम ] विशाला महाफला ॥ ३०३॥ श्वेतपुष्पा मृगाक्षि मृगेर्वारु मृगादनी येह बड़ी इन्द्रायन के नामहैं ॥ दोनों इन्द्रायन तिक्त पाकमें कड़वे दस्तावर हलके ॥ ३०४॥ वीर्य्य में उष्ण हैं तथा कामला पित्त कफ पिलही उदररोग इनके नाशक हैं ॥ और श्वास कास के नाशक तथा कुष्ठ वायगोला गांठ व्रण इनके भी नाशक हैं ॥ और प्रमेह मूढ़गर्भ स्राव गण्डरोग गण्डमाला विष इनकी नाशक हैं।

अथ नील। ] नीलीतु नीलिनी तूली काल दोला च नीलिका ॥ रञ्जनी श्रीफली तुच्छा ग्रामीणा मधुपर्णिका ॥ क्लीनका कालकेशी च नील पुष्पा च

सा स्मृता ॥ नीलिनी रेचिनी तिक्ता केश्या मोह भ्र
मा पहा ॥ ३०७ ॥ उष्णा हन्त्यु दर प्लीह वात रक्त क-
फानिलान् ॥ आमवात मुदावर्त्तं मन्दं च विष मु-
द्धृतम् ॥ ३०८ ॥

भा० अनन्तर नील ॥ नीली निलनी तूली कालदोला नीलिका ॥ रंज-
नी श्रीफली तुच्छ ग्रामिणा मधुपर्णिका ॥ ३०६ ॥ क्लीतका कालकेशी
नीलपुष्पा । येह नीलके नाम हैं ॥ नील रेचन तिक्त केश के हित मोह
भ्रम को नाशक है ॥ ३०७ ॥ उष्ण तथा उदर रोग पिलही वातरक्त कफवा
त आमवात उदावर्त्त मन्दाग्नि इनको नाशकरती है ॥ विष निकालीहुई
॥ ३०८

अथ सरफोका । ] शरपुङ्खः प्लीह शत्रु नीली वृक्षा
कृति श्च सः ॥ शर पुङ्खो यकृत प्लीह गुल्म व्रण वि-
षापहा: ॥ ३०६ ॥ तिक्तः कषायः कासास्र श्वासः
ज्वर हरो लघुः ॥

भा० अनन्तर सरफोका ॥ शरपुंखा प्लीह शत्रु येह सरफोका के नाम हैं
येह नीलके वृक्षके आकार होतीहै ॥ सरफोंखा तिल्ली पिलही वायगोला
व्रण विष इनकोनाशकहै ॥ ३०६ ॥ और तिक्तकसैला कास रक्त श्वास ज्व-
र इनको नाशक और हलका है ॥ [अथ जवासा दुराला ।

यासोप वासो दुःस्पर्शो धन्वयास : कुनाशकः ॥
दुरालभा दुरालम्भा समुद्रान्ता च रोदिनी ॥ ३१० ॥
गान्धारी कच्छुरा नन्ता कषाया हर विग्रहा ॥ या
सः स्वादुः सरस्तिक्तः स्तुवरः शीतलो लघुः ॥ ३११
कफ मेदो मदभ्रान्ति पित्तास्र कुष्ठ कास जित् ॥
तृष्णा विसर्प वातास्र वमि ज्वर हरः स्मृतः ॥ ३१२ ॥

यवासस्य गुणैस्तुल्या बुधैरुक्ता दुरालभा ॥

भा० अनन्तर जवासा ॥ यास उपवास दुस्पर्श धन्वयास दुरालभा दुराल भा, समुद्रान्ता रोदनी ॥ ३१० ॥ गान्धारी कच्छुरा नन्ता कषाय हर विग्रह ॥ येह जवासे के नामहैं ॥ जवासा मधुर दस्तावर तिक्त कसैला शीतल हलका है ॥ ३११ ॥ और कफ मेद मद भ्रान्ति रक्तपित्त कुष्ठ कास इनको जीतने वाला है ॥ और तृषा विसर्प वातरक्त वमन ज्वर इनका नाशक कहा गया है ॥ ३१२ ॥ पंडितों ने जवासे के गुण के समान दुरालभा के गुण कहे हैं ॥

अथ मुण्डी ।] मुण्डी भिक्षुरपि प्रोक्ता श्रावणी च तपोधना ॥ श्रवणाह्वा मुण्डतिका तथा श्रवणशीर्षका ॥ ३१३ ॥ महाश्रावणिका न्यातु सा स्मृता भूकदम्बिका ॥ कदम्बपुष्पिका च स्यादव्यथातितपस्विनी ॥ ३१४ ॥ मुण्डितिका कटुःपाके वीर्य्योष्णा मधुरा लघुः ॥ मेध्या गण्डापची कृच्छ्र कृमियोन्यर्त्ति पाण्डुनुत् ॥ ३१५ ॥ श्लीपदारुच्यपस्मार प्लीह मेदो गुदार्त्तिहृत् ॥ महामुण्डी च तत्तुल्या गुणैरुक्ता महर्षिभिः ॥ ३१६ ॥

भा० अनन्तर मुन्डी । मुण्डी भिक्षु श्राव णी तपोधना । श्रवणा ह्व मुंडतिका । श्रवण शीर्षका येह मुण्डी के नाम हैं ॥ बड़ी मुण्डी महाश्रावणिका भूकदम्बिका । कदम्ब पुष्पिका अव्यथा अतितपस्विनी ॥ ३१४ ॥ मुन्डी पाक में कड़वी वीर्य्य में उष्ण मधुर हलकी होती है ॥ कान्ती को देनेवाली गण्डमाला अपची मूत्रकृच्छ्र कृमि योनिपीड़ा पाण्डुरोग इनको नाश करनेवाली ॥ ३१५ ॥ और फ़ीलपाव अरुचि मिरगी पिलही मेद गुदाकी पीड़ा इनको नाश करनेवाली है ॥ बड़ी मुण्डी गुणों में इसीके समान महर्षियों ने कही है ॥ ३१६ ॥

अथ चिरचिरि ।] अपामार्गस्तु शिखरी ह्यधः

तुणिरक्तः कटुः पाके कषायो मधुरो लघुः॥ तिक्तो ग्राही हिमो वृष्यो व्रण कुष्ठास्र पित्त जित्॥२००॥

अथ भूर्जपत्र।] भूर्जपत्रः स्मृतो भूर्ज चर्म्मी बहुल वल्कलः॥ भूर्ज्जो भूतग्रह श्लेष्म कर्णरुक् पित्त रक्त जित्॥२०१॥ कषायो राक्षसघ्नश्च मेदो विष हरः परः॥

भा॰ अनन्तर तुन॥ तुणि तुन्नक आपील तुणिक कच्छक॥ कुठरक कान्तलक नन्दीवृक्ष नन्दक येह तुनके नामहैं॥१९९॥ तुन पाकमें कड़वा कसैला मधुर हलका होता है॥ और तिक्त ग्राहि शीतल शुक्रको उत्पन्न करनेवाला व्रण कुष्ठ रक्त इनकोजीतनेवालाहै॥२००॥
अनन्तर भोजपत्र।] भूर्जपत्र भूर्ज चर्म्मी बहुलवल्कल। येह भोजपत्र के नामहैं॥ भोजपत्र भूत ग्रह कफ कर्णपीड़ा पित्तरक्त इनकोजीतनेवाला है॥ २०१॥ और कसैला राक्षस का नाशक मेद विषका नाशक है॥

अथ पलाश।] पलाशः किंशुकः पर्णो यज्ञियो रक्त पुष्पकः॥ क्षार श्रेष्ठो वात हरो ब्रह्म वृक्षः समिद्वरः॥२०२॥ पलाशो दीपनो वृष्यः सरोष्णो व्रण गुल्म जित्॥ कषायः कटुक स्तिक्तः स्निग्धो गुदजरोग जित्॥२०३॥

हर य

भा॰ अनन्तर पलाश॥ पलाश किंशुक पर्णि यज्ञी रक्तपुष्प क्षारश्रेष्ठ वातें ब्रह्मवृक्ष समिद्वर॥ येह पलाशके नामहैं॥ पलाशदीपन शुक्रकोउत्पन्न करनेवाला सर॥२०२॥ उष्णहै। और व्रण वायगोला इनको जीतने वाला है॥ तथा कसैला कड़वा तिक्त चिकना गुदाके रोगोंको जीतनेवाला।३।

भग्न सन्धान कृद्दोष ग्रहण्यर्श कृमीन् हरेत्॥
तत्पुष्पं स्वादु पाके तु कटु तिक्तं कषायकम्।२०४

वातलङ्कफ पित्तास्र कृच्छ्र जिद् ग्राहि शीतलम् ॥ तृड् दाह शमकं वात रक्त कुष्ठ हरम्परम् ॥ १०५॥ फलं लघूष्णं मेहार्श क्रमि वात कफापहम् ॥ विपाके कटुकं रूक्षं कुष्ठ गुल्मोदर प्रणुत ॥१०६॥ [अथ शाल्मलिः।] शाल्मलिस्तु भवेन्मोचा पिच्छिला पूरणीति च ॥ रक्तपुष्पा स्थिरायुश्च कण्टकाढ्या च तूलिनी ॥१०७॥ शाल्मली शीतला स्वाद्वी रसे पाके रसायनी ॥ श्लेष्मला पित्त वातास्र हारिणी रक्त पित्तजित् १०८

भा० टूटेहुवे हाड़को जोड़नेवाला और संग्रहणी ववासीर क्रमि इनको नाश करता है। उस्का पुष्प पाकमें मधुर कड़वा तिक्त कसैला होता है। ॥ १०४॥ तथा वातको करनेवाला कफ रक्त पित्त मूत्रकृच्छ्र इनकोजीतनेवाला क़बिज़ शीतल होताहै। और तृषा दाह का शमन करने वाला अत्यन्त वातरक्त और कुष्ठ इनका नाशक है ॥१०५॥ उस्का फल हलका उष्ण होता है और प्रमेह ववासीर क्रमि वात कफ इनका नाशक है॥ विपाक में कटु रूखा होताहै ॥तथा कुष्ठ वायगोला उदररोग इनका नाशक है ॥१०६॥ अनन्तर सेमल। शाल्मली मोचा पिच्छिल पूरणी ॥ रक्तपुष्पा स्थिरायु कण्टकाढ्या तूलिनी येह सेमलके नाम हैं ॥ १०७ ॥ सेमल शीतल रसमें और पाकमें मधुर रसायनी कफको करनेवाली पित्तवातरक्त की नाशक रक्तपित्त कोजीतनेवालीहै ॥ १०८

अथ मोचरसः।] निर्य्यासः शाल्मलेः पिच्छा शाल्मली वेष्टकोऽपि च ॥ मोचास्रावो मोचरसो मोचनिर्य्यास इत्यपि ॥१०९॥ मोचास्रा-

हिमो ग्राही स्निग्धो वृष्यः कषायकः ॥ प्रवाहि
कातिसाराम कफपित्तास्र दाहनुत् ॥ ११० ॥
[अथ कूठ शाल्मलिः।] कुतसितः शाल्मलिःप्रो
क्तो रोचनः कूटशाल्मलिः ॥ कूठ शाल्मलिक
स्तिक्तः कटुकः कफवातनुत् ॥ १११ ॥ भेद्युष्णः
प्लीह जठरः यकृद् गुल्म विषापहः ॥ भूलाना-
ह विवन्धास्र मेदः शूल कफापहः ॥ ११२ ॥

भा० मोचरस येह सेमल का गोंदहै ॥ पिच्छा शाल्मली वेष्टक। मोचा
स्राव मोचरस मोच निर्यास येह मोचरसके नाम हैं ॥१०९॥ मोचरस,
शीतल क़ाबिज़ चिकना शुक्रको उत्पन्न करनेवाला कसैला होताहै ॥ औ
रप्रवाहिका अतिसार आम कफ रक्त पित्त इनको नाश करनेवालाहे ॥
११०॥ अनन्तर कूठ शाल्मलि ॥ कुतसिता शाल्मली रोचन कूट
शाल्मली। येह कूट शाल्मली के नामहैं। कूट सेमल तिक्त कटु कफ वा-
तनाशक ॥१११॥ भेदन करनेवाली उष्ण होती है और पिलही उदररोग य-
कृत वायगोला विष इनकी नाशकहै। और भूत अफारा विवन्ध रक्त
भेद शूलकफ इनकी नाशक है ॥ ११२ ॥

[अथ धवः।]

धवो धटो नन्दि तरुः स्थिरो गौरो धुरन्धरः ॥ धवः
शीत प्रमेहर्शः पाण्डुतिक्त कफापहः ॥११३॥
मधुरस्तुवर स्तस्य फलञ्च मधुरं मनाक् ॥
अथ धामिन।] धन्वङ्गस्तु धनुर्वृक्षो गोत्रवृक्षः
सुतेजनः ॥ धन्वङ्गः कफ पित्तास्र कासहृत्तुव
रो लघुः ॥ ११४ ॥ वृंहणो बलकृद्रूक्षः सन्धि

कृत्व्रणरोपणः ॥ [अथ करीर।]
करीरः क्रकरो पत्रो ग्रन्थिलो मरुभूरुहः ॥
करीरः कटुकस्तिक्तः स्वद्युष्णो भेदनः स्मृतः ॥२१५
दुर्नाम कफवातामगरशोथव्रणप्रणुत् ॥

भा० अनन्तर धव ॥ धवन्धितरु स्थिर गौर धुरंधर ॥ येह धवके नाम हैं ॥ धव शीतल प्रमेह ववासीर पाण्डु पित्तकफ इनका नाशक है ॥२१३ ॥ मधुर कसैला होता है उस्का फल कुछ मधुर होता है ॥
अनन्तर धामिन ॥ धन्वंग धनुर्वृक्ष गोत्रवृक्ष सुतेजन ॥ येह धामिन के नामहैं ॥ धामिन कफ रक्त पित्त कास इनको नाश करने वाली हलकी होतीहै ॥ और पुष्ट बलको करनेवाली रूखी संधीको करनेवाली घावकोभर लानेवाली है ॥ अनन्तर करील । करीर क्रकर पत्र ग्रन्थिल मरुभूरुह । येह करीर के नाम हैं। करील कडुवा तिक्त पसीना लानेवाला उष्ण भेदन कहागया है ॥ २१५ ॥ और ववासीर कफ वात आम विष शोथ व्रण इनका नाशक है ॥

[अथ सहोरा।] शाखोटः पीतकलको भूतावासः स्वरच्छदः ॥ शाखोटो रक्तपित्तार्शो वातश्लेष्मातिसारजित् ॥२१६॥ [अथ वरुणः।]
वरुणो वरुणः सेतुस्तिक्त शाकोऽग्निदीपनः ॥
कषायो मधुरस्तिक्तः कटुको रूक्षको लघुः ॥२१७॥

भा० अनन्तर सहोरा ॥ शाखोट पीतकलक भूतावास स्वरच्छद येह सहोराके नामहैं । सहोरा रक्तपित्त ववासीर वात कफ अतीसार । इनकोजीतनेवाला है ॥ २१६॥ [अनन्तर वरना । वरुण,वारुण,सेतु तिक्तशाक येह वरुण के नाम हैं ॥ वरुण अग्निदीपन कसैला मधुर तिक्त कडुवा रूखा हलका होताहै ॥

[अथ कदंभी।]

कदंभी स्वादुपुष्पश्च मधुरेणुः कदम्बरः ॥

कट्भीतु प्रमेहार्शः नाड़ी व्रण विष कृमीन् ॥
॥२२७॥ हन्त्युष्णा कफ कुष्ठघ्नी कटू रूक्षा च की
र्त्तिता ॥ तत्फलं तुवरं ज्ञेयं विशेषात् कफ शु
क्र हृत् ॥२२८॥

भा० अनन्तर कट्भि ॥ कट्भी स्वादपुष्प मधुरेणु कटम्भर । यह कट्भी के नामहैं ॥ येह मालकंगनी की क़िस्म से है ॥ कट्भि प्रमेह बवासीर नाड़ी व्रण विष कृमि इनको नाश करती है ॥ २२७ ॥ और उष्ण होती है तथा कफ कुष्ठ की नाशक कड़वी रूखी कही गई है ॥ इस्का फल कसैला जानना चाहिये विशेषकरके कफ शुक्र का नाशक है ॥ २२८ ॥

[अथ मोक्ष पलाशवत् पर्वत वृक्षः।] मोक्षस्तु
मोक्षको ऽपि स्याद्गोलीढ गोलि हस्तथा ॥ क्षार
श्रेष्ठः क्षार वृक्षो द्विविधः श्वेत कृष्णकः ॥२२९॥
मोक्षकः कटु कस्तिक्तो ग्राह्युष्णः कफ वात हृत् ॥
विषमेदो गुल्म कण्डू वस्ति रुक्कृमि शुक्रनुत् ॥२३०

भा० अनन्तर मोक्ष अर्थात् घंटा पाटला ॥ येह लोधकी क़िस्मसे होता है । इस्के पत्ते पलास के से होते हैं और पहाड़ी दरख़्त है ॥ मोक्ष मोक्षक गोलीढ गोलिः क्षारश्रेष्ठ क्षारवृक्ष येह घंटा पाटला के नाम हैं ॥ येह दो प्रकार का होता है काला और सुफ़ेद ॥ २२९ ॥ घंटा पाटल कड़वा तिक्त क़ाबिज़ उष्ण कफ वात का नाशक है । और विष मेद वायगोला खुजली वस्तिकी पीड़ा और कृमि शुक्र का नाशक है ॥ २३० ॥ [अथ जल सिरषि-
टिंटिणि इति च।] शिरिषिका टिरिटरिणका दुर्व
लाम्बु शिरीषिका ॥ त्रिदोष विष कुष्ठार्शो हरी
वारि शिरीषिका ॥ २३१ ॥ [अथ शमी।]

शमी शक्तु फला तुङ्गा केशहन्त्री फला शिवा ॥ मङ्गल्या च तथा लक्ष्मी शमीरः साल्पिका स्मृता ॥ २२२॥ शमी तिक्ता कटुः शीता कषाया रेचनी लघुः॥ कफ कास भ्रम श्वास कुष्ठार्शः क्रिमि जित् स्मृता ॥ २२३॥

भा० अनन्तर सिरीश ॥ इसको टिंटणी भी कहते हैं। शिरसीका टिंटिणिका दुर्बला, अंबुशिरीष का। येह जल शिरीष के नाम हैं ॥ जल-सिरीष त्रिदोष विष कुष्ठ बवासीर इनको नाश करनेवाली है ॥ २२१॥ अनन्तर शमी ॥ शमि शक्तफला तुङ्गा केशहन्त्री फला शिवा ॥ मंगल्या लक्ष्मी शमीर साल्पिका येह शमि के नाम हैं ॥ २२२ ॥ शमि कडवी तिक्त शीतल कसैली दस्तावर हलकी होती है ॥ और कफ कास भ्रम श्वास कुष्ठ बवासीर क्रमि इनको जीतने वाली कही गई है ॥ २२३॥

अथ छितिवन। ] सप्तपर्णो विशालत्वक् शारदो विषमच्छदः ॥ सप्तपर्णो व्रणश्लेष्म वात कुष्ठास्र जन्तु जित् ॥ २२४॥ दीपनः श्वासगुल्मघ्नः स्निग्धोष्णः स्तुवरः सरः ॥

अथ तिनिशः तिरिच्छ इति च। ] तिनिशः स्यन्दनो नेमी रथद्रुर्वञ्जुलस्तथा ॥ तिनिशः श्लेष्म पित्तास्र मेदः कुष्ठ प्रमेह जित् ॥ २२५॥ तुवरः श्वित्रदाहघ्नो व्रण पाण्डु क्रमि प्रणुत् ॥ ल

भा० अनन्तर छितवन ॥ सप्तपर्ण विशालत्वक् शारद विषमच्छद येह छितवन के नाम हैं ॥ छितवन व्रण कफ वात कुष्ठ रक्त जन्तु इनको जीतता है ॥ २२४ ॥ और दीपन श्वास गोला इनका नाशक चिकना उष्ण कसैला सर है ॥ अनन्तर तिनीश। इसको तिरिछ भी कहते हैं

तिनिस स्पंगन नेमी रथद्रुह वञ्जुल येह तिनीश के नाम हैं ॥ तिनीश कफ रक्त पित्त मेद कुष्ठ प्रमेह इनको जीतने वाला है ॥ १२५॥ और कसैला व्रिन दाह का नाशक व्रण पांडु कृमि इनकाभी नाशक है ॥

अथ भुइसहा।] भूमीसहो द्वार दारु नरिदारुः स्वरच्छदः ॥ भूमीसहस्तु शिशिरो रक्त पित्त प्रसादनः ॥१२६॥

इतिश्री भावप्रकाशे वटादिवर्गः ॥ ※ ॥

भा० अनन्तर भुईसहा ॥ भूमिसहो द्वारदारु नरिदारु स्वरच्छद। येह भुइसहा के नाम हैं ॥ भुइसहा शीतल रक्तपित्त को अच्छा करनेवाला है ॥ १२६ ॥ इति भावप्रकाशे वटादि वर्गः ॥ ※ ॥

---

अथाम्रादि, फलवर्गः ॥ तत्रादावाम्रस्य नामानि गुणाश्च।] आम्रः प्रोक्तो रसालश्च सहकारोऽति सौरभः ॥ कामाङ्गो मधुदूतश्च माकन्दः पिकवल्लभः ॥ १२७॥ आम्रपुष्पमतीसारं कफ पित्त प्रमेह नुत् ॥ असृग्दुष्टि हरं शीतं रुचि कृद् ग्राहि वातलम् ॥ १२८ ॥

भा० आम्रादि फलवर्गः॥ उसमें पहले आम्रके नाम और गुणको कहते हैं ॥ आम्र रसाल सहकार अतिसौरभ ॥ कामांग मधुदूत माकंद पिकवल्लभ येह आमके नाम हैं ॥ १२७॥ आम्रका पुष्प अतिसार कफ पित्त प्रमेह इनका नाशक है। और दुष्टरक्त का नाशक शीतल रुचिकरनेवाला काबिज़ वात की करनेवाला है ॥ १२८ ॥

आम्रं बालं कषायाम्लं रुच्यं मारुत पित्तकृत्

तरुणन्तु तदत्यम्लं रूक्षं दोषत्रयास्रकृत् ॥१२९॥
आम्रमामं त्वचाहीन मातपेऽति विशोषितम् ॥
अम्लं स्वादु कषायं स्याद्भेदनं कफ वातजित् १३०
पक्वन्तु मधुरं वृष्यं स्निग्धं बल सुख प्रदम् ॥ गुरु
वात हरं हृद्यं वर्ण्यं शीतमपित्तलम् ॥ १३१ ॥
कषायानुरसं वन्हि श्लेष्म शुक्र विवर्द्धनम् ॥
तदेव वृक्षसम्पक्कं गुरुवात हरं परम् ॥ १३२ ॥
मधुराम्ल रसं किञ्चिद्भवेत् पित्त प्रकोपनम् ॥
आम्रं कृत्रिम पक्कञ्च तद्भवेत् पित्तनाशनम् ॥१३३
रसस्याम्लस्य हीनस्तु माधुर्य्याच्च विशेषतः ॥

भा० कैरी कसैली खट्टी रुचिको करनेवाली वात पित्तको करने वाली है ॥ और कच्चा आम अत्यन्त खट्टा रूखा होताहै तथा तीनों दोष और रक्त को करनेवाला है ॥ १२९ ॥ वेछिलके का कच्चा आम धूपमें सुखाया हुवा ॥ खट्टा मधुर कसैला होताहै ॥ और भेदन कफ वातको जीतने वालाहै ॥ १३० ॥ और पका हुवा मधुर शुक्रको उत्पन्न करने वाला चिकना बल सुखको देनेवाला है ॥ और भारी वात नाशक हृद्य वर्णको अच्छा करनेवाला शीतल पित्तको करनेवाला ॥ १३१ ॥ पीछेसे कसैला अग्नि काफ शुक्र इनको बढ़ानेवाला है ॥ और वोही वृक्षपर पकाहुवा भारी परम वातनाशक होता है ॥ १३२ ॥ और मधुर कुछेक खट्टा पित्तको करनेवालाहै ॥ अम्ल रससे हीन और अधिक मधुरता से वोह पालका पकाहुवा पित्त नाशक होताहै ॥ १३३ ॥ और रक्ताहुवा वोह परम रुचि को करनेवाला बलको देनेवाला शुक्र को उत्पन्न करने वाला हलका होता है ॥ १३४ ॥ उषितं तत्परं रुच्यं बल्यं वीर्य्य करं
लघु ॥ ३५ ॥ शीतलं शीघ्रपाकि स्या द्वातपित्त

हरं सरम् ॥ तद्रसो गालितो बल्यो गुरु वात हरः सरः ॥ २३५ ॥ अहृद्य स्तर्पणो ऽतीव बृंहणः कफ बर्द्धनः ॥ तस्य खण्डं गुरु परं रोचनं चिर पाकि च ॥ २३६ ॥ मधुरं बृंहणं बल्यं शीतलं वात नाशनम् ॥ वात पित्त हरं रुच्यं बृंहणं बल बर्द्धनम् ॥ २३७ ॥ वृष्यं वर्ण करं स्वादु दुग्धाम्रं गुरु शीतलम् ॥ मन्दानलत्वं विषमज्वरञ्च रक्तामयं बद्ध गुदोदरञ्च ॥ आम्राति योगो नयनामयं वा करोतितस्मादति तानि नाद्यात् ॥ २३८ ॥ एतदम्लाम्र विषयं मधुराम्र परं नतु ॥

भा० और शीतल शीघ्र पाक वाला वात पित्तका नाशक सर होता है ॥ उसका निचोड़ा हुवा रस बलको देनेवाला भारी वात नाशक सर होताहै ॥ २३५ ॥ और हृद्य तर्पण और बहुत पुष्टिको करनेवाला कफका बढ़ाने वालाहै ॥ और उसका टुकड़ा भारी अत्यन्त रुचि का करने वाला बहुत काल में पाक होनेवालाहै ॥ २३६ ॥ और मधुर पुष्ट बलको करने वाला शीतल वात नाशक है ॥ दूध आम बात पित्त को करने वाला रुचिको करने वाला पुष्ट बलको बढ़ानेवाला ॥ २३७ ॥ शुक्रको उत्पन्न करनेवाला वर्णको करनेवाला मधुर भारी शीतल होता है ॥ बहुत आमका सेवन मन्दाग्नि विषमज्वर रक्त के रोग बद्ध गुदोदर ॥ औरनें रोग इनको करता है । इस वास्ते बहुत न सेवन करे ॥ २३८ ॥ यह खट्टे आम के विषय में कहा है नकि मधुर आमके विषय में ॥

मधुरस्य परं नेत्र हितंत्वाद्या गुणा यतः ॥ २३९ ॥ शुण्ठ्याम्भसो ऽनुपानं स्या दाम्राणा मतिभक्ष-

णे ॥ जीरकं वा प्रयोक्तव्यं सहसौवर्चलेन च ॥२४९

[अथाम्रावर्त्तस्य लक्षणं गुणाश्च।] पक्वस्य सह

कारस्य पटे विस्तारितो रसः ॥ घर्म्मे शुष्को मुहु-

र्दत्त आम्रावर्त्त इति स्मृतः ॥ २५० ॥

अम्बवट इति लोके।

आम्रावर्त्तस्तृषाच्छर्दिवातपित्तहरः सरः ॥

रुच्यः सूर्य्यांशुभिः पाकाल्लघुश्च स हि कीर्त्ति

तः ॥ २५१ ॥

भा॰ मधुर परम नेत्रको हित होता है ॥ क्योंकि पहले कहे हुवे गुणों से ॥ ॥ आम्रके अति भक्षणमें पीछेसे सोंठ और पानी पीवे अथवा जीरा और सोंचल नमक मिलाके पीवे ॥ २४९ ॥ अनन्तर अमवट के लक्षण और गुण ॥ पके हुवे आम के रसको कपडे पर फैलाके धूपमें सुखाया हुवा और फिर भी पुट दिये हुवेको आम्रावर्त्त ऐसा कहते हैं ॥ २५० ॥ और अमवट ऐसा लोकमें कहते हैं ॥ अम्बवट तृषा वमन वात पित्त इनका नाशक सर ॥ रुचिको करने वाला है और सूर्य्यकी किरणों के द्वारा पाक होने से वोह हलका कहा गया है ॥ २५१ ॥

[अथ कोइलीया।]

आम्रबीजं कषायं स्याच्छर्द्यतीसारनाशनम्।

ईषदम्लञ्च मधुरं तथा हृदयदाहनुत् ॥ २५२ ॥

[अथ नवपल्लवः।] आम्रस्य पल्लवं रुच्यं कफपित्त

विनाशनम् ॥

भा॰ अनन्तर आमकी गुठली ॥ आम की गुठली कसैली और वमन अतीसार की नाशक कुछ खट्टी मधुर तथा हृदय दाह की नाशक ॥ २५२ ॥ अनन्तर आम के नवीन पत्ते ॥ आमके पत्ते रुचिको करने वाले कफ पित्त

के नाशक हैं ॥ [अथ अम्बरा।]

आम्रातकः पीतनश्च मर्कटाम्रः कपीतनः ॥ आम्रातमम्लं वातघ्नं गुरूष्णं रुचिकृत्सरम् ॥ २५३॥ पक्वन्तु तुवरं स्वादु रसेपाके हिमं स्मृतम् ॥ तर्पणं श्लेष्मलं स्निग्धं वृष्यं विष्टम्भि वृंहणम् ॥ २५४॥ गुरु बल्यम्म रुत्पित्त क्षतदाह क्षयास्त्र जित् ॥

भा० अनन्तर अम्बाडा। आम्रातक पीतन मर्कटाम्र कपीतन। यह अम्बाडे के नामहैं। अम्बाडा खट्टा बातनाशक भारी गरम रुचिको करनेवाला सर है ॥ २५३॥ पक्का कसैला पाक रसमें मधुर और शीतल कहाहै ॥ तर्पण कफको करनेवाला चिकना शुक्रको उत्पन्न करनेवाला विष्टम्भि पुष्टहै ॥ २५४ तथा भारी बलके हितहै और वात पित्त क्षत दाह क्षयरक्त इनकोजीतने वाला है ॥

[अथ राजाम्रः।] राजाम्रष्टङ्क आम्रातः कामाह्वो राजपुत्रकः ॥ राजाम्रस्तुवरं स्वादु विशदं शीतलं गुरु ॥ २५५॥ ग्राहि रूक्षं विबन्धाध्म वात कृत्कफ पित्तनुत् ॥

[अथ कोशाम्र कोशम्भ इति च।] कोशाम्र उक्तः क्षुद्राम्रः कृमि वृक्षः सुकोशकः ॥ कोशाम्रः कुष्ठशोथास्त्र पित्त व्रण कफापहः ॥ २५६॥ तत्फलं ग्राहि वातघ्नमम्लोऽस्त्रं गुरु पित्तलम् ॥ पक्वन्तु दीपनं रुच्यं लघूष्णं कफवातनुत् ॥ २५७॥

भा० अनन्तर राजाम्र।] राजाम्र, टङ्क, आम्रात कामाव्ह राजपुत्रक। ये ह कसैला मधुर विशद शीतल भारी ॥ २५५॥ काविज़ रूखाहै और विब-

न्थ आध्मान वात इनको करनेवाला और कफ पित्तका नाशक है ॥
अनन्तर कोशाम्र इसको कोशम्भ भी कहते हैं ।] कोशाम्र क्षुद्राम्र कमिवृक्ष सुकोशक । यह कोशाम्र के नामहैं ॥ कोशम्भ रक्त पित्त कुष्ठ सूजन व्रण कफ । इनको दूर करने वाला है ॥ १४६॥ उस्का फल क्राबिज वात नाशक खट्टा और पाकमें भी खट्टा होता है । भारी पित्तको करनेवाला है । तथापका हुवादीपन रुचिको करनेवाला हलका उष्ण कफ वात का नाशक है ॥ १४७॥

[अथ कटहर ।] पणशः कण्टकिफलः पणसोऽति वृहत् फलः ॥ पणशं शीतलं पक्वं स्निग्धं पित्तानि लापहम् ॥ १४८॥ तर्पणं वृंहणं स्वादु मांसलं श्ले ष्मलं भृशम् ॥ वल्यं शुक्र प्रदं हन्ति रक्त पित्त क्षतव्रणान् ॥ १४९॥ आमन्तदेव विष्टम्भि वातल न्तुवरं गुरु ॥ दाह कृत् मधुरं बल्यं कफ मेदो विवर्द्धनम् ॥ १५०॥ पणसोद्भूत बीजानि वृष्याणि मधुराणिच ॥ गुरूणि बद्ध विट्कानि सृष्ट मूत्राणि संवदेत् ॥ १५१॥

भा० अनन्तर कटहर ।] पणश कंटकी फल पणस अति वृहत् फल यह कटहल के नाम हैं ॥ कटहल शीतल और पका हुवा चिकना पित्त वातका नाशक है ॥ १४८ ॥ तृप्तिको करनेवाला पुष्ट मधुर मांसको करनेवाला और अत्यन्त कफ को करनेवाला है ॥ तथा बलको करनेवाला और शुक्र को करनेवाला है । रक्त पित्त क्षत व्रण इनको नाश करता है ॥ १४९॥ वोही कच्चा विष्टम्भ करनेवाला वातल कसैला भारी है ॥ और दाहको करने वाला मधुर बलके हित कफ मेद का बढाने वाला है ॥ ५०॥ कटहल के बीज शुक्र को उत्पन्न करने वाले मधुर हैं ॥ और भारी मलको रोकने वाला तथा मूत्रको करनेवाले हैं ॥ १५१॥

अन्यच्च ।

सञ्ज्ञा पणस जो वृष्यो वात पित्त कफापहः ॥

विष्टम्भात्पनसो वर्ज्यः गुल्मिभिर्मन्दवन्हिभिः॥ २५२॥

[अथ बड़हर।]

लकुचः क्षुद्र पनसो लकुचोडहु इत्यपि॥ आमं लकुचमुष्णञ्च गुरु विष्टम्भकृत्तथा॥ २५३॥ मधुरञ्च तथाम्लञ्च दोषत्रितय रक्तकृत्॥ शुक्राग्नि नाशनं चापि नेत्रयोरहितं स्मृतम्॥२५४॥ सुपक्वन्तु मधुरमम्लञ्चानिल पित्त हृत्॥ कफ वन्हि करं रुच्यं वृष्यं विष्टम्भकञ्च तत्॥ २५५॥

भा० कटहल की गिरी शुक्र को करनेवाली वात पित्त कफ की नाशक है॥ विशेष करके वायगोला वाले और मन्दाग्निवाले कटहल को न सेवन करें। ॥ २५२॥ अनन्तर बड़हर॥ लकुच क्षुद्रपनस लकुचोडुह। इतने नाम बड़हर के हैं॥ कच्चा बड़हल गरम भारी विष्टम्भ को करने वाला है॥ २५३॥ और मधुर तथा खट्टा तीनों दोषों को और रक्त को करनेवाला है॥ और शुक्र तथा अग्नि का नाशन और नेत्रों के अहित कहा है॥ २५४॥ और अच्छे प्रकार पकाहुआ खट्टा और मीठा होता है तथा वात पित्त को नाश करने वाला है। और कफ अग्निको करनेवाला रुचिके हित शुक्रको करने वाला और विष्टम्भक है॥ २५५॥

[अथ कदली।] कदली वारणा मोचाम्बुसारां शुमती फला॥ मोचाफलं स्वादु शीतं विष्टम्भि कफ नुद् गुरु॥ २५६॥ स्निग्धं पित्तास्र तृट् दाह क्षत क्षय समीरजित्॥ पक्वं स्वादु हिमं पाके स्वादु वृष्यञ्च बृंहणम्॥ २५७॥ क्षुत्तृष्णा नेत्र गद हन्मेहघ्नं रुचि मांस कृत्॥

माणिक्य मर्त्या मृत जम्यकाद्या भेदाः कदल्याः

बहवोऽपि सन्ति ॥ उक्ता गुणास्ते ह्यधिका भवन्ति निर्दोषता स्याल्लघुता च तेषाम् ॥ १५८ ॥

भा० अनन्तर केला । कदली वारणा मोचा अम्बुसरा अंशुमती फला । येह केले के नाम हैं ॥ केला मधुर शीतल विष्टंभकरनेवाला कफ नाशक भारी है ॥ १५६ ॥ और चिकना पित्त रक्त तृषा दाह का नाशक और क्षत क्षय वात इनको जीतने वाला है ॥ पका हुवा शीतल मधुर और पाक में मधुर शुक्र को करनेवाला और पुष्ट है ॥ १५७ ॥ क्षुधा तृषा नेत्र रोग इनका नाशक प्रमेह का नाशक और रुचि मांस को करनेवाला है ॥ माणिक्य मर्त्य अमृत चंपक आदि केले के बहुत भेद हैं । उनमें येह कहे हुवे गुण अधिक हैं ॥ और उनमें निर्दोषता तथा लघुता है ॥ १५८ ॥ मे

[अथ गुरुभीहं भुकुर इति च ।] चिर्भिट धेनुदुग्धञ्च तथा गोरक्ष कर्कटी ॥ चिर्भिटं मधुरं रूक्षं गुरु पित्त कफापहम् ॥ १५९ ॥ अनुष्णं ग्राहि विष्टम्भि पक्कं तूष्णञ्च पित्तलम् ॥

भा० अनन्तर भुकुर ॥ चिरभिट धेनुदुग्ध गोरक्ष कर्कटी ॥ येह भुकुर के नाम हैं ॥ भुकुर मधुर रूक्ष पित्त कफ का नाशक भारी है ॥ १५९ ॥ और उष्ण काबिज़ विष्टम्भि है और पका हुवा उष्ण तथा पित्त को करने वाला है

[अथ नारिकेल ।] नारिकेरो दृढफलो लाङ्गली कूर्च्चशीर्षकः ॥ तुङ्गस्कन्धफलश्चैव तृणराजः सदाफलः ॥ १६० ॥ नारिकेरफलं शीतं दुर्जरं बस्तिशोधनम् ॥ विष्टम्भि बृंहणं बल्यं वात पित्तास्र दाह नुत् ॥ १६१ ॥ विशेषतः कोमल नारिकेरं निहन्ति पित्तज्वर पित्तदोषान् ॥ सदैव जीर्णं गुरु पित्तकारि विदाहि विष्टम्भि मतं भिषग

निलापहम् ॥ तेषु यच्चाम्लमधुरं सक्षारञ्च रसा इवेत् ॥ २६७ ॥ रक्तपित्त करन्तत्तु मूत्रकृच्छ्रकरम्परम् ॥ [अथ लघु खीरा वालमखीरा। त्रपुसं कण्टकिफलं सुधावासः सुशीतलम् ॥ त्रपुसं लघु नीलञ्च नवं तृट् क्लमदाहजित् ॥ २६८॥ स्वादु पित्तापहं शीतं रक्तपित्तहरम्परम् ॥ तत्पक्वमम्लमुष्णं स्यात् पित्तलं कफवातनुत ॥ २६९॥ तद्बीजं मूत्रलं शीतं रूक्षं पित्तास्रकृच्छ्रजित् ॥

भा० अनन्तर खरबूजा ।] दशांगुल खरबूज । येह खरबूजे के नाम हैं। अनन्तर उस्के गुण कहते हैं ॥ खरबूज मूत्रको करनेवाला बलको करनेवाल कोष्ठकी शुद्धि करनेवाला और भारी होताहै ॥ २६६॥ और चिकना बहुत मधुर शीतल शुक्रको करनेवाला पित्त वातका नाशक है ॥ उनमें जो खट्टा मधुर क्षारके सहित रस से होता है। वोह रक्तपित्तको करनेवाला और मूत्रकृच्छ्रको करनेवाला है ॥ २६७ ॥

अनन्तर वालम खीरा । त्रपुस कंटकीफल सुधावास सुशीतल । येह वालम खीरे के नाम हैं ॥ खीरा हरा और नया खीरा हलका होता है। वो तृषा क्लम दाह इनको जीतनेवाला है ॥ २६८॥ और मधुर पित्तनाशक । शीतल और रक्तपित्तका नाशक होताहै ॥ वो पका हुवा खट्टा उष्ण और पित्तको करनेवाला कफवातका नाशक है ॥ २६९॥ उस्का बीज मूत्रको करनेवाला शीतल रूखा रक्तपित्त और मूत्रकृच्छ्र इनको जीतनेवाला है

अथ सुपारी छोटी ।] घोण्टा: पूगी पूगञ्च गुवाकः क्रमुकोऽस्य तु ॥ फलम्पूगी फलम्प्रोक्तमुद्वेगञ्च तदीरितम् ॥ २७०॥ पूगङ्गुरु हिमं रूक्षं कषायङ्कफपित्तजित् ॥ मोहनं दीपनं रुच्यं मास्यवैरस्य नाशनम् ॥ २७१॥ आर्द्रं तद्गुर्वभिष्यन्दि

वन्हि दृष्टि हरं स्मृतम् ॥ स्विन्नं दोषत्रयच्छेदि दृढ़ मध्यन्तदुत्तमम् ॥ १७२॥

भा० अनन्तर छोटीसुपारी ॥ घोंरंट पूगी पूग गुवाकः क्रमुक ॥ फल पूगीफल उद्वेग । येह सुपारी के नाम हैं ॥ १७०॥ सुपारी भारी शीतल रूखी कसैली कफ पित्त को जीतनेवाली है ॥ और मोहन दीपन भारी रुचिको करनेवाली मुखके विरसता को नाशक है ॥ १७१॥ वोह गीली भारी अभिष्यंदी होती है ॥ और अग्नि दृष्टिकी नाशक कही गई है ॥ चिकनी तीनों दोषों को नाश करनेवाली बीच में जो दृढ़ होती वोह उत्तम है ॥ १७२॥

अथ तालः ।] तालस्तु लेखपत्रः स्यात् तृणराजो महोन्नतः पक्कं तालफलं पित्त रक्त श्लेष्म विवर्द्धनम् ॥ १७३॥ दुर्ज्जरंबहु मूत्रञ्च तन्द्राभिष्यन्दि शुक्रदम् ॥ तालमज्जा तु तरुणः किञ्चिन्मद करो लघुः ॥ १७४॥ श्लेष्मलो वात पित्तघ्नः सस्नेहो मधुरः सरः ॥

भा० अनन्तर ताड़ ॥ ताल लेखपत्र तृणराज महोन्नत । येह ताड़ के नाम हैं ॥ पकाहुवा ताड़फल रक्त पित्त कफ इनको बढ़ानेवाला ॥ १७३॥ दुर्जर बहुत मूत्रको करनेवाला तन्द्रा अभिष्यन्दी और शुक्रको देनेवाला है ॥ पके हुवे तालकी गिरी कुछ नशा करनेवाली और हलकी होती है ॥ १७४ ॥ और कफको करनेवाली वात पित्तकी नाशक कुछ चिकनी मधुर सर होती है ॥

अथ ताड़ी ।] तालजन्तरुणन्तोय मतीवमादकृन्मतम् ॥ अम्ली भूतन्तदा तु स्यात् पित्तकृद्वात दोषहृत् ॥ १७५॥ [अथ बेल ।]

विल्वः शाण्डिल्य शैलूषो मालूर श्रीफलावपि ।

बालं बिल्वफलं बिल्व कर्कटी बिल्व पेशिका ॥ ७६
ग्राहिणी कफ वाताम शूलघ्नी बिल्व पेषिका ॥

भा० अनन्तर नाड़ी ।] नाड़ी बड़त नशाके करनेवाली होतीहै ॥ औरजब खट्टी होती है नव पित्तको करनेवाली और वात दोष की नाशक है ॥ २७५॥ अनन्तर बेल ।] बिल्व कशाण्डिल्य शैल्यूष मालूर श्रीफल । येहबेल फलके नाम हैं ॥ और कच्चे बेलफल बिल्वकर्कटी और बिल्व पेशिका कहतेहैं ॥ २७६॥ कच्चाबेल क़ाबिज़ कफ वात आम शूल इनका नाश करैहै ॥

[अन्यच्च ।

बालं बिल्वफलं ग्राहि दीपनम्पाचनङ्कटु ॥ कषायोष्णं लघु स्निग्धं तिक्तं वातकफापहम् ॥ २७७ ॥ पक्वं गुरु त्रिदोषं स्यात् दुर्जरं पूति मारुतम् ॥ विदाहि विष्टम्भकरं मधुरं वन्हिमान्द्यकृत ॥ २७८ ॥ फलेषु परिपक्वं यद्गुणवत्तदुदाहृतम् ॥ विल्वादन्यत्र विज्ञेय मामन्तु द्विगुणाधिकम् ॥ २७९ ॥ द्राक्षा विल्व शिवादीनां फलं शुष्कं गुणाधिकम् ॥

भा० औरभी । कच्चा बेलफल क़ाबिज़ दीपन पाचन कटु कसैला उष्ण हलका चिकना तिक्त वात कफ का नाशक है ॥ २७७॥ और पकाहुवा भारी त्रिदोषको करनेवाला होताहै और सड़ाहुवा दुर्गंधि और वात को करताहै तथा विदाहको करनेवाला विष्टम्भी मधुर अग्नि मांद्यको करने वाला है ॥ २७८ ॥ फलोंमे पकाहुवा जो होता है वोह गुणयुक्त होता है ॥ परन्तु बेलसे अतिरक्तों को जानना चाहिये येह कच्चा गुणमें अधिक होता है ॥ २७९ ॥ दाख बेल आमले इत्यादिकों के फल सूखहुवे गुणमें अधिक होताहै ॥

[अथ कैथि ।] कपित्थस्तु दधित्थः स्यात् तथा पुष्पफलः स्मृतः ॥ कपिप्रियो दधिफल

स्तथा दन्त पाठोऽपि च ॥ २००॥ कपित्थ मामं सं-
ग्राहि कषायं लघु लेखनम् ॥ पक्वं गुरु तृषा हि-
क्का शमनं वात पित्तजित् ॥ २०१॥ स्यादल्पन्तु-
वरङ्कुराठ शोधनं ग्राहि दुर्ज्जरम् ॥

भा० अनन्तर कैथ । कपिथ्य दधिथ्य पुष्पफलं । येह कैथ के नामहैं ॥ और कपिप्रिय दधिफल तथा दन्तशठ येहभी कैथके नामहैं ॥ २००॥ कच्चा कैथ क़ाविज़ कसैला हलका रेचन होताहै ॥ और पकाहुवा भारीहोता है और तृषा हिचकी शमन करनेवाला वात पित्त का नाशक है ॥ २०१॥

[अथ नारङ्गी ।] नारङ्गो नागरङ्गः स्यात्त्वक सुग-
न्धो मुखप्रियः ॥ नारङ्गो मधुराम्लः स्याद्दीपनं वा-
त नाशनम् ॥ २०२॥ अपरन्त्वम्ल मत्युष्णं दुर्ज्जरं
वात हृत सरम् ॥ [अथ तेंदु ।] तिन्दुकः
स्फूर्ज्यकः काल स्कन्धश्चासित कारकः ॥ स्या-
दामन्तिंदुकं ग्राहि वातलं शीतलं लघु ॥ २०३॥
पक्वं पित्त प्रमेहास्र श्लेष्मघ्नं मधुरं गुरु ॥

भा० छोटा कसैला कंदशोधन क़ाविज़ होताहै ॥
अथ नारंगीके नाम गुण ॥ नारङ्ग नागरङ्ग त्वक्सुगन्ध मुखप्रिय यह नारङ्गीके नामहैं ॥ नारङ्गी मिठी और खट्टी होतीहै मीठी दीपन वात नाश कहोतीहै ॥ २०२॥ और खट्टी वज़न गरम दुर्ज्जर वात नाशक सर होताहै ॥ अनन्तर तेन्दु ॥ तिन्दुक स्फूर्ज्यक कालस्कन्ध असितकारक । येह तेन्दुके नामहैं ॥ कच्चा तन्दु क़ाविज़ वात को करनेवाला शीतल हलका होता है ॥ २०३ ॥ और पकाहुवा पित्त प्रमेह रक्त कफ इनका नाश करनेवाला । मधुर और भारी होता है ॥

[अथ कुपीलु ।] यस्य फलं कुचिला इति लोके

मकरतेंदुश्चा इति च।] तिन्दुको यस्तु कथितो जलदो दीर्घ पत्रकः॥ कुपीलः कुलकः कालस्तिन्दुकः काल पीलुकः॥ १८४॥ काकेन्दु विषतिन्दुश्च तथा मर्कट तिन्दुकः॥ कुपीलुः शीतलं तिक्तं वातलं मदकृल्लघु॥ पादव्यथा हरं ग्राहि कफ पित्तास्र नाशनम्॥ १८५॥

भा॰ अनन्तर कुपीलु जिसके फलको लोकमें कुंचलाकहते हैं॥ तिन्दुक जलद दीर्घपत्रक॥ कुपीलु॰ कुलकः कालः तिन्दुकः कालपीलुक॥ ॥१८४॥ काकेन्दु विषतिन्दु तथा मर्कट तिन्दुक यह कुचिलाके वलकाना महै॥ कुपीलु शीतल तिक्त वातको करनेवाला और नशा करनेवाला हलका है॥ और पावोंकी पीड़ाको दूरकरनेवाला क़ाबिज़ तथा कफ रक्त पित्त इनको नाशकरनेवाला है॥ १८५॥

[अथ फलेन्द्रा।] फलेन्द्रा कथिता नन्दी राजजम्बू महाफला॥ तथा सुरभि पत्रा च महाजम्बू रपिस्मृता॥ १८६॥ राजजम्बू फलं स्वादु विष्टम्भि गुरु रोचनम्॥ [अथ जामुनी नदी जामुनी।] क्षुद्रोजम्बूः सूक्ष्मपत्रा नादेयी जलजम्बुका॥ जम्बूः संग्राहिणी रूक्षा कफ पित्तास्र दाह जित्॥ १८७॥

भा॰ अनन्तर बड़े जामन॥ फलेन्द्रा नन्दीराज जम्बू महाफल॥ तथा सुरभिपत्रा महाजम्बू। येहभीनाम कहे हैं॥ १८६॥ बड़े जामन का फल मधुर विष्टम्भ करनेवाला॥ भारी रोचन है॥
अनन्तर जामुनी और नंदी जामुनीभी॥ क्षुद्रजम्बू सूक्ष्मपत्रा नादेयी जलजम्बुका। अनंतर छोटीजामुनके नाम हैं॥ छोटीजामुन क़ाबिज़ कफ रक्त पित्त दाह इनको जीतनेवाला है॥ १८७॥

[अथ वेरि।] पुंसिस्त्रियाञ्च कर्कन्धु बदरी कोल

मित्यपि ॥ फेनिलं कुवलं घोंठा सौवीरं वदरं मह
त ॥ २८८॥ अजप्रिया कुहा कोली विषमो भय
कण्टका ॥ [तत्र वदर विशेषाणां लक्षणानि गुणा
श्च] पच्यमान सुमधुरं सौवीरं वदरं महत ॥ सौवी
रं वदरं शीतं भेदनं गुरु शुक्रलम् ॥ २८९ ॥ वृंह
णम्पित्तदाहास्त्र क्षय तृष्णा निवारणम् ॥ सौवी-
रं लघु सम्यक्कं मधुरं कोल मुच्यते ॥ २९० ॥

भा० अनन्तर बेर । पुल्लिंग और स्त्री लिंग में कर्कन्धु वदरी और कोल यहभी होता है ॥ फेनिल कुवलय घोंठा सौवीर वदर ॥ अज प्रिया कुहाकोली विषम उभयकण्टक ॥ २८८ ॥ येह बेरके नाम हैं । उसमें बेर विशेषणों के लक्षण और गुणोंको कहते हैं ॥ पकेहुवे अच्छे मीठे को सौवीर और बड़ा बेर कहते हैं ॥ सौवीर वदर शीतल भेदन भारी शुक्रको करनेवाला है ॥ ॥ २८९ ॥ और वृंहण पित्त दाह रक्त क्षय तृषा इनको दूर करनेवालाहै ॥ बड़ाबेर पकाहुवा पकाहुवा और मधुर ऐसे को कोल कहते हैं ॥ २९० ॥

कोलन्तु वदरं ग्राहि रुच्य मुष्णञ्च वातलम् ॥
कफ पित्त करञ्चापि गुरु सारक मीरितम् ॥ २९१ ॥
कर्कन्धु क्षुद्र वदरं कथितं पूर्व्व सूरिभिः ॥ अ
म्लं स्यात् क्षुद्र वदरं कषायं मधुरं मनाक् ॥ २९२ ।
स्निग्धं गुरु च तिक्तञ्च वात पित्ता पहं स्मृतम् ॥
शुष्कं भेद्यग्नि कृत्सर्व्वं लघु तृष्णा क्लमास्त्र जित् ९३

भा० कोल बेर का बील रुचिको करने वाला गरम वात को करनेवालाहै ॥ और कफ पितको करनेवाला भारी सारक कहाहै ॥ २९१ ॥ पहिले विद्वानों ने छोटे बेर को कर्कन्धु ऐसा कहाहै ॥ छोटा बेर खट्टा कसैला और थोड़ा

मीठा होता है ॥ २६२॥ और चिकना भारी तिक्त वात पित्तका नाशक कहा है ॥ तथा सूखा भेदन करनेवाला और अग्निको करनेवाला है। और सब हलके होते हैं। तथा तृषा कृमिरक्त इनको जीतनेवाला है ॥ २६३॥

अथ मनि अस्वरा। प्राचीना मालकं लोके पानीया मलकं स्मृतम् ॥ प्राचीना मलकं दोष त्रय जिद् ज्वरघाति च ॥ २६४॥

[अथ लवली। हरफारी इति च।] सुगन्धमूला लवली पाण्डुः कोमल वल्कला ॥ लवली फलम श्मार्शः कफ पित्त हरं गुरु ॥ २६५॥ विशदं रोचनं रूक्षं स्वादम्लन्तु वरं रसे ॥

भा० अनन्तर पानी आंवला ॥ प्राचीना मालकं को लोकमें पानीया मलक कहा है ॥ प्राचीना मलक त्रिदोष को जीतनेवाला और ज्वर नाशक है ॥ २६४॥ [अनन्तर हरफा रेवडीय सुगन्धमूला लवली पांडु कोमल वल्कला येह हरफा रेवडी के नाम हैं ॥ हरफारी —। का फल पथरी और बवासीर कफ पित्त इनका नाशक भारी ॥ २६५॥ विशद रोचन रूखा मधुर खट्टा और कसैला रसमें होता है ॥

[अथ करौंदा। करौंदी]

करमर्द्दः सुषेणः स्यात् कृष्ण पाक फलस्तथा ॥ तस्माल्लघु फलायास्तु सा ज्ञेया करमर्द्दिका ॥ २६६॥ करमर्द्द द्वयं त्वाममम्लं गुरु तृषा हरम् ॥ उष्णं रुचिकरं प्रोक्तं रक्तपित्त कफप्रदम् ॥ २६७॥ तत्पक्वं मधुरं रुच्यं लघु पित्त समीरजित् ॥

भा० अनन्तर करौंदा। और करौंदी।] करमर्द्द सुषेण कृष्ण पाकफल

येह करोंदा के नाम हैं ॥ और छोटे को करमर्द्द का कहते हैं ॥ १९६ ॥ दोनों करोंदे खट्टे भारी तृषा नाशक है। और उष्ण रुचिको करनेवाले तथा रक्त पित्त कफ को देनेवाले कहेहैं ॥ १९७ ॥ वोह पका हुवा मधुर रुचिको करनेवाला हलका और वात पित्त कोजीतने वाला है ॥

[अथ पियाल चिरोञ्जी।] पियालस्तु खरस्कन्ध श्चारो बहुल वल्कलः ॥ राजादनस्तापसेष्टः सन्नकद्रुर्धनुष्पदः ॥ १९८ ॥ चारः पित्तकफास्रघ्नस्तत् फलंमधुरं गुरु ॥ स्निग्धं सरं मरुत्पित्त दाहज्वर तृषापहम् ॥ १९९ ॥ पियालमज्जा मधुरो वृष्यः पित्तानिलापहः ॥ हृद्योऽतिदुर्ज्जरः स्निग्धो विष्टम्भी चामवर्द्धनः ॥ २०० ॥

भा० अनन्तर चिरोंजी ॥ पियाल खरस्कन्ध चार बहुल वल्कल। राजादन तापसेष्ट सन्नकद्रु धनुष्पद। येह चिरोंजी के नामहैं ॥ १९८ ॥ चिरोंजी पित्त कफ रक्त इनका नाशक है। और उस्का फल मधुर भारी चिकना सर होताहै और वात पित्त दाहज्वर तृषा इनका नाशक है ॥ १९९ चिरोंजी की गिरी मधुर शुक्रकोकरनेवाली पित्त वातका नाशक ॥ हृद्य अति दुर्ज्जर स्निग्ध विष्टंभी आमको बढ़ानेवाली है ॥ २०० ॥

[अथ क्षीरणी।] राजादनः फलाध्यक्षो राजन्या क्षीरिकापि च ॥ क्षीरिकायाः फलं वृष्यं बल्यं स्निग्धं हिमं गुरु ॥ २०१ ॥ तृषा मूर्च्छामदभ्रान्ति क्षय दोषत्रयास्त्रजित् ॥

[अथ कराटाइ।] विकङ्कतः स्रुवावृक्षो ग्रन्थिलः स्वादुकण्टकः ॥ स एव यज्ञवृक्षश्च कण्ट-

की व्याघ्र पादपि ॥ २०२ ॥ विकङ्कत फलं प-
क्वं मधुरं सर्वदोषजित ॥

भा० अनन्तर खिरनी। राजादन फलाध्यक्ष राजन्या। यह खिरनी के नाम हैं ॥ खिरनी का फल शुक्रको करनेवाला बलकोदेनेवाला चिकना शीतल भारी होताहे ॥ २०१ ॥ और मूर्छा मद भ्रान्ति क्षय त्रिदोष रक्त इनकोजीतनेवालाहे ॥ [अनन्तर कंटाई। विकङ्कत स्रुवावृक्ष ग्रन्थिल स्वादुकंटक ॥ यज्ञवृक्षकंटकी व्याघ्रपाद येह कंटाई के नाम हें ॥ २०२ ॥ कंटाई का पकाफल मधुर और सब दोषोंको जीतनेवालाहे ॥

[अथ कमलगट्टा।]

पद्मबीजन्तु पद्माक्षं गालोड्यं पद्मकर्कटी ॥ प-
द्मबीजं हिमं स्वादु कषायं तिक्तकंगुरु ॥२०३॥
विष्टम्भि वृष्यं रूक्षञ्च गर्भसंस्थापकं परम् ॥
कफ वात करं बल्यंग्राहि पित्तास्त्र दाहनुत् ॥२०४

[अथ मखाना।] माखान्नं पद्मबीजाभं पानीय फ
ल मित्यपि ॥माखन्नं पद्मबीजस्य गुणैस्तुल्यं-
विनिर्द्दिशेत् ॥ २०५॥

भा० अनन्तर कमलगट्टा। पद्मबीज पद्माक्ष गालोड्य पद्मकर्कटी ॥ यह कमलगट्टा के नामहैं ॥ कमलगट्टा शीतल मधुर कसैला तिक्त भारी ॥ २०३ ॥ विष्टम्भी शुक्रको करनेवाला रूखा गर्भको स्थापन करनेवालाहे ॥ और कफ वात को करनेवाला बलके हित काबिज रक्त पित्त और दाह इनका नाशक है ॥ २०४ ॥ [अनन्तर मखाना] माखान्न पद्मबीजाभ पानीयफल। यह मखानेके नाम हैं ॥ मखाना कमलगट्टे के समान गुणमें जानना चाहिये ॥ २०५ ॥

[अथ सिंघाड़ा।] शृङ्गाटकं जलफलं त्रिकोणफल

मित्यपि ॥ शृङ्गाटकं हिमं स्वादु गुरु वृष्यं कषाय-
कम् ॥ २०६ ॥ ग्राहि शुक्रानिल श्लेष्मप्रदं पित्ता-
स्र दाहनुत् ॥ [अथ भेंट।] उक्तं कुमुद बीजन्तु
बुधैः कैरविणी फलम् ॥ भवेत् कुमुद्वती बीजं स्वा
दु रूक्षं हिमं गुरु ॥ २०७ ॥ [अथ महुआ वन-
महुआ।] मधूको गुडपुष्पः स्यान् मधुपुष्पो म-
धुस्रवः ॥ वानप्रस्थो मधुष्ठीलो जलजेत्र मधू
लकः ॥ २०८ ॥ मधूक पुष्पं मधुरं शीतलं गुरु
वृंहणम् ॥ बल शुक्र करं प्रोक्तं वात पित्त बिना-
शनम् ॥ २०९ ॥ फलं शीतं गुरु स्वादु शुक्रलं वा
त पित्त नुत् ॥ अहृद्यं हन्ति तृष्णास्र दाह श्वा-
स क्षत क्षयान् ॥ २१० ॥

भा० अनन्तर सिंघाड़ा ॥ शृंगाटक जलफल त्रिकोणफल यह सिंघाड़े के नामहैं ॥ सिंघाड़ा शीतल मधुर भारी शुक्रको करनेवाला कसैला ॥ २०६ ॥ काविज़ और शुक्र वात कफ इनको देनेवाला तथा पित्तरक्त दाह इनका नाशकहै ॥ [अनन्तर भेंट।] कुमुद के बीज को कैरविणी फल ऐसा पंडितोंने कहाहै ॥ कुमुदवती का बीज मधुर रूखा शीतल होता है ॥ २०७ ॥ [अनन्तर महुवा और वन महुवा। मधूक गुड़पुष्प मधुपुष्प मधुस्रव ॥ वानप्रस्थ मधुष्ठील जलजेत्र मधूलक ॥ २०८ ॥ यह महुवे के नामहैं ॥ महुवा मधुर शीतल भारी पुष्ट ॥ बल शुक्रको करने वाला और वात पित्तका नाशक कहाहै ॥ २०९ ॥ उसका फल शीतल भारी मधुर शुक्र का करनेवाला वात पित्तका नाशक ॥ और अहृद्य होता है तथा तृषा रक्त दाह श्वास क्षत क्षय इनको नाश करता है ॥ २१० ॥

[अथ फरुसा।] परूषकन्तु परुषमल्पास्थिच

परापरम् ॥ परूषकं कषायाम्लमामं पित्तकरं लघु ॥२११॥ तत्पक्वं मधुरं पाके शीतं विष्टम्भि बृंहणम् ॥ हृद्यन्तु पित्त दाहास्र ज्वरक्षय समीर हृत ॥२१२॥ [अथ तूत।]

तूतःस्थूलश्च पूगश्च क्रमुको ब्रह्मदारु च ॥
तूतं पक्वं गुरु स्वादु हिमं पित्त निलापहम् ॥२१३॥
तदेवामं गुरु सर मम्लोष्णं रक्त पित्त कृत ॥

भा० अनन्तर फालसा।] परूषक परुष अल्पास्थि परापर ॥ येह फ़ालसे के नामहैं ॥ फालसा कसैला खट्टा पित्तको करनेवाला हलका होता है ॥ २११॥ वोह पकाहुवा पाकमें मधुर शीतल विष्टम्भी पुष्ट होता है ॥ और हृद्य पित्त दाह रक्त ज्वरक्षय वात इनका नाशक है ॥२१२॥ [अनन्तर तूत।] तूत स्थूलश्च पूग क्रमुक ब्रह्मदारु । यह तूतके नाम हैं ॥ पकाहुवा तूत भारी मधुर शीतल पित्त वातका नाशक है ॥२१३॥ और वोही कच्चा भारी सर खट्टा उष्ण रक्त पित्त को करने वाला है ॥

[अथ अनार।] दाड़िमःकरको दन्त बीजोलोहित पुष्पकः॥ तत्फलं त्रिविधं स्वादु स्वाद्वम्लं केवलाम्लकम् ॥२१४॥ तत्तु स्वादु त्रिदोषघ्नं तृड् दाह ज्वर नाशनम् ॥ हृत्कण्ठ मुख गन्धघ्नं तर्पणं शुक्रलं लघु ॥२१५॥ कषायानु रसं ग्राहि स्निग्धं मेधा बलापहम् ॥ स्वाद्वम्लं दीपनं रुच्यं किञ्चित्पित्त करं लघु ॥२१६॥ अम्लन्तु पित्तजनक मम्लं वात कफापहम् ॥

भा० अनन्तर अनार। दाडिम करको दन्तबीज लोहितपुष्पक ।यह

अनार के नाम हैं ॥ उस्का फल तीन प्रकार का होता है ॥ मधुर मधुरखट्टा और केवल खट्टा ॥ २२४॥ उन्मे मधुर त्रिदोषनाशक और तृषा दाह ज्वर इन का भी नाशक है ॥ हृदय कण्ठ मुखगंध इनका नाशक तर्पण शुक्र को करनेवाला हलका होता है ॥२२५॥ पीछेसे कसैला ग्राहि चिकना होता है ॥ और मेधा वल इनका नाशक है ॥ और खट्टा मीठा दीपन रुचिको करनेवाला कुछएक पित्तका करनेवाला हलका होता है ॥ २२६॥ खट्टा पित्तको करनेवाला और वात कफ का नाशक है ॥

[अथ बहुआर।] बहुवारस्तु शीतः स्यादुद्दालो बहुवारकः ॥ शेलुः श्लेष्मातकश्चापि पिच्छिलो भूतवृक्षकः ॥२२७॥ बहुवारो विषस्फोट व्रण वीसर्पकुष्ठनुत् ॥ मधुरस्तुवरस्तिक्तः केश्यश्च कफ पित्त हृत् ॥ २२८॥ फलमामन्तु विष्टम्भि रूक्षं पित्त कफास्र जित् ॥ तत् पक्वं मधुरं स्निग्धं श्लेष्मलं शीतलं गुरु ॥ २२९॥

भा० अनन्तर बहुवार ॥ बहुवार शीत उद्दाल बहुवारक ॥ शेलुः श्लेष्मांतक पिच्छिल भूतवृक्षक। यह बहुवार के नाम हैं ॥ २२७॥ बहुवार विष विस्फोट व्रण वीसर्प कुष्ठ इनका नाशक है ॥ और मधुर कसैला तिक्त केशके हित कफ पित्तका नाशक है ॥ २२८ ॥ कच्चा फल रूखा विष्टम्भकरनेवाला रूखा पित्त कफ रक्त कोजीतनेवाला है ॥ और वोह पका हुवा मधुर चिकना कफको करनेवाला शीतल भारी है ॥ २२९॥

[अथ कतकः।] पयःप्रसादि कतकङ्कतकं तत् फलञ्च तत् ॥ कतकस्य फलं नेत्र्यं जलनिर्मलताकरम् ॥२३०॥ वातश्लेष्म हरं शीतं मधुरं तुवरं गुरु ॥

[अथ द्राक्षा।] द्राक्षा स्वादुफला प्रोक्ता तथा मधुरसापि च ॥ मृद्वीका हारहूरा च गोस्तनी चापि कीर्त्तिता ॥ २२१ ॥ द्राक्षा पक्का सरा शीता चक्षुष्या बृंहणी गुरुः ॥ स्वादुपाकरसा स्वर्य्या तुवरा सृष्टमूत्रविट् ॥ २२२ ॥ कोष्ठमारुतकृद् वृष्या कफपुष्टिरुचिप्रदा ॥ हन्ति तृष्णा ज्वर श्वास वात वातास्र कामलाः ॥ २२३ ॥ कृच्छ्रास्र पित्त संमोह दाह शोष मदात्ययान् ॥ आमा स्वल्पगुणा गुर्व्वी सैवाम्ला रक्तपित्तकृत् ॥ २२४ ॥ वृष्या स्याद् गोस्तनी द्राक्षा गुर्व्वी च कफपित्तनुत्

भा० अनन्तर निर्मली ॥ पयःप्रसादि कतक। और उस्का फल भी कतक है ॥ निर्मली का फल नेत्र के हित और जलकी निर्मलता करनेवाला है ॥ २२० ॥ और वात कफको दूर करनेवाला शीतल मधुर कसैला भारी है ॥ [अनन्तर दाख।] द्राक्षा स्वादुफला मधुरसा मृद्वीका हारहूरा गोस्तनी येह दाखके नाम हैं ॥ २२१ ॥ पकी हुई दाख सर शीतल नेत्र को हित करनेवाली पुष्ट भारी होता है ॥ और पाक रसमें मधुर स्वरको अच्छा करनेवाली कसैली मल मूत्रको करनेवाली है ॥ २२२ ॥ और कोष्ट वात को करनेवाली शुक्र की उत्पन्न करनेवाली तथा कफ पुष्टि रुचि इनको देनेवाली है ॥ और तृषा ज्वर श्वास वात वातरक्त कामला इनको नाश करती है ॥ २३ ॥ और मूत्र कृच्छ्र रक्त पित्त मोह दाह शोष मदात्य इनकोभी नाश करता है ॥ और कच्ची दस्से अल्प गुणवाली भारी होती है और वोही खट्टी रक्तपित्त को करनेवाली है ॥ २२५ ॥ गोस्तनी दाख शुक्र की उत्पन्न करनेवाली। भारी और कफ पित्तकी नाशक होती है ॥

[गोस्तनी मुनक्का इति लोके।] अबीजान्या स्वल्पतरा गोस्तनीसदृशी गुणैः ॥ द्राक्षा पर्वतजा लघ्वी

साम्ला श्लेष्मास्त्र पित्तकृत् ॥ २२५ ॥ द्राक्षा पर्वतजायाहक् नाहश्री करमर्दिका ॥

(क) अबीजा । ईषद्बीजा । किसमिस इति लोके । पर्वजा पहारी इति लोके । करमर्दिका करोंदी इति लोके । [अथ क्षुद्र खर्ज्जूरी । पिण्ड खर्ज्जूरी छोहारा ।] भूमिखर्ज्जूरिका स्वाद्वी दुरारोहा मृदुच्छदा ॥ तथा स्कन्धफला काककर्कटी स्वादुमस्तका ॥ २२६ ॥ पिण्डखर्ज्जूरिका त्वन्या सादेशे पश्चिमे भवेत् ॥ खर्ज्जूरी गोस्तनाकारा परद्वीपादिहागता ॥ २२७ ॥

भा० गोस्तनी मुनक्का इसप्रकार लोके में कहतेहैं ॥ दूसरी बीजसे रहित बहुत छोटी मुनक्का से समान गुणमें होती है ॥ पहाडीदाख हलकी होती है और कुछ खट्टीहोती है ॥ तथा कफ अम्लपित्त को करनेवालीहै ॥ २२५ ॥ जिस प्रकारकी पहाड़ी दाख होती है वैसेही करोंदी करोंदी होती है ॥ (क) अबीज अर्थात् थोडे बीजवाली जिसको किसमिस कहतेहैं ॥ पर्वतजा पहाड़ी इस प्रकारलोकमें कहतेहैं ॥ करमर्दिका करोंदी इस प्रकार लोकमें कहते हैं ॥ अनन्तर खजूर भूमि खजूरका स्वाद्वी दुरारोहा मृदुच्छदा ॥ स्कंधफल काककर्कटी स्वादुमस्तका । येह खजूरके नामहैं ॥ २२६ ॥ और दूसरी पिण्डखजूर वोह पश्चिम में होतीहै ॥ मुनक्काके समान जो खजूर होतीहै वाह और दीपसे यहाआई है ॥

जायते पश्चिमे देशे साच्छोहारेति कीर्त्यते ॥ खर्ज्जूरी त्रितयं शीतं मधुरं रसपाकयोः ॥ २२८ ॥ स्निग्धं रुचिकरं हृद्यं क्षतक्षय हरंगुरुः ॥ तर्पण

रक्त पित्तघ्नं पुष्टि विष्टम्भ शुक्रदम् ॥ २२६॥ कोष्ठ मारुत हृद्बल्यं वान्ति वात कफापहम् ॥ ज्वरातिसारक्षुत्तृष्णा कास श्वास निवारकम् ॥ २३०॥ मदमूर्च्छा मरुत्पित्त मद्योद्भूत गदान्तकृत् ॥ महती भ्यां गुणैरल्पा स्वल्प खर्ज्जूरिका स्मृता ॥ २३१॥ खर्ज्जूरी तरुतोयन्तु मद पित्तकरं भवेत् ॥ वात श्लेष्म हरं रुच्यं दीपनं बल शुक्र कृत् २३२

भा० और पश्चिमदेश में होती है उस्को छुहारा ऐसा कहते हैं ॥ तीनो खजूर शीतल रस पाक में मधुर होती हैं ॥२२८॥ और चिकनी रुचिको करनेवाली हृद्य क्षत क्षय इनको नाश करनेवाली भारी ॥ तर्पण रक्त पित्तकी नाशक पुष्टि विष्टम्भ शुक्र इनको करनेवाली ॥२२६॥ कुष्ठवात कीनाशक बलकोदेनेवाली वमन वात कफ इनकी नाशक ॥ज्वर अतिसार क्षुधा तृषा कास श्वास इनको दूर करनेवाली ॥२३०॥ मद मूर्च्छा वात पित्त और मद्य के सेवन से उत्पन्नहुवे रोगोंको नाश करने वाली है ॥ बड़ी खजूरसे छोटी खजूर गुणमें न्यून कहीगई है ॥२३१॥ खजूर के वृक्षका जल मद पित्त इनको करनेवाला है ॥ और वातकफ नाशक रुचिको देनेवाला दीपन बल शुक्रको करनेवाला है ॥ २३२ ॥

[अथ पिण्ड खर्ज्जूरी भेदः सुलैमानी।] सुलेमानी तु मृदुला दलहीन फला च सा ॥ सुलेमानी श्रम भ्रान्ति दाह मूर्च्छास्र पित्त हृत् ॥ २३३॥

[अथ बादाम।] वातादो वातवैरी स्यान्नेत्रोपम फलस्तथा ॥ वाताद उष्णः सुस्निग्धो वातघ्नः शुक्रकृद् गुरुः ॥ २३४॥ वाताद मज्जा मधुरो

रूक्षः पित्त निलापहः ॥ स्निग्धोष्णः कफकृन्नेष्टो रक्तपित्त विकारिणाम् ॥ २३५ ॥

भा॰ अनन्तर पिंड खजूरका भेद सुलेमानी है ॥ सुलेमानी मृदुला दलहीन फला। यह सुलेमानी खजूर के नाम हैं ॥ सुलेमानी खजूर श्रम शान्ति दाह रक्त पित्त इनको नाश करनेवाला है ॥ २३३॥
अनन्तर बादाम ॥ वाताद वातवैरी नेत्रोपमफल ॥ येह बादामके नाम हैं ॥ बादाम उष्ण स्निग्ध वात नाशक शुक्र करनेवाला भारी होताहै ॥ २३४ ॥ बादाम की गिरी मधुर शुक्रको करनेवाली पित्त वातकी नाशक ॥ स्निग्ध उष्ण कफ करनेवाली होतीहै ॥ और रक्त पित्तके रोगवालों को हित नहिं होती ॥ २३५॥

[अथ सेव।]

मुष्टिप्रमाणं वदरं सेवं सिवितिकाफलम् ॥ सेवं समीर पित्तघ्नं वृंहणं कफकृद् गुरु ॥ २३६॥
रसे पाके च मधुरं शिशिरं रुचि शुक्रकृत ॥

[अथामृतफलम्।] यत् वदक् सान् काविल प्रभृति षु देशेषु नासपातीनि प्रसिद्धः ॥

अमृत फलं लघु रुच्यं सुस्वादु त्रीन् हरेत् दोषान् देशेषु मुङ्गलानां वहुलन्त लभ्यते लोकैः ॥

भा॰ अनन्तर सेव। मुष्टिप्रमाण वदर सेव सिवितिका फल। येह सेवके नाम हैं ॥ सेव वात पित्तका नाशक पुष्ट कफको करनेवाला भारी होता है ॥ २३६॥ और रसपाक में मधुर शीतल रुचि और शुक्रको करनेवाला।
॥ अनन्तर अमृतफल यह काबिल आदि देशोंमें नासपाती इस नामसे प्रसिद्ध है ॥ अमृतफल हलका शुक्रको उत्पन्न करने वाला मधुर होताहै और तीनों दोषोंको नाश करताहै ॥ मुगलों के देशोंमें धित विशेष करके मिलता है ॥

[अथ पीलु।] पीलुगुल्लफलः संस्री तथा शीत

फलोऽपि च ॥ पीलुः श्लेष्म समीरघ्नं पित्तलं भेदि गुल्मनुत् ॥ २३७ ॥ स्वादु तिक्तञ्च यत् पीलु तन्नात्युष्णान्त्रिदोष हृत् ॥

[अथ अखरोट पीलुः ।] पीलुः शैल भवो ऽक्षोटः कर्परालश्च कीर्तितः ॥ अक्षोट कोऽपि वाताम सदृशः कफ पित्तकृत् ॥ २३८ ॥

भा० अनन्तर पीलू ।] गुल्फफल अंसी तथा शीनफल । येह पीलूके नामहैं ॥ पीलू कफ वातका नाशक पित्तको करनेवाला भेदन करनेवाला वायगोलाका नाशक होताहै ॥ २३७ ॥ और जो पीलू मधुर तिक्त होताहै । वोह बहुत गरम नहीं होता और त्रिदोषको नाश करता है ॥

[अनन्तर अखरोट । पीलू शैलभव शोट कर्पराल येह अखरोट के नाम कहेहैं ॥ अखरोट भी बादामके समान गुण में होताहै और कफ पित्तको करनेवाला है ॥ २३८ ॥

अथ बिजौरा ।] बीजपूरो मातुलुङ्गो रुचकः फल पूरकः ॥ बीजपूर फलं स्वादु रसेऽम्लं दीपनं लघु ॥ २३९ ॥ रक्त पित्तहरं कण्ठ जिह्वा हृदय शोधनम् ॥ श्वास कासारुचि हरं हृद्यं तृष्णा हरं स्मृतम् ॥ २४० ॥

भा० अनन्तर बिजौरा । बीजपूर मातुलुङ्ग रुचक फलपूरक येह बिजौरे के नामहैं बिजौरे का फल रसमें मधुर और अम्ल होताहै । दीपन हलका होताहै ॥ २३९ ॥ रक्तपित्त का नाशक होताहै कण्ठ जिह्वा हृदय इनका शोधन । तथा श्वास कास अरुचि इनका नाशक हृद्य और तृषा का नाशक कहा गयाहै ॥ २४० ॥

[अथ बिजौर भेद मधुकाकड़ि ।] बीजपूरोऽपरः

प्रोक्तो मधुरी मधुकर्कटी ॥ मधुकर्कटिका स्वाद्वी रोचनी शीतला गुरुः ॥ २५१॥ रक्तपित्त क्षय श्वास कास हिक्का भ्रमापहा ॥

[अथ जम्बीरी द्वयम् ।] स्याज्जम्बीरी दन्तशठो जम्भजम्भीर जम्भलाः ॥ जम्बीर मुष्णं गुर्व्वम्लं वात श्लेष्म विबन्धनुत ॥ २५२ ॥ शूल कास कफोत् क्लेश छर्द्दि तृष्णा मदोष जित ॥ आस्य वैरस्य हृत्पीड़ा वन्हि मान्द्य कृमीन हरेत ॥ २५३ ॥ स्वल्पजम्बीरिका तद्वत् तृष्णा छर्दि निवारणी ॥

भा० [अनन्तर विजोरे का भेद मधुककड़ी ॥] और बिजोरे को मधुककड़ी कहते हैं ॥ मधुककड़ी मधुरुचिको करनेवाली शीतल भारी ॥ २५१ रक्त पित्त क्षय श्वास कास हिचकी भ्रम इनकी नाशक होती है ॥ अनन्तर दोनों क़िस्मके जंभीरी नीबू ॥ जंवीर दन्तशठ जंम्भ जम्भीर जंभला । येह जंवीरी नीबू के नामहैं ॥ जंवीर उष्ण भारी खट्टा वात कफ विबन्ध इनका नाशक ॥ २५२ ॥ और शूल कास कफ मतलीवमन तृषा और आमदोष इनको जीतने वाला है ॥ और मुखकी विरसना हृदय पीड़ा अग्निमान्द्य कृमि इनका नाश करना है ॥ २५३॥

[नीम्बु ।]

निम्बूस्त्री निम्बुकं क्लीवे निम्बूकमपि कीर्त्तितम् ॥ निम्बूकमम्लं वातघ्नं दीपनं पाचनं लघु ॥ ॥ २५४ ॥ [अन्यच्च ।] निम्बूक कृमि समोह नाशनन्तीक्ष्णमम्लमुदर ग्रहापहम् । वात पित्त कफ शूलिने हितं कष्ट नष्ट रुचि रोचनम्

परम् ॥ २५५ ॥ त्रिदोष वन्हि क्षयवात रोग नि-
पीड़ितानां विष विव्हलानां । मन्दानले बद्ध
गुदे प्रदेयं विसूचिकायां मुनयो वदन्ति ॥ २५६
[अथ मिष्टनिम्बू ।] मिष्ट निम्बू फलं स्वादु गुरु
मारुत पित्तनुत् ॥ गर रोग विषध्वंसि कफोत्क्ले
शिच रक्तहृत् ॥ २५७ ॥ शोषा रुचि तृषा छर्दि
हरं बल्यञ्च बृंहणम् ॥ [अथ कर्म्मरङ्ग ।
कर्म्मरङ्गं हिमं ग्राहि स्वाद्वम्लं कफ वातहृत् ॥

भा० छोटी जंभीरी उसीके समान गुणमें होतीहै और तृषा वमनको नाश करनेवाली है ॥ [अनन्तर नींबू । नींबू ये स्त्रिलिंग में और नपुंसक लिङ्गमें निंबुक और नीबूक भी कहा गयाहै ॥ नीबू खट्टा वात नाशक दीपन पाचन हलका होताहै ॥ २५५ ॥ नींबु कृमि मोह इन-का नाशक तीखा खट्टा होता है। और ननेऊवे पेटको नाशकरता है। और वात पित्त कफ इनके शूलमें हित तथा कष्ट साध्य और नष्टऐसी अरुचि रोगमें अत्यन्त रुचिको करनेवाला है ॥ २५५ ॥ त्रिदोष अग्निक्षय वातरोग इनसे पीडित और विषसे विह्वल इनको। और मन्दाग्नि में बद्धगुद में तथा विसूचिका में देना चाहिये ऐसा मुनियों ने कहाहै ॥ ॥ २५६ ॥ [अनन्तर मीठा नीबू ।] मधुर भारी वात पित्तका नाशक है। और गर रोग विष इनका नाशक,जो उरेवेड़नेवाला रक्तकानाशक ॥ २५७ ॥ शोष अरुचि तृषा वमन इनका नाशक बलका हित और पुष्ट होताहै। ॥ अनन्तर कमरख ॥ कर्मरंग येह कमरखका नाम है ॥ कमरख शीतल काविज़ मधुर खट्टा कफ वातका नाशक होताहै ॥

अथ अम्बिली ॥ अम्लिका चुक्रिकाम्लीच
चुक्रा दन्त शठापिच । अम्लाच विच का वि

म्ला तिन्तिड़ी काचतिन्तिड़ी ॥२४८॥ अम्लिका-
म्ला गुर्वीत हरी पित्त कफास्रकृत् ॥ पक्वातुदी
पनी रूक्षा सरोष्णा कफवातनुत् ॥२४९॥
अथाम्लवेतसः।] स्यादम्लवेतसश्चुक्रं शतवेधि
सहस्रनुत् ॥ अम्लवेत समत्यम्लं भेदनं लघु दीप
नम् ॥२५०॥ हृद्रोगशूलगुल्मघ्नं पित्तलं लोमह-
र्षणम् ॥ रूक्षं विण्मूत्रदोषघ्नं सीहोदावर्त्तनाश-
नम् ॥२५१॥ हिक्कानाहारुचिश्वासकासाजीर्ण
वमिप्रणुत् ॥ कफवातामयध्वंसि छाग मांस
द्रवत्वकृत् ॥२५२॥ चणकाम्ल गुणं ज्ञेयं लोह
सूची द्रवत्वकृत् ॥

भा० अनन्तर इमली ॥ अम्लिका चुक्रिका अम्ली चुक्रा दन्तशठा ॥ अम्ला चिंचिका चिंचा तिंतड़ी काचतिंतडी येह इमली के नाम हैं ॥२४८ इमली खट्टी भारी वातकी नाशक पित्त कफ रक्त को करनेवाली है ॥ और पकीहुई दीपन रूखी सर उष्ण कफ वातकी नाशक होतीहै ॥२४९ अनन्तर अम्लवेत ॥ अम्लवेतस चुक्र शतवेधि सहस्रनुत् येह अमलवेत के नाम हैं ॥ अमलवेत वहुत खट्टा भेदन हलका दीपन होता है ॥ २५०॥ और हृद्य रोग शूल वायगोला इनका नाशक पित्तको करनेवाला और रोमांच के करनेवाला ॥ रूखा मल मूत्र दोषका नाशक। और पिलही उदावर्त्त इनका भी नाशक है ॥ २५१॥ और हिचकी अफारा अरुचि श्वास कास अजीर्ण वमन इनका नाशक ॥ तथा कफवातके रोगोंको नाश करनेवाला और बकरीके मांसको गलानेवाला है ॥ २५२॥ चणकाम्ल के समान गुणसे है। और लोहेकी सुई को गलाने वाला है ॥

अथ विषाम्बिल।] वृक्षाम्लं तिन्तिड़ीकञ्च

चुक्रं स्यादम्लवृक्षकम् ॥ वृक्षाम्लमाममग्राहि वातघ्नं कफ पित्तलम् ॥ २५३ ॥ पक्वन्तु गुरु संग्राहि कटुकन्तुवरं लघु ॥ अम्लोष्णं रोचनं रूक्षं दीपनं कफवातकृत् ॥ २५४ ॥ तृष्णार्शो ग्रहणी गुल्म शूल हृद्रोग जन्तुजित् ॥

अथ चतुरम्ल पञ्चाम्लयोर्लक्षणम् ।] अम्लवेतस वृक्षाम्ल वृहज्जम्बीर निम्बुकैः ॥ चतुरम्लं हि पञ्चाम्लं वीज पूरयुते र्भवेत् ॥ २५५ ॥

भा० अनन्तर वृक्षाम्ल। वृक्षाम्ल तिंतिड़ीक चुक अम्लवृक्षक ॥ ये बिषाम्बिल के नामहैं ॥ बिषाम्बिल कच्ची खट्टी उष्ण वातनाशक कफ पित्त को करनेवाली होती है ॥ २५३॥ और पकीहुई भारी काबिज़ कडवी और कसैली हलकी ॥ खट्टी गरम अरुचिको करनेवाली रूखी दीपन कफ वात को करनेवाली ॥ २५४ ॥ और तृषा ववासीर संग्रहणी वायगोला शूल हृदरोग कृमि इनको जीतने वाली है ॥
अनन्तर चतुरम्ल और पंचाम्ल इनदोनों का लक्षण कहतेहैं ॥ अम्लवेत वृक्षाम्ल और वड़ाजंभीर नींबू । इनसे चतुराम्ल होताहै और बिजौरे के मिलानेसे पंचाम्ल होताहै ॥ २५५ ॥

अथ परिभाषा ।] फलेषु परिपक्वं यद्गुणवत्तदुदाहृतम् ॥ विल्वादन्यत्र विज्ञेय मामं तद्धि गुणाधिकम् ॥ २५६ ॥ फलेषु सरसं यत्स्याद्गुणवत्तदुदाहृतम् ॥ द्राक्षा विल्व शिवादीनां फलं शुष्कं गुणाधिकम् ॥ २५७ ॥ फल तुल्य गुणं सर्वं मज्जानमपि निर्दिशेत् ॥ फलं हिमाग्नि दुर्वात व्याल कीटादि दूषितम् ॥ २५८ ॥ अकालजन्तु मू

मोजम्याका तीतं न भक्षयेत् ॥
पाकमतीतं पाकमति क्रम्य स्थितम् ॥

इतिश्री भावप्रकाशे फलवर्गः ॥ ॥

भा० अनन्तर परिभाषा । फलोंमें जो पका हुवा है वोह गुणवाला कहा गयाहै ॥ बेलके सिवा जानना चाहिये कच्चा बेल गुणमें अधिक होताहै ॥ २५६ ॥ फलोंमें रसके सहित जो होता है वोह गुणमें अधिक कहाहै ॥ परन्तु दाखबेल आंवले इनके फल सूकेहुवे गुणमें अधिक होतेहैं ॥ २५७ ॥ सबके मज्जाओंका गुण फलके समान होता है ॥ हिम अग्नि दुष्टवात सर्प कीट आदिसे दूषित ॥ २५८ ॥ और बे ऋतुका फल कुत्सित भूमिका वे पकाहुवा ऐसे फलको भक्षण न करे ॥
इति भावप्रकाशे फलवर्गः ॥ ॥

अथ धातूपधातु रसोपरस रत्नोपरत्न विषोप विष वर्गः ॥ [तत्र धातूनां लक्षणानि गुणाश्च ॥] स्वर्णं रूप्यञ्च ताम्रञ्च रङ्गं यसदमेवच ॥ सीसं लोहञ्च सप्तैते धातवो गिरिसम्भवाः ॥ १ ॥ वली पलित खालित्य कार्श्यी बल्यजरा मयान् ॥ निवार्य्य देहं दधति नृणां तद्धातवो मताः ॥ २ ॥

भा० अनन्तर धातु उपधातु रस उपरस रत्न उपरत्न और विष उपविष इनका वर्ग ॥ ॥ उसमें धातुवोंका लक्षण और गुण कहतेहैं ॥ सोना रूपा ताम्बा रांग जस्त ॥ सीसा लोहा · येह सात पहाड़से उत्पन्न होनेवाली धातुहैं ॥ १ ॥ झुर्रियां बालोंकी सुफ़ेदी गंजापन कृशता और दुर्बलता बुढ़ापा । इन रोगोंको दूर करके जो मनुष्यों के शरीर को धारण करतेहैं वोह धातु कहेगयेहैं ॥ २ ॥

[तत्रादौ सुवर्णस्योत्पत्ति नाम लक्षण गुणाश्च ।

पुरा निजाश्रमस्थानां सप्तर्षीणां जितात्मनाम्॥ पत्नीर्विलोक्य लावण्य लक्ष्मीसम्पन्न यौवनाः॥ ॥३॥ कन्दर्प्प दर्प विध्वस्त चेतसो जातवेदसः॥ पतितं यद्धरापृष्ठे रेतस्तद्धेमतामगात्॥४॥ वशिष्ठश्चे ति सप्तैते कीर्त्तिताः परमर्षयः॥ मरीचिरङ्गिरा अत्रिः पुलस्त्यः पुलहः क्रतुः॥५॥ कृत्रिमञ्चापि भवति तद्रसेन्द्रस्य वेधतः॥ स्वर्णं सुवर्णं कनकं हिरण्यं हेमहाटकम्॥६॥ तपनीयञ्च गाङ्गेय कलधौतञ्च काञ्चनम्॥चामीकरं शातकुम्भं तथा कार्त्तस्वरञ्च तत्॥७॥ जाम्बूनदं जातरूपं महारजत इत्यपि॥ दाहे रक्तं सितं च्छेदे निघेके कुङ्कुम प्रभम्॥८॥

भा॰ इनमें पहले सुवर्णकी उत्पत्ति नाम लक्षण और गुण कहते हैं॥ पहले निज आश्रम में रहनेवाले जितेन्द्रिय सप्त ऋषियोंकी लावण्य लक्ष्मी इन करके युक्त यौवनवाली स्त्रियोंको देखकर॥३॥ कंदर्पके दर्पसे ध्वस्त होगयाहै चित्त जिस्का ऐसे अग्निका जो पृथ्वीपर शुक्र गिरा वोह सोना होगया॥४॥ मरीची अंगिरा अत्री पुलस्त्य पुलः क्रतु॥ वशिष्ट, येह सातमहर्षि कहे गयेहैं॥५॥ कृत्रिम भी सुवर्ण होताहै वोह पारेके भेदसे॥ स्वर्ण सुवर्ण कनक हिरण्य हेम हाटक तपनीय गांगेय कलधौत कांचन॥चामीकर शातकुम्भ तथा कार्त्तस्वर॥७॥ जाम्बूनद जातरूप महारजत, येह सुवर्णके नामहैं॥ दाह में लाल काटनेमें सुफेद और कसौटीमें केसरके समान होताहै॥८॥

तारं शुल्बोज्जितं स्निग्धं कोमलं गुरु हेमसत्॥ (सत्तमम्।) तच्छ्वेतं कठिनं रूक्षं विवर्णं समलं

दलम् ॥ दाहे छेदे सितं श्वेतं कषेत्याज्यं लघुस्फु-
टम् ॥ ९ ॥ दलञ्जोर इति लोके। स्फुटं यद्घना-
हतं स्फुटति । ] सुवर्णं शीतलं वृष्यं बल्यं गुरु
रसायनम् ॥ स्वादु तिक्तञ्च तुवरं पाके च स्वादु
पिच्छिलम् ॥ १० ॥ पवित्रं वृंहणं नेत्र्यं मेधा स्मृ-
ति मतिप्रदम् ॥ हृद्यमायुः करं कान्ति वाक् वि-
शुद्धि स्थिरत्व कृत ॥ ११ ॥ विषद्वय क्षयोन्माद त्रि-
दोषज्वर शोष जित ॥ बलं सवीर्य्यं हरते नराणां
रोगव्रजान् शोषयतीह काये ॥ असौख्य कर्त्ता च
सदा सुवर्ण मशुद्ध मेतन्मरणञ्च कुर्य्यात ॥ १२ ॥
असम्यक् मारितं स्वर्णं बलं वीर्य्यञ्च नाशयेत् ॥
करोति रोगान्मृत्युञ्च तद्धन्या द्यत्न तस्ततः ॥ १३ ॥

भा० और चांदी ताम्बेको जीतने वाला। चिकना कोमल भारी ऐसा सुव-
र्ण बहुत अच्छा है॥ और जो कठिन रूखा विवर्ण समदल दलवाला
दाहमें और काटनेमें श्वेत हलका अ लग होनेवाला वोह छेत है। वोह
त्यागने योग्य है ॥ ९ ॥ दलजोर इस प्रकार लोकमें कहते हैं ॥ सोना शीत
ल शुक्रको उत्पन्न करने वाला बलकारी भारी रसायन ॥ मधुर तिक्त कसै
ला और पाकमें भी मधुर पिच्छिल ॥ १० ॥ पवित्र पुष्ट करने वाला नेत्रके
हित मेधा स्मृति बुद्धि इनको देने वाला हृद्य आयु को करने वाला कान्ति
वाणीकी शुद्धि स्थिर इनको करने वाला ॥ ११ ॥ संसर्ग विषको नाश कर
नेवाला उन्माद त्रिदोषज्वर शोष इनको जीतने वाला है ॥
अशुद्ध स्वर्ण मनुष्यों का बल वीर्य्य के सहित हरता है। और बहुत से रोगों
को करता है और काया को सुकाता है ॥ तथा क्लेश को करने वाला होता है
॥ तथा मरण को भी करता है ॥ १२ ॥ अच्छी तरह न फूका हुवा सोना बल वी
र्य को नाश करता है ॥ और रोगों को तथा मृत्युको भी करता है इसवास्ते यत्न

से फूंके ॥२३॥

[अथ रूप्यस्योत्पत्तिनाम लक्षणगुणाश्च।

त्रिपुरस्य बधार्थाय निर्न्निमिषै र्विलोचनैः॥ नि-
रीक्षया मास शिवः क्रोधेन परिपूरितः॥ २४॥ अ
ग्निस्तत् कालमपतत्तस्यैकस्माद्विलोचनात्॥
ततो रुद्रः समभवद्वैश्वानर इव ज्वलन्॥ २५॥
द्वितीयादपतच्चेत्रादश्रुविन्दुस्तु वामकात्॥ त-
स्माद्रजतमुत्पन्नमुक्तकर्म्मसु योजयेत्॥ २६॥
कृत्रिमञ्च भवेतद्धि वङ्गादि रसयोगतः॥ रूप्य-
न्तु रजतं तारञ्चन्द्रकान्ति सितप्रभम्॥ २७॥ गु
रु स्निग्धं मृदु श्वेतं दाहे छेदे घनक्षमम्॥ वर्णा
ढ्यं चन्द्रवत्स्वच्छं रूप्यं नवगुणं शुभम्॥ २८॥
कठिनं कृत्रिमं रूक्षं रक्तं पीतदलं लघु॥ दाहच्छे-
द घनैर्नष्टं रूप्यं दुष्टं प्रकीर्त्तितम्॥ २९॥

भा० अनन्तर चांदीकी उत्पत्ति नाम और लक्षण गुण ॥ त्रिपुरासुर के मारनेके अर्थ क्रोधसे भरे हुवे शिवजीने निमेष रहित नेत्रों से देखा ॥२४॥ उसी काल उनके एक नेत्र से अग्नि निकला ॥ अग्नि के समान जाज्वल्यमान उससे रुद्र हुवा ॥ २५॥ दूसरी बांई आंखसेजो आंसूगिरी ॥ उससे चांदीउत्पन्न हुई उसको कहे हुवे काममें योजनाकरे ॥ २६॥ और वोह रांग और पारा आदिकी योजनासे कृत्रिमभी होती है ॥ रूप्य रजत तार चन्द्रकान्ति सितप्रभ ॥२७॥ येह चांदीके नाम हैं। चांदी भारी चिकनी मुलायम दाहमें और काटने में श्वेत और चोट सहनेवाली ॥ और चांद के समान श्वेत स्वच्छ येह चांदी के नौ गुण शुभ हैं ॥ २८॥ और कृत्रिम कठिन रूखी लाल पीले परदों से युक्त हलकी दाहमें काटने में और चोटमें नष्ट

होनेवाली इसप्रकार की चांदी खराब होतीहै ॥ १९ ॥

रूप्यं शीतं कषायाम्लं स्वादु पाकरसम् सरम् ॥ वयसः स्थापनं स्निग्धं लेखनं वात पित्त जित् ॥ ॥ २० ॥ प्रमेहादिक रोगांश्च नाशयत्य चिराद् ध्रुवम् ॥ ॥ तारं शरीरस्य करोति तापं बिद्धं घनं यच्छति शुक्र नाशम् ॥ वीर्य्यं बलं हन्ति तनोश्च पुष्टिं महा गदान् शोषयति ह्य शुद्धम् ॥ २१ ॥

भा० चान्दी शीतल कसैली खट्टी और रस पाक में मधुर सर ॥ वयको स्थापन करने वाली चिकनी लेखन वात पित्तको जीतने वाली है ॥ २० ॥ और प्रमेह आदि रोगों को निश्चय नाश करती है ॥ बिन सोधि चांदी शरीर में जलन करती है ॥ और बन्धे हुए तथा गाढे शुक्र को नाश करती है ॥ और वीर्य्य बल तथा शरीर की पुष्टि को नाश करती है और बड़े रोगों को सुकाती है ॥ २१ ॥

अथ ताम्रस्योत्पत्तिर्नाम लक्षण गुणाश्च ॥ शुक्रं यत् कार्त्तिकेयस्य पतितं धरणी तले ॥ तस्मात्ताम्रं समुत्पन्न मिदमाहुः पुरा विदः ॥ २२ ॥ ताम्र मौदुम्बरं शुल्व मुदुम्बर मपि स्मृतम् ॥ रविप्रियं म्लेच्छमुखं सूर्य्यपर्य्याय नामकम् ॥ २३ ॥ जपा कुसुम सङ्काशं स्निग्धं मृदु घनक्षमम् ॥ लोहनागोज्झितं ताम्रं मारणाय प्रशस्यते ॥ २४ ॥ कृष्णं रूक्षमति स्तब्धं श्वेतञ्चापि घनासहम् ॥ लोहनाग युतञ्चेति

शुल्वं दुष्टं प्रकीर्त्तितम् ॥ २५ ॥ ताम्रं कषायं म-
धुरञ्च तिक्तं मम्लञ्च पाके कटुसारकञ्च ॥ पि-
त्तापहं श्लेष्महरञ्च शीतं तद्रोपणं स्याल्लघुले
खनञ्च ॥ २६ ॥ पाण्डूदरार्शो ज्वरकुष्ठकास
श्वासक्षयान् पीनसमम्लपित्तम् ॥ शोथं कृ-
मिं शूलमपाकरोति प्राहुः परे बृंहणमल्पमेत-
त् ॥ २७ ॥ एको दोषो विषे ताम्रे त्वसम्यग् मारि
तेऽष्टते ॥ दाहः स्वेदोऽरुचिर्मूर्च्छा क्लेदो रेको वमि
र्भ्रमः ॥ २८ ॥ (रेकः विरेकः)

भा० अनन्तर ताम्बेकी उत्पत्ति नाम लक्षण और गुणको कहते हैं ॥ कार्तिकेयका जो शुक्र पृथ्वीपर गिरा ॥ उससे ताम्बा उत्पन्न हुवा ऐसा पहिले लोग कहते हैं ॥ २२ ॥ ताम्र औदुम्बर शुल्व उदुंबर। रविप्रिय म्लेच्छमुख और सूर्य्यके पर्य्यय नाम येह ताम्बेके नाम हैं ॥ २३ ॥ जवाफूल के सदृश वर्ण चिकना मुलायम चोटको सहनेवाला ॥ लोह शीशा इनसे रहित ताम्बा फूकनेके वास्ते अच्छा होता है ॥ २४ ॥ काला रूखा अति श्वेत और चोटको न सहनेवाला ॥ लोह शीशेसे युक्त ऐसा ताम्बा खराब कहाहै ॥ २५ ॥ ताम्बा कसैला मधुर तिक्त अम्ल पाकमें कटु और सारक ॥ तथा पित्तका नाशक कफनाशक शीतल होता है और रोपण और हलका लेखन भी होताहै ॥ २६ ॥ और पांडुरोग उदररोग ज्वर कुष्ठ कास श्वास क्षय पीनस अम्लपित्त ॥ शोथ कृमि शूल इनको नाश करताहै और आचार्य्य उस्को अल्पबृंहण भी कहते हैं ॥ २७ ॥ विषमें एक दोष और अच्छी तरह न फुके हुवेमें आठ दोष होते हैं ॥ दाह स्वेद अरुचि मूर्छा क्लेद वमन विरेचन भ्रम। येह आठ दोष हैं ॥ २८ ॥ (क्लेद: मोह:)

अथ रङ्गस्य नाम लक्षण गुणाः।

रङ्गं वङ्गं त्रपु प्रोक्तं तथा पिच्चटमित्यपि ॥ खुरकं मिश्रकञ्चापि द्विविधं वङ्ग मुच्यते ॥ २९ ॥

दाहे रक्तं सितं छेदे निकषे कुङ्कुमप्रभम् । तार
शुल्वोज्झितं स्निग्धं कोमलं गुरु हेमसत् ॥ १०२ ॥
(सत् । उत्तमम् ) । तच्छेदे कठिनं रूक्षं विवर्णं सम
लं दलम् । दाहे छेदे सितं श्वेतं कषे स्फुटितं त्यजेत् ॥ १०३ ॥ [ शोधनविधिः ] पत्रलीकृत प
त्राणि हेम्नो वह्नौ प्रतापयेत् । निषिञ्चेत् तप्ततप्तानि
तैले तक्रे च काञ्जिके ॥ १०४ ॥ गोमूत्रे च कुलत्थानां कषाये तु त्रिधा त्रिधा । एवं हेम्नः परेषाञ्च धा
तूनां शोधनं भवेत् ॥ १०५ ॥

भा० अनंतर धातु शोधन मारण की विधिः । उसमें भस्म के योग्य सुवर्ण को कहते हैं ॥ दाहमें लाल काटनेमें सफेद कसौटी पर केसर के समान ॥ चान्दी ताम्बेसे रहित चिकना कोमल भारी ऐसा सोना उत्तम है ॥ १०२॥ और वोह काटनेमें कठिन रूखा विवर्ण समल पत्र ॥ दाह और काटने में सफेद कसमें स्फुट हलका ऐसे को न लेवे ॥ १०३ ॥ अनंतर शोधनविधि । पतले सोनेके वरक करके आगमें तपावे ॥ तपा २ कर तेल मठा कांजी ॥ १०४ ॥ गोमूत्र कुरथी का काढा इनमें तीन २ वार बुझाव देवे ॥ इसप्रकार सोनेका और धातुवोंका भी शोधन होता है ॥ १०५ ॥

अथाशुद्धस्य सुवर्णस्य दोषमाह ।

बलं सवीर्यं हरते नराणां रोगव्रजं पोषयतीह काये। असौख्यकार्यं च सदा सुवर्णमशुद्धमेतन्मरणञ्च कुर्यात् ॥ १०६ ॥ [ स्वर्णस्य मारणविधिः । ]
स्वर्णस्य द्विगुणं सूतं मर्दयेन् । तद्
गोलकसमं गन्धं निदध्यादधरोत्तरम् ॥ १०७ ॥

वालुका यंत्र



डोल का यंत्र



स्वेदन यंत्र





विद्याधर यंत्र





स्वर्णस्य अतितनू कृतपत्रस्य गन्धम्। गन्धकचूर्णम् गोलकञ्च ततो रुध्वा शराव दृढसंपुटे। त्रिंशद्वनोपलैर्दद्यात्पुटान्येव चतुर्दश॥ १०८॥ निरुत्थं जायते भस्म गन्धो देयः पुनः पुनः॥ ॥

भा० ॥ अनंतर अशुद्ध सोनेका दोष कहे तेहैं॥ मनुष्योंका बल वीर्य्यके मदिन हरताहै॥ और बहुत से रोगोंको शरीरमें करताहै॥ सदा असौख्य करताहै और अशुद्ध येह सोना मरण भीकरताहै॥१०६॥ अनन्तर सोनेको मारणविधि। सोनेका दुगनां पारा खटाईके साथ घोटे॥उस गोलक के समान ऊपर नीचे गन्धक देवे॥ १०७॥ सोनेका॥ बहुत पतले किये पत्रका। गन्धकचूर्ण। उसके अनंतर गोलककी सकोरेके दृढ संपुटमें बन्दकरके॥ तीस अरने उपलोंसे चौदह पुटदेवे॥ १०८॥ निरुत्थ भस्म होताहै गन्धक वार २ देनाचाहिये॥

(क) रुध्वा स वस्त्र कुट्टितं चिक्कण मृत्तिकया वनोपलः। गोइठा इति लोके निरुत्थं यत्पुनर्नजीवति। अथान्यप्रकारः। काञ्चने गलिते नाग षोडशांशेन निःक्षिपेत्। चूर्णयित्वा तथाम्लेन घृष्टा कृत्वा तु गोलकम्॥ १०६॥ गोलकेन समं गन्धं दत्त्वा चैवा धरोत्तरम्। शराव सम्पुटे धृत्वा पुटे द्विंशद्वनोपलैः॥११०॥ एवंसप्त पुटैर्हेम निरुत्थं भस्म जायते। अत्रापि पूर्ववद्गन्धः प्रदातव्या। [अन्यच्च]

भा० स वस्त्र कूटीहुई चिकनी माटीसे। गोइठा। निरुत्थ अर्थात् जो फिर सेनहीजीता। अनंतर दूसरा प्रकार। गलाहुवे सोनेमें सोलहवां भाग सीसा डाले॥ उसको पीसकर तथा खट्टे से घोटकर गोली करके॥ १०६॥ गोल क के समान गन्धक नीचे ऊपर देकर॥ शराव

सम्पुट मेंधरके वीस अरने उपलोंसे पुटदेवे॥ ११० ॥ ऐसी सात पुटोंसे सोना निरुत्थ भस्म होताहै ॥ इसमें भी पहिलेजैसा गन्धक देना चाहिये ॥ औरभी॥

काञ्चनाररसे घृष्ट्वा समसूतकगन्धयोः। कज्जलीं हेमपत्राणि लेपयेत् समया तथा ॥ १११॥ हेमपत्रसमया ॥ काञ्चनारत्वचः कल्कैर्मूषायुग्मं प्रकल्पयेत् । धृत्वा तत्सम्पुटे गोलं स्वन्मृषा सम्पुटे च तत् ॥ ॥ ११२॥ निधाय सन्धिरोधञ्च कृत्वा संशोष्य गोलकम्। वह्निं खरतरं कुर्यादेवं दत्त्वा पुटत्रयम् ॥ ११३॥

भा० - सम भाग पारा गन्धक को कचनारकेरससे घोट करकजली करे ॥ उस कजलीको उसीके समान सुवर्ण के पत्रोंको लेपकरे ॥ १११ ॥ सुवर्णपत्रके समान। कचनारकी छालके कल्कसेदोघरियावनावे॥ उससंपुटमें गोलीको धरके और उसको मिट्टी के सम्पुट में ॥ ११२ ॥ रखकर कपड मिट्टी करके गोलेको सुकाके ॥ वहुततेज आंचदेवे ऐसे तीन पुट देनेसे ॥ ११३ ॥

निरुत्थं जायते भस्म सर्वकर्मसु योजयेत् । काञ्चनारप्रकारेण लाङ्गली हन्ति काञ्चनम् ॥ (लाङ्गली करिहारी) ॥ ज्वालामुखी तथा हन्यात् तथा हन्ति मनःशिला । शिलासिन्दूरयोश्चूर्णं समयोरर्कदुग्धकैः ॥ ११४॥ सप्तधा भावनां दद्याच्छोषयेच्च पुनःपुनः । ततस्तु गलिते हेम्नि कल्कोऽयं दीयते समः ॥ ११५॥

भा० निरुत्थ भस्म होताहै उसको सव कामोंमें लावे ॥ कचनारकी तौरपर करिहारीसो नेको मारती है ॥ करिहारी ॥ वैसेही अगिपारवरसोनेको मारताहै औरमैनसिल सोनेकोमारताहै।समभाग मैनासल्न और सिन्दूर इनके चूर्णको आंक के दूधसे ॥ ११४ ॥ सातवार भावनादेवे औरफिर

२सुकावे॥ उसके अनंतर सोनेको गलाकर येह सम भाग कल्क देवे॥ ११५॥

पुनर्द्धमेदतितरां यथा कल्को विलीयते। एवंवेला त्रयंदद्यात्कल्कं हेम मृतिर्भवेत्॥ ११६॥

|एवं मारितस्य सुवर्णस्य गुणाः॥|

सुवर्णं शीतलं वृष्यं वल्यं गुरु रसायनम्। स्वादु तिक्तं चतुवरं पाकेच स्वादुपिच्छिलम्॥ ११७॥ पवित्रं बृंहणं नेत्र्यं मेधास्मृति मतिप्रदम्। हृद्य मायुष्करं कान्ति वाग्वि शुद्धिस्थिरत्वकृत्॥११८॥

भा० – फिर धोंके खूब जोरसे जिसमें कल्क जल जावे॥ इस प्रकार तीन वार कल्क देवे इस्से सोना मरजाताहै॥ ११६॥ ऐसे मारेहुवे सोनेका गुण॥ सोना शीतल शुक्र को करनेवाला वलकारी भारी रसायन॥ मधुर तिक्त कसेल्ला पाकमें मधुर पिच्छिल॥ ११७॥ पवित्र पुष्ट नेत्रके हित में धा स्मृति इनको देनेवाला॥ हृद्य आयुको करनेवाला कान्ति वाणी की शुद्धता स्थिरता को करने वाला॥ ११८॥

विषद्वयक्षयोन्माद त्रिदोषज्वर शोषजित्। वृष्य मृ त्वपायकासु काय हितम्॥ असम्यङ्मारितं स्वर्णंवलं वीर्यञ्च नाशयेत्। करोति रोगान्मृत्युञ्च तद्न्याद्यत्नतस्ततः॥ ११२॥ धात्वादि मारणोपयुक्तान् पुटप्रकारान्नाह रस प्रदीपे॥

भा० दोनों विष उन्माद सन्निपात ज्वर और शोष इनको जीतनेवालाहै। कामुक के हित। अच्छी तरह भस्म न किया हुवा सोना वल वीर्य्यको नाश करताहै॥ और रोगों को तथा मृत्यु को करताहै इसवास्ते उस्को यत्नसे मारे॥ ११९॥ रस प्रदीप में धात्वादिके मारणोपयोगी पुटप्रकारों

कोकहाहै ॥

लोहादेर पुनर्भाव स्तन्नु गत्वं गुणात्यता । सलि
ले तरणञ्चापि तत्सिद्धिः पुटनाद् भवेत् ॥ १२० ॥
गम्भीरे विस्तृते कुण्डे द्विहस्ते चतुरस्रके । वनो
पल सहस्रेण पूरितं पुनरेष धम् ॥ १२१ ॥ कोष्ठे
रुद्धे प्रयत्नेन गोविष्टोपरि धारयेत् । वनोपल स
हस्रार्द्धं कोष्ठिकोपरि निः क्षिपेत् ॥ १२२ ॥ वह्निं
विनिःक्षिपेत्तत्र महापुटमिति स्मृतम् । कोष्ठं मृण
मूषा गोविष्टा गोइटा । [महापुटम् । ]

भा॰ धातु आदियोंका फिरसे नजीना उनका गुणत्व और गुणाढ्यता है ॥ जलके ऊपर तैरना भी उसकी सिद्धि पुटसे होती है ॥ १२० ॥ गहरे और बडे दो हाथके चौकोर कुंडमें ॥ हजार अरने उपले भरे फिर औषधको ॥ १२१ ॥ कोष्ठमें पल्लके साथ बन्दकरके गोइटोंके ऊपर रक्खे ॥ पान्सो अरने उपले कोष्ठिकके ऊपर डाले ॥ १२२ ॥ उसमें आंच लगावे इसको महापुट कहाहै मट्टीकी घरिया । गोइठा । महापुट ॥

सपाद हस्तमानेन कुण्डे निम्ने तथायते । वनोपल
सहस्रेण पूर्णे मध्ये विधारयेत् ॥ १२३ ॥ पुटन
द्रव्यसंयुक्तां कोष्ठिकां मुद्रितां मुखे । अथार्द्धानि
करण्डानि अर्द्धान्युपरि निक्षिपेत् ॥ १२४ ॥
एतद्गजपुटं प्रोक्तं स्यात्तं सर्वपुटोत्तमम् ॥

भा॰-सवाहाथके मानसे गहरे तथा चौडे कुंडसे ॥ हजार अरने उपलोंसे भरे कुंडमें ॥ १२३ ॥ पुटनद्रव्यसे युक्त मांटीकी घरियाको बन्दकरके रक्खें ॥ आधे कंडे नीचे और आधेको ऊपर डाले ॥ १२४ ॥ येह गज।

पुट कहाहै सब पुटोंमे उत्तमहै॥

(क) हस्तश्चतुर्विंशत्यङ्गुल्लप्रमाणः स सपादः तेन त्रिंशदङ्गुल्लप्रमाणेनेत्यर्थः अतएवोक्तम्। साधारणनराङ्गुल्या त्रिंशदङ्गुलको गजः।

| इति गजपुटम् | अरत्निमात्रके कुण्डे पुटं वाराह मुच्यते॥ वितस्तिमात्रके खाने कथितं कौक्कुटं पुटम् ॥१२५॥ अरत्निस्तु कनिष्ठेन मुष्टिनेत्यमरः॥ निःसृतकनिष्ठया मुष्ट्योपलक्षितो हस्तोऽरत्निरित्यर्थः

भा०-(क) चौवीस उंगल प्रमाण हाथ सपाद उस्से तीस अंगुल प्रमाण करके येह अर्थ है। इसीवास्ते कहाहै। साधारण मनुष्यकी तीस अंगुल। का गज होताहै ॥इतिगजपुट॥ कोहनीसे चिटली उंगलीतक के कुंड में जो पुट होताहै उसको वाराह पुट कहते हैं। विलस्तभरके गढेमे कौकुकुट पुट कहाहै॥१२५॥ कनिष्ठाके साथ मुष्टिसे इस प्रकार अमर में कहा है। निःकली हुई चिटली उंगली उसकरके उपलक्षित॥ हस्त अरत्नि है॥

षोडशाङ्गुलके खाने कस्यचित्कौक्कुटं पुटम्॥ यत्पुटं दीयते खाने अष्टसंख्यैर्वनोपलैः॥ १२६॥ कपोत पुटमेतत्तु कथितं पुटपण्डितैः। गोष्ठान्तर्गोखुरक्षुण्णं शुष्कं चूर्णित गोमयम्॥ १२७॥ गोवरं तत्समाख्यातं वरिष्ठं रससाधने। दृहद्भाण्डस्थिते यत्र गोवरे दीयते पुटम्॥ १२८॥

भा० किसीके सोलह अंगुलके गढेमें कौकुट पुट होताहै॥ जो गढेमे आठ अरने उपलोसे पुट दिया जाता है॥ १२६॥ उसको पुट पंडितोंने कपोत पुट कहाहै॥ गोशाला में गायके खुरसे खुदा सूका चूर्णित गोव

र होताहै ॥ १२७ ॥ उसको गोवर कहाहै वोह रस धानमें श्रेष्ठहै ॥ बड़े वरतन में रक्खे हुवे गोवर से जहां पर पुट दिया जाता है ॥ १२८ ॥

तद्गोवर पुटं प्रोक्तं भिषग्भिः सूतभस्मनि । वृहद्भा
ण्डे तुषैः पूर्णे मध्ये मूषां विधारयेत् ॥ क्षिप्त्वाग्निं
मुद्रयेत् भाण्डं तद्भाण्डं पुटमुच्यते ॥ १२९ ॥

[अथ यन्त्रप्रकारानाह तत्रैव । ]

भाण्डे वितस्तिगम्भीरे मध्ये निहितकूपिका । कूपि
का कण्ठपर्यन्तं वालुकाभिश्च पूरिते ॥ १३० ॥ भेष
जं कूपिकासंस्थं वन्हिना यत्र पच्यते । वालुकायन्त्रमे
तद्धि यन्त्रं तत्रबुधैःस्मृतम् ॥ १३१ ॥ वालुकायन्त्रम् ॥

भा० उसको वैद्योंनें पारेके भस्ममें गोवर पुट कहाहै ॥ धानके छि लकोंसे पूर्ण बड़े बरतनके बीचमें घरियाको रक्खे ॥ आग डालकर ब रतनको बन्द करदे उसको भाण्ड पुट कहतेहैं ॥ १२९ ॥ अनन्तर उ सीमें यन्त्र प्रकारोंको कहाहै . . . . . . . को
शीको रक्खे ॥ शीशीको रेतसे कंठतक भरे । जिसम ॥ १३० ॥ शीशी कीदवा आगसे पकाई जातीहै ॥ तोन . यन्त्र . है
॥ १३१ ॥ वालुकायन्त्र ॥

निबद्धं मौषधं सूतं भूर्जेनत्त्रिगुणंवरे । रसपोट
लिका काष्टे दृढं बध्वा गुणेनहि ॥ १३२ ॥ सन्धा
नपूर्णकुम्भान्तः खावलंबनसंस्थितम् । अध
स्तान्ज्वालयेदग्निंतत्तदुक्तक्रमेणहि ॥ १३३ ॥

भा० औषध और पारेको भोज पत्रमें बान्धे और उसको तीनपरद किये हुये कपडेमें बांधे ॥ अनंतर उस रस पोटलीको काष्टमें मजबूत डोरीसे बान्धकर ॥ १३२ ॥ कांजीसे भरेहुवे घडेके भीतर बीचमें लटका

कर रक्खे ॥ नीचे उसमें कहे हुवे क्रमसे आग वाले ॥ १३३॥

दोलायन्त्रमिदं प्रोक्तं स्वेदनाख्यं तदेवहि। [दोलायन्त्रम] सन्धानं (काञ्जिकादि) साम्बुस्थालीमुखे बद्धे वस्त्रे स्वेद्यं निधायच। पिधाय पच्यते यन्त्रं तद्यन्त्रं स्वेदनं स्मृतम् ॥ १३४ ॥ [स्वेदनं यन्त्रं] अधस्थाल्यां रसं क्षिप्त्वा निदध्यात्तन्मुखोपरि। स्थालीमूर्द्धमुखीं सम्यङ् निरुध्य मृदु मृत्स्नया ॥ १३५ ॥ ऊर्द्ध स्थाल्यां जलं क्षिप्त्वा चुल्ल्यामारोप्य यत्नतः। अधस्ताज्ज्वालयेदग्निं यावत्प्रहरपञ्चकम् ॥ १३६ ॥

भा० - इसको दोलायन्त्र कहा है और स्वेदनाख्य भीवोही है ॥ दोलायन्त्र। कांजी आदि। जलसहित तसले के मुखपर कपडेको बांधकर स्वेद वस्तु कोरखके बन्द करके पकाया जाता है। जिस यन्त्र में उसको स्वेदन यन्त्र कहा है ॥ १३४॥ स्वेदन यन्त्र ॥ नीचेके तसलेमें पारेको डालकर उसके मुखपर ऊपर मुख करके तसला रक्खे। उसको अच्छीतरह चिकनीमिट्टीसेबन्दकरके ॥ १३५॥ ऊपरके तसलेमें जल डालकर चूल्हे के ऊपर यत्न से रक्खे ॥ औरनीचे पांच पहर आग वाले ॥ १३६ ॥

स्वाङ्गशीतं ततो यन्त्राद्गृह्णीयाद्रसमुत्तमम्। विद्याधराभिधं यन्त्रमनन्तजन्मैरुदाहृतम् ॥ १३७॥ [विद्याधर यन्त्रम्।] वालुकाभिः समस्ताङ्गं गर्ते मूषां रसान्विताम्। दीप्तोपलैः संवृणुयाद्यन्त्रं भूधरनामकम् ॥ १३८ ॥ [भूधरयन्त्रम] यन्त्रं डमरुसंज्ञं स्यात्तत्स्थाल्योर्मुद्रिते मुखे। डमरुयन्त्रम्

भा० - स्वाङ्गशीत होनेपर उसमें से यत्नके साथ उत्तम रसको लेवे ॥

उसको जाननेवालोंने इसको विद्याधर नाम यन्त्र कहा है ॥ १३७ ॥ विद्याधर यन्त्र ॥ रसयुक्त घरियाको गढेमें रेतसे और जलने उपलोंसे सम्पूर्ण अंगको बन्द करे उसको भूधर नामक यन्त्र कहे तेहैं ॥ १३८ ॥ भूधर यन्त्रम् । दोनो तसलों के मुख जोड़ देवे उसको डमरु यन्त्र कहते हैं ॥ डमरु यन्त्र ॥

## [अथ मारणाय योग्यं रूप्यमाह ।]

गुरु स्निग्धं मृदु श्वेतं दाहच्छेदघनक्षमम् । स्वर्णादिरहितं स्वच्छं तारं नवगुणं शुभम् ॥ १३९ ॥ [अथायोग्यम्] कठिनं कृत्रिमं रूक्षं रक्तं पीतदलं लघु । दाहछेदघनैर्नष्टं रूप्यं दुष्टं प्रकीर्त्तितम् ॥ १४० ॥ [अथशोधनविधिः] पत्तली कृतपत्राणि तारस्याग्नौ प्रतापयेत् । निषिञ्चेत्तप्ततप्तानि तैले तक्रे च काञ्जिके ॥ १४१ ॥ गोमूत्रे च कुलत्थानां कषाये च त्रिधा त्रिधा । एवं रजतपत्राणां विशुद्धिः सम्प्रजायते ॥ १४२ ॥

भा० अनन्तर मारणके योग्य चान्दीको कहतेहैं ॥ भारी चिकनी मुलायम सुफेद तपाने और काटनेमें चोट सहनेवाली ॥ स्वर्ण आदि से रहित स्वच्छ यह चान्दीके नव अच्छे गुण हैं ॥ १३९ ॥ अनन्तर योग्य । कठिन कृत्रिम रूखी लाल पीले पत्र वाली हलकी । दाहछेद और घनमें नष्ट ऐसी चान्दी को खराब कहा है ॥ १४१ ॥ अनंतर शोधनविधि । चान्दीके पतले पत्र करके आगमें तपावे ॥ तपा २ कर तेल मठा कांजी ॥ १४१ ॥ गोमूत्र और कुरथीके काढेमें तीन २ वार बुझावे ॥ इसप्रकार चान्दीके पत्रों की शुद्धि होतीहै ॥ १४२ ॥

## ( अथाशुद्धस्य रूप्यस्य दोषमाह )

रूप्यं त्वशुद्धं प्रकरोति तापं विबन्धकं वीर्य्यबलक्षयञ्च

देहस्य पुष्टिं हरते तनोति रोगांस्ततः शोधनमस्य कुर्यात्॥ १४३॥ [अथरूप्यमारण विधिः] ॥

भागैकं तालकं मर्द्यं याममम्लेन केनचित्। तेन भागत्रयं तारपत्त्राणि परिलेपयेत्॥ १४४॥ धृत्वा मूषापुटे रुध्वा पुटेत्त्रिंशद्वनोपलैः। समुद्धृत्य पुनस्तालं दत्त्वा रुद्ध्वा पुटे पचेत्॥ १४५॥

भा० - अनंतर अशुद्ध चान्दी के दोष कहते हैं ॥ अशुद्ध चान्दीताप विवन्ध और वीर्य बलका क्षय करती है ॥ शरीरकी पुष्टी हरती है और रोगों को करती है इसवास्ते इसका शोधन करे ॥ १४३॥ अनंतर चान्दीकी मारण विधि एक भाग हरताल को किसी खटाई के साथ एक पहर घोटकर ॥ उससे तीन भाग चान्दीके पत्रोंको लेप करावे ॥ १४४॥ उनको घरिये में रख कर वन्दकर के तीस अरने उपलों से पुट देवे ॥ उसको निकालकर फिर से हरताल दे कर वन्दकर पुट में पकावे ॥ १४४ ॥

एवं चतुर्दशपुटैस्तारभस्म प्रजायते। अथान्य प्रकारः। स्नुहीक्षीरेण संपिष्टं माक्षिकं तेन लेपयेत्। तालकस्य प्रकारेण तारपत्त्रस्य बुद्धिमान्॥ १४६॥ पुटेच्चतुर्दश पुटैस्तारभस्म प्रजायते॥

[एवं मारितस्य रूप्यस्य गुणाः]

रौप्यं शीतं कषायञ्च स्वादुपाकरसं सरम्। वयसः स्थापनं स्निग्धं लेखनं वातपित्तजित्॥ १४७॥ प्रमेहादिकरोगांश्च नाशयत्यचिराद्ध्रुवम्॥

भा० ऐसे चौदह पुट में चान्दी का भस्म होता है॥ अनंतर दूसरा प्रकार॥ रूपा माखीको थूहरके दूधमें पीसे उससे॥ हरताल के तरह चान्दी

केपत्रोंकोलेपकरे ॥ १४ ॥ चौदह पुंटदेवे इस्से चान्दीभस्महोतीहै। इस प्रकारचान्दीके भस्मका गुण है ॥ चान्दी शीतल कसेली पाकरस में मधुर ॥ वपकीस्थापन चिकनी लेखन वान पित्तको जीननेवाली है ॥ १४७॥ ओर प्रमेह आदिक रोगों को निश्चय नाश करती है ॥

[अथ मारण योग्य ताम्रमाह]

जवा कुसुम सङ्काशं स्निग्धं गुरु घन क्षमम्। लोह नागोज्झितं ताम्रं मारणाय प्रशस्यते ॥ १४८॥

[अथा योग्य ताम्रमाह]

कृष्णं रूक्ष मति स्वच्छं श्वेतं चापि घना सहम्। लोह नाग युतं चेति शुल्वं दुष्टं प्रकीर्त्तितम् ॥ १४९॥

अथशोधनविधिः पत्तलीकृतपत्राणि ताम्रस्याग्नौ प्रतापयेत्। निषिञ्चेत्तप्ततप्तानि तैले तक्रे च काञ्जिके ॥ १५०॥ गोमूत्रे च कुलत्थानां कषाये च त्रिधा त्रिधा। एवं ताम्रस्य पत्राणां विशुद्धिः संप्रजायते ॥ १५१॥

भा० — अनन्तर मारण योग्य ताम्रको कहते हैं ॥ अडहुलके फूल के सदृश लाल चिकना भारी घन सहनेवाला ॥ लोहा और सीसा इनसे रहित ताम्बा मारणके अर्थ अच्छा है ॥१४८॥ अनन्तर अयोग्य ताम्र को कहते हैं। काला रूखा अति स्वच्छ श्वेत घनको नसहनेवाला ॥ लोह नाग से युक्त ऐसा ताम्बा दुष्ट कहा है ॥ १४९॥ अनन्तर शोधन की विधि॥ ताम्बे के पतले पत्र करके आगमें तपावे॥ उनको तपा २ करतेल मटा कांजी ॥ १५०॥ गोमूत्र कुरथी का काढा इनमें तीन २ वार बुझावे ऐसे ताम्बेके पत्रोंकी शुद्धि होती है ॥ १५१॥

एको दोषो विषे ताम्रे त्वशुद्धे ऽष्टौ भ्रमो वमिः। विरेकः स्वेद उत्क्लेदो मूर्छा दाहो ऽरुचिस्तथा ॥ १५२॥

नविषं विषमित्याहुस्ताम्रन्तु विषमुच्यते। एको दो
षो विषेताम्रे त्वष्टौ दोषाः प्रकीर्त्तिताः॥ १५३॥

अथ ताम्रस्य मारण विधिः।

सूक्ष्माणि ताम्र पत्राणि कृत्वा संस्वेदयेद्बुधः।
वासरत्रय मम्लेन ततः खल्वे विनिःक्षिपेत्॥१५४॥
पादांशं सूतकं दत्त्वा याम मम्लेन मर्द्दयेत्। तत उ
द्धृत्य पत्राणि लेपयेद्द्विगुणेन च॥ १५५॥

भा० विषमें एक दोष अशुद्ध ताम्रे में आठ दोष हे॥ भ्रम वमन विरेक स्वेद उत्क्लेद मूर्च्छा दाह अरुचि येह हे॥ १५२॥ विषको विष नही कहते हे ताम्रेको विष कहते हें॥ एक दोष विषमें कहाहे और आठ दोष ताम्रे में कहेहें॥ १५३॥ अनन्तर ताम्रेके मारण की विधि। सूक्ष्म ताम्रेके पत्र करके बुद्धिवान उनको संस्वेदन करे॥ तीन दिन खटाईके साथ उसके अनंतर खरलमें डाले॥ १५४॥ उसमें चौथाई पारा देकर एक पहर खटाईके साथ घोटे॥ उस्से लेकर दुगनें से उन पत्रोंको लेप करे॥ १५५॥

गन्धकेनाम्ल घृष्टेन तस्य कुर्याच्च गोलकम्। ततः पि
ष्ट्वा च मीनाक्षी चाङ्गेरीं वा पुनर्नवाम्॥ १५६॥
(चाङ्गेरी चतुष्पत्राम्ला लोनिका भेदः।)
तत्कल्केन बहिर्गोलं लेपयेद्व्यङ्गुलोन्मितम्। धृत्वा
तद्गोलकं भाण्डे शरावेण चरोधयेत्॥ १५७॥

भा०-खटाईसे घोटे हुए गन्धक से उसकी गोली करे॥ उसके अनंतर मछेछी चांङ्गेरी अथवा पुनर्नवा इसको पीसकर॥ १५६॥ उसके कल्कसे दो अंगुल मोटा गोलकके बाहर लेप करे॥ उसे गोलक को बरतनमें रखकर सकोरेसे बन्द करदे॥ १५७॥

तान्तु काभिः प्रपूर्व्वाथ विभूतिलवणाम्बुभिः ॥ दत्त्वा भाण्ड मुखे मुद्रां ततश्चुल्यां विपाचयेत् ॥ १५८ ॥ क्रमवृद्ध्याग्निना सम्यग्यावद्यामचतुष्टयम् । स्वाङ्गशीतं समुद्धृत्यमर्दयेच्छूरणाद्रवैः ॥ १५९ ॥ यामैकं गोलकं तच्च निःक्षिपेच्छूरणोदरे ॥ मृदालेपस्तु कर्त्तव्यः सर्वतोऽङ्गुष्टमात्रकः ॥ १६० ॥ पाच्यं गजपुटे क्षिप्तं मृतं भवति निश्चितम् । वमनंच विरेकंच भ्रमंक्लम मथा रुचिम् ॥ १६१ ॥ विदाहं स्वेद मुत्क्लेदं नकरोति कदाचन ॥

भा० वालूसे भरके और विभूतलवण जल इसे भाण्ड सुखमें मुद्रां देकर उसके अनन्तर चूल्हे पर पकावे ॥ १५८ ॥ क्रमवृद्ध अग्निसे अच्छी तरह पर चार पहर आंच देवे ॥ स्वाङ्गशीत होनेपर निकालकर सूरण के रससे घोटे ॥ १५९ ॥ एक पहर उस गोलकको सूरणके भीतर रक्खे ॥ मिट्टीसे सब तरफ अंगुष्टमात्र लेपकरना चाहिये ॥ १६० ॥ पाच्यको गजपुटमें डालनेसे अवश्य मरताहै ॥ वमन विरेक भ्रमक्लम और अरुचि ॥ १६१ ॥ विदाह स्वेद उत्क्लेद इनको कभी नहीं करता ॥

एवं मारितस्य ताम्रस्य गुणाः ।

ताम्रं कषायं मधुरं सतिक्त मम्लञ्च पाके कटु सारकञ्च । पित्तापहं श्लेष्महरञ्च शीतं तद्रोपणं स्याल्लघु लेखनञ्च ॥ १६२ ॥ पाण्डूदराशोज्वर कुष्ट कास श्वास क्षयान् पीनस मम्लपित्तम् । शोथं कृमिं शूलमपाकरोति प्राहुर्बुधा वृंहण मल्पमेतत् ॥ १६३ ॥ एको दोषो विषेताम्रे त्वसम्यग्मारितेपुनः । दाहः स्वेदोऽरुचिर्मू

छर्दिक्लेदो रेको वमिर्भ्रमः॥१६४॥ रेको विरेकः॥

भा० - ऐसे मारित ताम्र का गुण॥ ताम्र कसेला मधुर तिक्त खट्टा पाक में कटु सारक। पित्तनाशक कफनाशक शीतल और रोपण हलका लेखन होताहै॥१६२॥ पांडुरोग उदररोग ज्वर कुष्ट कास श्वास क्षय पीनस अम्लपित्त॥ सूजन कृमि शूल इनको दूर करताहै, और पंडितोंने कहाहै कियह थोडा पुष्टभी है॥१६३॥ एकदोष विषमें और अच्छीतरह न मरे ताम्रमें॥ दाह स्वेद अरुचि मूर्च्छा क्लेद विरेचन भ्रम यह होतेहैं॥ १६४॥ विरेक॥

## [अथ वङ्गस्वरूपनिरूपणम्॥]

वङ्गञ्च गिरिजं तच्च खुरकं मिश्रकं द्विधा। तयोस्तु खुरकं श्रेष्ठं मिश्रकं त्वहितं मतम्॥१६५॥

॥ तस्याशुद्धस्य दोषमाह॥

वङ्गं विधत्ते खलु शुद्धिहीनमामं गुल्मौ च किलास गुल्मौ। कुष्टानि शूलं किल वातशोथं पाण्डुप्रमेहञ्च भगन्दरञ्च॥१६६॥ विषोपमं रक्तविकारवृन्दं क्षयञ्च कृच्छ्राणि कफज्वरञ्च। मेहाश्मरी विद्रधिमुष्करोगान्नागोऽपि कुर्यात्कथितान्विकारान्॥१६७॥

भा० अनंतर वङ्ग का स्वरूप निरूपण। पहाडीरांगा दोप्रकारका होताहै, खुरक और मिश्रक॥ उन्मेंखुरक श्रेष्टहै। और मिश्रक अहितकारीहै॥ ॥१६५॥ उसके अशुद्धका दोष कहतेहैं॥ अशुद्ध रांगा आमगुल्म किलास कुष्ट वायगोला॥ कुष्ट शूल वातशोथ पांडुरोग प्रमेह भगन्दर॥१६६॥ इनको करताहै और विषके समान रक्तविकार का वृन्द क्षय मूत्रकृच्छ्र कफज्वर इन ... अंडकोशके रोग करताहै और सीसा भी ... १६७॥

तस्य शोधनमभिधायते वङ्गनागौ प्रतप्तौ च गलि

नौ नौनिषेचयेत् । त्रिधा त्रिधा विशुद्धिः स्याद्रवि दुग्धेऽपिचत्रिधा ॥ १६८ ॥ (क) निषेचयेत् तैल तक्र काञ्जिक गोमूत्र कुलत्थ क्वाथेषु प्रत्येकं त्रिधा त्रिधा ततोऽर्कदुग्धे ऽपि त्रिधा ।

भा० उसकी शोधनविधिकहतेहैं । राङ्ग और सीसा इनको गलायके । तीन २ वार तेल मठा कांजी गोमूत्र कुरथीका कादा इनमें वुझावे और आकके दूधमें भी तीन वार वुझावे । इससे शुद्ध होताहै ॥ १६८ ॥ (क) तेल मठे कांजी गोमूत्र कुरथी का काढा इनमें हर एकमें तीन २ वार अनंतर मदारके दूधमें भी तीन वार वुझावे ।

॥ अथ वङ्गस्य मारणविधिः ॥

मृतपात्रे द्राविते वङ्गे चिञ्चा ऽश्वत्थत्वचोरजः । क्षिप्त्वा वङ्ग चतुर्थांशमयोदर्व्या प्रचालयेत् ॥ १६९ ॥ चिञ्चा अमिली । रज श्चूर्णम् अयो दर्वी करछुली । ततो द्वियाममात्रेण वङ्गं भस्म प्रजायते ॥ अथ भस्म समं तालं क्षिप्त्वाम्लेन विमर्दयेत् ॥ ततो गज पुटे पक्त्वा पुनरम्लेन मर्दयेत् ॥ १७० ॥ तालेन दशमांशेन याममेकं ततः पुटेत् ॥ एवं दशपुटैः पक्वं वङ्गं भवति मारितम् ॥ १७१ ॥

भा० अनंतर राङ्गकी मारणविधि ॥ मिट्टीके वरतनमें पिघलायेहुवे राङ्गमें इमली पीपल इनकी छालका चूर्ण ॥ राङ्ग की चौथाई डालकर लोहे की कडछी से चलावे ॥ १६९ ॥ इमली । करछी उससे दो पहरमें राङ्ग भस्म होताहै ॥ अनंतर भस्मके समान हरताल को डालकर खटाई से घोटे ॥ १७० ॥ दशमांश हरतालसे एक पहर भर फिरसे पुट देवे ॥ ऐसी दस पुट देनेसे राङ्ग का भस्म होताहै ॥ १७१ ॥

एवं मारितस्य वङ्गस्य गुणाः

वङ्गं लघुसरं रूक्षं कुष्ठमेहकफ कृमीन॥ निहन्ति पाण्डुं सश्वासं नेत्र्यमीषत् तुपित्तलं॥ १७२॥ सिंहो गजौघं तु यथा निहन्ति तथैव वङ्गोऽखिलमेह वर्गम्। देहस्य सौख्यं प्रबलेन्द्रियत्वं नरस्य पुष्टिं विदधाति नूनम्॥ १७३॥ अथ यशदस्य स्वरूपं॥ यशदङ्गिरिजं तस्य दोषाः शोधन मारणे। वङ्गस्येवहि बोद्धव्या गुणास्तु गण याम्यय॥ १७४॥

भा०-इसप्रकार भस्मकियेहुवे रङ्गकागुण॥ रङ्गा हलकासर रूखाहो ताहे और कुष्ठप्रमेह कफ कृमि इनकोनाशकरताहै और पांडुरोग श्वास इनकोभी नाश करता है तथा नेत्रकेहित थोडे पित्तको करनेंवालाहो॥ १७२॥ जैसे सिंह गजकेगिरोह कोनाशकरताहै वैसेही रङ्ग संपूर्ण प्रमेहवर्गको नाशकरताहै। मनुष्यके देहका सौख्य प्रबलेन्द्रियत्व इनको अवश्यकरता है॥ १७३॥ अनंतर जसदका स्वरूप॥ पहाडीजसदउसके दोष शोधनमारणमें। रङ्गकेही समान गुणजानने चाहिये और कहताहूं॥ १७४॥

यशदं वसरं तिक्तं शीतलं कफपित्तहृत्। चक्षुष्यं परमं मेहान् पाण्डुं श्वासञ्च नाशयेत्॥ १७५॥

[अथसीसकस्य शोधनम्॥]

तस्य साहजिका दोषा रङ्गस्येव निदर्शिता। शोधनञ्चापि तस्येव भिषग्भिर्गदितं पुरा॥ १७६॥

भा० जसद सर तिक्त शीतल कफ पित्तका नाशक। परमनेत्रकेहित और प्रमेह पांडुरोग श्वास इनकोनाशकरताहै॥ १७५॥ अनंतर सीसेका शोधन। उसके सहजिक दोष रङ्गकेसमान कहेहै। और शोधनभी वैद्योंने

उसी के समान कहा है ॥ १७६ ॥

॥ अथ सीसस्य मारणविधिः ॥

ताम्बूलरससंपिष्टशिलालेपात्पुनः पुनः । द्वात्रिंशद्भिः पुटैर्नागो निरुत्थं भस्म जायते ॥ १७७ ॥ शिलामनः शिला । अन्यच्च ॥ अश्वत्थचिञ्चात्वक्चूर्णञ्च तुर्यांशेन निक्षिपेत् । मृतपात्रे विद्रुतो नागो लोहदर्व्या प्रचालितः ॥ १७८ ॥ यामैकेन भवेद्भस्म तत्तुल्या स्यान्मनःशिला । काञ्जिकेन द्वयं पिष्ट्वा पचेद्गजपुटेन च ॥ १७९ ॥ स्वाङ्गशीतं पुनः पिष्ट्वा शिलया काञ्जिकेन च । पुनः पचेत्सरावाभ्यामेवं षष्टिपुटैर्मृतिः ॥

और भी ॥ पीपल इमली इनके छालका चूर्ण चतुर्थांश करके ॥ मट्टीके बरतन में गलाये हुवे नागपर डाले और लोहेकी करछी से चलाता जाय ॥ १७८ एक पहरमें भस्म होता है उसके समान मैनसिल ले कर ॥ दोनोंको कांजी में पीसकर गजपुटमें पकावे ॥ १७९ ॥ स्वाङ्गशीत होनेपर फिर से मैनसिल और कांजी के साथ फिर उसको ऐसे पकावे ऐसे साठ पुटसे मरता है १८०

एवं मारितस्य सीसस्य गुणाः ॥ सीसं वङ्गगुणं ज्ञेयं विशेषान्मेहनाशनम् ॥ नागस्तु नागशततुल्यबलं ददाति । व्याधिञ्च नाशयति जीवनमातनोति । वह्निं प्रदीपयति कामबलं करोति । मृत्युञ्च नाशयति सन्ततसेवितः सः ॥ १८१ ॥

भा॰ ऐसे नाग भस्मके गुण। सीसा रङ्ग के गुण जानना चाहिये विशेषक रके प्रमेह नाशक है। नाग सौहाथी के समान बलको देता है॥ रोगोंको नाश करता है। जीवनको करता है। अग्निको दीपन करता है काम बलको करताहै और मृत्युको नाश करताहै निरन्तर सेवन करनेसे॥ १८१॥

अथ लोहस्याशुद्धस्य दोषमाह॥ षण्डत्व कुष्ठामयमृत्युकारी हृद्रोग शूलौ कुरुते ऽश्मरीञ्च। नाना रुजानांच तथा प्रकोपं कुर्याच्च हृल्लास मशुद्ध लोहम्॥ ॥८२॥ अतस्तस्य दोष शान्तये शोधनमभिधीयते। पत्तली कृत पत्राणि लोहस्याग्नौ प्रतापयेत्। निषिञ्चेत्तप्त तप्तानि तैले तक्रे च काञ्जिके॥८३॥ गोमूत्रे च कुलत्थानां कषांचत्रिधात्रिधा। एवं लोहस्य पत्राणां विशुद्धिः संप्रजायते॥ १८४॥

भा॰ अनन्तर अशुद्ध लोहेके दोषकहतेहैं॥ नपुंसकता कुष्ट मृत्यु इन को करनेवाला और हृदोग शूल इनको करता है और अश्मरी कोभी। अनेक रोगों का प्रकोप करता है तथा हृल्लास इनकोभी अशुद्ध लोहा करताहै इसवास्ते उसकी दोष शान्ति के अर्थ शोधन कहेताहूं॥ लोहेके पतलेपत्र करके अग्निसे तपावे॥ औरतपातपा करतेल मठा कांजी॥ १८३॥ गोमूत्र कुरथी का काढा इनमें तीन २ वार बुझावे। ऐसे लोह पत्रोंकी शुद्धि होतीहै॥ १८४॥

## अथ लोहस्य मारणविधिः

शुद्धे लोहभवं चूर्णं पाताल गरुडीरसैः। मर्दयित्वा पुटे वन्हौ दद्या देवं पुटत्रयम्॥ १८५॥ पुटत्रयं कुमार्याश्च कुठारच्छिन्नि कारसैः। पुटषटकं ततो दद्यादेवं तीक्ष्णमृतिर्भवेत्॥ १८६॥ अन्यच्च।

क्षिपे द्वादशमांशेन दरदं तीक्ष्णचूर्णतः। मर्द्दयेत्क न्यकाद्रावैर्यामयुग्मं ततः पुटेत्॥ १८७॥ एवंसप्त पुटैर्मृत्युं लोहचूर्णमवाप्नुयात्। सन्यो ऽनुभूतो योगेन्द्रैः क्रमोऽन्यो लोहमारणे॥ १८८॥ कथ्यते रामराजेन कौतूहलधिया ऽधुना। सूतकात् द्विगुणं गन्धं दत्त्वा कुर्य्याच्च कज्जलीम्॥ १८९॥

भा०-अनंतर लोहकी मारणविधि॥ शुद्धलोहेके चूर्णको पतालसूलीके रससे घोटकर अग्नि में देवे ऐसे तीन पुट देवे॥ १८५॥ तीनपुट घीकुवारके कुरैय्याके रससे॥ छःपुट देवे ऐसे लोह भस्म होता है॥ १८६॥ औरभी। लोहेसे बारह भाग करके सिंगरिफले॥ उसको घीकुवारसे दोपहर घोटवावे। उसके अनंतर पुट देवे॥ १८७॥ ऐसे सात पुट देनेसे लोह भस्म होता है॥ सन्य अनुभूत योगिराजोंसे क्रम दूसरा लोह भस्ममें॥ १८८॥ अवराम राजने कौतूहलबुद्धिसे। पारेसे दुगना गन्धक देकर कजली करके॥ १८९॥

द्वयोः समं लोहचूर्णं मर्द्दयेत्कन्यकाद्रवैः। याम युग्मं ततः पिण्डं कृत्वा ताम्रस्य पात्रके॥ १९०॥ धर्मे धृत्वा रुवूकस्य पत्रै राच्छादयेद्बुधः॥ यामद्वया द्भवेदुष्णं धान्यराशौ न्यसेत्ततः॥ १९१॥ दत्त्वोपरि सरावं तु त्रिदिनान्ते समुद्धरेत्॥ पिष्टा च गालयेद्वस्त्राद्देवं वारितरं भवेत्॥ १९२॥

भा० दोनोंके समान लोहचूर्णको घीकुवारके रससे॥ दोपहर घोटे उसके अनंतर पिंडकरके ताम्रके पात्रमें॥ १९०॥ धरकर धूपमें अंडीके पत्रसे ढककर पंडित दोपहर। रक्खे उससे गरम होता है उसके अनंतर धानकी राशीमें रक्खे॥ १९१॥ सकोरेके ऊपर देकर तीन दिनके अनंतर निकाले॥ पीसकर कपडेमें छाने तब यह पानीमें तैर

ता है ॥१९२॥ दाडिमस्य दलं पिष्ट्वा तच्चतुर्गुणवारिणा।
तद्रसेनायसञ्चूर्णं सन्नीय प्लावयेद्दिनि॥ १९३॥
आतपे शोषयेत्तच्च पुटेदेवं पुनः पुनः। एकविंश
ति वारैस्तन्म्रियते नात्र संशयः॥ १९४॥ सर्वंस
र्वाणि लोहानि स्वर्णादीन्यपि मारयेत्।

एवं मारितस्य लोहस्य गुणाः॥

लोहं तिक्तं सरं शीतं कषायं मधुरं गुरु। रूक्षं वय
स्यं चक्षुष्यं लेखनं वानलं जयेत्॥ १९५॥ क
फं पित्तङ्गरं शूलं शोफार्शः प्लीहपाण्डुताः। मेदो
मेह क्रिमीन् कुष्ठं तत्किट्टं तद्वदेवहि॥ १९६॥

भा० - अनारके पत्तोंको उस्से चौगुनें पानीके साथ पीसकर॥ उसरस से लोहचूरको सानकर भिजोदेवे॥ १९३॥ इसको धूपमें सुकावे इसप्रकार वार२ पुटदेवे॥ इक्कीस दफेमें लोह मरजाता है इसमें कोई संशय नहीं॥ १९४॥ ऐसे सव लोह स्वर्णादिकोंको मारे॥ इसप्रकार मारेहुवे लोहका गुण॥ लोह तिक्त सर शीतल कसेला मधुर भारी॥ रूखा वयके हितनेत्रके हित लेखन वातको करनें वाला है॥ १९५॥ और कफ पित्त विष शूल शोफ ववासीर पिलही पाण्डुता॥ मेदमेह क्रिमिकुष्ट इनको नाश करता है और उसका कीट उसीके समान गुणमें होता है॥ १९६॥

गुञ्जामेकां समारभ्य यावत्स्युर्नवरक्तिकाः। ताव
ल्लोहं समश्नीयाद्यथा दोषानलं नरः॥ १९७॥
कुष्माण्डं तिलतैलञ्च माषान्नं राजिकां तथा। मद्य
मम्लरसञ्चैव वर्जयेल्लोहसेवकः॥ १९८॥ शिला
गन्धार्कदुग्धाक्ताः स्वर्णाद्याः सर्वधातवः। म्रियन्ते

द्वादश पुटैः सत्यं गुरु वचो यथा ॥ १९९ ॥

अथोपधातूनां मारण प्रकार माह ॥

तत्र स्वर्ण माक्षिक स्या शुद्धस्य दोष माह ॥ ॥

मन्दा नलत्व बलहानि मुग्रां विष्टम्भि तां नेत्र गदां शकु ष्टान्। मालां तथैव व्रण पूर्विकाञ्च कुर्याद शुद्धं खलु माक्षिकञ्च ॥ २०० ॥

भा० एक रत्ती से शुरू करके नौ रत्ती तक । मनुष्य दोष और अग्निबल के अनुसार सेवन करे ॥ १९७ ॥ पेठा तिलका तेल उड़द राई । तथा मद्य अम्ल रस इनको लोहका सेवन करनेवाला न सेवन करे ॥ १९८ ॥ मैनसिल गन्धक आकका दूध इनके साथ सुवर्णादि सब धातु ॥ बारह पुट से मरतेहैं सत्य गुरुके वचनानुसार ॥ १९९ ॥ अनंतर उपधातुवोंके मारणका प्रकार कहतेहैं । उसमें सोना मारवी अशुद्ध का दोष कहतेहैं ॥ अग्निमान्द्य बलहानि उग्र विष्टम्भिता नेत्र रोग शकुष्ट ॥ गंडमाला इनको विन सोधी सोना मारवी करती है ॥ २०० ॥

अतस्तस्य दोष शान्तये शोधन मभिधीयते । माक्षिकस्य त्रयो भागा भागैकं सैन्धवस्यच । मातुलुङ्ग द्रवैर्वाथ जम्बीरस्य द्रवैः पचेत् ॥ २०१ ॥ चालयेल्लोहजे पात्रे यावत् पात्रं सुलोहितम् । भवेत्त तस्तु संशुद्धिः स्वर्ण माक्षिक मृच्छति ॥ २०२॥

भा० इसवास्ते उसकी दोष शान्तिके अर्थ शोधन कहतेहैं । सोनामारवीके तीन भाग एक भाग सैन्धव ॥ इनको नीम्बूके रससे अथवा जंबीरीके रससे पकावे ॥ २०१ ॥ लोहेके पात्रमें चलावे जबतक पात्र लाल हो ॥ उस्से सोना मारवी शुद्ध होतीहै ॥ २०२ ॥

अथ मारण विधि ॥

कुलत्थस्य कषायेण घृष्ट्वा तैलेन वा पुटेत्। तक्रेण वाजमूत्रेण म्रियते स्वर्णमाक्षिकम्॥ २०३॥

[अथ तारमाक्षिकस्य शोधनमाह।]

सुवर्णमाक्षिकवद्दोषा विज्ञेयास्तारमाक्षिके। अतस्तद्दोषशान्त्यर्थं शोधनं तस्य कथ्यते॥ २०४॥ कर्कोटीमेषशृङ्ग्युत्थैर्द्रवैर्जम्बीरजैर्दिनम्। भावयेदातपे तीव्रे विमला शुद्ध्यति ध्रुवम्॥ २०५॥

(क) विमला तारमाक्षिकम्। कर्कोटी खेखसा। मेषशृङ्गी मेढाशृङ्गी। [अथ मारणम्।]

कुलत्थस्य कषायेण घृष्ट्वा तैलेन वा पुटेत्। तक्रेण वाजमूत्रेण तारमाक्षिकमृच्छति॥ २०६॥

भा० - अनंतर मारणविधि॥ कुरथीके काढेसे अथवा तेलसे घोंटकर पुटदेवे॥ अथवा मठेसे, या बकरीमूत्रसे सोना मारवी मरतीहै॥ २०३॥ अनंतर रूपा मारवीका शोधन कहतेहैं॥ सोना मारवीके समान दोष रूपा मारवीमें जानने चाहिये। इस वास्ते उस दोषकी शान्तीके अर्थ उसका शोधन कहतेहैं॥ २०४॥ खेखसा मेढासाङ्गी इनके रससे और जंभीरीके रससे दिनभर॥ तीक्ष्ण धूपमें भावना देवे। इससे रूपा मारवी अवश्य शुद्ध होतीहै॥ २०५॥ (क) रूपामारवी। खेखसा। मेढासीङ्गी। अनंतर मारण। कुरथीके काढेसे अथवा तेलसे पुटदेवे॥ मठेसे अथवा बकरीके मूत्रसे रूपा मारवी मरतीहै॥ २०६॥ - अथतयोर्विशिष्टा गुणाः

न केवलं स्वर्णरूप्यगुणास्तापीजयोर्मताः। द्रव्यान्तरस्य संसर्गात्सन्त्यन्येऽपि गुणास्तयोः॥ २०७॥

माक्षिकं मधुरं तिक्तं स्वर्य्यं वृष्यं रसायनम्। चक्षुष्यं

वस्तिरुक्कुष्टपाण्डुमेहविषोदरम् ॥ २०८ ॥ अ
र्शः शोफं क्षयं कण्डूं त्रिदोषञ्च नियच्छति ।

[अथ तुत्थस्य शोधनमाह ]

विष्ठया मर्दयेत्तुत्थं मार्जारककपोतयोः । दशांशं
टङ्कणं दत्त्वा पचेल्लघुपुटेततः ॥ २०९ ॥ पुटं
दध्ना पुटं क्षौद्रे देयं तुत्थविशुद्धये ॥

भा० अनंतर उनके विशेषगुण । केवल सोना चान्दीके ही गुण सोना मारवी और रूपा मारवीमें नहीहै ॥ किन्तु द्रव्यान्तरके संसर्गसे उनमें और भी गुणहै ॥ २०७ ॥ सोना रूपा मारवी मधुर तिक्त स्वरके हित कामुक के हित रसायन ॥ नेत्रके हित वस्ति पीड़ा कुष्ट पांडुरोग प्रमेह विष उदर ॥ २०८ ॥ ववासीर सूजन क्षय खुजली और त्रिदोष इनको नाश करतीहै ॥ अनंतर नीला थोथेका शोधन कहतेहैं ॥ कबूतर और बिल्ली इनकी विष्टासे खरल करे ॥ दशवां भाग सोहागा देकर लघु पुटमेंपकावे उसके अनंतर ॥ २०९ ॥ नीला थोथेकी शुद्धिके अर्थ दही से और मधुसे पुट देनाचाहिये ॥

[एवं शुद्धस्य तुत्थस्य गुणाः] तुत्थकं कटुकं क्षा
रं कषायं वामकं लघु । लेखनं भेदनं शीतञ्च क्षुष्यं
कफपित्तहृत् ॥ २१० ॥ विषाश्मकुष्टकण्डूघ्नं तद्गु
णं खर्परं मतम् । अथ कांस्यस्य रीतेश्च शोधनञ्च
भिधीयते ॥ पत्तलीकृतपत्राणि कांस्यस्याग्नौ प्र
तापयेत् । निषिञ्चेत्तप्ततप्तानि तैले तक्रे च काञ्जिके
॥ २११ ॥ गोमूत्रे च कुलत्थानां कषाये त्रित्रिधा त्रिधा ।
एवं कांस्यस्य रीतेश्च विशुद्धिः संप्रजायते ॥ २१२ ॥

भा० इसप्रकार शुद्ध लीला थोथेके गुण ॥ लीला थोथा कटुक खार कसेला वमन करानेवाला हलका ॥ लेखनभेदन शीतल नेत्रके हितकफ पित्तका नाशक ॥ २१ ॥ ९ ॥ और विषपथरी कुष्ट खुजली इनका नाशक है उसका गुण खपरियामें माना है ॥ अनंतर कांसा और पीतल का शोधन कहते हैं ॥ कासेके पतले पत्र करके आगमें तपावे ॥ तप्त तप्तोंको तेल मठा कांजी ॥ २११ ॥ और गोमूत्र तथा कुरथीके काढ़ा इनमें तीन २ वार बुझावे ॥ ऐसा कांसा और पीतल की शुद्धि होती है ॥ २१२ ॥

[अथ मारणविधिः ।] अर्कक्षीरेण संपिष्टो गन्धकस्तेन लेपयेत् । समेन कांस्यपत्राणि शुद्धान्यम्लद्रवैर्मुहुः ॥ २१३ ॥ ततोमूषापुटे धृत्वा पचेद्गजपुटे नच । एवंपुटद्वयात्कांस्य रीतिश्चम्रियतेध्रुवम् ॥ ॥ २१४ ॥ एवं मारितयोः कांस्यस्य रीतेश्च गुणाः । कांस्यं कषायं तीक्ष्णोष्णं लेखनं विशदं सरम् ॥ ॥ २१५ ॥ रीतिकातुभवेद्रूक्षा सतिक्ता लवणारसे । शोधिनी पाण्डुरोगघ्नी कृमिहृन्नातिलेखनी ॥ २१६ ॥

भा० अनंतर मारणविधि ॥ आकके दूधसे पीसे हुवे समभाग गन्धकसे ॥ कांसेके शुद्ध पत्र लेपकरे ॥ और खट्टेके रससे बाद ॥ २१३ ॥ उसके अनंतर मूषापुटमें रखकर गजपुटमें पकावे ॥ इसप्रकारके दोपुटसे कासा औरपीतल अवश्य मरता है ॥ २१४ ॥ इसप्रकार मारे हुवे कासा और पीतलके गुण । कांसा कसेला तीखा गरम लेखनविशद सर ॥ मारीनेत्र हितरूखा यरस कफ पित्तका नाशक है ॥ २१५ ॥ पीतल रूखातिक्त रसमें लवण शोधन पांडुरोगका नाशक कृमिनाशक नबहुत लेखन है ॥ २१६ ॥

(अथ सिन्दूरस्य शोधनमाह ।)

दुग्धाम्लयोगतस्तस्य विशुद्धिर्गदिताबुधैः । अथ गुणाः । सिन्दूरउष्णो वीसर्पकुष्टकण्डूवियापहः ।

भग्नसन्धानजननो व्रणशोधनरोपणाम् ॥ २१७ ॥

अथ शिलाजतुनः शोधनमाह । ]तत्र शोधनायोग्य शिलाजतुमाह ।] गोमूत्रगन्धवत्कृष्णं स्निग्धं मृदु तथा गुरु । तिक्तं कषायं शीतं च सर्वश्रेष्ठं तदायसम् ॥ २१८ ॥ (आयसम् अयस उपधातुः)

विन्ध्यादौ बहुलं तत्तु तत्र लोहं यतोऽधिकम् । तच्छोधनं विना व्यर्थमनेकमलमेलनात् ॥ २१९ ॥

भा० अनन्तर सिन्दूरका शोधन कहतेहैं । दूध और खटाईके योगसे शुद्धि इसकी पंडितोंने कहीहै ॥ अनंतर गुण ॥ सिन्दूर उष्ण है और वीसर्प कुष्ट खुजली बिष इनका नाशक ॥ टूटेको जोडनेवाला व्रण शोधन रोपण है ॥ २१७ अनंतर शिलाजीतका शोधन कहतेहैं ॥ उसमें शोधन योग्य शिलाजीत को कहतेहैं ॥ गोमूत्रकीसी गन्धवाला काला चिकना मृदु तथा भारी ॥ तिक्त कसेला शीत सबमें उत्तम ऐसा वोह लोहेका होताहै ॥ २१८ ॥ (लोहेका उपधातु) विन्ध्याचलमें वोह बहुत होताहै । क्योंकि उसमें लोहा अधिक है वोह शोधनके विना व्यर्थहै । अनेक मलके मिलेरहनेसे ॥ २१९ ॥

शिलाजतु समानीय सूक्ष्मं खण्डं विधाय च । निक्षिप्यात्युष्णपानीये यामैकं स्थापयेत्सुधीः ॥ २२० ॥ मर्द्दयित्वा ततो नीरं गृह्णीयाद्वस्त्रगालितम् । स्थापयित्वा च मृत्पात्रे धारयेदातपे बुधः ॥ २२१ ॥ उपरिस्थं घनं यत्स्यात्तत्क्षिपेदन्यपात्रके । एवं पुनः पुनर्नीतं द्विमासाभ्यां शिलाजतु ॥ २२२ ॥ भवेत्कार्य्यक्षमं वह्नौ क्षिप्तं लिङ्गोपमं भवेत् । निर्धूमं च ततः शुद्धं सर्वकर्मसु योजयेत् ॥ २२३ ॥ ॥ ॥

भा० शिलाजीतकोलाकार वारीक करके। बहुत गरम पानी में डालकें एक पहर रख छोड़े॥ २२०॥ उसको मलकर उसके अनंतर कपड़े से छानकर पानी लेलेवे॥ उसको मिट्टीके वरतन में रख कर धूपमें रखवावे॥ २२१॥ ऊपर जो गाढ़ा निकले उसको और वरतन में डाले॥ दो महिने में इसप्रकार फिर २ सेलिया हुवा शिलाजीत॥ २२२॥ काम करनेमें समर्थ होताहै और आगमें डालनेसे लिंगके समान होताहै॥ तथा निर्धूम भी होता है उसके अनंतर उसको सबकाममें योजना करे॥ २२३॥

(फ) अथान्य प्रकारः। तत्र प्रथमतस्तस्य वहिर्मलम पाकर्त्तुं केवल जलेन प्रक्षालनं कर्त्तव्यं। ततस्तदन्तर्गत मृत्तिका सिकतादि दोष दूरीकरणाय वक्ष्य माण क्वाथेन तत्र भावना देया। ] तदाह वागूभटः [ व्याधिव्याधित सात्म्यं समनुसरन् भावयेद यःपात्रे। प्राक्केवल जल धौतं शुष्कं क्वाथे स्ततो भाव्यम्॥ २२४॥ तुल्यं गिरिजेन जले वसु गुणिते भावनौषधं क्वाथ्यम्॥ तत्क्वाथे पादांशेघृते क्षिपेद्गिरिजम्॥ २२५॥ तत्समरसता ज्ञातं सशुष्कं प्रक्षिपेद्रसे॥ भूयः स्वैः स्वैरेवं क्वाथे भाव्यं वारान् भवेत्सप्त॥ २२६॥

भा० (फ) अनंतर इस प्रकार। उसमें पहिले उसका वाहरका मैल दूर करनेके वास्ते केवल जलसे धोना चाहिये। उसके अनंतर उसके अंतर्गत मृत्तिका रेत आदिदोष दूर करनेको इसकाढेसे उसमें भावना देनी चाहिये॥ उसको वागभटने कहाहै। रोग रोगीके सात्म्यको अच्छीतरह अनुसरण करताहुवा लोहके पात्रमें॥ पहिले केवल जलसे धोके सुकाकर उसके अनन्तर काढेसे भावना देना चाहिये॥ २२४॥ अठगुने जलमें शिलाजीतके समान भावनाके औषधोंका काढा करना चाहिये॥ चौथाई।

वाकी छनेहुवे गरस उसकाढेमें शिलाजीतको डाले ॥ २२५ ॥ उसके समान पतले हुवेको सुकाके फिरसे रसमें डाले ॥ ऐसे अपने २ काढोंसे सातवार भावना देना चाहिये ॥ २२६ ॥

अथ स्निग्धस्य शुद्धस्य घृतं तिक्तकसाधितम् । त्र्यहं युञ्जीत गिरिजमेकैकेन तथा त्र्यहम् ॥ २२७॥
फलत्रयस्य यूषेण पटोल्या मधुकस्य च । शिलाजमेवं देहस्य भवत्यत्युपकारकम् ॥ २२८ ॥
[ क्वाथ द्रव्याणि भावना फलञ्चाह हारीतः ॥ ]
लोहस्थितं निम्बगुडूचिसर्पिर्यवैर्यथावत्परिभावयेत्तत् । सन्तानिकाकीटपतङ्गदंशदुष्टौषधीदोषनिवारणाय ॥ २२९ ॥ (क) सन्तानिका तद्बहिः संलग्नमृत्तिकादिमयी । एवं भावनां दत्त्वा संशोष्य केवलेन जलेन शोधनं कर्त्तव्यम् ॥

भा० - अनंतर पटोलसे सिद्ध किया घृत स्निग्ध और शुद्धमें तीन दिन डाले ॥ वैसेही तीन दिन एक २ के काढेसे शिलाजीत शुद्ध करे ॥ २२७ त्रिफलाके पटोलके और महुवेके काढेमें योजना करे ॥ ऐसा शिलाजीत शरीरका अति उपकार कहाताहै ॥ २२८ ॥ क्वाथ औषध भावना फल कहाहै । हारीतने ॥ लोहेका मैल कीट पतंग इनका काटना और दुष्ट औषधिके दोष दूर करनेके अर्थ नीम गिलोय घृत जव इनसे उसको भावना देवे ॥ २२९ ॥ उसके बाहर लगीहुई मृत्तिका आदि वाले । ऐसी भावना देकर सुकाके केवल जलसे शोधन करना चाहिये ॥

तत्प्रकारमाह अग्निवेशः

उष्णे च काले रवितापयुक्ते व्यभ्रे नियाते समभूमिभागे चत्वारि पात्राण्ययितामसानि न्यस्यातये तत्र कृता

वधानः ॥ २३० ॥ शिलाजतु श्रेष्ठमवाप्य पात्रे प्रक्षिप्य तस्माद् द्विगुणञ्च तोयम् । उष्णं तदर्द्धं क्वथितञ्च दत्त्वा विशोधयेत्तं मृदितं यथावत् ॥ २३१ ॥

भा० उस प्रकार को कहाहै अग्निवेशने ॥ उष्णकाल में अभ्ररहित सुर्ये तापयुक्त निवात समभूमिपर ॥ अति तामस चार पात्रोंको उनमें फरक करके धूपमें रखकर ॥ २३० ॥ पात्रमें उत्तम शिलाजीत को डालकर उस्से दुगना जल उसमें डालके ॥ उस्से आधा औटा गरम देकर उसको शोधन करे अच्छीतरह मलकर ॥ २३१ ॥

ततस्तु यत्कृष्णमुपैति चोर्द्धं सन्तानिकावद्रविरश्मितप्तम् । पात्रे तदन्यत्र ततो निदध्यात्तत्रापरं कोष्णजलं क्षिपेच्च ॥ २३२ ॥ पुनश्च तस्मादपरत्र पात्रे पश्चाच्च पात्रादपरत्र भूयः । यदा विशुद्धं जलमेव मूर्द्धे कृष्णं समस्तं मलमेत्यधस्तात् ॥ २३३ ॥ तदा त्यजेत्तत्सलिलं मलञ्च शिलाजतु स्याज्जलशुद्धमेवम् ।

भा० उसके अनन्तर ऊपर की सूर्यकी किरणों से सन्तप्त हुवी मलाई के समान काला ऊपर का जो होताहै उसको दूसरे पात्रमें डाले उसमें और शीतल गरम जलभी डाले ॥ २३२ ॥ फिर उस्से और पात्रमें डाले और पिछले बरतन से दूसरे में फिर से डाले ॥ जब शुद्ध जलही ऊपर है काला सब मैं नीचे रहजावे ॥ २३३ ॥ तब उस जलमल को त्याग देवे वोह शुद्ध जलही शिलाजीत है ॥

एवं शोधितस्य शिलाजतुनो गुणानाह ।

शिलाजतु स्मृतं तिक्तं कटूष्णं कटुपाकि च । रसायनं योगवाहि श्लेष्ममेहाश्मशर्करा ॥ २३४ ॥

मूत्रकृच्छ्रं क्षयं श्वासं शोथमर्शांसि पाण्डुताम्। वातरक्तं तथाकुष्ठमपस्मारोदरं हरेत्॥ २३५॥

[ अथरसस्य शोधनविधिः। ] ततस्वेदनम्।

नाना धान्यैर्यथा प्राप्तैस्तुषवर्ज्जैर्जलान्वितैः। मृद्भाण्डं पूरितं रक्षेद यावदम्लत्वमाप्नुयात्॥ २३६॥

भा० इस प्रकार शोधेहुवे शिलाजीत का गुण कहतेहैं॥ शिलाजीत तिक्त कटु॥ उष्ण पाकमें कटु॥ रसायन योग वाहिहै और कफ प्रमेह पथरी शर्करा॥ २३४॥ मूत्र कृच्छ्र क्षय श्वास सूजन ववासीर पांडुता॥ वातरक्त तथा कुष्ट अपस्मार उदर रोग इनको नाशकरताहै॥ २३५॥ अनन्तर पारेकी शोधन विधि॥ उसमें स्वेदन। वे छिलके के अनेक प्रकार के धान्य जोमिलजावें उनको जलके युक्त। इनको मिट्टीके बरतनमें भरके रक्खे जवतक खट्टाहोवे॥ २३६॥

तन्मध्येभृङ्गराजमुण्डीविष्णुक्रान्तापुनर्नवा। मीनाक्षी चैव सर्पाक्षी सहदेवी शतावरी॥ २३७॥ त्रिफला गिरिकर्णी च हंसपादी च चित्रकम्। समूलं कुट्टयित्वा तु यथालाभं विनिःक्षिपेत्॥ २३८॥ पूर्वोक्त भाण्ड मध्ये तु धान्याम्लकमिदं स्मृतम्। स्वेदनादिषु सर्वत्र रसराजस्य योजयेत्॥ २३९॥ विष्णुक्रान्ता गिरिकर्णीच अपराजितेव श्वेत नील पुष्प भेदात्। अत्यम्ल मारनालं वा तदभावे प्रयोजयेत्॥

भा० उसमें भाङ्गरा मुंडी विष्णुक्रान्त गदह पूरना मछछी नाग फनी सहदेई सतावर॥ २३७॥ त्रिफला नीलेफूल की कुंद हंसपदी चित्रक॥ मूलके सहितकूट कर जो मिले उसको डाले॥ २३८॥ पाहिल बरतन में जो खट्टे में येह धान्याम्ल कहाहै॥ पारेके स्वेदनादिक सब जगह में योजनाकरे॥ २३९॥ विष्णुक्रान्ता।

और गिरि कर्णी येह दोनो अपराजिताहि हे नीला और श्वेत पुष्पके भेद से ॥ उ सके अभावमें वहुत खट्टे आरना लको योजना करे ॥

(तदभावेधान्याम्लाभावे)

त्र्यूषणं लवणं जाजीरजनी त्रिफलार्द्रकम्। महाव ला नागबलामेघनादः पुनर्नवा ॥ २४०॥ मेषशृङ्गी चित्रकञ्च नवसारं समंसमम्। एतन्सम्सर्त्त वापूर्वाम्ले नैव पेषयेत्॥ २४१॥ आलेप्येत्तेन कल्केन वस्त्र मङ्गुलमात्रकम्। तन्मध्येनिःक्षिपेत्सूतं बद्ध्वा तत्त्रिदिनं पचेत्॥ २४२॥ दोला यन्त्रे ऽम्लसंयुक्ते जायते स्वेदितो रसः। (क) मेघनादः चवराई शाकविशेषः। मेषशृङ्गी मेढा शृङ्गी। तदलाभे कर्कट शृङ्गी ग्राह्या। नवसारं। नवसादरं।

भा०— धान्याम्लके अभावसे॥ त्रिकुटा लवण राई हलदी त्रिफला अद्रक॥ वरियाग गुलसकरी चवराई गदह पूरना ॥ २४०॥ मेढासींङ्गी चित्रक नवसादर येह सब समभाग ॥ इनसब को अलग २ अथवा एक साथ ही पहिली खटाई से पिसवावे ॥ २४१॥ उसकल्कसे अंगुल बराबर मोटा लेप कपडे परकरावे ॥ उसकपडेमें पारेको डालकर बान्धकर उसकोतीनदिन पकावे॥ २४२॥ अम्लयुक्त दोला यन्त्र मेंपारा स्वेदित होताहै ॥ (क) चवराई। मेढासींङ्गी। उस्के अभावमें काकडा सींङ्गी लेनीचाहिये ॥ नवसादर।

अन्यच्च। मूलकानल सिन्धूत्थ त्र्यूषणार्द्रक राजिका रसस्य षोडशांशेन द्रव्यं युञ्ज्यात पृथक्पृथक् २४३ द्रवेष्वम्लयुक्तमानेषु मतिमान भिलवुधैः॥ पट्टा द्रुनेषु चैतेषु सूतं प्रक्षिप्य काञ्जिकैः॥ २४४॥ स्वेदयेद्दिन मेकञ्च दोला यन्त्रे या युक्तिमान। स्वेदान्ते भवे

न्सूतो मर्द्दनाच्च सुनिर्मलः॥ २४५॥ (क) मूलक मुरई अनलश्चित्रकम्। त्र्यूषणं त्रिकटु राजिका राई अथमर्द्दनम्। इष्टिका चूर्णचूर्णाभ्यामादौ मर्द्यो रसस्ततः। दध्ना गुडेन सिन्धूत्थ राजिका गृहधूमकैः॥ अन्यच्च। कुमारिका चित्रक रक्त सर्षपैः कृतैः कषायैर्वृहतीविमिश्रितैः। फलत्रिकेणापि विमर्द्दितो रसो दिनत्रयं सर्वमलैर्विमुच्यते। [अथमूर्च्छनम्।] त्र्यूषणं त्रिफला वन्ध्या कन्दैः क्षुद्रा द्वयान्वितैः॥ २४६॥

भा० औरभी। मूली चित्रक सेन्धव त्रिकुटा अदरक राई॥ पारेके सोलवें भागसे सबको अलग२ लेवे॥ २४३॥ जिसमें दवा की तोल नहीं कहीहै उनमें येह तोल पंडितोंने कहीहै॥ कपडेमें लेकर इनमें पारा डालके कांजीमें॥ २४४॥ एक दिन स्वेदनकरे दोला यन्त्रसे बुद्धिवान्॥ स्वेदसे पारा तीव्र होताहै और मर्द्दनसे निर्मल होताहै॥ २४५॥ (क) मूली चित्रक त्रिकुट राई अनंतर मर्दन। ईटका चूर्ण और चूना इनसे पहिले पारेको मर्दनकरना चाहिये उसके अनंतर॥ दही गुड सेन्धव राई घरका धूवां इनसे मर्दन करे॥ औरभी घीकुवांर चित्रक लाल सरसों कटेली इनेको मिलाके इनके काढेसे॥ त्रिफलासेभी मर्दन किया हुवा पारा तीन दिनमें सब मलोंसे छूट जाताहै॥ अनंतर मूर्च्छन। त्रिकुटा त्रिफला वांझ ककोरा दोनो कटेली इनसे युक्त॥ २४६

चित्रकोर्णा निशा क्षार कन्यार्क कनक द्रवैः। सूतं कृतेन यूषेण वारान् सप्ताभिमर्दयेत्॥ २४७॥ इत्थं संमूर्च्छितः सूतस्त्यजत्सप्तापि कञ्चुकान्।

भा० चित्रक पवाड हलदी क्षार घीकुवार आक धतूरा इनके रससे और कियेहुवे जूससे सात वार मर्द्दन करे॥ २४७॥ इसप्रकार समूर्छित पारा सातों कांचली को छोडताहै॥

(क) वन्ध्या कन्दः वांझ खेखसा कन्दः क्षुद्रा द्वयं छोटी कटाई बड़ी कटाई। उर्णा। उर्णा मेषका। निशा हरिद्रा क्षारः यवक्षारः। कन्या। कुमारिका अर्कपत्ररसः। कनक धत्तूर पत्ररसः। [अथोर्द्ध्वपातनम्] मयूर ग्रीवताप्याभ्या नष्टपिष्टी कृतस्यच। यन्त्रे विद्याधरे कुर्याद्रसेन्द्रस्योर्द्ध्व पातनम्॥२४८॥

भा० वांझ खेखसा दोनो कटेली। उर्णा मेषका। हल्दी। जवाखार। घीकुवार। आकके पत्तेका रस धतूरेके पत्तेका रस। अनंतर ऊर्द्ध्व पातन। लीला थोथा सोना माखी इनसे नष्ट और पीस गये पारेका॥ विद्याधर यन्त्र में ऊर्द्ध्व पातन करे॥ २४८॥

ताप्यंस सुवर्ण माखी। नष्टपिष्टी कृतस्य। कुमारिका द्रव योगेन तावन्मर्दनं कर्त्तव्यं यावत्पारदः पृथक् न दृश्यत इत्यर्थः। विद्याधर यन्त्रे डमरु यन्त्रे। अथाधः पातनम्। त्रिफला शिग्रु शिखिभिर्लवणा सुरिसं युतैः। नष्टपिष्टं रसं कृत्वा लेपयेदूर्द्ध्व भाजनम्॥ २४९॥ ततो दीप्तैरधः पात मुपलैस्तस्य कारयेत्। यन्त्रे भूधर संज्ञेतु ततः सूतो विशुध्यति॥ २५०॥

भा० - सोना माखी। घीकुवांर के रससे तवतक मर्द्दन करनाचाहिये। जवतक पारा अलग न दिखाई देवे॥ डमरु यन्त्र में॥ अनंतर अधःपातन। त्रिफला सहिजना चित्रक निमक राई रसके सहित नष्ट पारेको करके ऊपरके वरतन में लेपकरे॥ २४९॥ उसके अनंतर बलते हुवे उपलोंसे उसका अधपातन करावे॥ भूधरनाम यन्त्रमें उसमें पारा शुद्ध होताहै॥ २५०॥

स्वेदनादिक्रियाभिस्तु शोधितो रसो यदाभवेत्। त
दा कार्याणि कुरुते प्रयोज्यः सर्वकर्मसु ॥ २५१ ॥

अथ मुख्य दोष हरः शोधन विधिः

गृह कन्या हरति मलन्त्रिफलाग्निश्चित्रकोविषं
हन्ति। तस्मादेभिर्मिश्रैवारान् संमूर्च्छयेत् सप्त ॥

[अथ सर्व दोषहरः संक्षिप्त शोधन विधिः ॥]

कुमारिका चित्रक रक्तसर्षपैः कृतः कषायैर्बृहती
विमिश्रितैः। फलत्रिकेणापि विमर्दितो रसो दिन
त्रयं सर्व मलैर्विमुच्यते ॥ २५३ ॥

भा० जब स्वेदनादिक्रिया ओंसे येह शुद्ध होताहै ॥ तब कामोंकोकरता है तब सबकामोंमें योजना करना चाहिये ॥ २५१ ॥ अनन्तर मुख्य दोष नाशक शोधन विधि। घीकुवार मलको नाश करताहै त्रिफला अग्निको चित्रक बिषको नाशकरताहै ॥ इसवास्ते इनको मिलाके सातवार संमूर्छनकरावे ॥ २५२ ॥ अनंतरसर्व दोष नाशक संक्षिप्त शोधन विधि ॥ घीकुवार चित्रक लाल सरसो दोनों कटेली को मिलाके कियेहुवे काढ़ेसे ॥ और त्रिफलेसे भी मर्दन किया हुवा पारा तीन दिन में सब मलों से छूट जाता है ॥

कुमार्य्या च निशाचूर्णै दिनं सूतं विमर्दयेत्। एवं कद
र्थितः सूतो षण्डो भवति निश्चितम् ॥ २४ ४ ॥ वह्नौ
यथी कषायेण स्वेदितः सबली भवेत्। सर्पाक्षीचि
ञ्चिकावन्ध्या भृङ्गाब्दैः स्वेदितोबली ॥ २५५ ॥ त
तः स पावक द्रावैः स्विन्नः स्यादति दीप्तिमान्। सर्पा
क्षी। नाराफणी चिञ्चिका अम्बिली वन्ध्यावांझ खे
खसा भृङ्गः भृङ्गराजः। अब्दोमुस्ता पावकः चित्रकम्

भा० घीकुं वार मे और हल्दी के चूर्णसे दिन भर पारेको रगडे ॥ ऐसा दूषित पारा निश्चितस्य गड होताहै ॥ २५४ ॥ वहुत औषधियोंके कषायसे स्वेदित वोह पारा वली होताहै ॥ २५५ ॥ और नाग फन दुसल्ली खेखसा भाङ्गरा नागर मोथा ॥ उस्से चित्रक के रससे स्वेदन कियाहुवा अतिदीप्तिमान होताहै ॥ नागफनी । इसली । खेखसा । भांगरा । मोथा चित्रक ।

## अथ रसस्य मारणविधिः।

धूम्रसारं रसं तोरी गन्धकं नव सादरम् । यामैकं मर्दये दम्लै र्भागं कृत्वा समं समम् ॥ २५६ ॥ काचकूप्यां विनिक्षिप्य ताञ्च मृद्वस्त्र मुद्रया । विलिप्य परितो वक्रे मुद्रान्दत्त्वा विशोषयेत् ॥ २५७ ॥ अधः सच्छिद्र पिठरी मध्ये कूपीं निवेशयेत् । पिठरीं वालुका पूरै र्भृत्वा चाकूपि कागलम् ॥ २५८ ॥ निवेश्य चुल्यां तदधो वह्निं कुर्य्याच्छनैः शनैः । तस्मा दप्यधिकं किञ्चित्पावकं ज्वालयेत् क्रमात् ॥ २५९ ॥

भा० – अनंतर पारेकी। मारणविधि ॥ धूमसार पारा तोरी गन्धक नवसादर इनको समभाग लेकर खटाई से एक पहर घोटे ॥ २५६ ॥ कांचकी कूपीमें डालकर उसको मृदुवस्त्र कीमुद्रासे लीपकर मुखके आसपास और मुद्रादेकर सुकादेवे ॥ २५७ ॥ नीचेछिद्रसहित हांडीमें कुपीको डाले ॥ हांडीको रेतसे कूपीके गलेतक भरके ॥ २५८ ॥ चूल्हेपर रखके उस्के नीचे अग्नि धीरे २ वाले ॥ क्रमसे उस्सेभी कुछ अधिक अग्निको वाले ॥ २५९

एवं द्वादशभिर्यामै र्म्रियते रस उत्तमः । स्फोटयेत् स्वाङ्ग शीतं तमूर्द्धगङ्गन्धकं त्यजेत् ॥ २६० ॥ अधस्थञ्च मृतं सूतं गृह्णीयात्तन्तु मात्रया ॥ यथोचितानुपानेन सर्वकर्मसु योजयेत् ॥ २६१ ॥

अथान्यप्रकारः] अपामार्गस्य बीजानां मूषायुग्मं प्रकल्पयेत्। तत्संपुटे क्षिपेत्सूतं मल्लयू दुग्धमिश्रितम्॥ २६२॥ (मल्लयूकाष्ठोदुम्बरिका)॥ द्रोणपुष्पीप्रसूनानि विडङ्गं मरिमेदकः। एतच्चूर्णं मध्योर्द्ध्वं दत्त्वा मुद्रां प्रदीयते॥ २६३॥ तद्गोलं स्थापयेत् सम्यक् मृन्मूषासंपुटे पचेत्। एवमेव पुटेनैव सूतकस्भस्म जायते॥ २६४॥ तत्प्रयोज्यं यथा स्थाने यथा मात्रं यथा विधि॥ ॥ ॥

भा० – ऐसे वार पहरमें उत्तम पारा मर्ता है॥ स्वाङ्गशीत होनेपर उस्को तोड़ ऊपर का गलेमें लगा हुवा त्यागदेवे॥ २६०॥ नीचेका मरा हुवा पारा लेवे॥ उसको मात्रासे॥ यथोचित अनुपानके द्वारा सब कामोंमे योजना करावे॥ २६१॥ अनंतर दूसरा प्रकार॥ अपामार्ग के बीजोंकी दो घरिया बनावे॥ उस संपुटमें पारेको कठिया गूलरके दूधके साथ डाले॥ २६२॥ कठिया गूलर॥ गुम्मा के फूल वायबिडंग दुर्गन्धखदिर॥ इनका चूर्ण नीचे ऊपर देकर मुद्रा देवे॥ २६३॥ उस गोलक को अच्छी तरह स्थापन करे मिट्टीकी घरियांके संपुटमें पकावे॥ इसप्रकारके पुटसे पारा भस्म होताहै॥ २६४॥ उस्को यथास्थानमें यथामात्र यथा विधि योजना करना चाहिये॥

[अथान्यप्रकारः॥]

काष्ठोदुम्बरिकादुग्धे रसं किञ्चिद्विमर्दयेत्। तद्दुग्धघृष्टहिङ्गोश्च मूषायुग्मं प्रकल्पयेत्॥ २६५॥ क्षिप्त्वा तत्संपुटे सूतं तत्र मुद्रां प्रदापयेत्॥ घृत्वा तद्गोलकं प्राज्ञो मृन्मूषासंपुटेऽधिके॥ २६६॥

अन्यप्रकारः] नागवल्लीरसे घृष्टः कर्कोटीकन्दग

गर्भितः। मृन्मूषासंपुटे पक्वः सूतो यात्येव भस्मताम् ॥ २९७॥ [अथ कर्पूररसस्य विधिः] तत्र पारदस्य संक्षिप्तं शोधनं कर्त्तव्यं। शुद्धसूतसमं कुर्यात्प्रत्येकं गैरिकं सुधीः। इष्टिकां खटिकां तद्वत्स्फटिकां सिन्धुजन्म च ॥ २९८ ॥ वल्मीकं क्षारलवणं भाण्डरञ्जकमृत्तिकाम्। सर्वाण्येतानि सञ्चूर्ण्य वाससा चापि शोधयेत् ॥ २९९ ॥

भा० अनंतर दूसरा प्रकार ॥ कठिया गूलर के दूधसे पारेको थोड़ा मर्दन करे। हीङ्गको उस दूधसे पीसकर दो घरिया बनावे ॥ २९५॥ उस संपुट में पारेको डाल कर उसका मूं बन्द करे ॥ उस गोलकको मिट्टीके मूषा संपुट में डाले ॥ २९६ ॥ गजपुटमें ही पकावे पारा भस्म होताहै ॥ दूसरा प्रकार ॥ पान केरस से घोटा हुवा खैरखैके फन्दसे गर्भित ॥ मिट्टीके संपुट में पक्व पारा भस्म हो जाताहै ॥ २९७॥ अनंतर कपूररसकी विधि ॥ उसमें पारेका संक्षिप्त शोधन करना चाहिये। शुद्धपारेके समान हरएकको लेवे गेरू ॥ ईट खड़ी फिटकरी सैन्धव ॥ २९८॥ वमई खार लवण खपरा। इन सबको चूर्ण करके कपड़े से छाने ॥ २९९॥

खटिका खरी। स्फटिका फटकरी सिन्धुजन्म। सैन्धवम्। वल्मीकम् वंवडर क्षारलवणम्। खारीनोन भाण्डरञ्जक मृत्तिका। काविसा।
एभिश्चूर्णैर्युतं सूतं यावद्यामं विमर्दयेत्। तच्चूर्णसहितं सूतं स्थालीमध्ये परिक्षिपेत् ॥ २७० ॥

भा० खड़ी। फटकरी। सैन्धव। वमई। खारीनिमक। खपरिया। इन चूर्णसे युक्त पारा एक पहर तक मर्दन करावे ॥ उस चूर्णके सहित पारा तसलेके बीचमें डाले ॥ २७० ॥

तस्या स्थाल्यामुखे स्थाली मपरां धारयेत्समाम् ॥ स व
स्त्र कुट्टितं मृदा मुद्रयेदनयो र्मुखम् ॥ २७१ ॥ संशोष्य मु-
द्रयेद्भूयो भूयः संशोष्य मुद्रयेत् ॥ सम्यग्विशोष्य मु
द्रां तां स्थालीञ्चुल्यां विधारयेत् ॥ २७२ ॥ अग्निं निर-
न्तरं दद्याद्यावद्दिन चतुष्टयम् ॥ अङ्गारोपरि तद्यन्त्रं
रक्षेद्यत्ना दहर्निशम् ॥ २७३ ॥ शनैरुद्घाटयेद्यन्त्र।
मूर्द्ध स्थाली गतं रसम् ॥ कर्पूरवत् सुविमलं गृह्णीया-
द् गुणवत्तरम् ॥ २७४ ॥ तदेव कुसुम चन्दन कस्तूरी कु
ङ्कुमैर्युतम् ॥ खादन् हरति फिरङ्गं व्याधिं सोपद्रवं स-
पदि ॥ २७५ ॥ विन्दतिं वन्हेर्दीप्तिं पुष्टिं वीर्यबलं वि
पुलम् ॥ रमयति रमणीशतकं रसकर्पूरस्य सेवकः स
ततम् ॥ २७६ ॥ इति कर्पूर रसः ॥

भा॰ उस स्थालीके मुखपर दूसरी स्थालीको जोडे। इनका मुख वस्त्रके स-
हित कूटकर मिट्टीसे जोड़े ॥ २७१ ॥ सुकाके फिरसे कपड मिट्टी करे और फिर
से सुकावे ॥ अच्छीतरह मुद्राको सुकाकर स्थालीको चूल्हेपर रक्खे ॥ २७२ ॥
और चारदिन तक अग्नि निरन्तर देवे ॥ अङ्गारे के ऊपर उस यन्त्र को रक्खे यत्न
से रातदिन ॥ २७३ ॥ धीरेसे यन्त्रको खोले ऊपरकी स्थाली में लगा रस ॥ क
पूर के समान विमल कोले वे वोह वहुत अच्छा गुणमें होताहै ॥ २७४ ॥
उसी को लवङ्ग चन्दन कस्तूरी केसर इनसे युक्त ॥ को खाने से तत्काल उपद्रव
से सहित फिरंगरोग को नाश करता है ॥ २७५ ॥ अग्निदीपन होताहै और पुष्ट वी
र्य वल वहुत होताहै ॥ निरन्तर रसकपूर का सेवन करने वाला सो स्त्रियों को भोग
करताहै ॥ २७६ ॥ इति कर्पूर रसः ॥

[अथ सिन्दूर रसः ॥ शुद्धसूतस्य गृह्णीया द्विपरभाग च

तुष्टयम् ॥ शुद्धगन्धस्य भागैकं तावत्कृत्रिम गन्धकम् ॥ अथवा पारदस्यार्द्धं शुद्धगन्धक मेवहि ॥ तयोः कज्ज लिकां कुर्य्यादिन मेकं विमर्द्दयेत् ॥ २७८ ॥ मृत्तिकां वाससा सार्द्धं कुट्टयेदति यत्नतः ॥ तया वारत्रयं सम्यक्का चकूपीं प्रलेपयेत् ॥ २७९ ॥ मृत्तिकां शोषयित्वा तु कूप्यां कज्जलिकां क्षिपेत् ॥ तां कूपीं वालुकायन्त्रे स्था पयित्वा रसं पचेत् ॥ २८० ॥ अग्निं निरन्तरं दद्याद् या वद्दिन चतुष्टयम् ॥ गृह्णीयादूर्द्ध संलग्नं सिन्दूर सदृशं रसम् ॥ ॥इति सिन्दूररसः ॥

एवं मारितस्य मूर्च्छितस्य पारदस्य गुणाः ॥

भा० अनन्तर सिन्दूर रसः ॥ वैद्य शुद्धपारे के चारभाग लेवे ॥ और शुद्ध ग न्धक का एकभाग उतनाही कृत्रिम गन्धक ॥ २७७ ॥ अथवा पारेके आधा शुद्ध गन्धक ॥ उनकी कजली करके एकदिन घोटे ॥ २७८ ॥ मिट्टीको कपडे के साथ अतियत्न से कूटे ॥ उस्से तीनवार अच्छीतरह काचकूपी को लेपकरे ॥ २७९ ॥ मिट्टीको सुखाके कजलीको कुप्पीमें डाले ॥ उस कुप्पीको वालु का यन्त्रमें स्थापनकरके पारेको पकावे ॥ २८० ॥ अग्नि निरन्तर चारदिन तक देवे ॥ ऊपर लगाहुवा सिन्दूर के समान रसको लेवे ॥ इति सिन्दूर रसः ॥

पारदः कृमिकुष्ठघ्नो जयदो दृष्टि कृत्परः ॥ मृत्युहन्ता म हावीर्य्यो योगवाही ज्वरापहः ॥ २८१ ॥ स्मृत्योजो रूप दो दृष्यो वह्नि कृद्धातुवर्द्धनः ॥ षण्डत्वनाशनः शूरः खेचरः सिद्धिदः परः ॥ २८२ ॥ पारदः सकलरोगहा स्मृ त षड्रसो निखिलयोग वाहकः ॥ पञ्चभूतमय एष कीर्त्तितस्तेन तद्गुण गणो विराजते ॥ २८३ ॥

भा० इस प्रकार मारेहुवे मूर्च्छित पारे का गुण ॥ पारा कृमि कुष्ठनाशक जय को करनेवाला दृष्टि करनेवाला सर ॥ मृत्युनाशक महावीर्य्य योगवाही ज्वरनाशक ॥ २८१ ॥ मृत्युको जीतनेवाला रूपकोदेनेवाला शुक्रको करनेवाला वृद्धि करनेवाला धातु बढ़ानेवाला ॥ नपुंसकता का नाशक और खेचर सिद्धिको देनेवाला है ॥ २८२ ॥ पारा सब रोगोंका नाशक कहाहै यरससे युक्त संपूर्ण योग वाहक ॥ पंचभूत मय येह कहाहै इसवास्ते उसके गुण गणों से विराजताहै ॥ २८३ ॥

[रसामृते] यस्य रोगस्य यो योगस्तेनैव सह योजितः ॥
रसेन्द्रो हन्तितं रोगं नर कुञ्जर वाजिनाम् ॥ २८४ ॥
[अथोपरसानां शोधनविधिः ।] तत्र हिङ्गुलस्य शोधन विधिः । ] मेषी क्षीरेण दरद मम्ल वर्गैश्च भावितम् ।
सप्त वारान् प्रयत्नेन शुद्धिमायाति निश्चितम् ॥ २८५ ॥

भा० रसामृत में कहाहै । जिस रोगका जो योगहै उसीके साथ योजना कियाहुवा । पारा मनुष्य गज घोड़ा इनके उस रोगको नाश करता है ॥ २८४ ॥ [ अनन्तर उपरसों की शोधन बिधिः । उसमें सिगरिफ का शोधन । भेढीके दूधसे और अम्लवर्ग से सातवार भावना दियाहुवा सिंगरिफ निश्चय शुद्धिको प्राप्त होताहै ॥ २८५ ॥

[एवं शोधितस्य हिङ्गुलस्य गुणाः ।] तिक्तं कषायं कटु हिङ्गुलं स्यान्नेत्रामयघ्नं कफपित्त हारि । हृल्लास कण्डु ज्वर कामलांश्च प्लीहामवातौ च गरं निहन्ति ॥ २८६ ॥
[अथ हिङ्गुलाद्रसा कर्षण विधिः ।] निम्बू रसे र्निम्ब पत्र रसैर्वा याममात्रकम् । घृष्ट्वा दरद मूर्द्धन्तु पातयेत् सूत युक्तिवत् ॥ २८७ ॥ तत्रोर्द्ध पिठरीलग्नं गृह्णीयाद्रसमुत्तमम् ॥ शुद्धमेव हितं सूतं सर्व कर्मसु योजयेत् ॥ २८८

भा० ऐसे शोधेहुवे सिंगरिफ़ का गुण। तिक्त कसैला कटु हिंगुल होता है और नेत्र रोगका नाशक कफ पित्तका नाशक ॥ हल्लास खुजली ज्वरका मला इन कोनाशकरताहै तथा पिलही आमवात और विष इनको नाशकरताहै ॥ २८६ ॥ अनन्तर सिंगरफ से पारा निकालने की विधि॥ निम्बूके रस से अथवा निम्बपत्र के रससे एक पहर ॥ सिंगरफ को घोटकर डमरू यंत्रसे निकाले ॥ २८७ ॥ उसमें ऊपर की हांडी में लगाहुवा उत्तम रसको निकाले ॥ शोधा पारा सब कामोंमें योजना करे वोह हित होताहै ॥ २८८ ॥

[अथ गन्धकस्याशुद्धस्य दोषमाह।] अशुद्धो गन्धकः कुर्य्यात्कुष्ठं पित्तरुजां भ्रमम् ॥ हन्ति वीर्य्यं बलं रूपं तस्मा च्छुद्धः प्रयुज्यते ॥ २८९ ॥

[अथ शोधनविधिः।] लोहपात्रे विनिःक्षिप्य घृतमग्नौ प्रतापयेत् ॥ तप्ते घृते तत्समानं क्षिपेद्गन्धकजं रजः॥२९० विद्रुतं गन्धकं दृष्ट्वा तनुवस्त्रे विनिःक्षिपेत् ॥ यथा वस्त्रा द्विनिःस्रुत्य दुग्धमध्येऽखिलं पतेत् ॥ २९१ ॥ एवं स गन्धकः शुद्धः सर्वकर्मोचितो भवेत् ॥

भा० अनन्तर अशुद्ध गन्धक के दोषोंको कहतेहैं ॥ अशुद्ध गन्धक कुष्ठ पित्तके रोग भ्रम ॥ इनको करता है और वीर्य बल रूप इनको नाश कर ताहै इसवास्ते शुद्ध प्रयोग करना चाहिये ॥ २८९ ॥ अनन्तर शोधन विधि ॥ लोहे के पात्रमें घृत डालकर आगपर तपावे ॥ तप्त घृतमें उसके समान गन्ध क का चूर्णडाले ॥ २९० ॥ गन्धक के गलनेपर उसको बारीक वस्त्रपर डाले ॥ जैसे कपड़े से निकलकर सम्पूर्ण दूधमें गिरजावे ॥ २९१॥ इस प्रकार वोह शु द्ध गन्धक सबकाम के योग्य होता है ॥

[एवं शुद्धस्य गन्धकस्य गुणाः।] गन्धकः कटुकस्तिक्तो वीर्य्योष्णस्तुवरः सरः ॥ पित्तलः कटुकः पाके कण्डू

